॥ मूल ८० ॥—अनाम्नवतिनगरीणामिति वाच्यम् । षसाम् । षसवतिः । षसगर्यः ॥

[ टीका ]——पिछिले निषेध [ ७९ ] सूत्रमें केवल नाम् शब्द ही को ष्टुत्व जो सूचित किया गया है सो उचित नहीं किन्तु नवति और नगरी इन शब्दों का भी ग्रहण करना चाहिए । उ० । षड्+नाम् = षणाम् । षड्+नवतिः = षणवतिः । षड्+नगर्यः = षणगर्यः ॥

॥ मूल ८१ ॥—तोः षि । ८ । ४ । ४३ । न ष्टुत्वम् । सन्षष्ठः ॥

[ टीका ]——षकार परे रहते तवर्ग को टवर्ग [ ७८ ] आदेश न होय । सन्+षष्ठः = सन्षष्ठः ॥

॥ मूल ८२ ॥—झलां जशोऽन्ते । ८ । २ । ३९ । पदान्ते झलां जशः स्युः । वागीशः ॥

[ टीका ]——पदान्त झल् के स्थान में जश् होय । वाक्+ईशः = वागीशः ॥

। हल्सन्धि ।

॥ मूल ८३ ॥—यरोऽनुनासिकेऽनुनासिको वा । ८।४।४५ । यरः पदान्तस्याऽनुनासिके परेऽनुनासिको वा स्यात्। एतन्मुरारिः। एतद् मुरारिः ॥

[ टीका ]——जो अनुनासिक परे रहे तो पदान्त यर् के स्थान में विकल्प करके अनुनासिक होय। एतद्+मुरारिः = एतन्मुरारिः । वा एतद् मुरारिः ॥

॥ मूल ८४ ॥—प्रत्यये भाषायां नित्यम्। तन्मात्रम्। चिन्मयम्॥

[ टीका ]——अनुनासिकादि प्रत्यय [ १३८ ] परे रहते अवैदिक ग्रन्थों में नित्य ही अनुनासिक [ ८३ ] होय । तद्+मात्रम् = तन्मात्रम् । चित्+मयम् = चिन्मयम् ॥

॥ मूल ८५ ॥—तोर्लि । ८।४।६० । परसवर्णः । तल्लयः । विद्वांल्लिखति । नस्यानुनासिको लः ॥

। हल्सन्धि । .

[ टीका ]——जब लकार परे होय तब तवर्ग के स्थान में पर का सवर्ण होवे । उ. । तत् + लयः = तल्लयः । विद्वान् + लिखति = विद्वाँल्लिखति । नकार के स्थान में जो लकार है सो अनुनासिक [ १७ ] है ॥

॥ मूल ८६ ॥—उदः स्थास्तम्भोः पूर्वस्य । ८। ४।६१। उदः परयोः स्थास्तम्भोः पूर्वसवर्णः ॥

[ टीका ]——उद् उपसर्ग [ ४७ ] से परे जो स्था शब्द वा स्तम्भ शब्द तिसके स्थान में पूर्व का सवर्ण होय ॥

॥ मूल ८७ ॥—तस्मादित्युत्तरस्य । १। १। ६७। पञ्चमीनिर्देशेन क्रियमाणं कार्यं वर्णान्तरेणाऽव्यवहितस्य परस्य ज्ञेयम् ॥

[ टीका ]——पञ्चम्यन्त पद के निर्देश से जो कार्य विधान किया जाय सो उसी को होय जो पञ्चम्यन्त पदार्थ से परे रहे और किसी दूसरे वर्ण करके व्यवहित न होय ॥

॥ मूल ८८ ॥—आदेः परस्य । १। १। ५४। परस्य यद्विहितं तत् तस्यादेर्बोध्यम् । इति सस्य थः ॥

। हल्सन्धि ।

[ टीका ]——पर को जो कार्य विधान किया गया हो सो उसके पहिले अक्षर को होय। इस लिए स्था और स्तम्भ [ ८६ ] के सकार ही के स्थान में थकार हुआ और थकार होने का कारण यह है कि इसके और सकार के प्रयत्न एक ही हैं अर्थात् विवार और महाप्राण [ २३ और १६ ] ॥

॥ मूल ८९ ॥—झरो झरि सवर्णे। ८। ४। ६५। हलः परस्य झरो वा लोपः सवर्णे झरि ॥

[ टीका ]——हल् से परे जो झर् तिसका लोप विकल्प करके होय यदि सवर्ण झर् परे हो। इसी से एक पक्ष में थकार [ ८८ ] का लोप भया। उद्+थानम्। उद्+तम्भनम्। फिर

॥ मूल ९० ॥—खरि च। ८। ४। ५५। खरि झलां चरः स्युः। इत्युदो दस्य तः। उत्थानम्। उत्तम्भनम्॥

[टीका]——खर् परे हो तो झलों के स्थान में चर होवें। इस लिए दकार के स्थान में तकार भया।

। हल्सन्धि ।

उद् + थानम् = उत्थानम् । उद् + तम्भनम् = उत्तम्भनम् ॥

॥ मूल ९१ ॥—झयो होऽन्यतरस्याम् । ८ । ४ । ६२ । झयः परस्य हस्य वा पूर्वसवर्णः । नादस्य घोषस्य संवारस्य महाप्राणस्य हस्य तादृशो वर्गचतुर्थः । वाग्घरिः । वाग्हरिः ॥

[ टीका ]——झय् से परे जो हकार हो तो उसके स्थान में विकल्प करके पूर्व का सवर्ण होवे । प्रत्येक वर्ग में जो चौथा वर्ण है सो नाद घोष संवार महाप्राण प्रयत्न का जो हकार तिसके सदृश है [ २३ ] । वाग् + हरिः = वाग्घरिः । अथवा वाग्हरिः ॥

॥ मूल ९२ ॥—शश्छोऽटि । ८ । ४ । ६३ । झयः परस्य शस्य छो वाऽटि । तद् शिव इत्यत्र दस्य चुत्वेन जकारे कृते खरि चेति जकारस्य चकारः । तच्छिवः । तच्शिवः ॥

[ टीका ]——झय् से परे जो शकार तिसके स्थान में विकल्प करके छकार होवे यदि अट् उस से परे रहे ।

। हल्सन्धि ।

तद्+शिवः । इस उदाहरण में दकार के स्थान में चवर्ग [७६] हुआ । फिर खरि च सूत्र [८०] से जकार के स्थान में चकार हुआ । तब तच्छिवः । और विकल्प करके तच्शिवः सिद्ध भया ॥

॥ मूल ९३ ॥—छत्वममीति वाच्यम् । तच्छ्लोकेन ॥

[टीका]—पिछली [९२] विधि में अट् प्रत्याहार [१] परे रहते छत्व उक्त हुआ है पर वहां अम् प्रत्याहार कहना योग्य है । जैसे । तद्+श्लोकेन = तच्छ्लोकेन ॥

॥ मूल ९४ ॥—मोऽनुस्वारः । ८ । ३ । २३ । मान्तस्य पदस्याऽनुस्वारो हलि । हरिं वन्दे ॥

[टीका]—हल् परे मकारान्त पद के मकार [२७] के स्थान में अनुस्वार होवे । हरिम् वन्दे = हरिं वन्दे ॥

॥ मूल ९५ ॥—नश्चापदान्तस्य झलि । ८ । ३ । २४ । नस्य मस्य चापदान्तस्य झल्यनुस्वारः । यशांसि । आक्रंस्यते ॥

। हल्सन्धि ।

[टीका]——झल् परे रहते अपदान्त [९०] नकार और अपदान्त मकार के स्थान में अनुस्वार होवे। यशान्+सि = यशांसि। आक्रम्+स्यते = आक्रंस्यते॥

॥ मूल ९६ ॥—अनुस्वारस्य ययि परसवर्णः। ८।४।५८। शान्तः॥

[टीका]——यय् परे रहते अनुस्वार के स्थान में पर का सवर्ण होवे। शाम्+तः = शां+तः [९५]। तब इस विधि से शान्तः॥

॥ मूल ९७ ॥—वा पदान्तस्य। ८।४।५९। त्वङ्करोषि। त्वं करोषि॥

[टीका]——यय् परे रहते पदान्त [२०] अनुस्वार के स्थान में विकल्प करके पर का सवर्ण होय। त्वम् करोषि = त्वं करोषि [९४]। वा त्वङ्करोषि [९६]॥

॥ मूल ९८ ॥—मो राजि समः क्वौ। ८।३।२५। क्विबन्ते राजतौ परे समो मस्य म एव स्यात्। सम्राट्॥

। हल्सन्धि ।

---

[टीका ]——क्विबन्त [८५६] राज धातु परे रहते सम् [४८] शब्द के मकार के स्थान में मकार ही होवे [९४]। सम्+राट् = सम्राट्। यहां राट् वही शब्द है जो राज धातु के अन्त में क्विप् [८५६] प्रत्यय के लगने से बना है ॥

॥ मूल ९९ ॥—हे मपरे वा। ८।३।२६। मपरे हकारे परे मस्य मो वा। किम् ह्मलयति। किं ह्मलयति ॥

[टीका ]——जिस हकार से परे मकार हो ऐसा हकार परे रहते विकल्प करके मकार के स्थान में मकार हो होय। किम् ह्मलयति। पक्ष में किं ह्मलयति [९४]॥

॥ मूल १०० ॥—यवलपरे यवला वा। किँय् ह्यः। किं ह्यः। किँव् ह्वलयति। किं ह्वलयति। किँल् ह्लादयति। किं ह्लादयति ॥

[टीका ]——जिस हकार से परे यकार वकार वा लकार हो ऐसा हकार परे रहते मकार के स्थान में क्रम

से [ २० ] यकार वकार वा लकार विकल्प करके होवे। किम् ह्यः = किँय् ह्यः। पक्ष में किं ह्यः [ ८४ ]। इसी भांति किँव् ह्वलयति। वा किं ह्वलयति। किँल् ह्लादयति। वा किं ह्लादयति ॥

॥ मूल १०१ ॥—नपरे नः। ८।३।२७। नपरे हकारे मस्य नो वा। किन् ह्नुते। किं ह्नुते ॥

[टीका]——नकार जिस से परे हो ऐसा हकार परे रहते मकार के स्थान में विकल्प करके नकार होवे। किम् ह्नुते = किन् ह्नुते। वा किं ह्नुते [ ८४ ] ॥

॥ मूल १०२ ॥—ड्ः सि धुट्। ८।३।२९। डात् परस्य सस्य धुड्वा ॥

[ टीका ]——डकार से परे जो सकार तिसको विकल्प करके धुट् आगम होय। मित्र के सदृश जो होता है अर्थात् जिसके होने से शब्द में कुछ विकार नहीं होता उसे आगम कहते हैं ॥

॥ मूल १०३ ॥—आद्यन्तौ टकितौ। १।१।४६। टित्कितौ यस्योक्तौ तस्य क्रमादाद्यन्तौ स्तः। षट् सन्तः। षट् त्सन्तः ॥

। हल्सन्धि ।

[टीका]——जिस आगम का टकार वा ककार इत्संज्ञक [५] हो सो आगम जिसको कहा हो उसके आदि और अन्त में क्रम करके होय अर्थात् टित् आदि में और कित् अन्त में होय। धुट् [१०२] में टकार इत्संज्ञक है इस लिए वह सकार के आदि में हुआ। उ०। षड् सन्तः। इस उदाहरण में धुट् [१०२] हुआ तब षड् धुट्सन्तः। फिर धुट् के टकार और उकार का लोप हो गया [५। २६। ६। और ७] इस लिए षड् ध्सन्तः। फिर [८०] षट् त्सन्तः सिद्ध भया। पक्ष में षट् सन्तः। तकार को [७८] टकार और सकार को षकार नहीं होता [७९]॥

॥ मूल १०४ ॥—ङ्णोः कुक् टुक् शरि। ८। ३। २८। वा स्तः। प्राङ् षष्ठः। प्राङ्क्षष्ठः। सुगण् षष्ठः। सुगण्ट् षष्ठः॥

[टीका]——शर् परे रहते ङकार और णकार को क्रम से विकल्प करके कुक् और टुक् आगम होय। [१०३। ५। २६। और ७] प्राङ् षष्ठः। वा प्राङ्क्षष्ठः। इसी भांति से सुगण् षष्ठः। वा सुगण्ट् षष्ठः॥

। हल्सन्धि ।

॥ मूल १०५ ॥—नश्च ।८।३।३०। नान्तात् परस्य सस्य धुड्वा। सन् त्सः। सन् सः ॥

[टीका]——नकारान्त शब्द से परे जो सकार उसको विकल्प करके धुट् आगम [१०२] होवे। सन् सः= सन् त्सः। वा सन् सः ॥

॥ मूल १०६ ॥—शि तुक् ।८।३।३१। पदान्तस्य नस्य शे परे तुग्वा। सञ्च् शम्भुः। सञ्च् छम्भुः। सञ् शम्भुः। सञ् छम्भुः ॥

[टीका]——शकार परे रहते पदान्त [२०] नकार को विकल्प करके तुक् आगम होवे। सन् शम्भुः [१०३। ५। ३६। ७। और ७६]= सञ्च शम्भुः। वा सञ्च छम्भुः [८२]। पक्ष में। सञ् शम्भुः [७६]। वा सञ् छम्भुः ॥

॥ मूल १०७ ॥—ङमो ह्रस्वादचि ङमुण् नित्यम् ।८।३।३२। ह्रस्वात् परो यो ङम् तदन्तं यत् पदं तस्मात् परस्याचो नित्यं ङमुट् स्यात्। प्रत्यङ्ङात्मा। सुगण्णीशः। सन्नच्युतः ॥

[टीका]——ह्रस्व से परे जो ङम् अर्थात् ङकार और णकार और नकार सो जिसके अन्त में हो ऐसा जो पद

। हल्सन्धि ।

तिस से परे जो अच् तिसको ङमुट् अर्थात् ङुट् और णुट् और नुट् आगम क्रम करके होवें ॥ उ. । प्रत्यङ्+आत्मा [१०३ । ५ । ३६ । और ७] =प्रत्यङ्ङात्मा । इसी रीति से सुगण्+ईशः =सुगण्णीशः । सन्+अच्युतः =सन्नच्युतः ॥

॥ मूल १०८ ॥—समः सुटि । ८ । ३ । ५ । समो रुः सुटि ॥

[टीका]——सम् शब्द के मकार के स्थान में रु होवे जो सुट् आगम परे रहे ॥

॥ मूल १०९ ॥—अत्रानुनासिकः पूर्वस्य तु वा । ८ । ३ । २ । अत्र रुप्रकरणे रोः पूर्वस्यानुनासिको वा ॥

[टीका]——यहाँ अर्थात् रु [१२४] के प्रकरण में रु के पूर्व जो वर्ण उसे विकल्प करके अनुनासिक होय ॥

॥ मूल ११० ॥—अनुनासिकात् परोऽनुस्वारः । ८ । ३ । ४ । अनुनासिकं विहाय रोः पूर्वस्मात् परोऽनुस्वारागमः ॥

। हल्सन्धि ।

---

[ टीका ]——जिस पक्ष में अनुनासिक होता है उस से भिन्न पक्ष में रु से पूर्व जो वर्ण तिस से परे अनुस्वार आगम होवे ॥

॥ मूल १११ ॥—खरवसानयोर्विसर्जनीयः । ८ । ३ । १५ । खर्यवसाने च पदान्तस्य रस्य विसर्गः ॥

[ टीका ]——पदान्त रेफ के स्थान में विसर्ग होय जो खर् परे रहे वा अवसान [ १४४ ] में विद्यमान जो रेफ उसको विसर्ग होय ॥

॥ मूल ११२ ॥—सम्पुङ्कानां सो वक्तव्यः । सँस्स्कर्ता । संस्स्कर्ता ॥

[टीका]——इस वार्तिक का यह अर्थ है कि सम् [१०८] और पुम् [११३] और कान् [११८] के विसर्ग के स्थान में सकार [११३] नित्य होय । सम् + कर्ता । सुट् [७२८] हुआ । सम् + स्कर्ता । फिर [१०८ । ३६ । और ७] सर् + स्कर्ता । तब [१०९] सँर् + स्कर्ता । वा [११०]

संर्+स्कर्ता । फिर [१११] सँः+स्कर्ता । वा संः+स्कर्ता । पीछे ११५ यह पाया इसको बाधकर १२३ यह पाया तब इसको बाधकर [११२] इस से स् हुआ इस रीति से सँस्स्कर्ता । वा संस्स्कर्ता सिद्ध भया ॥

॥ मूल ११३ ॥—पुमः खय्यम्परे । ८।३।६।
अम्परे खयि पुमो रुः। पुँस्कोकिलः । पुंस्कोकिलः ॥

[टीका]——पुम् शब्द के मकार के स्थान में रु [१२४] होवे अम् परे जिस से हो ऐसा खय् परे रहते। पुम्+कोकिलः [१०९।११०।१११।११५।१२३। और ११३] =पुँस्कोकिलः। वा पुंस्कोकिलः ॥

॥ मूल ११४ ॥—नश्छव्यप्रशान् । ८।३।७।
अम्परे छवि नान्तस्य पदस्य रुः ॥

[टीका]——अम् परे जिस से हो ऐसा छव् परे रहते

। हल्सन्धि ।

---

प्रशान् शब्द के नकार को छोड़कर पदान्त [२०] नकार के स्थान में रु होवे ॥

॥ मूल ११५ ॥—विसर्जनीयस्य सः । ८ । ३ । ३४ । खरि । चक्रिँस्त्रायस्व । चक्रिंस्त्रायस्व । अप्रशान् किम् । प्रशान् तनोति । पदस्येति किम् । हन्ति ॥

[टीका]——खर् परे रहते विसर्ग के स्थान में सकार होवे । चक्रिन् + त्रायस्व [ ११४ । १०८ । ११० । और १११ ] = चक्रिँस्त्रायस्व । वा चक्रिंस्त्रायस्व । प्रशान् शब्द में यह विधि नहीं लगती । जैसा । प्रशान् तनोति । और अपदान्त नकार में भी यह विधि नहीं लगती । जैसा । हन् + ति = हन्ति ॥

॥ मूल ११६ ॥—नॄन् पे । ८ । ३ । १० । नॄनित्यस्य रुर्वा पे ॥

[टीका]——नॄन् शब्द के नकार के स्थान में रु [१२४] विकल्प करके होय पकार परे रहते । नॄन् पाहि ॥

॥ मूल ११७ ॥—कुप्वोः ≍क ≍पौ च । ८। ३। ३७। कवर्गे पवर्गे च विसर्गस्य ≍क ≍पौ स्तः। चाद्विसर्गः। नृँ≍ पाहि। नृं≍ पाहि। नृँः पाहि। नृंः पाहि। नॄन् पाहि ॥

[टीका]——जब कवर्ग और पवर्ग परे रहें तब विसर्ग के स्थान में क्रम से जिह्वामूलीय और उपध्मानीय होवें और पक्ष में विसर्ग होय। नृँ≍ पाहि [१०९। १११। और ११५]। वा नृं≍ पाहि [११०]। पक्ष में [१११] नृँः पाहि। वा नृंः पाहि। वा नॄन् पाहि ॥

॥ मूल ११८ ॥—तस्य परमाम्रेडितम्। ८। १। २। द्विरुक्तस्य परमाम्रेडितं स्यात् ॥

[टीका]——दो बार जो कहा गया है तिसका दूसरा अंश आम्रेडित संज्ञक होय ॥

॥ मूल ११९ ॥—कानाम्रेडिते। ८। ३। १२। कान्नकारस्य रुः स्यादाम्रेडिते। काँस्कान्। कांस्कान् ॥

[ टीका ]——कान् शब्द के नकार के स्थान में रु [ १२४ ] होवे आम्रेडित [ ११८ ] परे रहते। कान् + कान् [ १०६ । ११० । १११ । ११५ । ११७ । और ११२ ] = काँस्कान् । वा कांस्कान् [ ११० ] ॥

**॥ मूल १२० ॥—छे च ।६।१।७३। ह्रस्वस्य छे तुक् । शिवच्छाया ॥**

[ टीका ]——छकार परे रहते ह्रस्व [ ८ ] को तुक् आगम होय। शिव + छाया [ ८२ । ७६ । और ९० ] = शिवच्छाया ॥

**॥ मूल १२१ ॥—पदान्ताद्वा ।६।१।७६। दीर्घात् पदान्ताच्छे तुक् वा। लक्ष्मीच्छाया । लक्ष्मीछाया ॥**

[ टीका ]——पदान्त दीर्घ [ ८ ] को विकल्प करके तुक् आगम होय छकार परे रहते। लक्ष्मी + छाया [ ८२ । ७६ । और ९० ] = लक्ष्मीच्छाया । पक्ष में लक्ष्मीछाया ॥

॥ इति हल्सन्धिः ॥

## ॥ विसर्गसन्धिः ॥

॥ मूल १२२ ॥—विसर्जनीयस्य सः । ८ । ३ । ३४ । खरि । विष्णुस्त्राता ॥

[टीका]——खर् परे रहते विसर्ग के स्थान में सकार होवे। विष्णुः + त्राता = विष्णुस्त्राता । यह वृत्ति पुनरुक्त है [११५] ॥

॥ मूल १२३ ॥—वा शरि । ८ । ३ । ३६ । शरि विसर्गस्य विसर्गो वा । हरिः शेते । हरिश्शेते ॥

[टीका]——शर् परे रहते विसर्ग के स्थान में विकल्प करके विसर्ग ही होय। उदा० । हरिः + शेते = हरिः शेते । पक्ष में हरिश्शेते [११५ और ७६] ॥

॥ मूल १२४ ॥—ससजुषो रुः । ८ । २ । ६६ । पदान्तस्य सस्य सजुषश्च रुः स्यात् ॥

[टीका]——पदान्त [२०] सकार को और सजुष् शब्द के सकार को रु होवे ॥

॥ मूल १२५ ॥—अतो रोरप्लुतादप्लुते।६।१।११३। अप्लुतादतः परस्य रो रुः स्यादप्लुते-ऽति। शिवोऽर्च्यः॥

[टीका]——अप्लुत [८] अकार से परे जो रु [१२४] तिसके स्थान में उकार होय अप्लुत अकार परे रहते। शिवस्+अर्च्यः [१२४। ३५। १४६। १४७। ३५। और ५६] = शिवोऽर्च्यः॥

॥ मूल १२६ ॥—हशि च।६।१।११४। तथा। शिवो वन्द्यः॥

[टीका]——हश् परे रहते पिछली विधि [१२५] के अनुसार रु को उ होय। शिवस् वन्द्यः = शिवो वन्द्यः॥

॥ मूल १२७ ॥—भोभगोअघोअपूर्वस्य योऽशि।८।३।१७। एतत्पूर्वस्य रोर्यादेशोऽशि। देवा इह। देवायिह। भोस् भगोस् अघोस् इति सान्ता निपाताः। तेषां रोर्यत्वे कृते॥

[टीका]——जिस रु से पूर्व भो भगो अघो वा अवर्ण रहे तिस रु के स्थान में यकार होय अश् परे रहते।

। विसर्गसन्धि ।

---

देवास्+इह [१२४] =देवायिह। पक्ष में [१८] देवा इह। भोस् भगोस् और अघोस् शब्द सकारान्त निपात [६६] हैं उनके सकार के स्थान में रु [१२४] होता है। फिर उसको यत्व किये पीछे वक्ष्यमाण विधि लगती है॥

॥ मूल १२८ ॥ हलि सर्वेषाम्। ८। ३। २२। भोभगोअघोअपूर्वस्य यस्य लोपः स्याद्धलि। भो देवाः। भगो नमस्ते। अघो याहि॥

[टीका]—सब आचार्यों के मत में जिस यकार से पूर्व भो भगो अघो वा अवर्ण रहे तिसका लोप होय हल् परे रहते। भोस् देवाः [१२४ और १२७] =भो देवाः। तैसे भगो नमस्ते। अघो याहि॥

॥ मूल १२९ ॥—रोऽसुपि। ८।२।६९। अह्नो रेफादेशो न तु सुपि। अहरहः। अहर्गणः॥

[टीका]—सुप् [१३७] प्रत्याहार परे न रहे तो

। विसर्गसन्धि ।

अहन् शब्द के नकार को रेफ आदेश होवे । अहन्+अहः = अहरहः । अहन्+गणः = अहर्गणः ॥

॥ मूल १३० ॥—रो रि । ८।३।१४। रेफस्य रेफे परे लोपः ॥

[टीका]——रेफ परे हो तो रकार का लोप होवे ॥

॥ मूल १३१ ॥—ढ्रलोपे पूर्वस्य दीर्घोऽणः । ६।३।१११। ढरेफयोर्लोपनिमित्तयोः पूर्वस्याणो दीर्घः । पुना रमते । हरी रम्यः । शम्भू राजते । अणः किम् । तृढः । वृढः । मनस्रथ इत्यत्र रुत्वे कृते हशि चेत्युत्वे रो रीति रेफलोपे च प्राप्ते ॥

[टीका]——यदि लोप का निमित्त ढकार वा रेफ [१३०] हो तो उसके पूर्व अण् को दीर्घ [८] होय । पुनर् रमते = पुना रमते । हरिस् रम्यः [१२४] = हरी रम्यः । शम्भुस् राजते [१२४ और १३०] = शम्भू राजते । अण् क्यों कहा । तृढः । वृढः । इन प्रयोगों

। विसर्गसन्धि ।

---

में भी ढकार लोप का निमित्त है पर अण् प्रत्याहार में ऋकार नहीं है इस लिए उसको दीर्घ नहीं होता क्योंकि अण् पूर्व णकार हो पर्यन्त लिया जाता है। जैसा। तृढ्+ढः [५८८] =तृढः। वृढ्+ढः [५८८] = वृढः। मनस्+रथ यहां जब रुत्व करचुके तब हशि च [१२६] इस सूत्र से उकार और रो रि [१३०] इस सूत्र से रेफ का लोप पाया ॥ फिर

॥ मूल १३२ ॥—विप्रतिषेधे परं कार्यम्।१।४।२। तुल्यबलविरोधे परं कार्यं स्यात्। इति प्राप्ते पूर्वत्रासिद्धमिति रो रीत्यस्यासिद्धत्वादुत्वमेव। मनोरथः॥

[टीका]——तुल्यबल सूत्रों के विरोध में अष्टाध्यायी के क्रमानुसार जो पर हो सो कार्य करे। इस विधि से लोप प्राप्त भया क्योंकि हशि च [१२६] छठें अध्याय का सूत्र है और रो रि [१३०] आठवें अध्याय का है। परन्तु पूर्वत्रासिद्धम् [३९] से रो रि असिद्ध है इस लिए हशि च से उकार ही भया। मन+उ+रथः [३५] = मनोरथः॥

। विसर्गसन्धि ।

॥ मूल १३३ ॥—एतत्तदोः सुलोपोऽकोर-नञ्समासे हलि ।६।१।१३२। अककारयोरे-तत्तदोर्यः सुस्तस्य लोपो हलि नतु नञ्समासे। एष विष्णुः। स शम्भुः। अकोः किम्। एषको रुद्रः। अनञ्समासे किम्। असश्शिवः। हलि किम्। एषोऽत्र॥

[टीका]—ककार रहित [१२२२] जो एतद् शब्द और तद् शब्द उनके सु [१२७] का लोप होय हल् परे रहते पर नञ् समास [१०१०] हो तो नहीं। जब सु [१२७] आता है तब [२१४ और २३६] एतद् और तद् का रूप एषस् और सस् बन जाता है। एष विष्णुः। स शम्भुः। ककार रहित क्यों कहा। एषको रुद्रः। यहां ककार सहित हो है। नञ् समास का निषेध क्यों किया। असश्शिवः [१२४। १११। १२२। और ७३] यहां नञ् समास है। हल् परे क्यों कहा। एतद्+सु+अत्र [१२४। १२५। ३५। और ५६]= एषोऽत्र। यहां हल् परे नहीं है॥

। विसर्गसन्धि ।

॥ मूल १३४ ॥—सोऽचि लोपे चेत् पादपूरणम् । ६ । १ । १३४ । स इत्यस्य सोर्लोपः स्यादचि पादश्चेल्लोपे सत्येव पूर्येत । सेमामविड्ढि प्रभृतिम् । सैष दाशरथी रामः ॥

[टीका]——अच् परे रहते यदि लोप के बिना पाद अर्थात् श्लोक वा मन्त्र का चतुर्थांश ठीक न बैठे तो सस् शब्द के सु [१३७] का लोप होवे । उदा० । सेमामविड्ढि प्रभृतिम् । इस पाद में यदि यह विधि न होती तो यकारं का लोप [३८] असिद्ध [३९] होने से गुण [३५] न होता और स इमाम् ऐसा ही रहता तो पाद भी ठीक न बैठता । ऐसे ही सैष दाशरथी रामः । इस पाद में कवि ने सैष लिखा । स एष नहीं लिखा ॥

॥ इति विसर्गसन्धिः ॥

## ॥ अथाजन्ताः पुल्लिङ्गाः ॥

॥ मूल १३५ ॥—अर्थवदधातुरप्रत्ययः प्रातिपदिकम् ।१।२।४५। धातुं प्रत्ययं प्रत्ययान्तं च वर्जयित्वार्थवच्छब्दरूपं प्रातिपदिकसंज्ञं स्यात् ॥

[टीका]——धातु [ ४८ ] प्रत्यय [ १३८ ] और प्रत्ययान्त को छोड़कर जो अर्थवान् शब्द सो प्रातिपदिक कहावे ॥

॥ मूल १३६ ॥—कृत्तद्धितसमासाश्च ।१।२।४६। कृत्तद्धितान्तौ समासश्च तथा स्युः ॥

[ टीका ]——कृदन्त [ ३३० ] और तद्धितप्रत्ययान्त [ १०६८ ] और समास [ ८६४ ] इनकी भी प्रातिपदिक संज्ञा होवे ॥

॥ मूल १३७ ॥—स्वौजसमौट्छष्टाभ्यांभिस् ङेभ्यांभ्यस् ङसिभ्यांभ्यस् ङसोसाम् ङ्योस्सुप् ।

४।१।२। सु औ जस् इति प्रथमा। अम् औट् शस् इति द्वितीया। टा भ्याम् भिस् इति तृतीया। ङे भ्याम् भ्यस् इति चतुर्थी। ङसि भ्याम् भ्यस् इति पञ्चमी। ङस् ओस् आम् इति षष्ठी। ङि ओस् सुप् इति सप्तमी॥

[ टीका ]——सुप् प्रत्याहार इक्कीस प्रत्ययों का नाम है और अब अलग २ इनका रूप लिखते हैं॥

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्रथमा | विभक्ति | सु | औ | जस् |
| द्वितीया | ,, | अम् | औट् | शस् |
| तृतीया | ,, | टा | भ्याम् | भिस् |
| चतुर्थी | ,, | ङे | भ्याम् | भ्यस् |
| पञ्चमी | ,, | ङसि | भ्याम् | भ्यस् |
| षष्ठी | ,, | ङस् | ओस् | आम् |
| सप्तमी | ,, | ङि | ओस् | सुप् |

इस रीति से सातों विभक्ति के जुदे २ रूप जानिये।

। अजन्त पुंलिङ्ग ।

---

जब ये प्रत्यय शब्द के अन्त में आते हैं तब इनका ऐसा स्वरूप रहता है और इन स्वरूपों का स्मरण रखना उचित है ॥ यथा ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा विभक्ति | स् | औ | अस् |
| द्वितीया ,, | अम् | औ | अस् |
| तृतीया ,, | आ | भ्याम् | भिस् |
| चतुर्थी ,, | ए | भ्याम् | भ्यस् |
| पञ्चमी ,, | अस् | भ्याम् | भ्यस् |
| षष्ठी ,, | अस् | ओस् | आम् |
| सप्तमी ,, | इ | ओस् | सु |

किस रीति से ऐसा स्वरूप रहता है सो आगे लिखा जायगा ॥

॥ मूल १३८ ॥—ङ्याप्प्रातिपदिकात् ।४।१।१ ॥

[टीका]——यह अधिकार सूत्र है अर्थात् इस सूत्र की अनुवृत्ति आगे सर्वत्र जिन सूत्रों करके प्रातिपदिक

से प्रत्यय होता है उन सूत्रों में होती है । इसका अर्थ १४० वें सूत्र की टीका में देखो ॥

॥ मूल. १३९ ॥—प्रत्ययः । ३ । १ । १ ॥

[ टीका ]——यह भी अधिकार सूत्र है इसका भी आगे सर्वत्र काम पड़ेगा । जो प्रकृति के अथवा अपने अर्थ को कहे सो प्रत्यय कहाता है और जिस से प्रत्यय किया जाता है उसे प्रकृति कहते हैं ॥

॥ मूल १४० ॥—परश्च । ३।१।२ । इत्यधिकृत्य । ङ्यन्तादावन्तात् प्रातिपदिकाच्च परे स्वादयः प्रत्ययाः स्युः ॥

[ टीका ]——यह भी अधिकार सूत्र है । पूर्वोक्त [ १३८ । १३९ और १४० ] तीनों सूत्रों को मिलाकर यह अर्थ होती है कि सु इत्यादि [ १३७ ] जो प्रत्यय हैं सो ङ्यन्त आवन्त और प्रातिपदिक [ १३५ ] से परे होंय ॥

॥ मूल १४१ ॥—सुपः । १।४।१०३ । सुपस्त्री-

। अजन्त पुल्लिङ्ग ।

---

णि चीणि वचनान्येकश एकवचनद्विवचनबहुवचनसंज्ञानि स्युः ॥

[टीका]——सुप् प्रत्याहार में प्रत्येक विभक्ति के जो तीन २ भाग हैं सो क्रम से एकवचन द्विवचन बहुवचन कहावें। यथा प्रथमा विभक्ति में। सु एकवचन है। औ द्विवचन है। जस् बहुवचन है ॥

॥ मूल १४२ ॥—द्व्येकयोर्द्विवचनैकवचने। १।४।२२। द्वित्वैकत्वयोरेते स्तः ॥

[टीका]——दो वस्तु की विवक्षा में द्विवचन और एक की विवक्षा में एकवचन होय ॥

॥ मूल १४३ ॥—बहुषु बहुवचनम्। १।४।२१। बहुत्वविवक्षायां बहुवचनं स्यात् ॥

[टीका]——जहां बहुत की विवक्षा हो तहां बहुवचन होय ॥

॥ मूल १४४ ॥—विरामोऽवसानम्। १।४।११०। वर्णानामभावोऽवसानसंज्ञः स्यात्। रुत्वविसर्गौ रामः ॥

[ टीका ]——वर्णों का अभाव अवसान कहाता है । राम शब्द की साधन प्रक्रिया लिखते हैं । राम शब्द को प्रथम प्रातिपदिक [ १३५ ] संज्ञा भई और व्युत्पत्ति पक्ष में [ १३६ ] फिर [ १३८ । १३९ । और १४० ] सातों विभक्ति पाईं उन में प्रथमा के तीनों वचन पाए । फिर एक राम की विवक्षा में एकवचन [ १४२ ] सु भया । तब राम+सु ऐसा भया फिर सु के उकार की इत्संज्ञा [ ३६ ] भई तब उकार का लोप [ ७ ] भया तो राम+स् भया । फिर [ २० ] पदान्त सकार है इस लिए स् को रु [ १२४ ] भया इसके भी उकार की इत्संज्ञा [ ३६ ] हुई और उसका लोप [ ७ ] भया फिर यह रकार अवसान [ १४४ ] में है इस निमित्त उसको विसर्ग [ १११ ] भया तब रामः ऐसा सिद्ध भया ॥

॥ मूल १४५ ॥—सरूपाणामेकशेष एकविभक्तौ ।१।२।६४। एकविभक्तौ यानि सरूपाण्येव दृष्टानि तेषामेक एव शिष्यते ॥

[ टीका ]——एक विभक्ति [ १५० ] में जितने समान

रूप देखे जांय उन में से एक ही शेष रहे और सब का लोप होवे । उदा० । जैसे दो राम की विवक्षा में राम राम ऐसी स्थिति भई तहां इस सूत्र से एक राम् रहा और एक का लोप हो गया तब द्विवचन औ आया और राम +औ ऐसा हुआ । अब राम+औं में वृद्धि [४१] पाई और उसको बाध करके इस नीचे लिखित सूत्र से दीर्घ पाया ॥

॥ मूल १४६ ॥—प्रथमयोः पूर्वसवर्णः ।६।१।१०२ । अकः प्रथमाद्वितीययोरचि पूर्वसवर्णदीर्घ एकादेशः स्यात् । इति प्राप्ते ॥

[टीका]—यदि प्रथमा वा द्वितीया विभक्ति [१५०] का अच् अक् से परे हो तो पूर्व का सवर्ण दीर्घ एकादेश होवे । इस सूत्र से दीर्घ पाया ॥ तब

॥ मूल १४७ ॥—नादिचि ।६।१।१०४ । आदिचि न पूर्वसवर्णदीर्घः । वृद्धिरेचि । रामौ ॥

। अजन्त पुल्लिङ्ग ।

---

[टीका]—अवर्ण से परे यदि इच् रहे तो पूर्व सवर्ण दीर्घ न होवे। इस से दीर्घ का निषेध भया तब वृद्धि [४१] भई तो राम+औ = रामौ। अब बहुवचन में तीन राम की विवक्षा हो तो भी एक ही [१४५] रूप बच रहेगा। फिर [१४३] बहुवचन जस् भया॥ तब

॥ मूल १४९ ॥—चुटू।१।३।७। प्रत्ययाद्यौ चुटू इतौ स्तः॥

[टीका]—प्रत्यय के आदि में जो चवर्ग और टवर्ग सो इत्संज्ञक होवे। इस लिए जस् के जकार की इत्संज्ञा हुई। तब राम+अस् भया॥

॥ मूल १५० ॥—विभक्तिश्च।१।४।१०४। सुप्तिङौ विभक्तिसंज्ञौ स्तः॥

[टीका]—सुप् [१२७] और तिङ् [४०८] इन दोनों की विभक्ति संज्ञा होवे॥

। अजन्त पुंलिङ्ग ।

॥ मूल १५१ ॥—न विभक्तौ तुस्माः ।१।३।४। विभक्तिस्थास्तवर्गसमा नेतः । इति सस्य नेत्वम् । रामाः ॥

[ टीका ]——विभक्ति के जो तवर्ग सकार मकार तिनकी इत्संज्ञा न होय । रामा+स् [ १४६ ] फिर [ १२४ और १११ ] रामाः । अर्थात् अनेक राम ॥

॥ मूल १५२ ॥—एकवचनं सम्बुद्धिः ।२।३।४९ । सम्बोधने प्रथमाया एकवचनं सम्बुद्धिसंज्ञं स्यात् ॥

[ टीका ]——सम्बोधन में जो प्रथमा का एकवचन सो सम्बुद्धि संज्ञक होय ॥

॥ मूल १५३ ॥—यस्मात् प्रत्ययविधिस्तदादि प्रत्ययेऽङ्गम् ।१।४।१३। यः प्रत्ययो यस्मात् क्रियते तदादि शब्दस्वरूपं तस्मिन् प्रत्यये परेऽङ्गसंज्ञं स्यात् ॥

॥ अजन्त पुलिङ्ग ॥

[ टीका ]——जिस प्रकृति से जो प्रत्यय कीजिये वही प्रत्यय परे रहे जिस से उस प्रकृति की अङ्ग संज्ञा होवे॥ जैसा राम शब्द से सु [१३७] भया तो वही सु प्रत्यय परे रहते राम शब्द की अङ्ग संज्ञा भई। इस अङ्ग संज्ञा का यह फल है ॥ कि

॥ मूल १५४ ॥—एङ्ह्रस्वात् सम्बुद्धेः ।६।१।६९। एङन्ताद्ध्रस्वान्ताच्चाङ्गाद्धल्लुप्यते सम्बुद्धेश्चेत्। हे राम। हे रामौ। हे रामाः ॥

[ टीका ]——एङन्त वा ह्रस्वान्त अङ्ग [१५३] से परे जो सम्बुद्धि [१५२] का हल् तिसका लोप होवे। अब ह्रस्वान्त अङ्ग राम शब्द से परे जो सु का सकार है तिसका लोप होगया। तब। हे राम। हे रामौ। हे रामाः। अब द्वितीया विभक्ति के रूप कहते हैं। राम+अम् ॥

॥ मूल १५५ ॥—अमि पूर्वः ।६।१।१०७। अकोऽम्यचि पूर्वरूपमेकादेशः। रामम्। रामौ ॥

। अजन्त पुंलिङ्ग ।

[ टीका ]——अक् प्रत्याहार से जो अम् विभक्ति का अच् परे रहे तो पूर्व का रूप एकादेश होय । राम+अम् = रामम् । राम+औ = रामौ [१४५ । १२७ । १४२ । १४६ । १४७ । और ४१ ] और बहुवचन में राम +शस् ऐसा है । तब

॥ मूल १५६ ॥—लशक्वतद्धिते ।१।३।८। तद्धितवर्जप्रत्ययाद्या लशकवर्गा इतः स्युः ॥

[ टीका ]——तद्धित [ १०६८ ] भिन्न प्रत्यय के आदि में जो ल श और कवर्ग वे इत् होवें । इस से शस् के शकार की इत्संज्ञा हुई तब राम+अस् भया ॥ पीछे

॥ मूल १५७ ॥—तस्माच्छसो नः पुंसि ।६। १।१०३। पूर्वसवर्णदीर्घात् परो यः शसस्सस्तस्य नः स्यात् पुंसि ॥

[ टीका ]——पूर्व सवर्ण दीर्घ [ १४६ ] से परे जो शस् का सकार तिसको नकार होय पुंलिङ्ग में । रामान् ॥ तब

। अकारान्त पुंलिङ्ग ।

॥ मूल १५८ ॥—अट्कुप्वाङ्नुम्व्यवायेऽपि। ८।४।२। अट् कवर्गः पवर्ग आङ् नुम् एतैर्व्यस्तैर्यथासम्भवमिलितैश्च व्यवधानेऽपि रषाभ्यां परस्य नस्य णः समानपदे। इति प्राप्ते ॥

[ टीका ]——अट् प्रत्याहार कवर्ग पवर्ग आङ् और नुम् ये सब अलग २ वा मिले हुए रेफ और नकार अथवा षकार और नकार के बीच में रहें तो एक पद में विद्यमान जो रकार वा षकार तिस से परे नकार को णकार होवे। यहां नुम् से अनुस्वार उपलक्षित है। इस सूत्र से रामान् के अन्त नकार को णकार प्राप्त भया ॥ तो

॥ मूल १५९ ॥—पदान्तस्य। ८।४।३७। नस्य णो न। रामान् ॥

[ टीका ]——पदान्त नकार को णत्व [ १५८ ] न होवे। रामान्। अब तृतीया के रूप कहते हैं। राम+टा। ऐसी स्थिति है ॥ तब

॥ मूल १६० ॥—टाङसिङसामिनात्स्याः।

। अजन्त पुल्लिङ्ग ।

७ । १ । १२ । अदन्ताट्टादीनामिनादयः स्युः । णात्वम् । रामेण ॥

[ टीका ]——अकारान्त शब्द से परे जो टा ङसि और ङस् इनको क्रम से इन आत् और स्य आदेश होयं । इस से टा के स्थान में इन आदेश भया तो राम+इन भया । फिर [ ३५ और १५८] रामेण । द्विवचन में राम+भ्याम् ऐसा है ॥ तब

॥ मूल १६१ ॥—सुपि च । ७ । ३ । १०२ । यञादौ सुप्यतोऽङ्गस्य दीर्घः । रामाभ्याम् ॥

[टीका]——यञादि विभक्ति परे रहते अदन्त अङ्ग [१५३] के अकार को दीर्घ होय । रामाभ्याम् । बहुवचन में राम+भिस् है ॥ तब

॥ मूल १६२ ॥—अतो भिस ऐस् । ७ । १ । ९ । अनेकाल् शित् सर्वस्य । रामैः ॥

[टीका]——अदन्त अङ्ग से परे जो भिस् तिसे ऐस् आदेश होय । ऐस् में अनेक अल् हैं इस से [ ५८ ]

सम्पूर्ण भिस् के स्थान में ऐस् भया तो राम+ऐस् [२७। ८८। ५८। ४१। १२४। और १११ ]= रामैः। अब चतुर्थी के रूप कहते हैं। राम+ङे ॥ तब

॥ मूल १६३ ॥—ङेर्यः। ७।१।१३। अतोऽङ्गात् परस्य ङेर्यादेशः ॥

[ टीका ]——अकारान्त अङ्ग से परे जो ङे तिसको य आदेश होवे। राम+य ऐसा भया तब ॥

॥ मूल १६४ ॥—स्थानिवदादेशोऽनल्विधौ। १।१।५६। आदेशः स्थानिवत् स्यान्न तु स्थान्यलाश्रयविधौ। इति स्थानिवत्त्वात् सुपि चेति दीर्घः। रामाय। रामाभ्याम् ॥

[ टीका ]——आदेश स्थानी के सदृश होय परन्तु स्थानी के अवयव वा स्थानी रूप अलों के धर्म को मानकर जहां कार्य किया जाय तहां नहीं। ङे+सुप् [ १३७ ] है इस निमित्त इसके स्थान में जो यकार भया है सो भी इस विधि से सुप् है। फिर सुप् को मानकर दीर्घ

। अजन्त पुंल्लिङ्ग ।

[ १६१ ] भया तब रामाय । रामाभ्याम् [ १६१ ] ॥

॥ मूल १६५ ॥—बहुवचने झल्येत् । ७ । ३ । १०३ । झलादौ बहुवचने सुप्यतोऽङ्गस्यैकारः । रामेभ्यः । सुपि किम् । पचध्वम् ॥

[ टीका ]——झल् प्रत्याहार है आदि में जिसके ऐसा बहुवचन सुप् परे हो तो अदन्त अङ्ग के अकार को एकार होवे। राम+भ्यस् [ १६१ । १६५ । १२४ । और १११ ] = रामेभ्यः । इस सूत्र में सुप् ग्रहण क्यों किया। जो सूत्र में सुप् न कहते तो पच+ध्वम् यहां एकार हो जाता । सूत्र में सुप् कहने से उदाहरण में सुप् परे नहीं है इस लिए एकार नहीं होता । पचध्वम् । अब पञ्चमी के रूप कहते हैं । राम+ङसि ॥ तब

॥ मूल १६६ ॥—वावसाने । ८ । ४ । ५६ । अवसाने झलां चरो वा । रामात् रामाद् । रामाभ्याम् । रामेभ्यः । रामस्य ॥

[ टीका ]——अवसान में झल को विकल्प करके चर्

। अदन्त पुल्लिङ्ग ।

---

होय । राम+ङसि= राम+आत् [ १६० ] =रामात् वा रामाद् [ ८२ ] । रामाभ्याम् [ १६१ ] । रामेभ्यः [ १६५ । १२४ । और १११ ] । अब षष्ठी के रूप कहते हैं । राम+ङस् =राम+अस् [ १६० ]= रामस्य । षष्ठी द्विवचन में राम+ओस् है ॥ तब

॥ मूल १६७ ॥—ओसि च । ७ । ३ । १०४ । अतोऽङ्गस्यैकारः । रामयोः ॥

[ टीका ]——अदन्त अङ्ग को एकार होय ओस् परे रहते । राम+ओस् [ २८ । १२४ । और १११ ] = रामयोः ॥

॥ मूल १६८ ॥—ह्रस्वनद्यापो नुट् । ७ । १ । ५४ । ह्रस्वान्तान्नद्यन्तादावन्ताच्चाङ्गात् परस्यामो नुडागमः ॥

[ टीका ]——ह्रस्वान्त [ ९ ] नद्यन्त [ २१६ ] आवन्त [ १३४२ ] अङ्ग से परे जो आम् तिसको नुट् आगम होय । राम+आम् तब राम+नाम् [ १०२ । ५ । ३६ । और ७ ] ॥ तब

। अजन्त पुल्लिङ्ग ।

॥ मूल १६९ ॥—नामि ।६।४।३। अजन्ताङ्गस्य दीर्घः। रामाणाम्। रामयोः। सुप्ति कृते ॥

[टीका]——नाम् परे रहते अजन्त अङ्ग को दीर्घ होय। इस से रामानाम्। तब [१५८] रामाणाम्। अब सप्तमी के रूप कहते हैं। राम+ङि [१५६। ७ और ३५]=रामे। [१६७। २८। १२४ और ११९] रामयोः। बहुवचन में। राम+सुप्। तब [५। ७ और १६५] रामे+सु ॥ फिर

॥ मूल १७० ॥—आदेशप्रत्यययोः ।८।३। ५९। इण्कुभ्यां परस्यापदान्तस्यादेशस्य प्रत्ययावयवस्य च यः सस्तस्य मूर्द्धन्यादेशः। ईषद्विवृतस्य सस्य तादृश एव षः। रामेषु। एवं कृष्णादयोऽप्यदन्ताः ॥

[टीका]——अपदान्त आदेश रूप सकार वा अपदान्त प्रत्यय का अवयव सकार और इण वा कवर्ग से परे हो तो

। अजन्त पुल्लिङ्ग ।

---

उसे मूर्द्धन्य षकार होवे । ईषद्विवृत [१६] प्रयत्नवान् दन्ती सकार के सदृश मूर्द्धन्य षकार है इस लिए षकार ही आदेश भया तब रामेषु सिद्ध भया। ऐसे ही कृष्ण आदि अकारान्त शब्द के रूप जानिए रामशब्दवत् सब कार्य उनको भी करना योग्य है ॥

॥ मूल १७१ ॥—सर्वादीनि सर्वनामानि । १।१।२७। सर्व विश्व उभ उभय डतर डतम अन्य अन्यतर इतर त्वत् त्व नेम सम सिम। पूर्व-परावरदक्षिणोत्तरापराधराणि व्यवस्थायां सं-ज्ञायाम् । स्वमज्ञातिधनाख्यायाम् । अन्तरं ब-हिर्योगोपसंव्यानयोः । त्यद् तद् यद् एतद् इदम् अदस् एक द्वि युष्मद् अस्मद् भवतु किम् ॥

[ टीका ]——सर्वादि गण की सर्वनाम संज्ञा होय। वह सर्वादि गण यह है सर्व अर्थात् संपूर्ण। विश्व संपूर्ण वा संसार। उभ दो । उभय दो अवयववाले । डतर डतम ये दोनों

। अजन्त पुल्लिङ्ग ।

प्रत्यय हैं इन करके तदन्त शब्द लिये जाते हैं जैसे कतर शब्द। अन्य दूसरा। अन्यतर दो में एक। इतर दूसरा। त्वत् दूसरा। त्व दूसरा। नेम आधा। सम संपूर्ण। सिम संपूर्ण। पूर्व पर अवर दक्षिण उत्तर अपर अधर। ये सात शब्द जो व्यवस्था में विद्यमान हों और संज्ञा न हों तो सर्व आदि गण में इनका पाठ जानना और जब ये संज्ञावाची हों तब इनकी सर्वादि गण में गिनती नहीं होती। स्व शब्द का अर्थ जब आत्मा और आत्मीय हो तब सर्व आदि गण में इसका पाठ जानना पर ज्ञाति और धन अर्थ हो तो नहीं। अन्तर शब्द का अर्थ जो बहिर्योग और उपसंव्यान हो तो सर्व आदि गण में पाठ जानना। त्यद् वह। तद् वह। यद् जो एतद् वह। इदम् यह। अदस् वह। एक एक। द्वि दो। युष्मद् तू। अस्मद् मैं। भवतु आप। किम् कौन। ये सब सर्व आदि जानिए ॥

॥ मूल १७२ ॥—जसः शी । ७।१।१७।

अदन्तात् सर्वनाम्नो जसः शी स्यात्। अनेकाल्त्वात् सर्वादेशः। सर्वे ॥

। अजन्त पुल्लिङ्ग ।

[ टीका ]—अदन्त अङ्ग [ १५३ ] से परे और सर्वनाम [ १७१ ] से विहित जो जस् तिसको शी होय । शी अनेकाल् है इस लिए सम्पूर्ण जस् को हुआ [ ५८ ] । सर्व+शी [ १५६ । ७ । और ३५ ] = सर्वे ॥

॥ मूल १७३ ॥—सर्वनाम्नः स्मै । ७।१।१४। अतः सर्वनाम्नो ङेः स्मै । सर्वस्मै ॥

[ टीका ]—अकारान्त अङ्ग [ १५३ ] से परे और सर्वनाम [ १७१ ] से विहित जो ङे तिसे स्मै आदेश होय । सर्व+ङे [ १५६ और ७ ] = सर्वस्मै ॥

॥ मूल १७४ ॥ ङसिङ्योः स्मात्स्मिनौ । ७।१।१५। अतः सर्वनाम्न एतयोरेतौ स्तः । सर्वस्मात् ॥

[ टीका ]—अदन्त अङ्ग [ १५३ ] से परे और सर्वनाम [ १७१ ] से विहित जो ङसि और ङि तिनके स्थान में क्रम से स्मात् और स्मिन् होवें । सर्व+ङसि [ १५६ । २६ । और ७ ] = सर्वस्मात् ॥

। अजन्त पुल्लिङ्ग ।

---

॥ मूल १७५ ॥—आमि सर्वनाम्नः सुट् ।७।१।५२। अवर्णान्तात् परस्य सर्वनाम्नो विहितस्यामः सुडागमः । एत्वे षत्वे । सर्वेषाम् । सर्वस्मिन् । शेषं रामवत् । एवं विश्वादयोऽप्यदन्ताः । उभशब्दो नित्यं द्विवचनान्तः । उभौ २ । उभाभ्याम् ३ । उभयोः २ । तस्येह पाठोऽकजर्थः । डतरडतमौ प्रत्ययौ । प्रत्ययग्रहणे तदन्तग्रहणमिति तदन्ता ग्राह्याः । नेम इत्यर्द्धे । समः सर्वपर्यायस्तुल्यपर्यायस्तु न समानामिति ज्ञापकात् ॥

[टीका] ——अवर्णान्त अङ्ग से परे और सर्वनाम से विहित जो आम् तिसको सुट् [ ० ३ ] आगम होवे । सर्व+सुट्+आम् [५।३६।७।१६५ और १७० ] =सर्वेषाम् । सर्व+ङि [ १७४ ] =सर्वस्मिन् । सर्व शब्द के शेष रूप राम शब्द के सदृश जानिए । इसी रीति से विश्व आदि अदन्त सर्वनाम [ १७१ ] के रूप होते हैं । उभ शब्द सर्वदा द्विवचनान्त है । उभौ २ । उभाभ्याम् ३ । उभयोः २ । सर्वनाम का फल एकवचन और बहुव-

। अजन्त पुल्लिङ्ग ।

---

चन ही में दीख पड़ा है तो द्विवचनान्त उभ शब्द को सर्वनाम के गण में लिखने का यह कारण है कि इसकी टि [ ५२ ] के पूर्व अकच् प्रत्यय [ १३२२ ] होता है परन्तु यह प्रत्यय सर्वनाम को होता है और जो उभ शब्द सर्वनाम में अन्तर्गत न होता तो उसकी टि के पूर्व अकच् भी न हो सकता । डतर और डतम प्रत्यय हैं । जहां प्रत्यय का ग्रहण अर्थात् उच्चारण हो वहां जिस शब्द के अन्त में वह प्रत्यय होता है उस प्रत्ययान्त शब्द का ग्रहण करना इष्ट है इस निमित्त डतरान्त और डतमान्त शब्द का ग्रहण होता है । नेम शब्द का अर्थ आधा है । सम शब्द सर्व के अर्थ में सर्वनाम है पर तुल्यार्थ में नहीं क्योंकि तुल्यार्थ में समानाम् [ ३० ] ऐसा सूत्रकार ने लिखा है और सर्वार्थ में समेषाम् ऐसा रूप होता है ॥

॥ मूल १७६ ॥—पूर्वपरावरदक्षिणोत्तरापराधराणि व्यवस्थायामसंज्ञायाम् । १ । १ । ३४ । एतेषां व्यवस्थायामसंज्ञायां सर्वनामसंज्ञा गणसूत्रात्सर्वत्र या प्राप्ता सा जसि वा । पूर्वे । पूर्वाः ।

असंज्ञायां किम् । उत्तराः कुरवः । स्वाभिधेयापेक्षावधिनियमो व्यवस्था । व्यवस्थायां किम् । दक्षिणा गायकाः कुशला इत्यर्थः ॥

[टीका]——पूर्व अर्थात् पूर्व दिशा वा पूर्व दिशावर्ती । पर अर्थात् पर दिशा वा पर दिशावर्ती । अवर पश्चात् दिशा वा पश्चात् दिशावर्ती । दक्षिण अर्थात् दक्षिण दिशा वा दक्षिण दिशावर्ती । उत्तर अर्थात् उत्तर वा उत्तर दिशावर्ती । अपर अर्थात् इधर की दिशा वा इधर की दिशावर्ती । और अधर नीचा । इन शब्दों को गण सूत्र [१७१] करके संज्ञा से भिन्न [illegible] अर्थ में जो सर्वनाम संज्ञा सर्वत्र नित्य प्राप्त है सो जस् परे रहते विकल्प करके होय । पूर्वे [ १७२ और २५ ] । वा पूर्वाः [ ५ । १५१ । १४८ । ७ । ५५ । २०१ और १४६ ] । संज्ञा से भिन्न क्यों कहा । उत्तराः कुरवः । अर्थात् कुरु की संज्ञा उत्तर है । अब यहां सर्वनाम संज्ञा हो जाएगी । इन सातों शब्दों के अर्थ करके अपेक्षित जो सामान्य अवधि तिसके नियम को व्यवस्था कहते हैं । व्यवस्था क्यों कहा तो इस लिए

कि जहां व्यवस्था न हो वहां इन शब्दों की सर्वनाम संज्ञा न होय। उदा०। दक्षिणा गाथकाः। अर्थात् प्रवीण गानेवाले ॥

॥ मूल १७७ ॥—स्वमज्ञातिधनाख्यायाम्। १।१।३५। ज्ञातिधनान्यवाचिनः स्वशब्दस्य प्राप्ता संज्ञा जसि वा। स्वे। स्वाः। आत्मीया आत्मान इति वा। ज्ञातिधनवाचिनस्तु स्वाः ज्ञा-तयोऽर्था वा ॥

[टीका]——ज्ञाति और धन को छोड़कर अन्य अर्थ में स्व शब्द की सर्वनाम संज्ञा [१७१] विकल्प करके होय जस् परे रहते। स्वे [१७२ और ३५]। स्वाः [५। १५१।१४८।७।५५। ३०१ और १४६] अर्थात् आप वा अपना। परन्तु ज्ञाति और धन अर्थ में एक ही रूप होता है। स्वाः। अर्थात् ज्ञाति वा अर्थ ॥

॥ मूल १७८ ॥—अन्तरं बहिर्योगोपसंव्यान-योः।१।१।३६। बाह्ये परिधानीये चार्थेऽन्तर-

शब्दस्य प्राप्ता संज्ञा जसि वा। अन्तरे अन्तरा वा गृहाः। बाह्या इत्यर्थः। अन्तरे अन्तरा वा शाटकाः। परिधानीया इत्यर्थः ॥

[टीका]——बाहिर और पहरने के वस्त्र के अर्थ में अन्तर शब्द को सर्वनाम संज्ञा [१७१] विकल्प करके होय जस् परे रहते। अन्तरे [१७२ और ३५]। वा अन्तराः [५। १५१। १४८। ७। ५५। ३०१। और १४६]। यहां घर के बाहर वा पहरने के वस्त्र के अर्थ में अन्तर शब्द है ॥

॥ मूल १७९ ॥—पूर्वादिभ्यो नवभ्यो वा ७। १। १६। एभ्यो ङसिङ्योः स्मात्स्मिनौ वा स्तः। पूर्वस्मात्। पूर्वात्। पूर्वस्मिन्। पूर्वे। एवं परादीनामपि। शेषं सर्ववत् ॥

[टीका]——इन पूर्वादि नव शब्दों से परे जो ङसि और ङि तिनको क्रम से विकल्प करके स्मात् और स्मिन् [१७४] आदेश होवें। पूर्व+ङसि = पूर्वस्मात्। पूर्वात्

[१६० और ५५]। पूर्व+ङि = पूर्वस्मिन्। पूर्वे [१५६।७। और ३५]। इसी रीति से परादि शब्द के रूप जानिये। शेष रूप सर्व शब्द के समान जानना ॥

॥ मूल १८० ॥—प्रथमचरमतयाल्पार्द्धकतिपयनेमाश्च।१।१।३३। एते जस्युक्तसंज्ञा वा स्युः। प्रथमे। प्रथमाः। तयः प्रत्ययः। द्वितये। द्वितयाः। शेषं रामवत्। नेमे। नेमाः। शेषं सर्ववत्॥

[टीका]——ये प्रथमादि शब्द जस् परे रहते विकल्प करके सर्वनाम संज्ञक [१७१] होंयं। प्रथमे [१७२। ७। और ३५]। वा प्रथमाः [५। १५१। १४८। ७। ५५। २०१। १४६। १२४ और १११] इन प्रथमादि शब्दों में तय जो है सो प्रत्यय जानना इस लिए द्वितये। वा द्वितयाः। शेष रूप राम शब्द के सदृश हैं। नेमे वा नेमाः। शेष रूप सर्व शब्द के सदृश हैं ॥

॥ मूल १८१ ॥—तीयस्य ङित्सु वा। द्वितीय-

। अजन्त पुल्लिङ्ग ।

---

स्मै । द्वितीयायेत्यादि । एवं तृतीयः । निर्ज्जरः ॥

[टीका]——जिस सुप् में ङकार इत् है अर्थात् ङे ङसि ङस वा ङि से जब परे हो तब तीय प्रत्ययान्त [१२६३ और १२६४] शब्द को विकल्प करके सर्वनाम संज्ञा होय। द्वितीयस्मै [१७३]। वा द्वितीयाय [१६३। १६४ और १६१]। ऐसे ही तृतीय शब्द है। अब निर्जर शब्द के रूप लिखते हैं। निर्जरः [३६। ७। १२४ और १११] ॥

॥ मूल १८२ ॥—जराया जरसन्यतरस्याम्। ७।२।१०१। अजादौ विभक्तौ। पदाङ्गाधिकारे तस्य तदन्तस्य च। निर्दिश्यमानस्यादेशा भवन्ति। एकदेशविकृतमनन्यवदिति जरशब्दस्य जरस्। निर्जरसौ। निर्जरस इत्यादि। पक्षे हलादौ च रामवत्। विश्वपाः॥

[टीका]——अजादि विभक्ति [१५०] परे रहते जरा शब्द के स्थान में जरस् आदेश विकल्प करके होय। पद

१ अजन्त पुंलिङ्ग ।

---

और अङ्ग [ १५३ ] इन दोनों के अधिकार में जिसको जो कार्य उक्त है सो तदन्त को भी होय । इस लिए जरा शब्द को आदेश जो जरस् सो निर्जर शब्द को भी होता है। जो कोई शङ्का करे कि सम्पूर्ण निर्जर शब्द को मेटकर [५८] जरस् आदेश होना चाहिए तो इस शङ्का के निवारण करने के लिए यह नियम करना पड़ा कि जिसको सूत्र में कहा है उसी के स्थान में आदेश होते हैं तो सूत्र में जरा शब्द कहा गया है इस हेतु से निर्जर शब्द का अवयव जो जर तिसी को जरस् हुआ । यदि कहो कि निर्जर शब्द में तो जरा नहीं है किन्तु जर है तो जो किञ्चित् विकार को प्राप्त हो जाता है सो और के तुल्य नहीं होता जैसे पूछहीन कुत्ता कुत्ता ही कहाता है। निर्जरसौ । निर्जरसः [ ५ । १५९ । १४८ । और ७ ]। इत्यादि । अजादि के द्वितीय पक्ष में और हलादि विभक्ति में राम शब्द के सदृश जानो। अब विश्वपा शब्द। विश्वपाः अर्थात् विश्व की रक्षा करनेवाला ॥

॥ सूत्र १८३ ॥—दीर्घाज्जसि च ।६।१।१०५।

। अजन्त पुल्लिङ्ग ।

---

विश्वपौ । विश्वपाः । हे विश्वपाः । विश्वपाम् । विश्वपौ ॥

[ टीका ]——दीर्घ से परे जो जस् वा इच् रहे तो पूर्व-सवर्ण दीर्घ न होय । विश्वपौ [ ४१ । १४६ । १८३ । और ४१ ] । विश्वपाः [ ५ । १५१ । १४९ । ७ । ५५ । १४६ । १८३ । और ५५ ] । हे विश्वपाः । विश्वपाम् [ १५५ ] । विश्वपौ ॥

॥ मूल १८४ ॥—सुडनपुंसकस्य ।१।१।४३। स्वादिपञ्चवचनानि सर्वनामस्थानसंज्ञानि स्यु-रक्लीबस्य ॥

[टीका]——सु । औ । जस् । अम् । और औट् । इन पांच वचनों का नाम सुट् प्रत्याहार है । नपुंसक लिङ्ग को छोड़कर इन पांच वचन की सर्वनामस्थान संज्ञा होय ॥

॥ मूल १८५ ॥—स्वादिष्वसर्वनामस्थाने ।१। ४।१७। कप्रत्ययावधिषु स्वादिष्वसर्वनामस्थानेषु पूर्वं पदं स्यात् ॥

[टीका]——सर्वनामस्थान [ १८४ ] को छोड़ सु प्र-

---

त्यय [१३७] से लेकर क प्रत्यय पर्यन्त जितने प्रत्यय अष्टाध्यायी में मिलते हैं तिन से जो पूर्व रहे सो पद कहलावे ॥

॥ मूल १८६ ॥—यचि भम्।१।४।१८। यादिष्वजादिषु च कप्रत्ययावधिषु स्वादिष्वसर्वनामस्थानेषु पूर्वं भसंज्ञं स्यात्॥

[टीका]——सर्वनामस्थान [१८४] के विना सु प्रत्यय से लेकर क प्रत्यय पर्यन्त जितने यकारादि वा अजादि प्रत्यय हैं तिन से जो पूर्व तिसकी भ संज्ञा होय। अब यहां यह शङ्का भई कि सर्वनामस्थान [१८४] को छोड़ अजादि और हलादि विभक्ति परे रहते पद संज्ञा और भ संज्ञा दोनों प्राप्त भई तो कौन होय ॥ तब

॥ मूल १८७ ॥—आ कडारादेका संज्ञा।१।४।१। इत ऊर्ध्वं कडाराः कर्मधारय इत्यतः प्रागेकस्यैकैव संज्ञा ज्ञेया। या पराऽनवकाशा च ॥

[टीका]——अष्टाध्यायी के क्रम से इस सूत्र से लेकर

। अजन्त पुल्लिङ्ग ।

---

कडारा: कर्मधारये इस सूत्र तक यदि एक स्थान में अनेक संज्ञा प्राप्त हों तो जो संज्ञा परे हो और जिसके और कहीं होने का अवकाश न हो वही संज्ञा होय । जिसकी और कहीं प्राप्ति नहीं सो अनवकाश कहाता है । जैसे पदत्व के विषय को छोड़कर भत्व की प्राप्ति दूसरे स्थान में कहीं नहीं है अब जो सर्वत्र पद संज्ञा हो जाय तो भ संज्ञा कहां हो इसका और कहीं अवकाश नहीं है इस निमित्त अजादि विभक्ति परे रहते पद को बाधकर भ संज्ञा ही हुई [१३२] ॥

॥ मूल १८८ ॥—आतो धातोः ।६।४।१४०। आकारान्तो यो धातुस्तदन्तस्य भस्याङ्गस्य लोपः । अलोऽन्त्यस्य । विश्वपः । विश्वपा । विश्वपाभ्यामित्यादि । एवं शङ्खध्मादयः । धातोः किम् । हाहान् । हरिः । हरी ॥

[टीका]—आकारान्त जो धातु [४८] सो है अन्त में जिसके ऐसा जो भ संज्ञक [१८६] अङ्ग [१५३] तिसके अन्त का लोप होय । जैसे विश्वपा शब्द में आकारान्त धातु जो

। अजन्त पुंलिङ्ग ।

पा सो है अन्त में जिसके ऐसा जो भ संज्ञक अङ्ग विश्वपा तिसके अन्त अर्थात् आकार का लोप भया इस से विश्वपा + अस् [ ५ । १५१ । १५६ । ७ । १८६ । १८८ । २७ । १२४ । और १११ ] = विश्वपः । विश्वपा + टा [ १४९ । ७ । १८६ । १८८ । और २७ ] = विश्वपा । विश्वपाभ्याम् । इत्यादि । ऐसे ही शङ्खध्मा आदि शब्द जानना । धातु क्यों कहा । हाहा + अस् [ १४६ और १५७ ] = हाहान् । यहां भी लोप हो जाता । अब हरि शब्द के रूप लिखते हैं । हरिः [ १२४ और १११ ] । हरी [ १४६ ] ॥

॥ मूल १८९ ॥—जसि च । ७ । ३ । १०९ । ह्रस्वान्तस्याङ्गस्य गुणः । हरयः ॥

[ टीका ]—जस् परे रहते ह्रस्वान्त अङ्ग के स्थान में गुण होय । हरि + जस् [ ५ । १५१ । १४९ । ७ । और १८९ ] = हरे + अस् । फिर [ २९ । १२४ । और १११ ] = हरयः ॥

॥ मूल १९० ॥ ह्रस्वस्य गुणः । ७ । ३ । १०८ । सम्बुद्धौ । हे हरे । हरिम् । हरी । हरीन् ॥

। अजन्त पुंलिङ्ग ।

---

[टीका]——सम्बुद्धि [१५२] परे हो तो ह्रस्वान्त अङ्ग को गुण होय। हे हरे [१५४]। हरिम् [१५५]। हरी [१४६]। हरीन् [१४६ और १५७] ॥

॥ मूल १९१ ॥—शेषो घ्यसखि। १।४।७। शेष इति स्पष्टार्थम्। ह्रस्वौ याविदुतौ तदन्तं सखिवर्ज्जं घिसंज्ञम् ॥

[टीका]——सखि शब्द को छोड़कर इकारान्त वा उकारान्त जो शब्द तिनकी घि संज्ञा होय ॥

॥ मूल १९२ ॥—आङो नास्त्रियाम्। ७।३। १२०। घेः परस्याङो ना स्यादस्त्रियाम्। आ-ङिति टासंज्ञा। हरिणा। हरिभ्याम्। हरि-भिः ॥

[टीका]——घि [१९१] से परे जो आङ् अर्थात् टा तिसके स्थान में ना आदेश होय स्त्रीलिङ्ग को छोड़कर। प्राचीन लोग टा को आङ् कहते हैं। हरि+टा = हरिणा [१४९।७। और १५८]। हरिभ्याम्। हरिभिः [१२४ और १११] ॥

। अजन्त पुंलिङ्ग ।

॥ मूल १९३ ॥—घेर्ङिति।७।३।१११। घि-संज्ञकस्य ङिति सुपि गुणः। हरये॥

[टीका]——घि [१९१] संज्ञक शब्द को गुण होय ङित् सुप् परे रहते। जिसका ङ इत् हो उसे ङित् कहते हैं। हरि + ङे [२९] = हरये॥

॥ मूल १९४ ॥—ङसिङसोश्च।६।१।११०। एङो ङसिङसोरति पूर्वरूपमेकादेशः। हरेः। हर्योः। हरीणाम्॥

[टीका]——एङ् से परे यदि ङसि और ङस् का अकार रहे तो पूर्व का रूप एकादेश होय। हरि + ङसि [३६।७।१५६।७।१९३।१२४। और १११] = हरेः। हरि + ओस् [५।१५१।२१।७३।१२४। और १११] = हर्योः। हरि + आम् = हरीणाम् [१६८। १६९। और १५८]॥

॥ मूल १९५ ॥—अच्च घेः।७।३।११९। इदुद्भ्यामुत्तरस्य ङेरौत् घेरत्। हरौ। हरिषु। एवं कव्यादयः॥

। अजन्त पुंलिङ्ग ।

[टीका]——इकार वा उकार से परे जो ङि तिसके स्थान में औ होय और घि [१९१] संज्ञक शब्द को अकार आदेश होय। हरि+ङि = हरौ [४१]। हरिषु [१७०]। इसी रीति से कवि आदि शब्द हैं॥

॥ मूल १९६ ॥—अनङ् सौ।७।१।९३। सख्युरङ्गस्यानङादेशोऽसम्बुद्धौ सौ॥

[टीका]——सखि रूप अङ्ग [१५३] को अनङ् [५८। ५९] आदेश होय सम्बुद्धि [१५२] से भिन्न सु परे रहते। सखन्+सु॥

॥ मूल १९७ ॥—अलोऽन्त्यात् पूर्व उपधा।१। १।६५। अन्त्यादलः पूर्वो यो वर्णः स उपधा-संज्ञः स्यात्॥

[टीका]——अन्त्य अल् से पूर्व जो वर्ण सो उपधा संज्ञक होय॥

॥ मूल १९८ ॥—सर्वनामस्थाने चासम्बुद्धौ। ६।४।८। नान्तस्योपधाया दीर्घोऽसम्बुद्धौ सर्व-नामस्थाने॥

[ टीका ]——नकारान्त शब्द की उपधा [ १९७ ] को दीर्घ होय सम्बुद्धि [ १५२ ] से भिन्न सर्वनामस्थान [ १८४ ] परे रहते ॥

॥ मूल १९९ ॥ अपृक्त एकाल् प्रत्ययः ।१।२।४१ ॥

[ टीका ]——जिस् प्रत्यय में एक ही अल् है उसको अपृक्त संज्ञा होय ॥

॥ मूल २०० ॥—हल्ङ्याब्भ्यो दीर्घात् सुतिस्यपृक्तं हल् ।६।१।६८। हलन्तात् परं दीर्घौ यौ ङ्यापौ तदन्ताच्च परं सुतिसीत्येतदपृक्तं हल् लुप्यते ॥

[ टीका ]——हलन्त से परे और दीर्घ जो ङी [२५७] और आप् [२३४२] तदन्त से भी परे सु ति सि ये तीनों प्रत्यय रूप जो अपृक्त [१९९] हल् तिनका लोप होय ॥

॥ मूल २०१ ॥—न लोपः प्रातिपदिकान्तस्य । ८।२।७। प्रातिपदिकसंज्ञकं यत् पदं तदन्तस्य नस्य लोपः । सखा ॥

। अजन्त पुंलिङ्ग ।

---

[ टीका ]——प्रातिपदिक [ १३५ और १३६ ] संज्ञक जो पद तिसका अन्त जो नकार तिसका लोप होय। यथा। सखि + सु ऐसा है तब पद संज्ञा [ २० ] भई। फिर अनङ् आदेश [१९६] हुआ तब [ २०० ] सु का लोप भया तब दीर्घ [१९८] भया तब सखान् यह प्रातिपदिक संज्ञक पद भया। तब इस सूत्र से नकार का लोप भया तो सखा सिद्ध भया ॥

॥ मूल २०२ ॥—सख्युरसम्बुद्धौ।७।१।९२। सख्युरङ्गात् परं सम्बुद्धिवर्जं सर्वनामस्थानं णिद्वत् स्यात् ॥

[ टीका ]——सखि रूप अङ्ग [१५३] से परे जो सम्बुद्धि [१५२] से भिन्न सर्वनामस्थान [१८४] सो णित् के तुल्य होय अर्थात् इत् संज्ञक णकारवाले को मानके जो कार्य होता है सो इसको भी मानकर होय ॥

॥ मूल २०३ ॥—अचो ञ्णिति।७।२।११५। अजन्ताङ्गस्य वृद्धिर्ञ्णिति णिति च परे। सखायौ। सखायः। हे सखे। सखायम्। सखायौ। सखीन्। सख्या। सख्ये ॥

---

[टीका]——जिसका ञकार वा णकार इत्संज्ञक हो सो परे रहते अजन्त अङ्ग [१५३] को वृद्धि होय। सखि+औ [२०२। २०३। और १९] = सखायौ। सखायः। हे सखे [१९० और १५४]। सखायम्। सखायौ। सखीन् [१४६ और १५७]। सख्या। सख्ये॥

॥ मूल २०४ ॥—ख्यत्यात् परस्य। ६।१।११२। खितिशब्दाभ्यां खीतीशब्दाभ्यां कृतयणादेशाभ्यां परस्य ङसिङसोरत उः। सख्युः॥

[टीका]——जिसको यणादेश [२१] किया गया हो ऐसे जो खि ति वा खी ती शब्द तिन से परे जो ङसि और ङस् का अकार तिसको उकार होय। सखि+ङसि = सख्युः। यहां १९३वां सूत्र नहीं लगता। दीर्घान्त जो खी और ती शब्द सो क्यच् प्रत्ययान्त सुख और सुत आदि शब्दों में मिलेंगे। इस सूत्र में जो ख्य और त्य दो शब्द हैं सो खि खी और ति ती ह्रस्वान्त और दीर्घान्त दोनों के बुझाने के लिए यणादेश करके निर्देश किये गए हैं॥

॥ मूल २०५ ॥—औत् । ७।३।११८। इतः परस्य ङेरौत् । सख्यौ । शेषं हरिवत् ॥

[टीका]——इकार से परे जो ङि तिसके स्थान में औत् होय । सख्यौ । शेष रूप हरि [१८८] शब्द के तुल्य हैं ॥

॥ मूल २०६ ॥—पतिः समास एव । १।४।८। घिसंज्ञः । पत्ये । पत्युः २ । पत्यौ । शेषं हरिवत् । समासे तु भूपतये । कतिशब्दो बहुवचनान्तः ॥

[टीका]——समास [९६२] ही में पति शब्द घि [१९१] संज्ञक होय । इस से यह सिद्ध भया कि केवल पति शब्द में घि [१९१] संज्ञा निमित्तक जो २ कार्य गुण आदि हैं सो एक भी नहीं होंगे । पति+ङसि वा ङस् [२१ और २०४] = पत्युः २ । पति+ङि [२०५ और २१] = पत्यौ । शेष रूप हरि शब्द के सदृश जानना । समास [९६२] में तो । भूपतये [१९३] । अब कति शब्द के रूप लिखते हैं । यह शब्द बहुवचनान्त ही है ॥

। अजन्त पुल्लिङ्ग ।

॥ मूल २०७ ॥—बहुगणवतुडति संख्या।१।१।२३॥

[टीका]——बहु शब्द और गण शब्द और जिनके अन्त में वतु वा डति प्रत्यय हों ये सब संख्या संज्ञक होवें। कति शब्द डति प्रत्ययान्त है ॥

॥ मूल २०८ ॥—डति च।१।१।२५। डत्यन्ता संख्या षट्संज्ञा स्यात् ॥

[टीका]——जो डत्यन्त संख्या [२०७] है सो षट् [३२५] संज्ञक होवे। इस से कति शब्द की षट् संज्ञा भई ॥

॥ मूल २०९ ॥—षड्भ्यो लुक्।७।१।२२। जश्शसोः ॥

[टीका]——षट् [२०८] संज्ञक से परे जो जस् और शस् तिनका लुक् [२१०] होवे ॥

॥ मूल २१० ॥—प्रत्ययस्य लुक्श्लुलुपः।१।१।६१। लुक्श्लुलुप्शब्दैः कृतं प्रत्ययादर्शनं क्रमात् तत्तत्संज्ञं स्यात् ॥

---

[टीका]——लुक् श्लु और लुप् शब्दों करके प्रत्यय का जो अदर्शन अर्थात् जो अभाव भया हो सो क्रम से लुक् श्लु और लुप् संज्ञक होय ।

॥ मूल २११ ॥—प्रत्ययलोपे प्रत्ययलक्षणम् । १।१।६२। प्रत्यये लुप्तेऽपि तदाश्रितं कार्यं स्यात् । इति जसि चेति गुणे प्राप्ते ॥

[टीका]——प्रत्यय का लोप भी होने से तदाश्रित कार्य होय अर्थात् जिस प्रत्यय के रहते जो कार्य होता हो सो उसका लोप होने पर भी होवे । तो जस् को मानकर जो गुण होता है सो प्राप्त भया ॥ तब

॥ मूल २१२ ॥—न लुमताङ्गस्य।१।१।६३। लुमता शब्देन लुप्ते तन्निमित्तमङ्गकार्यं न स्यात् । कति २ । कतिभिः । कतिभ्यः २ । कतीनाम् । कतिषु । युष्मदस्मद्षट्संज्ञकास्त्रिषु सरूपाः । त्रिशब्दो नित्यं बहुवचनान्तः । त्रयः । त्रीन् । त्रिभिः । त्रिभ्यः २ ॥

[टीका]——लु शब्द है जिस में सो लुमान

शब्द कहलाता है तिस करके अर्थात् लुक् श्लु और लुप् [२१०] शब्दों करके जहां प्रत्यय लुप्त भया हो तहां लुप्त प्रत्यय को मानकर जो अङ्ग [१५३] कार्य होता है सो न होय । इसी से अङ्ग कार्य जो गुण [१८९] है सो न भया । कति २ । कतिभिः । कतिभ्यः २ । कतीनाम् [१६८ और १६९] । कतिषु [१७०] । युष्मद् अस्मद् और षट् [२०८ और २२५] संज्ञक के रूप तीनों लिङ्गों में समान जानिए । त्रि शब्द सर्वदा बहुवचनान्त है । त्रयः [१८९] । त्रीन् [१४६ और १५७] । त्रिभिः । त्रिभ्यः २ ॥

॥ मूल २१३ ॥—त्रेस्त्रयः । ७।१।५३ । आमि । त्रयाणाम् । त्रिषु । गौणत्वेऽपि । प्रियत्रयाणाम् ॥

[टीका]—त्रि शब्द के स्थान में त्रय आदेश होय आम् परे रहते । त्रि+आम् [१६८ । १६९ । और १५८]=त्रयाणाम् । त्रिषु [१७०] । जहां त्रि शब्द को गौणत्व है अर्थात् मुख्यता नहीं है तहां भी बहुव्री-

। अजन्त पुल्लिङ्ग ।

---

त्रि समास [१०३५] में प्रियत्रयाणाम् ऐसा ही रूप होता है अर्थात् वहां भी त्रि शब्द को त्रय आदेश होता है ॥

॥ मूल २१४ ॥—त्यदादीनामः । ७।२।१०२। एषामकारो विभक्तौ । द्विपर्यन्तानामेवेष्टिः । द्वौ २ । द्वाभ्याम् ३ । द्वयोः २ । पाति लोकमिति पपीः सूर्यः ॥

[टीका]——विभक्ति परे हो तो त्यदादि [१७१] को अकार आदेश होय । महाभाष्यकार को यह इष्ट है कि द्वि शब्द ही पर्यन्त यह विधि लगे । द्वि+औ = द्वौ २ [१४७] । द्वाभ्याम् ३ [१६१] । द्वयोः २ [१६७] । जो लोक की रक्षा करता है उसे पपी अर्थात् सूर्य कहते हैं ॥

॥ मूल २१५ ॥—दीर्घाज्जसि च । ६।१।१०५। दीर्घाज्जसि इचि च परे न पूर्वसवर्णदीर्घः । पप्यौ । पप्यः । हे पपीः । पपीम् । पपीन् । पप्या । पपीभ्याम् । पपीभिः । पप्ये । पपीभ्यः २ । पप्यः २ ।

पप्योः २ । दीर्घत्वान्न नुट् । पप्याम् । ङौ तु सवर्णदीर्घः । पपी । पपीषु । एवं वातप्रम्यादयः । बह्व्यः श्रेयस्यो यस्य स बहुश्रेयसी ॥

[टीका]——जहां दीर्घ से परे जस् वा इच् [१४७] हो तहां पूर्वसवर्ण दीर्घ [१४६] न होय । इस कारण से पपी + औ [२१] = पप्यौ । पप्यः । हे पपीः । पपीम् [१५५] । पपीन् [१५७] । पप्या । पपीभ्याम् । पपीभिः । पप्ये । पपीभ्याम् । पपीभ्यः २ । पप्यः २ । पप्योः २ । दीर्घ है. इस लिए नुट् [१६८] न भया । पप्याम् । पपी [५५] । पपीषु [१७०] । इसी भांति वातप्रमी शब्द के रूप होते हैं । जिसके पास बहुत सी कल्याण करने वाली स्त्री हों उसे बहुश्रेयसी कहते हैं ॥

॥ मूल २१६ ॥—यू स्त्र्याख्यौ नदी । १।४।३ ।
ईदूदन्तौ नित्यस्त्रीलिङ्गौ नदीसंज्ञौ स्तः । प्रथमलिङ्गग्रहणं च । पूर्वं स्त्र्याख्यस्योपसर्जनत्वेऽपि नदीत्वं वक्तव्यमित्यर्थः ॥

[टीका]——ईकारान्त और ऊकारान्त जो शब्द नित्य

स्त्रीलिङ्ग हैं सो नदी संज्ञक होंय । और वार्तिककार ने कहा है कि ऐसे शब्दों में प्रथम लिङ्ग ही का ग्रहण होवे अर्थात् जो शब्द पहिले स्त्रीलिङ्ग वाचक हों और फिर समास [ ८६२ ] आदि में विशेषण होकर पुल्लिङ्ग वाचक होजांय तौ भी वे नदी संज्ञक होंय क्योंकि पहले वे स्त्री वाचक थे। उदा० । जैसे श्रेयसी शब्द पहिले स्त्रीलिङ्ग था फिर बहु शब्द के साथ समास होने से पुरुष वाचक हो गया तौभी इसकी नदी संज्ञा भई। यह शब्द ङ्यन्त है इस से बहुश्रेयसी + सु [२००] = बहुश्रेयसी ॥

॥ मूल २१७ ॥—अम्बार्थनद्योर्ह्रस्वः ।७। ३।१०७। सम्बुद्धौ । हे बहुश्रेयसि ॥

[ टीका ] सम्बुद्धि [ १५२ ] परे रहते नदी संज्ञक [ २१६ ] शब्दों को और जिनका अर्थ माता है तिनको ह्रस्व होय। हे बहुश्रेयसि [ १५४ ] ॥

॥ मूल २१८ ॥—आण्नद्याः ।७।३।११२। नद्यन्तात् परेषां ङितामाडागमः ॥

[ टीका ]—नद्यन्त [ २१६ ] शब्दों से परे जो ङित् प्रत्यय हों तिन्हें आट् आगम होय ॥

। अजन्त पुल्लिङ्ग ।

॥ मूल २१९ ॥—आटश्च । ६ । १ । ९० । आटोऽचि परे वृद्धिरेकादेशः । बहुश्रेयस्यै । बहुश्रेयस्याः । बहुश्रेयसीनाम् ॥

[टीका]—आट् [२१८] से परे यदि अच् रहे तो वृद्धि एकादेश होवे । बहुश्रेयसी+आट्+ङे [५ । १५६ और २१] =बहुश्रेयस्यै । बहुश्रेयस्याः । बहुश्रेयसीनाम् [१६८] ॥

॥ मूल २२० ॥—ङेराम्नद्याम्नीभ्यः । ७ । ३ । ११६ । नद्यन्तादाबन्तान्नीशब्दात् परस्य ङेराम् । बहुश्रेयस्याम् । शेषं पपीवत् । अङ्यन्तत्वान्न सुलोपः । अतिलक्ष्मीः । शेषं बहुश्रेयसीवत् । प्रधीः ॥

[टीका]—नद्यन्त [२१६] आबन्त [१२४२] वा नी शब्द से परे जो ङि तिसके स्थान में आम् होय । बहुश्रेयस्याम् । शेष रूप प्रपी [२१४] शब्द के समान हैं । अतिलक्ष्मी शब्द ङ्यन्त नहीं है इस लिए सु का लोप [२००]

। अजन्त पुंलिङ्ग । 

---

न भया। अतिलक्ष्मीः। शेष रूप बहुश्रेयसी [२१५] के समान हैं। अब प्रधी शब्द के रूप लिखते हैं ॥

॥ मूल २२१ ॥—अचि श्नुधातुभ्रुवां य्वो-रियङुवङौ ।६।४।७७। श्नुप्रत्ययान्तस्येवर्णो-वर्णान्तस्य धातोर्भ्रू इत्यस्य चाङ्गस्येयङुवङौ स्तो-ऽजादौ प्रत्यये परे। इति प्राप्ते ॥

[टीका]——अजादि प्रत्यय परे हो तो जिस अङ्ग [१५३] के अन्त में श्नु प्रत्यय हो अथवा इवर्णान्त वा उ-वर्णान्त धातु [४८] हो तिसके स्थान में और भ्रू जो अङ्ग है तिसको इयङ् उवङ् [५८] आदेश होंय। यह रूप प्राप्त भया ॥ तब

॥ मूल २२२ ॥—एरनेकाचोऽसंयोगपूर्वस्य । ६।४।८२। धात्ववयवसंयोगपूर्वो न भवति य इवर्णस्तदन्तो योधातुस्तदन्तस्यानेकाचोऽङ्गस्य य-णजादौ प्रत्यये। प्रध्यौ। प्रध्यम्। प्रध्यौ। प्रध्यः। प्रध्यि। शेषं पपीवत्। एवं ग्रामणीः। ङौ तु। ग्रामण्याम्। अनेकाचः किम्। नीः। नियौ।

। अजन्त पुंलिङ्ग ।

नियः । अमि शसि च परत्वादियङ् । नियम् । ङेराम् । नियाम् । असंयोगपूर्वस्य किम् । सुश्रियौ । यवक्रियौ ॥

[ टीका ]——धातु [ ४८ ] का अवयव जो संयोग [ १८ ] सो जिस इवर्ण के पूर्व नहीं है ऐसा इवर्ण जिस धातु के अन्त में हो वह धातु [ ४८ ] जिस अनेकाच् अङ्ग [ १५३ ] के अन्त में हो तिसको यण् आदेश होवे अजादि प्रत्यय परे रहते। प्रधी शब्द अनेकाच् अङ्ग है तिसके अन्त में इवर्णान्त धातु धी है इस धी के ईकार से पूर्व धातु का अवयव संयोग [ १८ ] भी नहीं है इस लिए अजादि प्रत्यय परे रहते प्रधी शब्द के ईकार को यण भया। प्रध्यौ । प्रध्यः । प्रध्यम् । प्रध्यौ । प्रध्यः । प्रध्यि । शेष रूप पपी शब्द [ २१४ ] के तुल्य हैं। इसी रीति से ग्रामणीः अर्थात् ग्राम का सरदार । न्यन्त है इस से ग्रामणी + ङि [ २२० ] = ग्रामण्याम् । अनेकाच् क्यों कहा । नीः । नियौ [२२१] । नियः । यहां भी यण् हो जाता । [१५५] और प्रथमयोः पूर्वसवर्णः [१४६] । इन सूत्रों की अपे-

। अजन्त पुंलिङ्ग ।

---

वा इयङ् विधायक सूत्र [२२१] परे है इस लिए [१३२] नी+अम् =नियम् । नियः । नियाम् [२२०] । और जब संयोग [१९] पूर्व रहे तब यह सूत्र नहीं लगता । जैसे । सुश्रि+औ =सुश्रियौ । यवक्री+औ = यवक्रियौ [२२१] ॥

॥ मूल २२३ ॥—गतिश्च ।१।४।६०। प्रादयः क्रियायोगे गतिसंज्ञाः स्युः । गतिकारकेतरपूर्वपदस्य यण् नेष्यते । शुद्धधियौ ॥

[टीका]——प्र आदि [४८] जो उपसर्ग [४७] सो क्रिया के योग में गति संज्ञक होंय । भाष्यकार की इच्छा है कि गति वा कारक से अन्य है पूर्व पद जिस अङ्ग का तिसको यण् [२२२] न होय । जैसे । शुद्धधी शब्द में धी शब्द से पूर्व जो शुद्ध शब्द है सो तो गति संज्ञक है न कारक है इसी से यहां यण् न भया । शुद्धधी+औ= शुद्धधियौ [२२१] ॥

.॥ मूल २२४ ॥—न भूसुधियोः ।६।४।८५। एतयोरचि सुपि यण् न । सुधियौ । सुधिय इत्यादि । सुखमिच्छतीति । सखीः । सुतीः ।

सुख्यौ। सुत्यौ। सुख्युः। सुत्युः। शेषं प्रधीवत्। शम्भुर्हरिवत्। एवं भान्वादयः॥

[टीका]——अजादि सुप् परे रहते भू और सुधी शब्द को यण् [२२२ और २३३] न होय। सुधियौ [२२१]। सुधियः। इत्यादि। सुख चाहनेवाले को सुखी और सुत की इच्छावाले को सुती कहते हैं। सुखी+ङसि वा ङस् = सुख्युः [२२२ और २०४]। सुत्युः। शेष रूप प्रधी [२२२] शब्द के सदृश हैं। शम्भु शब्द हरि शब्द के तुल्य है। तैसे ही भानु आदि शब्द जानना॥

॥ मूल २२५ ॥—तृज्वत् क्रोष्टुः।७।१।९५। असम्बुद्धौ सर्वनामस्थाने। क्रोष्टुशब्दस्य क्रोष्टृ प्रयोक्तव्य इत्यर्थः॥

[टीका]——सम्बुद्धि [१५२] से भिन्न सर्वनामस्थान [१८४] परे रहते क्रोष्टु शब्द तृजन्त शब्द के समान होय अर्थात् क्रोष्टु शब्द के स्थान में क्रोष्टृ होय॥

॥ मूल २२६ ॥—ऋतो ङिसर्वनामस्थानयोः।७।३।११०। ऋतोऽङ्गस्य गुणो ङौ सर्वनामस्थाने च। इति प्राप्ते॥

[टीका]——ङि और सर्वनामस्थान [१८४] परे रहते ऋकारान्त अङ्ग [१५३] के स्थान में गुण होवे । यह प्राप्त भया ॥ तब

॥ मूल २२७ ॥—ऋदुशनस्पुरुदंसोऽनेहसां च । ७।१।९४। ऋदन्तानामुशनसादीनां चानङ् स्यादसम्बुद्धौ सौ ॥

[टीका]——ऋकारान्त उशनस् पुरुदंसस् और अनेहस् इन्हों को अनङ् आदेश होय सम्बुद्धि [१५२] से भिन्न सु परे रहते ॥

॥ मूल २२८ ॥—अप्तृन्तृच्स्वसृनप्तृनेष्टृत्वष्टृक्षत्तृहोतृपोतृप्रशास्तॄणाम् । ६।४।११। अप्‌आदीनामुपधाया दीर्घोऽसम्बुद्धौ सर्वनामस्थाने । क्रोष्टा । क्रोष्टारौ । क्रोष्टारः । क्रोष्टून् ॥

[टीका]——अप् शब्द और तृन् प्रत्ययान्त [८९०] वा तृच् प्रत्ययान्त [८३६] और स्वसृ नप्तृ नेष्टृ त्वष्टृ क्षत्तृ होतृ पोतृ प्रशास्तृ इन्हों की उपधा [१९७] को दीर्घ होय यदि सम्बुद्धि [१५२] से भिन्न सर्वनामस्थान [१८४] परे रहे ।

अजन्त पुल्लिङ्ग ।

---

क्रोष्टु + सु । फिर [२२५] क्रोष्टृ + स् । फिर [२२७] क्रोष्टन् + स् । तब [२००] क्रोष्टन् । [२२८] क्रोष्टान् । तब [२०१] क्रोष्टा । क्रोष्टृ + औ । तब [२२६ और ३७] क्रोष्टर् + औ । [२२८] क्रोष्टारौ । क्रोष्टारः । क्रोष्टु + अम् [१४६ और १५७] = क्रोष्टून् ॥

॥ मूल २२९ ॥ — विभाषा तृतीयादिष्वचि । ७।१।९७। अजादिषु क्रोष्टुर्वा तृज्वत् । क्रोष्ट्रा । क्रोष्ट्रे ॥

[टीका] — तृतीयादि जो अजादि विभक्ति सो परे हों तो क्रोष्टु शब्द विकल्प करके तृजन्त [८३६] के सदृश होवे । क्रोष्टु + टा [१४९] = क्रोष्टृ + आ = क्रोष्ट्रा [२१] । वा क्रोष्टुना [१९२] । क्रोष्ट्रे ॥

॥ मूल २३० ॥ — ऋत उत् । ६।१।१११। ऋतो ङसिङसोरति उदेकादेशः । रपरः ॥

[टीका] — ऋदन्त से परे यदि ङसि वा ङस् का अकार हो तो दोनों को रपर उकार अर्थात् उर् [२७] एकादेश होय क्रोष्टुर् + स् ॥ फिर

॥ मूल २३१ ॥—रात् सस्य । ८।२।२४। रेफात् संयोगान्तसस्यैव लोपो नान्यस्य। रस्य विसर्गः। क्रोष्टुः। क्रोष्ट्रोः ॥

[टीका]——रकार से परे संयोग [१८] के अन्त में जो सकार तिसी का लोप होय और का न होय। इसी से क्रोष्टुर्। फिर [१११] क्रोष्टुः। क्रोष्टृ+ओस् = क्रोष्ट्रोः ॥

॥ मूल २३२ ॥—नुमचिरतृज्वद्भावेभ्यो नुट् पूर्वविप्रतिषेधेन। क्रोष्टूनाम्। क्रोष्टरि। पक्षे हलादौ च शम्भुवत्। हूहूः। हूह्वौ। हूहूम्। इत्यादि। अतिचमू शब्दे तु नदीकार्यं विशेषः। हे अतिचमु। अतिचम्वै। अतिचम्वाः। अतिचमूनाम्। खलपूः ॥

[टीका]——विप्रतिषेधे परं कार्यम् [१३२] सूत्र में पहिले कहा है कि पर सूत्र का कार्य होय परन्तु वार्तिककार की आज्ञा है कि जो क्रोष्टृ इत्यादि शब्दों से परे आम् हो तो पर सूत्र का निषेध करके अर्थात् नुम् [२७२]। अचि

परे रहते र भाव [२५०]। और तृज्वद्भाव [२२८] इन तीनों का निषेध करके नुट् [१६८] ही आगम होय। क्रोष्टू-नाम् [१६८ और १६९] क्रोष्टरि [२२८ और २२६]। पक्ष में और हलादि सुप् परे रहते इसके रूप शम्भु शब्द [२२४] के सदृश हैं। क्रुष्टुः। क्रुष्टौ। क्रुष्टुम्। इत्यादि। परन्तु अतिचमू शब्द में चमू शब्द नित्य स्त्री वाचक है इस लिए नदी संज्ञा [२१६] का कार्य उस में विशेष है। हे अतिचमु [२१७]। अतिचम्वै [२१८ और २१९]। अतिचम्वाः। अतिचमूनाम् [१६८]। अब खलपू शब्द के रूप लिखते हैं। खलपूः ॥

॥ मूल २३३ ॥—ओः सुपि।६।४।८३। धात्ववयवसंयोगपूर्वो न भवति य उवर्णस्तदन्तो यो धातुस्तदन्तस्यानेकाचोऽङ्गस्य यण् स्यादचि सुपि। खलंप्वौ। खलप्वः। एवं सुल्वादयः। स्वभूः। स्वभुवौ। स्वभुवः। वर्षाभूः ॥

[टीका]—जिस उवर्ण के पूर्व धातु [४८] का अवयव संयोग [१९] न हो ऐसा उवर्ण जिस धातु के

। अजन्त पुंलिङ्ग ।

---

अन्त में हो ऐसा जो धातु सो जिस अनेकाच् अङ्ग [१५३] के अन्त में हो उसको यण् आदेश होय अजादि सुप् प्रत्यय परे रहते। खलप्वौ। खलप्वः। सुलू आदि शब्द भी इसके सदृश हैं। स्वभूः। स्वभुवौ [२०४ और २२१]। स्वभुवः। अब वर्षाभू शब्द। वर्षाभूः॥

॥ मूल २३४ ॥—वर्षाभ्वश्च ।६।४।८४।

अस्य यण् स्यादचि सुपि। वर्षाभ्वावित्यादि। दृन्भूः॥

[टीका]——अजादि सुप् परे रहते वर्षाभू शब्द को यण् [२२१] आदेश होय। वर्षाभ्वौ। इत्यादि। अब दृन्भू शब्द। दृन्भूः॥

॥ मूल २३५ ॥—दृन्करपुनःपूर्वस्य भुवो यण् वक्तव्यः। दृन्भ्वौ। एवं करभूः। पुनर्भूः। धाता। हे धातः। धातारौ। धातारः॥

[टीका]——जिस भू से पूर्व दृन् कर वा पुनर् हो तिसको यण् होय। यह वार्तिक है। दृन्भ्वौ। इसी रीति से करभूः और पुनर्भूः। अब धातृ शब्द। धाता [२२७। २००

---

२२८। और २०१]। हे धातः [२२६। २००। और १११]। धातारौ [२२६ और २२८]। धातारः ॥

॥ मूल २३६ ॥—ऋवर्णान्नस्य णत्वं वाच्यम्। धातॄणाम्। एवं नप्त्रादयः। नप्त्रादिग्रहणं व्युत्पत्तिपक्षे नियमार्थम्। तेनेह न। पिता। पितरौ। पितरः। पितरम्। शेषं धातृवत्। एवं जामात्रादयः। ना। नरौ ॥

[टीका]——इस वार्तिक का यह अर्थ है कि ऋवर्ण से परे जो नकार तिसको णकार होय। धातॄणाम् [१६८ और १६८]। ऐसे ही नप्तृ इत्यादि [२२८] हैं। शंका। नप्त्रादि [२२८] ग्रहण क्यों किया है क्योंकि इन शब्दों का पाठ उणादि में है और उणादि शब्दों को तृनन्त [८९०] तृजन्त [८३६] मानकर दीर्घ हो सकता ही है फिर जो यहां इनको लिखा इसका क्या फल है। समाधान। इस नियम के लिए इनका ग्रहण किया है कि सिद्धान्त पक्ष में जो उणादिसिद्ध तृनन्त तृजन्त को दीर्घ होय तो केवल नप्त्रादिकों को होय दूसरों को नहीं। इसी से जो उणादि शब्द तृन् तृच् प्रत्य-

। ऋजन्त पुंलिङ्ग ।

---

यों मे सिद्ध होते हैं जैसा पितृ शब्द तिनको दीर्घ आदेश [२२८] नहीं होता। पिता। पितरौ। पितरः। पितरम्। शेष रूप धातृ शब्द [२३५] के सदृश हैं। ऐसे ही जामातृ आदि जानना। अब नृ शब्द। ना। नरौ ॥

॥ मूल २३७ ॥—नृ च । ६।४।६। अस्य नामि वा दीर्घः। नृणाम्। नृणाम् ॥

[टीका]——नाम् परे रहते नृ शब्द को विकल्प करके दीर्घ [१६८] होय। नॄणाम्। वा नृणाम् ॥

॥ मूल २३८ ॥—गोतो णित्। ७।१।६०। ओकारान्ताद्विहितं सर्वनामस्थानं णिद्वत्। गौः। गावौ। गावः ॥

[टीका]——गो सदृश ओकारान्त शब्द से परे जो सर्वनामस्थान [१८४] सो णित् के सदृश होय। गौः [२०३]। गावौ [२०३ और २८]। गावः ॥

॥ मूल २३९ ॥—औतोऽम्शसोः। ६।१।९३। ओतोऽम्शसोरचि आकार एकादेशः। गाम्। गावौ। गाः। गवा। गवे। गोः २। इत्यादि ॥

।' अजन्त पुल्लिङ्ग ।

---

[टीका]——ओकारान्त शब्द से परे जो अम् वा शस् प्रत्यय का अकार रहे तो आकार एकादेश होय। गो+अम् [५५] = गाम्। गावौ [२३८। २०३। और २९]। गो+अस् = गाः। गो+टा = गवा [२९]। गवे। गो+ङसि वा ङस् = गोः २ [१९४]। इत्यादि॥

॥ मूल २४० ॥—रायो हलि।७।२।८५। अस्याकारादेशो हलि विभक्तौ। राः। रायौ। रायः। राभ्यामित्यादि। ग्लौः। ग्लावौ। ग्लावः। ग्लौभ्यामित्यादि॥

---

॥ इत्यजन्ताः पुल्लिङ्गाः ॥

---

[टीका]——हलादि विभक्ति परे रहते रै शब्द को आकार आदेश होय। रै+सु = राः। रै+औ [२९] = रायौ। रायः। राभ्याम्। इत्यादि। ग्लौः। ग्लावौ। ग्लावः। ग्लौभ्याम्। इत्यादि॥

॥ अजन्त पुल्लिङ्ग समाप्त भया ॥

---

## । अजन्त स्त्रीलिङ्ग ।

### ॥ रमा [२००] ॥

॥ मूल २४१ ॥—औङ आपः । ७।१।१८।
आबन्तादङ्गात् परस्यौङः शी स्यात् । औङित्यौ-
कारविभक्तेः संज्ञा । रमे । रमाः ॥

[टीका]—आबन्त अङ्ग [१५३] से परे जो औङ्
तिसके स्थान में शी होवे । औ औट् इन दोनों वि-
भक्तियों का औङ् नाम है । रमा+औ [१५६ और
३५] = रमे । रमाः ॥

॥ मूल २४२ ॥—सम्बुद्धौ च । ७।३।१०६ ।
आप एकारः स्यात् सम्बुद्धौ । एङ्ह्रस्वादिति स-
म्बुद्धिलोपः । हे रमे । हे रमे । हे रमाः । रमाम् ।
रमे । रमाः ॥

[टीका]—आप् के स्थान में एकार होवे यदि
सम्बुद्धि [१५२] परे रहे । हे रमे [१५४] । हे रमे
[२४१] । हे रमाः । रमाम् । रमे । रमाः ॥

॥ मूल २४३ ॥—आङि चापः । ७।३।१०५।

आङि ओसि चाप एकारः। रमया। रमाभ्याम् ३। रमाभिः॥

[टीका]——आप् के स्थान में एकार होवे यदि आङ् [१९२] वा ओस् परे हो। रमया। रमाभ्याम् ३। रमाभिः॥

॥ मूल २४४ ॥—याडापः। ७।३।११३। आपो ङितो याट्। वृद्धिः। रमायै। रमाभ्यः २। रमायाः २। रमयोः। रमाणाम्। रमायाम्। रमासु। एवं दुर्गाम्बिकादयः॥

[टीका]——आप् से परे जो ङित् सुप् रहे तिसको याट् आगम होवे। रमा+याट्+ङे =रमायै [४१]। रमाभ्यः २। रमा+याट्+ङसि वा ङस् =रमायाः २। रमयोः २ [२४३]। रमाणाम्। [१६८ और १५८]। रमायाम् [२२०]। रमासु। इसी रीति से दुर्गा अम्बिका आदि जानना॥

॥ मूल २४५ ॥—सर्वनाम्नः स्याड्ढ्रस्वश्च। ७।३।११४। आबन्तात् सर्वनाम्नो ङितः स्याडा-

पश्च ह्रस्वः । सर्वस्यै । सर्वस्याः २ । सर्वासाम् । सर्वस्याम् । शेषं रमावत् । एवं विश्वादय आबन्ताः ॥

[टीका]——आबन्त सर्वनाम से परे जो ङित् सुप् तिसको स्याट् आगम होवे और आप् को ह्रस्व होवे । सर्वा + ङे = सर्वस्यै । सर्वस्याः २ । सर्वासाम् [१७५] । सर्वस्याम् [२२०] । शेष रूप रमा शब्द के सदृश हैं । इसी प्रकार से आबन्त विश्वा [१७१] इत्यादि ॥

॥ मूल २४६ ॥—विभाषा दिक्समासे बहुव्रीहौ।१।१।२८। सर्वनामता वा। उत्तरपूर्वस्यै। उत्तरपूर्वायै। तीयस्येति वा संज्ञा । द्वितीयस्यै। द्वितीयायै। एवं तृतीया । अम्बार्थेति ह्रस्वः। हे अम्ब। हे अक्क। हे अल्ल। जरा। जरसौ। जरे। इत्यादि। पक्षे रमावत्। गोपा विश्वपावत्। मतिः। मती:। मत्या ॥

[ टीका ]——दिशा वाचक शब्दों का अन्तराल अर्थ में जो बहुव्रीहि समास [ १०३५ ] तिसको सर्वनाम संज्ञा वि-

---

कल्प करके होय । उत्तरपूर्वस्यै [२४५] । वा उत्तरपूर्वायै [२४४] । तीय प्रत्ययान्त शब्दों को विकल्प करके ङित् वचन परे रहते [१८१] सर्वनाम संज्ञा है । द्वितीयस्यै । वा द्वितीयायै । ऐसे ही तृतीया शब्द है । सम्बुद्धि [१५२] परे रहते ह्रस्व [२१७] आदेश होता है । हे अम्ब । हे अक्क । हे अल्ल । जरा [२००] । जरसौ [१८२] । जरे । इत्यादि । पक्ष में रमा शब्द के सदृश जानना । गोपा शब्द विश्वपा शब्द [१८२] के सदृश है । मतिः । मतीः [१५७] । मत्या [१९२] ॥

॥ मूल २४७ ॥—ङिति ह्रस्वश्च ।१।४।६। इयङुवङ्स्थानौ स्त्रीशब्दभिन्नौ नित्यस्त्रीलिङ्गा-वीदूतौ ह्रस्वौ च इवर्णोवर्णौ स्त्रियां वा नदी-संज्ञौ स्तो ङिति। मत्यै । मतये । मत्याः २ । मतेः २ ॥

[टीका]—स्त्री शब्द को छोड़कर जिस नित्य स्त्री-लिङ्ग ईकारान्त ऊकारान्त को इयङ् उवङ् आदेश [२२१] प्राप्त हों और स्त्री वाचक जो ह्रस्व इवर्णान्त उवर्णान्त हों सो

विकल्प करके नदी [२१६] संज्ञक होवें यदि ङित् सुप् परे रहे। मत्यै [२१८ और २१९] । वा मतये [१९३]। मत्याः २ वा मतेः २ [१९३ और १९४] ॥

॥ मूल २४८ ॥—इदुद्भ्याम्। ७।३।११७। इदुद्भ्यां नदीसंज्ञकाभ्यां परस्य ङेराम्। मत्याम्। मतौ। शेषं हरिवत्। एवं बुद्ध्यादयः ॥

[टीका]——इकारान्त उकारान्त नदी संज्ञक [२१६ और २४७] से परे जो ङि तिसको आम् [२२०] आदेश होवे। मत्याम्। पक्ष में [२४७] मतौ [१९५]। शेष रूप हरि [१८८] शब्द के सदृश हैं। ऐसे ही बुद्धि शब्द इत्यादि ॥

॥ मूल २४९ ॥—त्रिचतुरोः स्त्रियां तिसृचतसृ। ७।२।९९। स्त्रीलिङ्गयोरेतौ स्तो विभक्तौ ॥

[टीका]——त्रि शब्द चतुर शब्द जो स्त्रीलिङ्ग हों तो उनके स्थान में क्रम से तिसृ चतसृ आदेश होवें विभक्ति परे रहते ॥

। अजन्त स्त्रीलिङ्ग ।

॥ मूल २५० ॥—अचि र ऋतः । ७।२।१००।
तिसृ चतसृ एतयोर्ऋकारस्य रेफादेशः स्यादचि।
गुणदीर्घोत्वानामभावः। तिस्रः २। तिसृभिः।
तिसृभ्यः २। आमि नुट् ॥

[टीका]——तिसृ चतसृ शब्दों के ऋकार को रेफ आदेश होवे अच् परे रहते। इस विधि से इन दोनों शब्दों को गुण [२२६] दीर्घ [१४६] और उकार [२३०] आदेश नहीं होते। तिस्रः २। तिसृभिः। तिसृभ्यः २। आम् परे रहते नुट् आगम [१६८] हुआ तब [१६९] दीर्घ पाया॥ तब

॥ मूल २५१ ॥—न तिसृचतसृ ।६।४।४।
एतयोर्नामि दिर्घो न। तिसृणाम्। तिसृषु।
द्वे २। द्वाभ्याम् ३। द्वयोः २। गौरी। गौर्यौ।
गौर्यः। हे गौरि। गौर्यावित्यादि। एवं नद्याद-
यः। लक्ष्मीः। शेषं गौरीवत्। एवं तरीतन्त्र्या-
दयः। स्त्री। हे स्त्रि ॥

। अजन्त स्त्रीलिङ्ग ।

[ टीका ]——नाम् [ १६८ ] परे रहते तिसृ चतसृ शब्दों को दीर्घ आदेश न होवे। तिसृणाम् [ २३६ ]। तिसृषु। द्वे २ [ २१४। १३४२। और २४१ ]। द्वाभ्याम् ३। द्वयोः २ [ २४३ ]। गौरी [ २०० ]। गौर्यौ [ २१५ ]। गौर्यः। हे गौरि [ २१७ ]। हे गौर्यौ। इत्यादि। ऐसे ही नदी इत्यादि। लक्ष्मी शब्द ङ्यन्त नहीं है इस लिए अपृक्त सु का लोप [ २०० ] नहीं होता। लक्ष्मीः। शेष रूप गौरी शब्द के सदृश हैं। इसी प्रकार से तरी तन्त्री इत्यादि शब्द हैं। स्त्री [ २०० ]। हे स्त्रि [ २१६ और २१७ ]

॥ मूल २५२ ॥—स्त्रियाः।६।४।७९। अ-स्येयङ्जादौ प्रत्यये परे। स्त्रियौ। स्त्रियः॥

[ टीका ]——स्त्री शब्द को इयङ् आदेश होवे अजादि प्रत्यय परे रहते। स्त्रियौ। स्त्रियः॥

॥ मूल २५३ ॥—वाम्शसोः।६।४।८०। स्त्रिया इयङ्। स्त्रियम्। स्त्रीम्। स्त्रियः। स्त्रीः।

। अजन्त स्त्रीलिङ्ग ।

स्त्रिया । स्त्रियै । स्त्रियाः । परत्वान्नुट् । स्त्रीणाम् । स्त्रीषु । श्रीः । श्रियौ । श्रियः ॥

[टीका]——अम् शस् परे रहें तो स्त्री शब्द को इयङ् आदेश विकल्प करके होय । स्त्रियम् । वा स्त्रीम् [१५५] । स्त्रियः । वा स्त्रीः [१४६] । स्त्रिया । स्त्रियै [२१८ और २१९] । स्त्रियाः । स्त्रियाः [२५२] सूत्र से ह्रस्वनद्यापो नुट् [१६८] सूत्र परे है इस निमित्त [१३२] नुट् आगम ही होता है इयङ् नहीं होता । स्त्रीणाम् । स्त्रीषु । श्रीः । श्रियौ [२२१] । श्रियः ॥

॥ मूल २५४ ॥—नेयङुवङ्स्थानावस्त्री ।१।४।४। इयङुवङोः स्थितिर्ययोस्तावीदूतौ नदीसंज्ञौ न स्तो नतु स्त्री । हे श्रीः । श्रियै । श्रिये । श्रियाः । श्रियः ॥

[टीका]——जिस ईकारान्त ऊकारान्त को इयङ् उवङ् [२२१] आदेश होते हों सो नदी संज्ञक [२१६] न होवे स्त्री शब्द को छोड़कर । इसी लिए ह्रस्व [२१७]

नहीं होता है। जैसे हे श्रीः। श्रियै [२४७। २१८। और २१९]। वा श्रिये। श्रियाः [२४७। २१८। और [२१९]। वा श्रियः॥

॥ मूल २५५ ॥—वामि।१।४।५। इयङ्वङ्स्थानौ स्त्र्याख्यौ यू आमि वा नदीसंज्ञौ स्त्री नतु स्त्री। श्रीणाम्। श्रियाम्। श्रियि। श्रियाम्। धेनुर्मतिवत्॥

[टीका]——जिन स्त्रीवाचक ईकारान्त ऊकारान्त शब्दों को इयङ् उवङ् [२२१] आदेश होते हैं सो आम् परे रहते विकल्प करके नदी संज्ञक होंय परन्तु स्त्री शब्द को यह विकल्प विधि न लगे। श्रीणाम् [१६८ और १५८]। श्रियाम्। श्रियि। वा श्रियाम् [२२०]। धेनु शब्द मति शब्द [२४६] के सदृश है॥

॥ मूल २५६ ॥—स्त्रियां च।७।१।९६। स्त्रीवाची क्रोष्टुस्तृजन्तवद्रूपं लभते॥

[टीका]——स्त्रीवाचक क्रोष्टु शब्द का रूप तृजन्त [२२५] के सदृश होवे॥

। अजन्त स्त्रीलिङ्ग ।

॥ मूल २५७ ॥—ऋन्नेभ्यो ङीप् । ४ । १ । ५ ।
ऋदन्तेभ्यो नान्तेभ्यश्च स्त्रियां ङीप् । क्रोष्ट्री गौरीवत् । भूः श्रीवत् । स्वयम्भूः पुंवत् ॥

[ टीका ]——ऋकारान्त और नकारान्त शब्दों से परे स्त्रीलिङ्ग के अर्थ में ङीप् प्रत्यय होय । क्रोष्टृ + ङीप् = क्रोष्ट्री [ २१ ] । यह गौरी शब्द [ २५१ ] के सदृश है । भू शब्द श्री शब्द [ २५३ ] के सदृश है । स्वयंभू शब्द पुलिङ्ग स्वभू शब्द के सदृश है [ २३३ ] ॥

॥ मूल २५८ ॥—न षट्स्वस्रादिभ्यः । ४ । १ । १० । ङीप्टापौ न । स्वसा तिस्रश्चतस्रश्च ननान्दा दुहिता तथा । याता मातेति सप्तैते स्वस्रादय उदाहृताः । स्वसा । स्वसारौ । माता पितृवत् शसि मातॄः । द्यौर्गोवत् राः पुंवत् । नौर्ग्लौवत् ॥

॥ इत्यजन्ताः स्त्रीलिङ्गाः ॥

। अजन्त नपुंसकलिङ्ग ।

[ टीका ]—षट् संज्ञक [ २२५ ] और स्वसृ इत्यादि शब्दों से परे ङीप् और टाप् जो स्त्री प्रत्यय हैं सो न होंय । स्वसृ तिसृ चतसृ ननान्दृ दुहितृ यातृ और मातृ ये सात शब्द स्वसृ इत्यादि जानिए । स्वसृ+सु [ २२७ । २२८ । २०० । और २०१ ]= स्वसा । स्वसारौ [ २२६ और २२८ ] । मातृ शब्द पितृ शब्द [ २३६ ] के सदृश है । परन्तु शस् परे रहते मातॄः [ १५७ ] । द्यो शब्द गो शब्द [ २३८ और २३९ ] के सदृश है । रै शब्द पुंलिङ्ग [ २४० ] के सदृश है । नौ शब्द ग्लौ [ २४० ] शब्द के सदृश है ॥

॥ अजन्त स्त्रीलिङ्ग शब्द समाप्त भए ॥

———ooo———

## ॥ अथाजन्ता नपुंसकलिङ्गाः ॥

॥ मूल २५९ ॥—अतोऽम् । ७ । १ । २४ । अतोऽङ्गात् क्लीबात् स्वमोरम् । ज्ञानम् । एङ्ह्रस्वादिति हल्लोपः । हे ज्ञान ॥

[ टीका ]—अकारान्त क्लीब अर्थात् नपुंसक अङ्ग से

। अजन्त नपुंसकलिङ्ग ।

परे जो सु और अम् रहें तिनके स्थान में अम् होय । ज्ञान+सु वा अम् = ज्ञानम् । हे ज्ञान् [ १५४ ] ॥

॥ मूल २६० ॥—नपुंसकाच्च । ७ । १ । १९ । क्लीवादौङः शी । भसंज्ञायाम् ॥

[ टीका ]——क्लीब अङ्ग से परे जो औङ् [ २४१ ] तिसके स्थान में शी होवे । इस प्रत्यय के होने से ज्ञान शब्द को भ संज्ञा हुई [ १८६ और १८४ ] ॥ तब

॥ मूल २६१ ॥—यस्येति च । ६ । ४ । १४८ । ईकारे तद्धिते च भस्येवर्णावर्णयोर्लोपः । इत्यलोपे प्राप्ते ॥

[ टीका ]——यदि ईकार वा तद्धित प्रत्यय [ १०६८ ] परे रहे तो भ संज्ञक [ १८६ ] शब्द के ईवर्ण अवर्ण का लोप होवे । इस सूत्र से अकार का लोप प्राप्त भया ॥ तब

॥ मूल २६२ ॥—औङः श्यां प्रतिषेधो वाच्यः । ज्ञाने ॥

[ टीका ]——इस वार्तिक का यह अर्थ है कि यदि

। अजन्त नपुंसकलिङ्ग ।

---

औङ् [ २४१ ] के स्थान में शी आदेश हुआ हो तो पूर्वगत विधि [ २६१ ] का प्रतिषेध होवे । इस लिए यहाँ अकार का लोप नहीं हुआ । ज्ञान + औ = ज्ञाने ॥

॥ मूल २६३ ॥—जश्शसोः शिः । ७ । १ । २० । क्लीबात् ॥

[ टीका ]——क्लीब अङ्ग से परे जो जस् और शस् तिनके स्थान में शि होवे ॥

॥ मूल २६४ ॥—शि सर्वनामस्थानम् । १ । १ । ४२ ॥

[ टीका ]——शि को सर्वनामस्थान संज्ञा होय ॥

॥ मूल २६५ ॥—नपुंसकस्य झलचः । ७ । १ । ७२ । झलन्तस्याजन्तस्य च क्लीबस्य नुम् स्यात् सर्वनामस्थाने ॥

[ टीका ]——झलन्त और अजन्त क्लीब अङ्ग को नुम् आगम होवे यदि सर्वनामस्थान परे रहे ॥

॥ मूल २६६ ॥—मिदचोऽन्त्यात् परः । १ । १ । ४७ । अचां मध्ये योऽन्त्यस्तस्मात् परस्तस्यैवा-

न्तावयवो मित् स्यात् । उपधादीर्घः । ज्ञानानि । पुनस्तद्वत् । शेषं पुंवत् । एवं धनवनफलादयः ॥

[ टीका ]——जिस आगम का मकार इत् संज्ञक हो सो आगम स्वरों में से जो अन्त्य स्वर हो तिस से परे होवे और तिसी का अन्त अवयव होवे । उदाहरण । ज्ञान शब्द के स्वरों में जो अन्त्य है सो अकार है उसी से परे नुम् आगम हुआ तब । ज्ञानन् । और नुम् का नकार ज्ञान शब्द का अवयव हो गया । इसी से उपधा के स्थान में दीर्घ [ १९८ ] भया । इस रीत से ज्ञान+जस् वा शस् = ज्ञानानि । शेष रूप पुंलिङ्ग के सदृश हैं । इसी प्रकार से धन वन फल इत्यादि शब्द जानना ॥

॥ मूल २६७ ॥—अद्ड्डतरादिभ्यः पञ्चभ्यः । ७ । १ । २५ । एभ्यः क्लीबेभ्यः स्वमोरद्डादेशः स्यात् ॥

[ टीका ]——डतर डतम अन्य अन्यतर और इतर [ १७१ ] इन पांचों क्लीब शब्दों से परे जो सु और अम्

। अजन्त नपुंसकलिङ्ग ।

---

नुम् पूर्वविप्रतिषेधेन । वारिणी । वारीणि २ । वारिणा: २ । नुमचिरेति नुट् । वरीणाम् । वारिणि । हलादौ हरिवत् ॥

[टीका]——जिसके अन्त में इक् प्रत्याहार हो तिस क्लीब शब्द को अजादि विभक्ति परे रहते नुम् आगम होवे। वारि+औ= वारिणी [२६० । २६५ । और २६६]। वारि+जस् वा शस् =वारीणि [२६३ । २६४ । १८८ । और १५८] । न लुमताङ्गस्य यह सूत्र [२१२] नित्य नहीं है इस से पक्ष में [२११] सम्बुद्धि निमित्तक कार्य जो [१९०] है सो होगा । इस लिए हे वारि वा हे वारे। घेर्ङिति [१९३] इस सूत्र से गुण प्राप्त भया परन्तु इस वार्तिक के बल से जिन सूत्रों से वृद्धि [२०३] और औत्व [१९५] और तृज्वद्भाव [२२५] और गुण [१९३] प्राप्त होते हैं तिनका प्रतिषेध होता है [१३२]। वारिणे । वारिण: २ । वारिणो: २ । आम् परे रहते नुट् [१३२ और १६८] होता है । इस लिए वारीणाम् [१६९]। वारि+ङि =वारिणि । हलादि विभक्ति परे रहते यह शब्द हरि [१८८] शब्द के सदृश है ॥

। अजन्त नपुंसकलिङ्ग ।

॥ मूल २७३ ॥—अस्थिदधिसक्थ्यक्ष्णामनङुदात्तः ।७।१।७५। टाद्यचि ॥

[टीका]——अस्थि दधि सक्थि और अक्षि इन शब्दों को उदात्त अनङ् आदेश होवे टा आदि अजादि विभक्ति पर रहते ॥

॥ मूल २७४ ॥—अल्लोपोऽनः ।६।४।१३४। अङ्गावयवोऽसर्वनामस्थानयजादिस्वादिपरो योऽन् तस्याकारस्य लोपः । दध्ना । दध्ने । दध्नः २ । दध्नोः २ ॥

[टीका]——जो अन् अङ्ग का अवयव हो और जिस से सर्वनाम को छोड़के यकारादि वा अजादि सु आदि प्रत्यय परे रहे तिसके अकार का लोप होवे । दध्ना । दध्ने । दध्नः २ । दध्नोः २ ॥

॥ मूल २७५ ॥—विभाषा ङिश्योः ।६।४।१३६। अङ्गावयवोऽसर्वनामस्थानपरो योऽन् तस्याकारस्य लोपो वा स्यान्ङिश्योः परयोः । दध्नि । दधनि । शेषं वारिवत् । एवमस्थिशक्थ्यक्षि । सधि । सुधिनी । सुधीनि । हे सुधे । हे सुधि

। अजन्त नपुंसकलिङ्ग ।

सुधिनेत्यादि । मधु । मधुनी । मधूनि । हे मधो । हे मधु । सुलु । सुलुनी । सुलूनि । सुलुनेत्यादि । धातृ । धातृणी । धातृणि । धातृणाम् । हे धातः । एवं ज्ञात्रादयः ॥

[टीका]——जो अन् अङ्ग का अवयव हो तिस से परे सर्वनाम को छोड़कर ङि वा ओ हो तो उसके अकार का लोप विकल्प करके होय। दध्नि। वा दधनि। शेष रूप वारि शब्द [२७१] के सदृश हैं। ऐसे ही अस्थि सक्थि और अक्षि। सुधि [२७० और २७१]। सुधिनी [२६०। २७२। और २६६]। सुधीनि [२६३। २६४। २६५। २६६। और १८८]। हे सुधे [१९०]। वा हे सुधि [२१२]। सुधिना [२७२]। इत्यादि। मधु। मधुनी। मधूनि। हे मधो। वा हे मधु। सुलु। सुलुनी। सुलूनि। सुलुना। इत्यादि। धातृ। धातृणी। धातृणि। धातृणाम् [१६८। १६९। और २३६]। हे धातः [१९० और १११]। ऐसे ज्ञातृ इत्यादि ॥

॥ मूल २७६ ॥—एच इग्घ्रस्वादेशे।१।१।

। अजन्त नपुंसकलिङ्ग ।

४८। प्रद्यु। प्रद्युनी। प्रद्यूनि। प्रद्युनेत्यादि। प्ररि। प्ररिणी। प्ररीणि। प्ररिणा। एकदेशविकृतमनन्यवत्। प्रराभ्याम्। प्ररीणाम्। सुनु। सुनुनी। सुनूनि। सुनुनेत्यादि॥

[टीका]——जब एच् को ह्रस्व आदेश विधान करें तब उसको ह्रस्व [२७०] इक् ही होवे अर्थात् ए ऐ को इ होय और ओ औ को उ किन्तु प्राप्त अवर्ण न होय। इस लिए द्यो शब्द [२५८] से प्रद्यु। प्रद्युनी। प्रद्यूनि। प्रद्युना। इत्यादि। प्र पूर्वक रै शब्द से प्ररि। प्ररिणी। प्ररीणि। प्ररिणा। पूर्व गत टीका [१८२] में यह कहा गया है कि किञ्चित् विकार से एक वस्तु दूसरी नहीं हो जाती इस लिए जैसे पुल्लिङ्ग में राभ्याम् दृष्ट था वैसे ही क्लीब में प्रराभ्याम् भया। प्ररीणाम्। सु पूर्वक नौ शब्द से सुनु। सुनुनी। सुनूनि। सुनुना। इत्यादि॥

॥ इत्यजन्ता नपुंसकलिङ्गाः॥

——ooo——

। हलन्त पुंल्लिङ्ग ।

## ॥ अथ हलन्ताः पुंल्लिङ्गाः ॥

॥ मूल २७७ ॥—हो ढः । ८ । २ । ३१ । झलि पदान्ते च । लिट् । लिड् । लिहौ । लिहः । लिड्भ्याम् । लिट्सु । लिट्त्सु ॥

[टीका]——झल् परे रहते वा पदान्त में जो हकार तिसको ढकार होवे । लिह्+सु = लिड् [२०० और ८२] । वा लिट् [१६६] । लिहौ । लिहः । लिड्भ्याम् [१८५ और ८२] । लिट्सु वा लिट्त्सु [१०२ और ९०] ॥

॥ मूल २७८ ॥—दादेर्धातोर्घः । ८ । २ । ३२ । झलि पदान्ते चोपदेशे दादेर्धातोर्हस्य घः ॥

[टीका]——उपदेश [५] में जो दकारादि धातु तिसके हकार को घकार होय झल् परे रहते वा पदान्त में ॥

॥ मूल २७९ ॥—एकाचो बशो भष् झषन्तस्य स्ध्वोः । ८ । २ । ३७ । धात्ववयवस्यैकाचो झषन्तस्य बशो भष् से ध्वे पदान्ते च । धुक् । धुग् । दुहौ । दुहः । धुग्भ्याम् । धुक्षु ॥

। हलन्त पुंल्लिङ्ग ।

[टीका]——धातु का अवयव जो है एकाच् झषन्त तिसका अवयव जो बश् तिसके स्थान में भष् होवे जो स-कार वा ध्व प्रत्यय परे रहे अथवा वह पदान्त में हो। तब दुह्+सु= धुक् वा धुग् [२७८]। दुहौ। दुहः। धुग्भ्याम् [१८५]। धुक्षु [१७०]॥

॥ मूल २८० ॥—वा द्रुहमुहष्णुहष्णिहाम्।८।२।३३। एषां हस्य वा घो झलि पदान्ते च। ध्रुक्। ध्रुग्। ध्रुट्। ध्रुड्। द्रुहौ। द्रुहः। ध्रुग्भ्याम्। ध्रुक्षु। ध्रुट्सु। ध्रुट्त्सु। एवं मुह्॥

[टीका]——झल् परे रहते वा पदान्त में द्रुह् मुह् स्नुह् स्निह् इन धातुओं के हकार को विकल्प करके घकार होय। द्रुह्+सु =ध्रुक् वा ध्रुग्। विकल्प करके ध्रुट्। वा ध्रुड्। द्रुहौ। द्रुहः। ध्रुग्भ्याम्। वा ध्रुड्भ्याम्। ध्रुक्षु। वा ध्रुट्सु। वा [१०२]। ध्रुट्त्सु। इसी रीति से मुह् इ-त्यादि शब्द भी जानना॥

॥ मूल २८१ ॥—धात्वादेः षः सः।६।१।६४। स्नुट्। स्नुड्। स्नुक्। स्नुग्। एवं स्निह्॥

। हलन्त पुंलिङ्ग ।

---

[टीका]——धातु के आदि में जो षकार तिसके स्थान में सकार होवे। जैसा कि पूर्व सूत्र [२८०] में सुह् लिखा है पर व्याकरण की रीति से ष्णुह् है इसी लिए इस सूत्र से मूर्द्धन्य के स्थान में दन्ती सकार होता है। सुट् सुड् सुक् वा सुग्। इसी रीति से स्निह् है ॥

॥ मूल २८२ ॥—इग्यणः सम्प्रसारणम् ।१।१।४५ ॥

[टीका]——इक् के स्थान में जो यण् सो संप्रसारण कहा जावे ॥

॥ मूल २८३ ॥—वाह ऊठ् ।६।४।१३२। भस्य वाहः सम्प्रसारणमूठ् ॥

[टीका]——भ संज्ञक [१८६] वाह् शब्द को संप्रसारण [२८२] ऊठ् होय ॥

॥ मूल २८४ ॥—सम्प्रसारणाच्च ।६।१।१०८। संप्रसारणादचि पूर्वरूपमेकादेशः। एढिः। विश्वौहः। इत्यादि ॥

[टीका]——संप्रसारण [२८२] से परे जो अच् रहे

। हलन्त पुल्लिङ्ग ।

तो दोनों के स्थान में पूर्व का रूप होय। विश्ववाह्+शस् = विश्वौहः [ २८३ और ४२ ]। इत्यादि ॥

॥ मूल २८५ ॥—चतुरनडुहोरामुदात्तः। ७।१।९८॥

[ टीका ]—सर्वनामस्थान परे रहते चतुर् और अनडुह् शब्द को उदत्त आम् [ २६६ ] आगम होय ॥

॥ मूल २८६ ॥—सावनडुहः। ७।१।८२। नुम्। अनड्वान् ॥

[ टीका ]—सु परे रहते अनडुह् शब्द को नुम् आगम होय। अनड्वाह् [२८५] +नुम्+सु = अनड्वान् [२०० और २६] ॥

॥ मूल २८७ ॥—अम् सम्बुद्धौ। ७।१।९९। हे अनड्वन्। अनड्वाहौ २। अनडुहः ॥

[ टीका ]—सम्बुद्धि परे हो तो अनडुह् शब्द को अम् आगम होवे। हे अनड्वन्। अनड्वाहौ २। अनडुहः ॥

॥ मूल २८८ ॥—वसुस्रंसुध्वंस्वनडुहां दः। ८।२।७२। सान्तस्य वस्वन्तस्य स्रंसादेश्च दः स्यात् पदान्ते। अनडुद्भ्यामित्यादि। सान्तेति

। हलन्त पुल्लिङ्ग ।

किम्। विद्वान् । पदान्तेति किम्। स्रस्तम् । ध्वस्तम् ॥

[टीका]——सकारान्त वसु प्रत्यय जिसके अन्त में हो उसे और स्रंसु ध्वंसु और अनडुह् शब्द को दकार आदेश होय पदान्त विषें । अनडुद्भ्याम् [ २८५ ] । इत्यादि । सकारान्त क्यों कहा । विद्वान् । यहां दकार न होय । पदान्त क्यों कहा । स्रस्तम् । ध्वस्तम् । यहां पदान्त नहीं है ॥

॥ मूल २८९ ॥—सहेः साडः सः । ८ । ३ । ५६ । साड्रूपस्य सहेः सस्य मूर्द्धन्यादेशः । तुराषाट् । तुराषाड् । तुरासाहौ । तुरासाहः । तुराषाड्भ्यामित्यादि ॥

[टीका]——साड् रूप जो सह धातु उसके सकार को षकार होय । तुराषाड् [ २७७ और ८२ ] । तुराषाट् [ १६६ ] । तुरासाहौ । तुरासाहः । तुराषाड्भ्याम् । इत्यादि ॥

॥ मूल २९० ॥—दिव औत् । ७ । १ । ८४ । दिविति प्रातिपदिकस्यौत् स्यात् सौ । सुद्यौः । सुदिवौ ॥

। हलन्त पुल्लिङ्ग ।

---

[टीका]——सु परे रहते प्रातिपदिक दिव् शब्द को औत् आदेश होय। सुदिव्+सु = सुद्यौः। सुदिवौ ॥

॥ मूल २९१ ॥—दिव उत्।६।१।१३१। पदान्ते। सुद्युभ्याम्। इत्यादि। चत्वारः। चतुरः। चतुर्भिः। चतुर्भ्यः ॥

[टीका]——पदान्त में जो दिव् शब्द तिसको उत् आदेश होवे। सुदिव्+भ्याम् = सुद्युभ्याम्। इत्यादि। चत्वारः [२८५]। चतुरः। चतुर्भिः। चतुर्भ्यः ॥

॥ मूल २९२ ॥—षट्चतुर्भ्यश्च।७।१।५५। एभ्य आमो नुडागमः ॥

[टीका]——षट् संज्ञक [२२५] और चतुर् शब्द से परे जो आम् तिसको नुट् [१०२] आगम होय ॥

॥ मूल २९३ ॥—रषाभ्यां नो णः समानपदे। ८।४।१॥

[टीका]——समान पद अर्थात् एक पद में रकार वा षकार से परे जो नकार तिसके स्थान में णकार होवे ॥

॥ मूल २९४ ॥—अचो रहाभ्यां द्वे।८।४।

। हलन्त पुंलिङ्ग ।

४६। अचः पराभ्यां रेफहकाराभ्यां परस्य यरो द्वे वा स्तः। चतुर्ण्णाम् ॥

[टीका]——अच् से परे जो रेफ वा हकार तिस से जहां यर् परे रहे तहां उसको विकल्प करके द्वित्व होवे। चतुर्ण्णाम् [२८२ और २८३] ॥

॥ मूल २८५ ॥—रोः सुपि। ८। ३। १६। रोरेव विसर्गः सुपि। षत्वम्। षस्य द्वित्वे प्राप्ते ॥

[टीका]——सप्तमी का बहुवचन जो सुप् सो परे रहते रु ही के रेफ के स्थान में विसर्ग होय अन्य रेफ के स्थान में न होवे। चतुर्+सुप्। तब सकार के स्थान में षकार हुआ [१७०]। तो चतुर्+षु। फिर षकार को द्वित्व [२८४] प्राप्त हुआ ॥ तब

॥ मूल २८६ ॥—शरोऽचि। ८। ४। ४९। अचि परे शरो न द्वे स्तः। चतुर्षु ॥

[टीका]——अच् परे रहते शर् को द्वित्व न होवे। चतुर्षु ॥

॥ मूल २८७ ॥–मो नो धातोः। ८। २। ६४। पदान्ते। प्रशान् ॥

१ हलन्त पुंलिङ्ग ।

[टीका]——पद के अन्त में जो धातु का अवयव मकार तिसके स्थान में नकार होय। प्र पूर्वक शम् धातु से प्रशान् शब्द सिद्ध हुआ है इसी से प्रशाम् का मकार धातु का अवयव है ॥

॥ मूल २९८ ॥—किमः कः । ७ । २ । १०३ । विभक्तौ । कः । कौ । के । इत्यादि सर्ववत् ॥

[टीका]——किम् शब्द के स्थान में क आदेश होवे विभक्ति परे रहते। किम्+सु=कः । कौ । के [१७२]। इत्यादि । शेष रूप सर्व [१७३] शब्द के समान हैं ॥

॥ मूल २९९ ॥—इदमो मः । ७ । २ । १०८ । सौ । त्यदाद्यत्वापवादः ॥

[टीका]——सु परे रहते इदम् शब्द के मकार के स्थान में मकार ही होय। यह सूत्र त्यदादीनामः [२१४] सूत्र का अपवाद है ॥ फिर

॥ मूल ३०० ॥—इदोऽय् पुंसि । ७ । २ । १११ । इदम इदोऽय् सौ पुंसि । अयम् । त्यदाद्यत्वे ॥

। हलन्त पुल्लिङ्ग ।

[टीका]——पुल्लिङ्ग में जो इदम् शब्द तिसके इद् के स्थान में अय् आदेश होय सु परे रहते । अयम् [२९९ और २००] । इदम्+औ । यहां २१४वां सूत्र प्रवृत्त भया । तब इद+अ+औ ॥ फिर

॥ मूल ३०१ ॥—अतो गुणे । ६ । १ । ९७ । अपदान्तादतो गुणे पररूपमेकादेशः ॥

[टीका]——अपदान्त ह्रस्व अकार से परे जो गुण संज्ञक अक्षर रहे तो दोनों के स्थान में पररूप होय । इद+अ+औ = इद+औ ॥

॥ मूल ३०२ ॥—दश्च । ७ । २ । १०९ । इदमो दस्य मः स्याद्विभक्तौ । इमौ । इमे । त्यदादेः सम्बोधनं नास्तीत्युत्सर्गः ॥

[टीका]——विभक्ति परे रहते इदम् शब्द के दकार के स्थान में मकार होवे । इदम्+औ [२१४] = इमौ । इमे [१७२] । त्यदादि शब्दों का यह स्वभाव है कि वे सम्बोधन में नहीं होते ॥

॥ मूल ३०३ ॥—अनाप्यकः । ७ । २ । ११२ ।

। हलन्त पुल्लिङ्ग ।

अककारस्य इदम इदोऽनापि विभक्तौ । आबिति प्रत्याहारः । अनेन ॥

[टीका]——ककार [१३२२] से रहित जो इदम् शब्द तिसके इद् के स्थान में अन् होय आप् विभक्ति परे रहते । टा के आ से ले सुप् के पकार पर्यन्त आप् प्रत्याहार जानना । इदम् टा [१६०] = अनेन ॥

॥ मूल ३०४ ॥—हलि लोपः ।७।२।११३। अककारस्येदम इदो लोप आपि हलादौ । नानर्थकेऽलोन्त्यविधिरनभ्यासविकारे ॥

[टीका]——ककार [१३२२] से रहित जो इदम् शब्द तिसके इद् भाग का लोप होय हलादि आप् प्रत्याहार [३०३] परे रहते । यहां अलोऽन्त्यस्य [२७] से इद् के अन्त दकार का लोप प्राप्त होता परन्तु यह विधि अभ्यास विकार जो आगे [४२८ और ५०९] आवेगा उसे छोड़कर अनर्थक में नहीं लगती और यहां इद् अनर्थक ही है इसी हेतु से अन्त्य दकार का लोप न होकर इद् सम्पूर्ण ही का लोप भया और अन्त्य अकार शेष रहा [२१४] ॥

। हलन्त पुंलिङ्ग ।

॥ मूल ३०५ ॥—आद्यन्तवदेकस्मिन् ।१।१।२१। एकस्मिन् क्रियमाणं कार्यमादाविवान्त इव स्यात्। सुपि चेति दीर्घः। आभ्याम् ॥

[टीका]——जैसा आदि और अन्त में कार्य किया जाता है वैसा एक वर्ण में भी किया जावे । इसी हेतु से सुपि च [१६१] सूत्र से जो कार्य अदन्त अङ्ग में होता है सो इस अकार से भी होय । इस से अकार को दीर्घ भया । अ+भ्याम् = आभ्याम् ॥

॥ मूल ३०६ ॥—नेदमदसोरकोः ।७।१।११। अककारयोरिदमदसोर्भिस ऐस् न। एभिः। अस्मै। एभ्यः। अस्मात्। अस्य। अनयोः २। एषाम्। अस्मिन्। एषु ॥

[टीका]——ककार [१३२२] से रहित जो इदम् वा अदस् शब्द तिस से परे जो भिस् तिसे ऐस् आदेश न होवे। इदम्+भिस्= एभिः [१६५] । अस्मै [१७३ और ३०४] । एभ्यः । अस्मात् [१७४] । अस्य [१६०] ।

। हलन्त पुंलिङ्ग ।

---

अनयोः २ [३०३ और २६७]। एषाम् [१७५]। अस्मिन् [१७४]। एषु [१७०] ॥

॥ मूल ३०७ ॥—द्वितीयाटौस्स्वेनः।२।४।३४। इदमेतदोरन्वादेशे। किञ्चित् कार्यं विधातुमुपात्तस्य कार्यान्तरं विधातुं पुनरुपादानमन्वादेशः। यथा। अनेन व्याकरणमधीतमेनं छन्दोऽध्यापयेति। अनयोः पवित्रं कुलमेनयोः प्रभूतं स्वमिति। एनम्। एनौ। एनान्। एनेन। एनयोः २। राजा ॥

[टीका]——द्वितीया विभक्ति टा और ओस् परे रहते इदम् वा एतद् शब्द के स्थान में एन आदेश होय अन्वादेश विषें। कोई कार्य विधान करके फिर दूसरे कार्य का जो विधान करना सो अन्वादेश कहाता है। जैसा। इस ने व्याकरण पढ़ा है इसे वेद पढ़ाओ। इन दोनों का पवित्र कुल है और इन दोनों को धन भी बहुत है। एनम्। एनौ। एनान्। एनेन। एनयोः २। राजन्+सु [१९८। २००। और २०१] = राजा ॥

। हलन्त पुंलिङ्ग ।

॥ मूल ३०८ ॥—न ङिसम्बुद्ध्योः । ८ । २ । ८ । नस्य लोपो न ङौ सम्बुद्धौ च । हे राजन् ॥

[टीका]——ङि वा सम्बुद्धि [१५२] परे रहते नकार का लोप [२०१] न होय । हे राजन् ॥

॥ मूल ३०९ ॥—ङावुत्तरपदे प्रतिषेधः । ब्रह्मनिष्ठः । राजानौ । राजानः । राज्ञः ॥

[टीका]——जहां उत्तर पद परे रहते ङि विभक्ति आवे तहां पूर्वोक्त निषेध न लगे यह वार्तिककार की आज्ञा है । इसी से ब्रह्मनिष्ठ अर्थात् ब्रह्मन्+निष्ठ । यहां यद्यपि ब्रह्मन् ङि का प्रयोग है तथापि निष्ठ उत्तर पद परे है इस लिए इस प्रयोग में नकार का लोप भया तो ब्रह्मनिष्ठः सिद्ध भया । राजानौ । राजानः । राज्ञः । [१८६ । २७४ । और ७६ ] ॥

॥ मूल ३१० ॥—नलोपः सुप्स्वरसंज्ञातुग्विधिषु कृति । ८ । २ । २ । सुब्विधौ स्वरविधौ संज्ञाविधौ कृति तुग्विधौ नलोपोऽसिद्धो नान्यत्र । तेन राजाश्व इत्यादौ न । इत्यसिद्धत्वादात्वमे-

। हलन्त पुल्लिङ्ग ।

---

त्वमैत्त्वंचन। राजभ्याम्। यज्वा। यज्वानौ। यज्वानः ॥

[टीका]——सुप् विधि स्वर विधि संज्ञा विधि [३२५] और कृत्प्रत्यय [८२८] परे रहते तुक् [८२९] विधि करने में नकार का लोप [२०१] असिद्ध [३९] होता है अन्यत्र नहीं। यद्यपि त्रैपादिक सूत्र [२०१] से जो लोप हुआ है सो [३९] असिद्ध है पर पूर्वोक्त ही विषय में। राजन्+अश्वः। यहां नकार का लोप असिद्ध न भया तब दीर्घ [५५] हो गया तो राजाश्वः सिद्ध भया। और जहां सुप् विधि है तहां असिद्ध मानने से अदन्त अङ्ग न ठहरा तब आत्व [१६१] एत्व [१६५] ऐस्त्व [१६२] न भए तो राजभ्याम्। यज्वन् शब्द से यज्वा। यज्वानौ। यज्वानः ॥

॥ मूल ३११ ॥—न संयोगाद्वमन्तात् ।६।४। १३७। वमान्तसंयोगादनोऽकारस्य लोपो न। यज्वनः। यज्वना। यज्वभ्याम्। ब्रह्मणः। ब्रह्मणा ॥

[टीका]——वकारान्त वा मकारान्त संयोग से परे जो

अन् तिसके अकार का लोप [२७४] न होय। यज्वन्+शस् = यज्वनः। यज्वना। यज्वभ्याम् [३१०]। ब्रह्मणः। ब्रह्मणा ॥

॥ मूल ३१२ ॥—इन्हन्पूषार्यम्णां शौ। ६। ४। १२। एषां शावेवोपधाया दीर्घो नान्यत्र। इति निषेधे प्राप्ते ॥

[टीका]—इन् हन् पूषण् और अर्यमण् शब्दों की उपधा को दीर्घ [१९८] होय केवल शि [२६३ और २६४] परे रहते अन्यत्र नहीं। इस से दीर्घ का निषेध प्राप्त हुआ ॥ फिर

॥ मूल ३१३ ॥—सौ च। ६। ४। १३। इन्नादीनामुपधाया दीर्घोऽसम्बुद्धौ सौ। वृत्रहा। हे वृत्रहन् ॥

[टीका]—असम्बुद्धि सु परे रहते इन् आदि [३१२] की उपधा को दीर्घ होवे। वृत्रहन्+सु = वृत्रहा। हे वृत्रहन् ॥

॥ मूल ३१४ ॥—एकाजुत्तरपदे णः। ८। ४।

। हलन्त पुंल्लिङ्ग ।

१२। एकाजुत्तरपदं यस्य तस्मिन् समासे पूर्वपदस्थान्निमित्तात् परस्य प्रातिपदिकान्तनुम्विभक्तिस्थस्य नस्य णः। वृत्रहणौ ॥

[टीका]——जिस समास के पूर्व पद में रकार वा षकार [२८३] रहे तिस समास के एकाच उत्तर पद में प्रातिपदिकान्त वा नुम् [२६५] वा विभक्ति [१५०] का नकार हो तो उस नकार के स्थान में णकार होवे। वृत्रहणौ ॥

॥ मूल ३१५ ॥—हो हन्तेर्ञ्णिन्नेषु। ७। ३। ५४। ञिति णिति प्रत्यये नकारे च परे हन्तेर्हकारस्य कुत्वम्। वृत्रघ्नः। इत्यादि। एवं शार्ङ्गिन् यशस्विन् अर्यमन् पूषन् ॥

[टीका]——ञित् वा णित् प्रत्यय अथवा नकार परे रहे तो हन् धातु के हकार को कुत्व होय। वृत्रहन् + शस् [२७४] = वृत्रघ्नः। इसी प्रकार से शार्ङ्गिन् यशस्विन् अर्यमन् और पूषन् शब्दों को जानिए ॥

। हलन्त पुल्लिङ्ग ।

---

॥ मूल ३१६ ॥—मघवा बहुलम् । ६ । ४ । १२८ । मघवन्शब्दस्य वा तृ इत्यन्तादेशः । ऋ इत् ॥

[टीका]——बहुल अर्थात् विकल्प करके मघवन् शब्द को तृ आदेश होय और उस तृ का ऋकार इत्संज्ञक जानिए [२६] ॥

॥ मूल ३१७ ॥—उगिदचां सर्वनामस्थानेऽधातोः । ७ । १ । ७० । अधातोरुगितो नलोपिनोऽञ्चतेश्च नुम् स्यात् सर्वनामस्थाने । मघवान् । मघवन्तौ । मघवन्तः । हे मघवन् । मघवद्भ्याम् । तृत्वाभावे । मघवा । सुटि राजवत् ॥

[टीका]——धातु से भिन्न जो उगित तिसको और जिसका नकार लुप्त हुआ ऐसे अञ्चु धातु को नुम् आगम होय सर्वनामस्थान [१८४] परे रहते । मघवान् [२००। २६ । और १९८] । मघवन्तौ [२६६] मघवन्तः । हे मघवन् । मघवद्भ्याम् । और जहां तृ आदेश नहीं भया तहां द्वितीया विभक्ति के द्विवचन पर्यन्त राजन् शब्द के सदृश रूप जानिए ॥

। हलन्त पुल्लिङ्ग ।

॥ मूल ३१८ ॥—श्वयुवमघोनामतद्धिते। ६। ४। १३३। अन्नन्तानां भानामेषामतद्धिते सम्प्रसारणम्। मघोनः। मघवभ्याम्। एवं श्वन् युवन् ॥

[टीका]——अन् जिनके अन्त में है ऐसे जो भ संज्ञक [१८६] श्वन् युवन् और मघवन् शब्द तिन से परे जो तद्धित प्रत्यय [१०६८] न रहे तो उनको सम्प्रसारण आदेश [२८२] होय। मघोनः [२८४]। मघवभ्याम्। इसी रीति से श्वन् और युवन् शब्द हैं ॥

॥ मूल ३१९ ॥—न सम्प्रसारणे सम्प्रसारणम्। ६।१।३७। यूनः। यूना। युवभ्याम्। इत्यादि। अर्वा। हे अर्वन् ॥

[टीका]——सम्प्रसारण परे रहते सम्प्रसारण न होय। युवन+अस्=यूनः। यूना। युवभ्याम्। इत्यादि। अर्वन्+सु= अर्वा। हे अर्वन् ॥

॥ मूल ३२० ॥—अर्वणस्त्रसावनञः।६।४। १२७। नञा रहितस्यार्वन्नन्तस्याङ्गस्य तृ इ-

त्यन्तादेशो न तु सौ। अर्वन्तौ। अर्वन्तः। अ-र्वद्भ्यामित्यादि ॥

[टीका]——नञ् रहित जो अर्वन् शब्द अङ्ग अथवा अर्वन् शब्दान्त अङ्ग तिसको तृ आदेश होय परन्तु सु परे रहते न होय। अर्वन्+औ = अर्वन्तौ [२१७]। अर्वन्तः। अर्वद्भ्याम्। इत्यादि ॥

॥ मूल ३२१ ॥—पथिमथ्यृभुक्षामात्।७।१।८५। सौ ॥

[टीका]——सु परे रहते पथिन् मथिन् और ऋभुक्षिन् शब्दों को आकार आदेश होय ॥

॥ मूल ३२२ ॥—इतोऽत् सर्वनामस्थाने।७।१।८६। पथ्यादेः ॥

[टीका]——पथिन् मथिन् ऋभुक्षिन् शब्द के इकार को अकार आदेश होय सर्वनामस्थान [१८४] परे रहते ॥

॥ मूल ३२३ ॥—थो न्थः।७।१।८७। पथिमथोस्थस्य न्थादेशः सर्वनामस्थाने। पन्थाः। पन्थानौ। पन्थानः ॥

[टीका]——सर्वनामस्थान परे रहते पथिन् और मथिन् शब्दों के थकार को न्थ आदेश होवे। पन्थाः [५५]। पन्थानौ। पन्थानः॥

॥ मूल ३२४ ॥—भस्य टेर्लोपः। ७।१।८८।

भस्य पथ्यादेष्टिलोपः। पथः। पथा। पथिभ्याम्। एवं मथिन् ऋभुक्षिन्॥

[टीका]——भ संज्ञक [१८६] जो पथिन् आदि शब्द तिनकी टि [५२] का लोप होय। पथः। पथा। पथिभ्याम्। ऐसे ही मथिन् ऋभुक्षिन् शब्द जानिए॥

॥ मूल ३२५ ॥ ष्णान्ता षट्। १।१।२४।

षान्ता नान्ता च सङ्ख्या षट्संज्ञा स्यात्। पञ्चन् शब्दो नित्यं बहुवचनान्तः। पञ्च। पञ्च। पञ्चभिः। पञ्चभ्यः २। नुट्॥

[टीका]——षकारान्त वा नकारान्त जो संख्या वाचक शब्द तिसकी षट् संज्ञा जानिए। पञ्चन् शब्द सर्वदा बहुवचन वाची है। पञ्चन्+जस् = पञ्च। पञ्च। पञ्चभिः। पञ्चभिः। पञ्चभ्यः २। नुट् का आगम [२८२] भया॥ तब

। हलन्त पुल्लिङ्ग ।

---

॥ मूल ३२६ ॥—नोपधायाः । ६।४।७। नान्तस्योपधाया दीर्घो नामि। पञ्चानाम् पञ्चसु॥

[टीका]——नाम् परे रहते नकारान्त की उपधा को दीर्घ होवे । पञ्चानाम् । पञ्चसु ॥

॥ मूल ३२७ ॥—अष्टन आ विभक्तौ ।७। २। ८४। हलादौ वा स्यात् ॥

[टीका]——हलादि विभक्ति परे रहते अष्टन् शब्द को विकल्प करके आकार आदेश होवे ॥

॥ मूल ३२८ ॥—अष्टाभ्य औश् ।७।१। २१। कृताकारादष्टनो जश्शसोरौश्। अष्टभ्य इति वक्तव्ये कृतात्वनिर्देशो जश्शसोर्विषये आत्वं ज्ञापयति। अष्टौ। अष्टाभ्यः २। अष्टानाम्। अ-ष्टासु। आत्वाभावे अष्ट पञ्चवत् ॥

[टीका]——पूर्वोक्त [३२७] सूत्र से जिस अष्टन् शब्द को आकार आदेश हुआ है तिस से परे जो जश् और शस् तिनको औश् आदेश होय। यद्यपि जश् शस् परे आत्व की प्राप्ति नहीं [३२७] तथापि सूत्र में जो सूत्रकार ने

एक मात्रा का लाघव पाकर भी अष्टभ्य ऐसा न पढ़ा पर अष्टाभ्य लिखा इस से जान पड़ता है कि जश् और शस् परे रहते भी आत्व होता है। अष्टौ २। अष्टाभ्यः २। अष्टानाम्। अष्टासु। आत्व [ ३२७ ] के अभाव पक्ष में पञ्चन् शब्द के तुल्य जानना ॥

॥ मूल ३२९ ॥—ऋत्विग्दधृक्स्रग्दिगुष्णिगञ्चुयुजिक्रुञ्चां च। ३। २। ५९। एभ्यः क्विन्। अञ्चेः सुप्युपपदे। युजिक्रुञ्चोः केवलयोः। क्रुञ्चेर्नलोपाभावश्च निपात्यते। कनावितौ ॥

[टीका]——ऋत्विक् दधृक् स्रग् दिग् उष्णिग् अञ्चु युजि क्रुञ्च इन शब्दों से परे क्विन् प्रत्यय होय पर अञ्चु धातु से सुबन्त उपपद रहते होवे और युजि क्रुञ्च केवल ही से होय और क्रुञ्च धातु के नकार का लोप [२६४] न होवे। क्विन् प्रत्यय के ककार और नकार इत् हैं [१५६ और ५] ॥

॥ मूल ३३० ॥—कृदतिङ्। ३।१।९३। अत्र धात्वधिकारे तिङ्भिन्नः प्रत्ययः कृत्संज्ञः स्यात् ॥

[टीका]——धातु के इस अधिकार में [८१७] तिङ् [४०८] को छोड़कर जो प्रत्यय हैं सो कृत् संज्ञक होवें ॥

॥ मूल ३३१ ॥—वेरपृक्तस्य ।६।१।६७। लोपः ॥

[टीका]——अपृक्त संज्ञक [१९९] जो वि अर्थात् इकार इत्संज्ञक [३६] जो व तिसका लोप होवे । जब क्विन् प्रत्यय का ककार और नकार जाता रहा तब वि रहा इस में भी इकार की इत्संज्ञा [३६] हो गई तब केवल वकार अपृक्त [१९९] रहा तिसका भी लोप हो गया ॥

॥ मूल ३३२ ॥—क्विन्प्रत्ययस्य कुः ।८।२।६२। क्विन् प्रत्ययो यस्मात् क्रियते तस्य कवर्गो-ऽन्तादेशः पदान्ते। इत्यस्यासिद्धत्वाच्चोः कुरिति कुत्वम् । ऋत्विग् । ऋत्विक् । ऋत्विजौ । ऋत्विग्भ्याम् ॥

[टीका]——जिस शब्द से क्विन् प्रत्यय हुआ है तिस-

को कवर्ग अन्त में आदेश होवे पदान्त में । पर यह सूत्र चोः कुः [ ३३४ ] सूत्र की अपेक्षा असिद्ध है इस लिए कुत्व ही होता है । ऋत्विग् । ऋत्विक् । ऋत्विजौ । ऋत्विग्भ्याम् ॥

॥ मूल ३३३ ॥—युजेरसमासे । ७।१।७१ । युजेः सर्वनामस्थाने नुम् स्यादसमासे । सुलोपः । संयोगान्तलोपः । कुत्वेन नस्य ङः । युङ् । युञ्जौ । युञ्जः । युग्भ्याम् ॥

[ टीका ]—जो समास न हो तो सर्वनामस्थान [ १८४ ] परे रहते युज् शब्द को नुम् आगम होवे । युज्+सु । यहां प्रथम सु का लोप [ २०० ] भया तब जकार का लोप [ २६ ] भया । फिर नकार को कवर्ग [ ३३२ ] भया तो युङ् । युञ्जौ । युञ्जः । युग्भ्याम् [ ३३४ ] ॥

॥ मूल ३३४ ॥—चोः कुः । ८।२।३० । चवर्गस्य कवर्गः स्याज्झलि पदान्ते च । सुयुक् । सुयुजौ । सुयुग्भ्याम् । खन् । खञ्जौ । खञ्जः । खन्भ्याम् ॥

[टीका]——झल् परे रहते वा पद के अन्त में चवर्ग को कवर्ग होय। सुयुक्। सुयुजौ। सुयुग्भ्याम्। आगे खजि [४८८] धातु से खञ्ज् शब्द निकला है। खन् [२६]। खञ्जौ। खन्भ्याम् ॥

॥ मूल ३३५ ॥—व्रश्चभ्रस्जसृजमृजयजराजभ्राजच्छशां षः। ८। २। ३६। झलि पदान्ते च। जश्त्वचर्त्वे। राट्। राड्। राजौ। राड्भ्याम्। एवं विभ्राट्। देवेट्। विश्वसृट् ॥

[टीका]——झल् परे वा पदान्त में व्रश्च भ्रस्ज सृज मृज यज राज भ्राज और छकारान्त शकारान्त शब्द को षकार आदेश होय। फिर जश् [८२] होता है तब विकल्प करके चर्त्व [१६६] भया। राज्+सु=राट् वा राड् [८२ और १६६]। राजौ। राड्भ्याम्। इसी रीति से विभ्राट् देवेट् और विश्वसृट् जानिए ॥

॥ मूल ३३६ ॥—परौ व्रजेः षः पदान्ते। परावुपपदे व्रजेः क्विप् स्यात् दीर्घश्च पदान्ते षत्वमपि। परिव्राट्। परिव्राजौ ॥

[टीका]——जब परि उपसर्ग [४८] उपपद रहे तब व्रज् धातु से क्विप् प्रत्यय होय और स्वर को दीर्घ होय और पदान्त में षकार भी होवे। परिव्राट्। परिव्राजौ ॥

॥ मूल ३३७ ॥—विश्वस्य वसुराटोः ।६।३।१२८। दीर्घः। विश्वाराट्। विश्वाराड्। विश्वराजौ। विश्वाराड्ग्राम् ॥

[टीका]——जब वसु वा [३३५ और ८२] राट् शब्द परे रहे तब विश्व शब्द को दीर्घ होय। विश्वाराट्। विश्वाराड्। विश्वराजौ। विश्वाराड्ग्राम् ॥

॥ मूल ३३८ ॥—स्कोः संयोगाद्योरन्ते च।८।२।२९। पदान्ते झलि च यः संयोगस्तदाद्योः स्कोर्लोपः। भृट्। सस्य चुत्वेन शः। झलां जश् झशि इति शस्य जः। भृज्जौ। भृड्ग्राम्। त्यदाद्यत्वं पररूपत्वम् ॥

[टीका]——पद के अन्त में वा झल् परे रहते जो संयोग तिसके आदि में जो सकार वा ककार तिसका लोप होवे। इस सूत्र से जब भ्रस्ज् के सकार का लोप हुआ तो

। हलन्त पुल्लिङ्ग ।

ऋज् शब्द भया । तब षकार [२३५] हुआ तो ऋष् भया फिर ऋड् [८२] हुआ तब ऋट् [१६६]। अब औ परे रहते पदान्त नहीं है इस निमित्त सकार का लोप न भया तो सुत्व [७६] करके शकार हुआ फिर झलां जश् झशि [२५] सूत्र से जकार भया तो ऋज्जौ । ऋड्ग्राम् । अब सर्वनाम शब्द वर्णन करते हैं। प्रथम त्यद् शब्द में अकार [२१४] हुआ फिर पररूप [३०१] ॥

॥ मूल ३३९ ॥—तदोः सः सावनन्त्ययोः । ७ । २ । १०६ । त्यदादीनां तदयोरनन्त्ययोः सः स्यात् सौ। स्यः । त्यौ । त्ये । सः । तौ । ते । यः । यौ । ये । एषः । एतौ । एते ॥

[टीका]——सु परे रहते त्यद् आदि शब्दों के अनन्त अर्थात् अन्त में न हों जो तकार दकार तिनके स्थान में सकार होय। त्यद् शब्द में जब सकार हुआ और सु को रुत्व [१२४] विसर्ग [१११] तो। स्यः [२१४]। त्यौ। त्ये [१७२]। तद् शब्द से। सः । तौ। ते। यद् से । यः। यौ। ये। एतद् से। एषः [२२८ और १७०]। एतौ। एते ॥

। हलन्त पुल्लिङ्ग ।

॥ मूल ३४० ॥—ङे प्रथमयोरम् । ७ । १ । २८ । युष्मदस्मद्भ्यां परस्य ङे इत्येतस्य प्रथमा-द्वितीययोश्चामादेशः ॥

[टीका]—युष्मद् अस्मद् शब्द से परे जो ङे वा प्रथमा अथवा द्वितीया विभक्ति तिसको अम् आदेश होय ॥

॥ मूल ३४१ ॥—त्वाहौ सौ । ७ । २ । ९४ । अनयोर्मपर्यन्तस्य त्वाहौ आदेशौ स्तः ॥

[टीका]—युष्मद् अस्मद् शब्द के मकार पर्यन्त भाग को अर्थात् युष्म् अस्म् भाग को क्रम से त्व और अह आदेश होवें सु परे रहते ॥

॥ मूल ३४२ ॥—शेषे लोपः । ७ । २ । ९० । एतयोष्टिलोपः । त्वम् । अहम् ॥

[टीका]—युष्मद् अस्मद् शब्दों में जिस भाग की टि [ ५२ ] संज्ञा है उसका लोप होय । इस सूत्र में शेषे यह जो सप्तम्यन्त है तिसका फलित अर्थ शेषस्य ऐसा षष्ठ्यन्त करके समझना क्योंकि शेष जो स्थानी था उसी से अधिकरण की विवक्षा में सप्तमी भई है । युष्मद्+सु । तब युष्म-

। हलन्त पुल्लिङ्ग ।

---

द्+अम् [३४०]। फिर त्व+अद्+अम् [३४१]। तब प-रूप [३०१] फिर टि का लोप भया। तब त्वम्। इसी रीति से अहम् भी जानो ॥

॥ मूल ३४३ ॥—युवावौ द्विवचने। ७। २। ९२। द्वयोरुक्त्यावनयोर्मपर्यन्तस्य युवावौ स्तो विभक्तौ ॥

[टीका]——विभक्ति परे रहते दो के बोधक जो युष्मद् अस्मद् शब्द तिनके मकार पर्यन्त भाग को युव और आव आदेश क्रम से होंय ॥

॥ मूल ३४४ ॥—प्रथमायाश्च द्विवचने भाषा-याम्। ७। २। ८८। औङ्येतयोरात्वं लोके। युवाम्। आवाम् ॥

[टीका]——प्रथमा विभक्ति का द्विवचन जब परे रहे तब युष्मद् अस्मद् शब्द को आकार होय लोक में अर्थात् वेद में नहीं। युवाम्। आवाम् ॥

॥ मूल ३४५ ॥—यूयवयौ जसि। ७। २। ९३। अनयोर्मपर्यन्तस्य। यूयम्। वयम् ॥

। हलन्त पुलिङ्ग ।

[टीका]—जस् परे रहते युष्मद् अस्मद् शब्द के म पर्यन्त भाग को क्रम से यूय वय आदेश होंयं । यूयम् [३४० । ३०१ । और ३४२] । वयम् ॥

॥ मूल ३४६ ॥—त्वमावेकवचने । ७ । २ । ९७ । एकस्योक्तावनयोर्मपर्यन्तस्य त्वमौ स्तो विभक्तौ ॥

[टीका]—विभक्ति परे रहते एक वाचक उन्हीं पूर्वोक्त शब्दों के म पर्यन्त भाग को क्रम से त्व म आदेश होवें ॥

॥ मूल ३४७ ॥—द्वितीयायां च । ७ । २ । ८७ । अनयोरात् स्यात् । त्वाम् । माम् ॥

[टीका]—द्वितीया विभक्ति परे रहते पूर्वोक्त शब्दों को आकार होय । त्वाम् । माम् ॥

॥ मूल ३४८ ॥—शसो न । ७ । १ । २९ । आभ्यां शसो नः स्यादमोऽपवादः । आदेः परस्य । संयोगान्तलोपः । युष्मान् । अस्मान् ॥

[टीका]—युष्मद् अस्मद् शब्दों से परे जो शस् तिस-

व

के स्थान में अम् [३४०] का बाधक नकार होय। इसी कारण से जो अम् [३४०] पाया था सो न भया। फिर अन्त्य अल् अर्थात् सकार को नकार [२७] प्राप्त भया सो आदि के वर्ण [८८] को भया तब अन्त मकार [२६] का लोप हुआ और आत्व [३४७] हुआ। तब। युष्मान्। अस्मान्। ये पद सिद्ध भए ॥

॥ मूल ३४९ ॥—योऽचि। ७। २। ८९। अनयोर्यकारादेशः स्यादनादेशेऽजादौ परतः। त्वया। मया ॥

[टीका]——जिसको कुछ आदेश नहीं भया है ऐसी अजादि विभक्ति परे रहते युष्मद् अस्मद् शब्द को यकार आदेश होवे। त्वया। मया [३४६] ॥

॥ मूल ३५० ॥—युष्मदस्मदोरनादेशे। ७। २। ८६। अनयोरात् स्यादनादेशे हलादौ। युवाभ्याम्। आवाभ्याम्। युष्माभिः। अस्माभिः ॥

[टीका]——जिसको कुछ आदेश नहीं भया है ऐसी हलादि विभक्ति परे रहते युष्मद् अस्मद् को आकार आदेश

होय । युवाभ्याम् [३४३] । आवाभ्याम् । युष्माभिः । अस्माभिः ॥

॥ मूल ३५१ ॥—तुभ्यमह्यौ ङयि । ७।२।९५। अनयोर्मपर्यन्तस्य । टिलोपः । तुभ्यम् । मह्यम् ॥

[टीका]—ङे परे रहते युष्मद् अस्मद् शब्दों के म पर्यन्त भाग को क्रम से तुभ्य और मह्य आदेश होवें । टिलोप [३४२ और ३४०] भया । तब । तुभ्यम् । मह्यम् । सिद्ध भए ॥

॥ मूल ३५२ ॥—भ्यसोऽभ्यम् । ७।१।३०। आभ्यां परस्य । युष्मभ्यम् । अस्मभ्यम् ॥

[टीका]—युष्मद् अस्मद् शब्दों से परे जो भ्यस् तिसको अभ्यम् आदेश होय । युष्मभ्यम् । अस्मभ्यम् ॥

॥ मूल ३५३ ॥—एकवचनस्य च । ७।१।३२। आभ्यां ङसेरत् । त्वत् । मत् ॥

[टीका]—युष्मद् अस्मद् शब्द से परे जो ङसि तिसके स्थान में अत् होवे । त्वत् । मत् [३४६ और ३४२] ॥

। हलन्त पुंलिङ्ग ।

॥ मूल ३५४ ॥—पञ्चम्या अत् । ७ । १ । ३१ । आभ्यां पञ्चम्या भ्यसोऽत् स्यात् । युष्मत् । अस्मत् ॥

[टीका]——युष्मद् अस्मद् शब्दों से परे जो पञ्चमी विभक्ति का भ्यस् तिसको अत् होय । युष्मत् । अस्मत् [३४२] ॥

॥ मूल ३५५ ॥—तवममौ ङसि । ७ । २ । ९६ । अनयोर्मपर्यन्तस्य तवममौ स्तः ॥

[टीका]——युष्मद् अस्मद् शब्दों के म पर्यन्त भाग को क्रम से तव मम आदेश होवें ॥

॥ मूल ३५६ ॥—युष्मदस्मद्भ्यां ङसोऽश् । ७ । १ । २७ । तव । मम । युवयोः । आवयोः ॥

[टीका]——युष्मद् अस्मद् शब्दों से परे जो ङस् तिसके स्थान में अश् होवे । तव । मम [३५५] । युवयोः । आवयोः [३४३ और ३४८] ॥

॥ मूल ३५७ ॥—साम आकम् । ७ । १ । ३३ । आभ्यां साम आकम् ॥ युष्माकम् । अस्माकम् ।

त्वयि। मयि। युवयोः। आवयोः। युष्मासु। अस्मासु ॥

[टीका]——युष्मद् अस्मद् शब्दों से परे जो साम् अर्थात् विद्यमान जो आम् और होनेवाला जो सुट् [१७५] तिनके स्थान में आकम् आदेश होवे। युष्माकम्। अस्माकम्। त्वयि। मयि [३४६ और ३४८]। युवयोः। आवयोः। युष्मासु। अस्मासु [३५०] ॥

॥ मूल ३५८ ॥—युष्मदस्मदोः षष्ठीचतुर्थीद्वितीयास्थयोर्वान्नावौ। ८।१।२०। पदात् परयोरपादादौ स्थितयोः षष्ठ्यादिविशिष्टयोर्वान्नावौ इत्यादेशौ स्तः ॥

[टीका]——जब युष्मद् अस्मद् शब्द किसी पद से परे रहें और पाद के आदि में न हों और षष्ठी चतुर्थी द्वितीया सहित हों तो उनके स्थान में क्रम से वाम् नौ आदेश होवें। आगे जो तीन सूत्र लिखते हैं उन से बाधित होकर यह सूत्र केवल द्विवचन ही में लगता है ॥

॥ मूल ३५९ ॥—बहुवचनस्य वस्नसौ। ८।

। हलन्त पुंलिङ्ग ।

१।२१। उक्तविधयोरनयोः षष्ठ्यादिबहुवचनान्तयोर्वस्नसौ स्तः ॥

[टीका]——पूर्वोक्त विधि [३५८] के विषय में षष्ठी आदि बहुवचन सहित जो युष्मद् अस्मद् शब्द हों तो उनके स्थान में क्रम से वस् नस् आदेश होवें ॥

॥ मूल ३६० ॥—तेमयावेकवचनस्य । ८।१।२२। उक्तविधयोरनयोः षष्ठीचतुर्थ्येकवचनान्तयोस्तेमे एतौ स्तः ॥

[टीका]——पूर्वोक्त विधि [३५८] के विषय में षष्ठी चतुर्थी के एकवचन सहित जो युष्मद् अस्मद् शब्द तिनको क्रम से ते और मे आदेश होयं ॥

॥ मूल ३६१ ॥—त्वामौ द्वितीयायाः ८।१।२३। द्वितीयैकवचनान्तयोस्त्वामा इत्यादेशौ स्तः।
श्रीशस्त्वाऽवतु मापीह दत्तात् ते मेऽपि शर्म सः ।
स्वामी ते मेऽपि स हरिः पातु वामपि नौ विभुः ॥१॥
सुखं वां नौ ददात्वीशः पतिर्वामपि नौ हरिः। सोऽव्याद्वो नः शिवं वो नो दद्यात् सेव्योऽत्र वः स नः॥२॥

। हलन्त पुल्लिङ्ग ।

[टीका]——पूर्वोक्त विधि [३५८] के विषय में द्वितीया विभक्ति के एकवचन सहित जो युष्मद् अस्मद् शब्द तिनको क्रम से त्वा और मा आदेश होवें । जैसे । श्रीशः लक्ष्मी के स्वामी । त्वा तुझको । मा मुझको । अवतु पाले । इह यहां । ते तुझे । मे मुझे । शर्म सुख । दत्तात् देवे । स हरिः वह ईश्वर । ते तेरा । मे मेरा । स्वामी है । और विभुः वह सामर्थ्यवान ईश्वर । वां तुम दोनों को । नौ हम दोनों को । पातु पाले ॥ १ ॥ ईश्वर । वां तुम दोनों को । नौ हम दोनों को । सुख देवे । हरि । वां तुम दोनों के । नौ हम दोनों का । पति है । सः वह । वः तुमको । नः हमको । अव्यात् पाले । और वः तुमको । नः हमको । शिवं कल्याण । दधात् देवे । अत्र यहां । वः तुमारे । नः हमारे । सः वह । सेव्य सेवा करने के योग्य है ॥ २ ॥

॥ मूल ३६२ ॥—एकवाक्ये युष्मदस्मदादेशा वक्तव्याः । एकतिङ् वाक्यम् । तेनेह न । ओदनं पच तव भविष्यति । एते वान्नावादय

आदेशा अनन्वादेशे वा वक्तव्याः । अन्वादेशे तु नित्यं स्युः । धाता ते भक्तोऽस्ति धाता तव भक्तोऽस्ति । तस्मै ते नम इत्येव । सुपात् । सुपाद् । सुपादौ ॥

[टीका]——एक वाक्य विषें युष्मद् अस्मद् शब्दों को आदेश होवें एक तिङन्त जिस में रहे तिसे एक वाक्य कहिए इसी कारण से ओदनं पच तव भविष्यति यहां आदेश नहीं भया । अनन्वादेश विषें युष्मद् अस्मद् शब्दों के ये पूर्वोक्त [३५८] आदेश विकल्प करके होंयं । पर अन्वादेश में नित्य ही होवें । जैसे । ब्रह्मा [ते वा तव] तुमारा भक्त है । [तस्मै तिस] [ते नमः] तुमको नमस्कार । अब सुपात् शब्द को लिखते हैं । सुपात् । सुपाद् । सुपादौ ॥

॥ मूल ३६३ ॥—पादः पत् । ६ । ४ । १३० ।

पाच्छब्दान्तं यदङ्गं भं तदवयवस्य पाच्छब्दस्य पदादेशः । सुपदः । सुपदा । सुपाद्भ्याम् । अग्निमत् । अग्निमथौ । अग्निमथम् ॥

। हलन्त पुल्लिङ्ग ।

[ टीका ]——पाद् शब्द जिसके अन्त में हो ऐसा जो भ संज्ञक [१७६] अङ्ग तिसका अवयव जो पाद् शब्द तिसको पद् आदेश होवे । सुपदः । सुपदा । सुपाद्भ्याम् । अग्निमत् अर्थात् मथकर आग निकालनेवाला । अग्निमत् । [ २०० । ८२ । और १६६ ] । अग्निमथौ । अग्निमथः ॥

॥ मूल ३६४ ॥—अनिदितां हल उपधायाः क्ङिति । ६ । ४ । २४ । हलन्तानामनिदितामङ्गानामुपधाया नस्य लोपः किति ङिति । नुम् । संयोगान्तस्य लोपः । नस्य कुत्वेन ङः । प्राङ् । प्राञ्चौ । प्राञ्चः ॥

[ टीका ]——जो इदित् न हो ऐसा जो हलन्त अङ्ग तिसके उपधा रूप [ १९७ ] नकार का लोप होय कित् और ङित् प्रत्यय परे रहते । जैसे प्राञ्च शब्द है जिसका अर्थ पूर्व दिशा है । यहां प्र पूर्वक अञ्चु धातु है इस से क्विन् प्रत्यय [ ३२८ ] भया तिसका लोप [ ३३१ ] हुआ । तब इस सूत्र [ ३६४ ] से नकार का लोप भया तो प्राच् तब नुम् [ ३१७ ] हुआ इस लिए प्रान्च् फिर अन्त का लोप

। हलन्त पुंलिङ्ग ।

[ २६ ] भया तब नकार को कुत्व [ ३३२ ] ङ्आ तब प्राङ् । प्राञ्चौ । प्राञ्चः ॥

॥ मूल ३६५ ॥—अचः । ६ । ४ । १३८ ।

लुप्तनकारस्याञ्चतेर्भस्याकारस्य लोपः ॥

[ टीका ]——जिसके नकार का लोप हो गया हो ऐसा जो अञ्च धातु भ संज्ञक [ १८६ ] तिसका जो अकार तिसका लोप होवे ॥

॥ मूल ३६६ ॥—चौ । ६ । ३ । १३८ ।

लुप्ताकारनकाराञ्चतौ परे पूर्वस्याणो दीर्घः । प्राचः । प्राग्भ्याम् । प्रत्यङ् । प्रत्यञ्चौ । प्रतीचः । प्रत्यग्भ्याम् । उदङ् । उदञ्चौ ॥

[ टीका ]——जिस अञ्चु धातु के अकार [ ३६५ ] और नकार [ ३६४ ] का लोप हो गया हो ऐसा अञ्चु धातु परे रहते पूर्व अण् को दीर्घ होय । प्राचः । प्राग्भ्याम् [ १८५ । ३२८ । और ८२ ] । प्रत्यञ्च से । प्रत्यङ् [ ३६४ ] । प्रत्यञ्चौ । प्रतीचः । [ ३६६ ] । प्रत्यग्भ्याम् । उदञ्च से । उदङ् । उदञ्चौ ॥

। हलन्त पुल्लिङ्ग ।

॥ मूल ३६७ ॥—उद ईत् । ६ । ४ । १३९ । उच्छब्दात् परस्य लुप्तनकारादञ्चतेर्भस्याकारस्य ईत् । उदीचः । उदग्भ्याम् ॥

[ टीका ]—लुप्त है नकार जिसका ऐसा जो अञ्च धातु सो जब उद् [ ४८ ] उपसर्ग से परे रहे तो उस भ संज्ञक [ १८६ ] अञ्च धातु के अकार के स्थान में ईकार होय। उदीचः । उदग्भ्याम् ॥

॥ मूल ३६८ ॥—समः समि । ६ । ३ । ९३ । अप्रत्ययान्तेऽञ्चतौ । सम्यङ् । सम्यञ्चौ । समीचः । सम्यग्भ्याम् ॥

[ टीका ]—जब अञ्चु धातु के अन्त में प्रत्यय न हो और वह परे रहे तब सम् के स्थान में समि आदेश होवे [ अर्थात् जब प्रत्यय का लोप हो गया हो तब ] । सम्यङ् । सम्यञ्चौ । समीचः । सम्यग्भ्याम् ॥

॥ मूल ३६९ ॥—सहस्य सध्रिः । ६ । ३ । ९५ । तथा सध्र्यङ् ॥

[ टीका ]—पूर्वोक्त [ ३६८ ] नियम के विषय में सह के स्थान में सध्रि आदेश होय । सध्र्यङ् ॥

। हलन्त पुंलिङ्ग ।

॥ मूल ३७० ॥—तिरसस्तिर्यलोपे । ६ । ३ । ९४ । अलुप्ताकारेऽञ्चतौ अप्रत्ययात्ले तिरसस्तिर्यादेशः । तिर्यङ् । तिर्यञ्चौ । तिरश्च । तिर्यग्भ्याम् ॥

[ टीका ]—नहीं लुप्त भया है अकार [ २६५ ] जिसका औ प्रत्यय जिसके अन्त में नहीं [ ३६ ] ऐसा अञ्चु धातु परे रहते तिरस् के स्थान में तिरि आदेश होवे । तिर्यङ् । तिर्यञ्चौ । तिरश्चः [ २६५ ] तिर्यग्भ्याम् ॥

॥ मूल ३७१ ॥—नाञ्चेः पूजायाम् । ६ । ४ । ३० । पूजार्थस्याञ्चतेरुपधाया नस्य लोपो न । प्राङ् । प्राञ्चौ । नलोपाभावादलोपो न । प्राञ्चः । प्राङ्भ्याम् । प्राङ्क्षु । एवं पूजार्थे प्रत्यङ्ङादयः । क्रुङ् । क्रुञ्चौ । क्रुङ्भ्याम् । पयोमुक् । पयोमुग् । पयोमुचौ । पयोमुग्भ्याम् । उगित्वान्नुम् ॥

[ टीका ]—पूजा अर्थ में जब अञ्चु धातु हो तब उसके उपधा रूप नकार का लोप न होय । प्राञ्च अर्थात्

पूजक इसी कारण से प्राङ् [ २०० । २६ । और ३३२ ] । प्राञ्चौ । नकार का लोप नहीं भया इसी से अकार का भी लोप [ ३६५ ] न हुआ तब प्राञ्चः । प्राङ्भ्याम् [ २६ और ३३२ ] । प्राङ्क्षु [ २६ । ३३२ । १०४ । और १७० ] । इसी रीति से पूजा अर्थ में प्रत्यङ् आदि भी जानिए । क्रुङ् । क्रुञ्चौ । क्रुङ्भ्याङ् । पयोमुक् वा पयोमुग् [ ३३४ । ८२ । और १६६ ] । पयोमुचौ । पयोमुग्भ्याम् [ ३३४ और ८२ ] । महत् शब्द उगित् है इस कारण नुम् [ ३१७ ] होता है ॥

॥ मूल ३७२ ॥—सान्तमहतः संयोगस्य । ६ । ४ । १० । सान्तसंयोगस्य महतश्च यो नकारस्त-स्योपधाया दीर्घोऽसम्बुद्धौ सर्वनामस्थाने । महान् । महान्तौ, । महान्तः । हे महन् । महद्भ्याम् ॥

[टीका]—सम्बुद्धि से भिन्न सर्वनामस्थान परे रहते सान्त संयोग का वा महत् शब्द का जो नकार तिसकी उपधा को दीर्घ होय । महान् [ ३१७ । ३७२ । २०० । और २६ ] । महान्तौ । महान्तः । हे महन् । महद्भ्याम् ॥

। हलन्त पुल्लिङ्ग ।

---

॥ सूत्र ३७३ ॥—अत्वसन्तस्य चाधातोः । ६ । ४ । १४ । अत्वन्तस्योपधाया दीर्घो धातुभिन्नास-न्तस्य चासम्बुद्धौ सौ । धीमान् । धीमन्तौ । धी-मन्तः । हे धीमन् । शसादौ महद्वत् । भातेर्डव-तुः । डित्त्वसामर्थ्यादभस्यापि टेर्लोपः । भवान् । भवन्तौ । शत्रन्तस्य तु भवन् ॥

[ टीका ]——अत्वन्त की उपधा को और धातु भिन्न जो असन्त तिसकी उपधा को दीर्घ होय सम्बुद्धि भिन्न सु परे रहते । धी शब्द से परे मतुप् प्रत्यय के होने से धीमत् शब्द भया तब धीमान् [ ३२७ । २०० । और २६ ] । धीमन्तौ । धमन्तः । हे धीमन् । जब शस् आदि विभ-क्ति परे रहें तब महत् शब्द [ ३७२ ] के समान रूप जानना । भा धातु से डवतु प्रत्यय हुवा, तब आ का लोप [ २६८ ] भया । भा धातु भ संज्ञक नहीं है तौभी डवतु में डित्व जो किया है उसी की समर्थ्य से भ संज्ञा रहित भा धातु की भी टि का लोप [ २६८ ] होता है । भवान् [ ३७३ । ३१७ । २०० । और २६ ] । भवन्तौ ।

। हलन्त पुंलिङ्ग ।

---

जब भवत् शब्द शतृ [ ८८४ ] प्रत्ययान्त है तब भवन् ॥

॥ मूल ३७४ ॥—उभे अभ्यस्तम् । ६ । १ । ५ । षाष्ठद्वित्वप्रकरणे ये द्वे विहिते ते उभे समुदिते अभ्यस्तसंज्ञे स्तः ॥

[ टीका ]—षष्ठाध्याय में द्वित्व प्रकरण विषें जो दो विधान किए गए हैं उन दोनों इकट्ठों की अभ्यस्त संज्ञा होवे ॥

॥ मूल ३७५ ॥—नाभ्यस्ताच्छतुः । ७ । १ । ७८ । अभ्यस्ताच्छतुर्नुम् न । ददत् ददतौ ॥

[ टीका ]—अभ्यस्त संज्ञक से परे जो शतृ [ ८८४ ] प्रत्यय हो तिसको नुम् [ २१७ ] न होवे । ददत् । यह दा धातु से होता है जब उसको द्वित्व करते हैं । ददत् । ददतौ ॥

॥ मूल ३७६ ॥—जक्षित्यादयः षट् । ६ । १ । ६ । षड् धातवोऽन्ये जक्षितिश्च सप्तम एते अभ्यस्तसंज्ञा स्युः । जक्षत् । जक्षतौ । जक्षतः । एवं जाग्रत् । दरिद्रत् । शासत् । चकासत् । गुप् । गुपौ । गुपः । गुब्भ्याम् ॥

। हलन्त पुल्लिङ्ग ।

[ टीका ]——छह धातु और जक्षिति जो सातवां धातु इन सब की अभ्यस्त संज्ञा होय। जक्षत् [ ३७५] खानेवाला । जक्षती । जक्षतः । जाग्रत् जागनेवाला । दरिद्रत् कंगाल । शासत् शासन करनेवाला । चकासत् चमकनेवाला । गुप् छिपानेवाला वा रक्षा करनेवाला । गुप् । गुपौ गुपः । गुब्भ्याम् [ ८२ ] ॥

॥ मूल ३७७ ॥—त्यदादिषु दृशोऽनालोचने कञ् च । ३ । २ । ६० । त्यदादिषूपपदेषु अज्ञानार्थदृशेः कञ् । चात् क्विन् ॥

[ टीका ]——त्यदादि [ १७१ ] उपपद हों और अज्ञान अर्थ में दृश् धातु हो तब दृश् धातु से कञ् प्रत्यय हो और सूत्र स्थित चकार से पक्ष में क्विन् प्रत्यय भी होवे ॥

॥ मूल ३७८ ॥—आ सर्वनाम्नः । ६ । ३ । ९१ । दृग्दृशवतुषु । तादृक् । तादृशौ । तादृशः । तादृग्भ्याम् व्रश्चेति षः । जश्त्वचर्त्वे । विड् । विट् विशौ । विशः । विड्भ्याम् ॥

। हलन्त पुल्लिङ्ग ।

[ टीका ]——सर्वनाम को आकार आदेश होय जब उस से दृग् वा दृश् शब्द वा वतु प्रत्यय परे हो । जैसा । तद्+दृश्= तादृश् जिस से तादृक् [ २०० । ३३५ । ८२ । ३३२ । और १६६ ] । तादृशौ । तादृशः । तादृग्भ्याम् [३३५] । और विश् में षत्व [ ३३५ ] भया फिर विड् । विट् [ ८२ और १६६ ] । विशौ । विशः । विड्भ्याम् ॥

॥ मूल ३७९ ॥—नशेर्वा । ८ । २ । ६३ । नशः कवर्गोऽन्तादेशो वा पदान्ते । नक् । नट् । नशौ । नशः । नग्भ्याम् । नड्भ्याम् ॥

[ टीका ]——पदान्त विषे नश के अन्त को कवर्ग आदेश होय । नक् वा नट् [ ३३५ । ८२ । और १६६ ] । नशौ । नशः । नग्भ्याम् । नड्भ्याम् [ ३३५ ] ॥

॥ मूल ३८० ॥—स्पृशोऽनुदके क्विन् । ३ । २ । ५८ । अनुदके सुप्युपपदे स्पृशः क्विन् । घृतस्पृक् । घृतस्पृशौ । घृतस्पृशः । दधृक् । दधृषौ । दधृग्भ्याम् । रत्नमुट् । रत्नमुषौ । रत्नमुड्भ्याम् । षट् । षड्भिः । षड्भ्यः । षण्णाम् ।

। हलन्त पुंलिङ्ग ।

षट्सु । रुत्वं प्रति षत्वस्याऽसिद्धत्वात् ससजुषो-रिति रुत्वम् ॥

[ टीका ]——उदक से भिन्न सुबन्त उपपद रहते स्पृश् धातु से क्विन् प्रत्यय होय। घृतस्पृश् शब्द से भया घृतस्पृक् [ २०० । ३३५ । ८२ । और ३३२ ] । घृतस्पृशौ । घृतस्पृशः । दधृक् [ २०० । ८२ । और ३३२ ] । दधृषौ । दधृग्भ्याम् । रत्नमुट् [ २०० । ८२ । और १६६ ] । रत्नमुषौ । रत्नमुड्भ्याम् । अब षष् शब्द । षट् [ ३२५ । २०८ । ८२ । और १६६ ] । षड्भिः । षड्भ्यः । षण्णाम् [ २८२ । ८२ । ७८ । और ८४ ] । षट्सु [ ८२ और ९० ] ॥

अब पिपठिष् शब्द का रूप लिखते हैं। रुत्व [ १२४ ] के प्रति षत्व [ १७० ] को असिद्धत्व है इस कारण से रु [ ३९ ] हुआ तो पिपठिर् भया ॥ तब

॥ मूल ३८१ ॥—र्वोरुपधाया दीर्घ इकः । ८।२।७६। रेफवान्तयोरुपधाया इको दीर्घः पदान्ते। पिपठीः। पिपठिषौ। पिपठीर्भ्याम् ॥

[ टीका ]——रेफान्त वा वान्त जो धातु तिसकी उप-

धा इक् को दीर्घ होय पदान्त विषे । तब पिपठीः [२०० । १२४ । और १११] । पिपठिषौ । पिपठीर्भ्याम् ॥

॥ मूल ३८२ ॥—नुम्विसर्जनीयशर्व्यवायेऽपि । ८ । ३ । ५८ । एतैः प्रत्येकं व्यवधानेऽपि इण्कुभ्यां परस्य सस्य मूर्द्धन्यादेशः । ष्टुत्वेन पूर्वस्य षः । पिपठीष्षु । पिपठीः षु । चिकीः । चिकीर्षौ । चिकीर्भ्याम् । चिकीर्षु । विद्वान् । विद्वांसौ । हे विद्वन् ॥

[टीका]——नुम् विसर्ग और शर् प्रत्याहार इन में से किसी एक के व्यवधान अर्थात् बीच में रहते भी जो इण् वा कवर्ग से परे सकार हो तो उस सकार के स्थान में मूर्द्धन्य अर्थात् षकार [२३] होवे । अब पिपठिस्+सुप् = पिपठीःषु [१२४ । ३८१ । १११ । और १२३] वा पिपठीष्षु [११५ और ७८] । पिपठिष् शब्द का अर्थ है पढ़ने की इच्छा करनेवाला । चिकीर्ष् शब्द का अर्थ करने की इच्छा करनेवाला है । चिकीः । इस प्रयोग में पहिले तो सु का लोप [२००] भया । तब मूर्द्धन्य ष [२९]

। हलन्त पुंल्लिङ्ग ।

---

असिद्ध हो गया और षकार को सकार मानने से उसका लोप [२३१] हुआ। फिर अन्त के रकार को विसर्ग [१११] हो गया तो चिकीः। चिकीर्षौ। चिकीर्षः। चिकीर्भ्याम्। चिकीर्षु। सप्तमी के बहुवचन में सकार का लोप [२३१] तो हुआ पर रेफ को विसर्ग [२९५] न भया। विद्वस् अर्थात् जाननेवाला। विद् धातु से परे जो शतृ प्रत्यय तिसके स्थान में वसु [८८६] आदेश हुआ तब। विद्वान् [३१७।३७२। २००। और २६]। विद्वांसौ। हे विद्वन् ॥

॥ मूल ३८३ ॥—वसोः सम्प्रसारणम्। ६। ४। १३१। वस्वन्तस्य भस्य सम्प्रसारणं स्यात्। विदुषः। वसुस्रंस्विति दः। विद्वद्भ्याम् ॥

[टीका]——वसु [८८६] प्रत्यय जिसके अन्त में है ऐसा जो भ संज्ञक [१८६] अङ्ग तिसको सम्प्रसारण [२८२] होय। इस से विद्वस् के वकार को उकार हुआ तब विदुअस्+अस् भया फिर विदुस् [२८४]+अस् = विदुषः [१७०]। विद्वद्भ्याम् [२८८]॥

॥ मूल ३८४ ॥—पुंसोऽसुङ्। ७। १। ८९। सर्वनामस्थाने। पुमान्। हे पुमन्। पुमांसौ।

। हलन्त पुल्लिङ्ग ।

---

पुंसः। पुम्भ्याम्। पुंसु। ऋदुशनेत्यनङ्। उशना। उशनसौ ॥

[टीका]——सर्वनामस्थान [ १८४ ] परे रहते पुंस् शब्द को असुङ् आदेश होय। जब मकार के स्थान में असुङ् आदेश भया तब अनुस्वार फिर अपने मकार के स्वरूप को प्राप्त हो गया तो पुमस् [ ५।३६। और ५९ ] शब्द भया। फिर पुमान् [ ३१७।३७२।२००। और २६ ]। पुमांसौ। पुंसः। पुम्भ्याम् [ २६ ]। पुंसु। उशनस् को सम्बुद्धि से भिन्न सु परे रहते अनङ् [ २२७ ] भया तब उशना [ १९८। २००। और २०१ ]। उशनसौ ॥

॥ मूल ३८५ ॥—अस्य सम्बुद्धौ वाऽनङ् नलोपश्च वा वाच्यः। हे उशन। हे उशनन्। हे उशनः। हे उशनसौ। उशनोभ्याम्। उशनस्सु। अनेहा। अनेहसौ। हे अनेहः। वेधाः। वेधसौ। हे वेधः। वेधोभ्याम् ॥

[टीका]——सम्बुद्धि का सु परे रहते इस उशनस् शब्द को अनङ् और नकार का लोप दोनों विकल्प करके होंय। हे उशन। हे उशनन्। हे उशनः [ २००। १२४।

---

और १११ ]। हे उशनसौ । उशनोभ्याम् [ १२४ और १२६ ] । उशनस्सु । अनेहस् शब्द का अनेहा [ २२७ ] । अनेहसौ । हे अनेहः । वेधस् शब्द से वेधाः [ २७२ और १११ ] । वेधसौ । हे वेधः । वेधोभ्याम् ॥

॥ मूल ३८६ ॥—अदस औ सुलोपश्च । ७ । २ । १०७ । अदस औत् स्यात् सौ सुलोपश्च । तदोरिति सः । असौ । त्यदाद्यत्वम् । वृद्धिः ॥

[ टीका ]——सु परे रहते अदस् शब्द को औकार आदेश होय और सु का लोप होवे । फिर दकार को सकार [ ३३९ ] होय । असौ । त्यदादीनामः [ २१४ ] से अकार भया और अतो गुणे [ ३०१ ] से पररूप भया फिर वृद्धि [ ४१ ] भई ॥ तब

॥ मूल ३८७ ॥—अदसोऽसेर्दादु दो मः । ८ । २ । ८० । अदसोऽसान्तस्य दात् परस्य उदूतौ दश्च मः । आन्तरतम्याद्ध्रस्वस्य उर्दीर्घस्य ऊः । अमू । जसः शी । गुणः ॥

[ टीका ]——असान्त अर्थात् जिसके अन्त में सकार

न हो ऐसे अदस् शब्द के दकार से परे को उकार वा ऊकार होय और दकार के स्थान में मकार आदेश होवे। आन्तरतम्य [ २३ ] से ह्रस्व स्वर के स्थान में उकार और दीर्घ स्वर के स्थान में ऊकार होवे। अब अमू सिद्ध भया। अत्व [ २१४ ] और पररूप [ ३०१ ] भया। तब अदस् से जस परे जसः शी [ १७२ ] से जस के स्थान में शी भई और फिर गुण [ २५ ] भया तब अदे ऐसी स्थिति भई ॥ फिर

॥ मूल ३८८ ॥—एत ईद्बहुवचने। ८।२।८१। अदसो दात् परस्यैत ईद्दस्य मो बह्वर्थोक्तौ। अमी। पूर्वत्रासिद्धमिति विभक्तिकार्यं प्राक् पश्चा-दुत्वमत्वे। अमुम्। अमू। अमून्। मुत्वे कृते घिसंज्ञायां नाभावः॥

[ टीका ]—बहुवचन अदस् शब्द के दकार से परे जो एकार तिसके स्थान में ईकार आदेश होय और दकार को मकार होवे। अमी। पूर्वत्रासिद्धं [ ३९ ] सूत्र से उत्व मत्व [ ३८७ ] असिद्ध होता है इस कारण प्रथम

। हलन्त पुल्लिङ्ग ।

विभक्ति मानके जो अत्व आदि कार्य हैं सो होते हैं पीछे उत्व और मत्व होता है। अमुम्। अमू। अमून्। अब तृतीया विभक्ति के एकवचन में जब मुत्व [ ३८७ ] करचुके फिर घि संज्ञा [ १९१ ] होती है तब टा के स्थान में ना [ १९२ ] होता है। इस रीति से अमु+ना होता है। पर यहां जब घि संज्ञा करने लगे तब मु भाव असिद्ध [ ३९ ] होता है और उसके असिद्ध होने से घि संज्ञा का अभाव है। तब ना आदेश जो घि संज्ञा को मानकर होता है सो कैसे होय इसी कारण वक्ष्यमाण सूत्र बनाया ॥ यथा

॥ मूल ३८९ ॥—न मु ने । ८ । २ । ३ । नाभावे कर्तव्ये कृते च मुभावो नाऽसिद्धः। अमुना। अमूभ्याम्। अमीभिः। अमुष्मै। अमीभ्यः। अमुष्मात्। अमुष्य। अमुयोः। अमीषाम्। अमुष्मिन्। अमीषु ॥

॥ इति हलन्ताः पुल्लिङ्गाः ॥

[ टीका ]——ना भाव करने को हो वा किया हो तो मु [ ३८७ ] भाव असिद्ध न होय। अमुना।

( हलन्त स्त्रीलिङ्ग )

अमूभ्याम् [३८७]। अमीभिः [३८८]। अमुष्मै [१७३ और १७०]। अमूभ्याम्। अमुष्मात्। अमुष्य। अमुयोः। अमीषाम् [१७५]। अमुष्मिन्। अमीषु ॥

॥ हलन्त पुंलिङ्ग शब्द समाप्त भए ॥

———ooo———

## ॥ अथ हलन्ताः स्त्रीलिङ्गाः ॥

॥ मूल ३९० ॥—नहो धः। ८।२।३४। झलि पदान्ते च ॥

[टीका]——नह् धातु के हकार को धकार होय झल् प्रत्याहार परे रहते वा पदान्त में ॥

॥ मूल ३९१ ॥—नहिवृतिवृषिव्यधिरुचिसहितनिषु क्वौ। ६।३।११६। क्विबन्तेषु पूर्वपदस्य दीर्घः। उपानत्। उपानहौ। उपानहः। क्विन्नन्तत्वात् कुत्वेन घः। उष्णिक्। उष्णिहौ। उष्णिग्भ्याम्। द्यौः। दिवौ। दिवः। द्युभ्याम्। गीः। गिरौ। गिरः। एवं पूः। चतस्रः। चतसृणाम्। का। के। काः। सर्वावत् ॥

। हलन्त स्त्रीलिङ्ग । 

---

[ टीका ]——नहि वृति वृषि व्यधि रुचि सहि तनि इन धातुओं के अन्त में जब क्विप् प्रत्यय आवे तब इनके परे रहते पूर्व पद को दीर्घ होवे । धात्वर्थ । नहि बांधना । वृति होना । वृषि बरसना । व्यधि ताडन करना वा वेधना । रुचि चमकना वा झलकना । सहि सहना । तनि पसारना वा तानना । उदाहरण । उपानह् अर्थात् जूती । यह शब्द इस रीति से बना है जैसे उप+नह्+क्विप् । अब यह नह् धातु क्विबन्त है इसलिए पूर्व पद जो उप है तिसको दीर्घ भया और क्विप् का लोप [ ३३१ ] भया इस निमित्त उपानह् फिर उपानत् [ २०० और २९० ] ऐसा सिद्ध भया । उपानहौ । उपानहः । उष्णिह् शब्द के अन्त में क्विन् [ ३२९ ] होता है इस निमित्त कुत्व से घ [ ३३२ ] भया । उष्णिक् । उष्णिहौ । उष्णिग्भ्याम् । दिव् शब्द अर्थात् स्वर्ग । द्यौः [ २९० ] । दिवौ । दिवः । द्युभ्याम् [ २९१ ] । गिर् अर्थात् वाणी । गीः [२०० । २९१ । और १११] । गिरौ । गिरः । इसी रीति से पुर् अर्थात् नगर से पूः । चतुर् अर्थात् चार । इस शब्द को स्त्रीलिङ्ग में चतसृ आदेश [ २४९ ] होता है

। हलन्त स्त्रीलिङ्ग ।

और खर परे रहते र [२५०] आदेश होता है। चतस्रः। षष्ठी के बहुवचन में दीर्घ नहीं भया [२५१] । चतसृणाम्। स्त्रीलिङ्ग में किम् शब्द का [२९८] रूप का होता है सु परे रहते । के। काः । शेष रूप सर्वा शब्द के तुल्य जानना ॥

॥ मूल ३९२ ॥—यः सौ। ७।२।११०। इदमो दस्य यः स्यात् सौ। इयम्। त्यदाद्यत्वम्। पररूपत्वम्। टाप्। दश्चेति मः। इमे। इमाः। इमाम्। अनया। हलि लोपः। आभ्याम्। आभिः। अस्यै। अस्याः। अनयोः। आसाम्। अस्याम्। आसु। स्रक्। स्रजः। स्रग्भ्याम्। त्यदाद्यत्वम्। टाप्। स्या। त्ये। त्याः। एवं तद्। एतद्। वाक्। वाचौ। वाग्भ्याम्। वाक्षु। अप् शब्दो नित्यं बहुवचनान्तः। अप्तृन्निति दीर्घः। आपः॥

[टीका]——सु विभक्ति परे रहते इदम् शब्द के दकार को यकार होय। इयम् [२९९]। और इतर विभक्ति परे रहते पहिले मकार को अकार [२१४] भया फिर पररूप [३०१] भया फिर स्त्रीलिङ्ग है इसलिए टाप् [१३४२]

। हलन्त स्त्रीलिङ्ग ।

---

भया और द को म [ २०२ ] भया तब । इमे [ २४१ ] इमाः । इमाम्। तृतीया विभक्ति के एकवचन में इद् को अन् [ २०३ ] आदेश भया फिर आकार को एकार [ २४३ ] भया तब अनया यह पद सिद्ध हुआ । हलादि विभक्ति में इद् का लोप [ २०४ ] होता है तब आभ्याम् । आभिः । अस्यै [ २४५ ]। अस्याः । अनयोः [ २४३ ] । आसाम् [ १७५ और २०४ ]। अस्याम् [ २२० और २४५ ]। आसु। स्रज् अर्थात् माला वा सेहरा । स्रक् [ ३२८ । २००। ३२५। ८२। और ३३२ ]। स्रजः । स्रग्भ्याम् । सर्वनाम त्यद् शब्द को अकार अन्तादेश [ २१४ और ३०१ ] भया । फिर टाप् [ १२४२ ] । तब स्या [ ३३८ ] । त्ये । त्याः । इसी रीति से तद् अर्थात् वह । और एतद् अर्थात् यह । वाच् अर्थात् वाणी । वाक् [ ३३४ ] । वाचौ । वाग्भ्याम् । वाक्षु [ १७० ] । अप् अर्थात् जल । यह शब्द सर्वदा बहुवचनान्त है । दीर्घ [ २२८ ] भया तब आपः ॥

॥ मूल ३९३ ॥—अपो भि । ७।४।४८।

अपस्तकारो भादौ प्रत्यये । अद्भिः । अद्भ्यः । अपाम् । अप्सु । दिक् । दिग् । दिशौ । दिशः ।

। हलन्त स्त्रीलिङ्ग ।

दिग्भ्याम्। त्यदादिष्विति दृशेः क्विन्विधानादन्यचापि कुत्वम्। दृक्। दृग्। दृशौ। दृग्भ्याम्। त्विट्। त्विषौ। त्विड्भ्याम्। ससजुषोरिति रुत्वम्। सजूः। सजुषौ। सजूर्भ्याम्। आशीः। आशिषौ। आशीर्भ्याम्। असौ। उत्वमत्वे। अमू। अमूः। अमुया। अमूभ्याम्। अमूभिः। अमुष्यै। अमूभ्यः। अमुष्याः। अमुयोः। अमूषाम्। अमुष्याम्। अमूषु॥

॥ इति हलन्ताः स्त्रीलिङ्गाः ॥

[टीका]——भकार जिसके आदि में है ऐसा प्रत्यय जो परे हो तो अप् शब्द को तकार आदेश होवे। अद्भिः [८२]। अद्भ्यः। अपाम्। अप्सु। दिश् अर्थात् पूरब आदि दिशा। दिक् वा दिग् [२२८ और २२२]। दिशौ। दिशः। दिग्भ्याम्। दृश धातु से क्विन् [३७७] विधान किया है इसलिए इसके अन्त को कुत्व [२२२] होता है। दृक् वा दृग् अर्थात् दृष्टि। दृशौ। दृग्भ्याम्। त्विष् अर्थात् ज्योति वा उजाला। त्विट् [८२]। त्विषौ। त्विड्भ्याम्। सजुष् अर्थात् मित्र। जब सु का लोप

। हलन्त नपुंसकलिङ्ग ।

---

[ २०० ] हो गया तब रुत्व [ १२४ ] भया। फिर उकार को दीर्घ [ ३८१ ] भया और रकार को विसर्ग [ १११ ]। सजूः। सजुषौ। सजूर्भ्याम्। आशिष् अर्थात् आशीर्वाद। आशीः। आशिषौ। आशीर्भ्याम्। अदस् शब्द से असौ [ ३८६ ]। और विभक्तियों में उकार और दकार को म [ ३८७ ] भया तब अमू। अमूः। अमुया। अमूभ्याम्। अमूभिः। अमुष्यै [ २४५। ३८७। और १७० ]। अमूभ्यः। अमुष्याः [ २४५। ३८७। और १७० ]। अमुयोः। अमूषाम् [ १७५ ]। अमुष्याम् [ २२० ]। अमूषु ॥

॥ हलन्त स्त्रीलिङ्ग शब्द समाप्त भए ॥

---

## ॥ अथ हलन्ता नपुंसकलिङ्गाः ॥

॥ मूल ३९४ ॥—स्वमोर्लुक्। दत्वम्। स्वनडुत्। स्वनडुही। चतुरनडुहोरित्याम्। स्वनड्वांहि। पुंनस्त्वद्वत्। शेषं पुंवत्। वाः। वारी। वारि। वारा। वार्भ्याम्। चत्वारि। किम्। के। कानि। इदम्। इमे। इमानि ॥

। हलन्त नपुंसकलिङ्ग ।

[टीका]——नपुंसकलिङ्ग शब्द से परे जो सु और अम् हों तो उनका लुक् [२७१] होता है। सु पूर्वक अनडुह् शब्द है तिस से सन्धि [२१] होकर स्वनडुह् शब्द भया। अब इसको दकार [२८८] हुआ तब स्वनडुद् अर्थात् एक अच्छा बैल जिस स्थान में वा जिसके पास हो वह। स्वनडुही [२६०]। स्वनड्वांहि में आम् [२८५] भया और नुम् [२६५] हुआ तब स्वनड्वांहि। फिर उसी प्रकार से द्वितीया के भी रूप सिद्ध भए। शेष रहे सो पुंलिङ्ग [२८६] के समान जानना। वार् अर्थात् जल। वाः [१११]। वारी [२६०]। वारि [२६३]। वारा। वार्भ्याम्। चत्वारि [२८५]। प्रश्नवाचक सर्वनाम किम् शब्द अर्थात् कौन वा क्यों। किम् [२७१]। के [२६० और २९८]। कानि [२६५ और १९८]। सर्वनाम इदम् शब्द से इदम् [२७१ और २९९]। इमे [२१४। ३०१। ३०२। और २६०]। इमानि ॥

॥ मूल ३९५ ॥—अन्वादेशे नपुंसके एनद्वक्तव्यः। एनत्। एने। एनानि। एनेन। एनयोः। वृह्म। विभाषा ङिश्योः। अह्नी। अहनी। अहानि ॥

। हलन्त नपुंसकलिङ्ग ।

[ टीका ]——नपुंसकलिङ्ग में जब अन्वादेश [३०७] कर्तव्य हो तब इदम् और एतद् शब्द के स्थान में एनत् आदेश होय। एनत् [२७१]। एने [२१४। ३०१। और २६०]। एनानि। एनेन। एनयोः। ब्रह्मन् अर्थात् परब्रह्म। ब्रह्म [२७१ और २०१]। अहन् अर्थात् दिन। अह्नी वा अहनी [२७५]। अहानि [२६३। २६४। और १९८]॥

॥ मूल ३९६ ॥—अहन्। ८। २। ६८। अह्-नित्यस्य रुः पदान्ते। अहोभ्याम्। दण्डि। दण्डि-नी। दण्डीनि। दण्डिना। दण्डिभ्याम्। सुपथि। टिलोपः। सुपथी। सुपन्थानि। ऊर्क्। ऊर्जी। ऊर्न्जि। नरजानां संयोगः। तत्। ते। तानि। यत्। ये। यानि। एतत्। एते। एतानि। गवाक्। गोची। गवाच्ची। पुनस्तद्वत्। गोचा। गवाग्भ्याम्। शकृत्। शकृती। शकृन्ति। ददत्॥

[टीका]——अहन् शब्द को रु होवे पदान्त विषे। अहोभ्याम् [१२६]। दण्डिन् अर्थात् दण्ड सहित। दण्डि [२७१ और २०१]। दण्डिनी [२६०] दण्डीनि [२६२

। हलन्त नपुंसकलिङ्ग ।

---

और १९८]। दण्डिना। दण्डिभ्याम् [१८५ और २०१]। सुपथिन् अर्थात् उत्तम मार्ग जिस में हो वह। सुपथि। टि का लोप [३२४] भया तब सुपथी [२६०]। सुपन्थानि [२६३। २६४। ३२२। १९८। और ३२३]। ऊर्ज् अर्थात् बलयुक्त। ऊर्क् [३३४]। ऊर्जी। ऊर्न्जि। यहां न र ज इन तीन वर्णों का संयोग है। सर्वनाम तद् से तत् [२७१ और १६६]। ते। तानि। यद् से यत्। ये। यानि। एतद् से एतत्। एते। एतानि। गो अर्थात् गाय। अञ्चु अर्थात् गमन। इन से गवाक् [३६४। ६०। और ३३४] अर्थात् गाय को प्राप्त करनेवाला। गोची [२६५]। गवाञ्चि [२६५]। द्वितीया विभक्ति में भी ऐसे ही रूप जानना। गोचा। गवाग्भ्याम्। शकृत् अर्थात् विष्ठा। शकृती। शकृन्ति [२६५]। ददत् अर्थात् देनेवाला ॥

॥ मूलः ३९७ ॥—वा नपुंसकस्य। ७।१। ७९। अभ्यस्तात् परस्य वा नुम् सर्वनामस्थाने। ददन्ति। ददति। तुदत् ॥

[टीका]—नपुंसकलिङ्ग में सर्वनामस्थान [२६४] परे रहते अभ्यस्त संज्ञक से परे जो शतृ प्रत्यय तदन्त को वि-

कल्प करके नुम् होय । ददन्ति । ददति । तुदत् अर्थात् पीड़ा देनेवाला ॥

॥ मूल ३९८ ॥—आच्छीनद्योर्नुम् । ७ । १ । ८० । अवर्णान्तात् परो यः शतुरवयवस्तदन्तस्य नुम् वा शीनद्योः । तुदन्ती । तुदती । तुदन्ति । भात् । भान्ती । भाती । भान्ति । पचत् ॥

[टीका]——अवर्णान्त शब्द से परे शतृ प्रत्यय का अवयव जो तकार सो जिस शब्द के अन्त में हो तिसको विकल्प करके नुम् आगम होय शी [२६०] वा नदी [२१६] परे रहते । यथा । तुद् [६८४] धातु से शतृ प्रत्यय होने से और पररूप [३०१] होने से तुदत् शब्द भया । तब इस सूत्र [३९८] से विकल्प करके नुम् भया तो तुदन्ती वा तुदती ऐसे रूप भए । तुदन्ति [२६५] । ऐसे ही भा धातु दीप्ति अर्थ में है उस से शतृ प्रत्यय भया तब भात् । भान्ती वा भाती । भान्ति । नदी परे अर्थात् स्त्रीलिङ्ग में जब ङीप् होता है तहाँ भी इस सूत्र की प्राप्ति है । पच् धातु पाक करने अर्थ में है । इस से शप् [४२०] भया तब शप् होने से पचत् भया ॥ फिर

॥ मूल ३९९ ॥—शप्श्यनोर्नित्यम् । ७ । १ । ८१ । शप्श्यनोरात् परो यः शतुरवयवस्तदन्तस्य नुम् शीनद्योः । पचन्ती । पचन्ति । दीव्यत् । दीव्यन्ती । दीव्यन्ति । धनुः । धनुषी । सान्तेति दीर्घः । नुम्विसर्जनीयेति षः । धनूंषि । धनुषा । धनुर्भ्याम् । एवं चक्षुर्हविरादयः । पयः । पयसी । पयांसि । पयसा । पयोभ्याम् । सुपुम् । सुपुंसी । सुपुमांसि । अदः । विभक्तिकार्यम् । उत्वमत्वे । अमू । अमूनि । शेषं पुंवत् ॥

॥ इति हलन्ता नपुंसकलिङ्गाः ॥

[टीका]—शप् [४२०] और श्यन् [६७०] के अकार से परे जब शतृ प्रत्यय का अवयव तकार हो तब शतृ-प्रत्ययान्त जो समुदाय है तिसको नुम् होवे शी और नदी परे रहते । उदाहरण । पचन्ती । पचन्ति । इसी रीति से । दीव्यत् [६७०] । दीव्यन्ती । दीव्यन्ति । धनुष् अर्थात् कमान । धनुः [२७१ । १२४ । और १११] । धनुषी [१७०] । यह सकारान्त शब्द है इसलिए दीर्घ

। हलन्त नपुंसकलिङ्ग ।

[ ३७१ ] भया । नुम् का व्यवधान है तो भी [ ३८२ ] सकार को षकार भया तब । धनूंषि । धनुषा । धनुर्भ्याम् । [ १२४ ] । इसी भांति चक्षुष् अर्थात् नेत्र । और हविष् अर्थात् होम की सामग्री । ऐसे ही और शब्द जानना । पयस् अर्थात् जल । पयः । [ २७१ । १२४ । और १११ ] । पयसी । पयांसि [ ३७२ ] । पयसा । पयोभ्याम् [ १५४ और १२६ ] । सुपुंस् अर्थात् एक उत्तम पुरुष जिस में हो वह । सुपुम् [ २७१ और २६ ] । सुपुंसी । सुपुमांसि [ २८४ । ३१७ । और ३७२ ] । सर्वनाम अदस् शब्द अर्थात् वह । अदः । इस शब्द को प्रथमा विभक्ति कार्य तब गुण और उत्व मत्व [ ३८७ ] होता है तब अमू । अमूनि । शेष रूप पुंलिङ्ग की रीति से जानिए ॥

॥ हलन्त नपुंसकलिङ्ग शब्द समाप्त भए ॥

———ooo———

## ॥ अथाऽव्ययानि ॥

॥ मूल ४०० ॥—स्वरादिनिपातमव्ययम् । १ । १ । ३७ । स्वरादयो निपाताश्चाव्ययसंज्ञाः स्युः ।

। अव्यय ।

स्वर्। अन्तर्। प्रातर्। पुनर्। सनुतर्। उच्चैस्। नीचैस्। शनैस्। ऋधक्। ऋते। युगपत्। आरात्। पृथक्। ह्यस्। श्वस्। दिवा। रात्रौ। सायम्। चिरम्। मनाक्। ईषत्। जोषम्। तूष्णीम्। बहिस्। अवस्। समया। निकषा। स्वयम्। वृथा। नक्तम्। नञ्। हेतौ। इद्धा। अद्धा। सामि। वत्। ब्राह्मणवत्। क्षत्रियवत्। सना। उपधा। तिरस्। सनत्। सनात्। अन्तरा। अन्तरेण। ज्योक्। कम्। शम्। सहसा। विना। नाना। स्वस्ति। स्वधा। अलम्। वषट्। श्रौषट्। वौषट्। अन्यत्। अस्ति। उपांशु। क्षमा। विहायसा। दोषा। मृषा। मिथ्या। मुधा। पुरा। मिथो। मिथस्। प्रायस्। मुहुस्। प्रवाहुकम्। प्रवाहिका। आर्यहलम्। अभीक्ष्णम्। साकम्। सार्द्धम्। नमस्। हिरुक्। धिक्। अथ। अम्। आम्। प्रताम्। प्रशान्। प्रतान्। मा। माङ्। आकृतिगणोऽयम्। च। वा। ह। अह। एव। एवम्। नूनम्। शश्वत्। युगपत्। भूयस्। कूपत्। सूपत्। कुवित्। नेत्। चेत्। चण्। यत्र। तत्र।

। अव्यय ।

कच्चित् । नह । हन्त । माकिम् । माकीम् । नकिः । आकीम् । माङ् । नञ् । यावत् । तावत् । त्वै । न्वै । द्वै । रै । श्रौषट् । वौषट् । स्वाहा । स्वधा । वषट् । ओम् । तुम् । तथाहि । खलु । किल । अथ । सुष्ठु । स्म । आदह । उपसर्गविभक्तिस्वरप्रतिरूपकाश्च । अवदत्तम् । अहंयुः । अस्तिक्षीरा । अ आ इ ई उ ऊ ए ऐ ओ औ । पशु । शुकम् । यथाकथा-च । पाट् । प्याट् । अङ्ग । है । हे । भोः । अये । द्य । विषु । एकपदे । युत् । आतः । चादिरप्याकृतिगणः । तसिलादयः प्राक् पाशपः । शसप्रभृतयः प्राक् समासान्तेभ्यः । अम् । आम् । कृत्वोऽर्थाः । तसि-वती । नानाञौ । एतदन्तमप्यव्ययम् । अत इत्यादि ॥

॥ अव्यय ॥

[टीका]——स्वर् को आदि लेकर जो गण में हैं और जिनकी निपात [६६] संज्ञा है उन दोनों की अव्यय संज्ञा जानिए । अब प्रथम स्वरादि गण का अर्थ लिखते हैं । स्वर्

। अव्यय ।

---

अर्थात् स्वर्ग वा परलोक । अन्तर् मध्य। प्रातर् प्रातःकाल में । पुनर् फिर वा विशेष । सनुतर् छिपना । उच्चैस् ऊंचे । नीचैस् नीचे । शनैस् धीरे २ । ऋधक् यथार्थ वा शुद्ध । ऋते विना । युगपत् एककाल में । आरात् दूर वा पास । पृथक् जुदा । ह्यस् गए दिवस । श्वस् भविष्यकाल के दिवस । दिवा दिन में। रात्रौ रात में । सायम् सायंकाल में । चिरम् बहुकाल पर्यन्त । मनाक् थोड़ा सा । ईषत् थोड़ा । जोषम् चुपचाप वा सुख। तूष्णीम् चुप । बहिस् बाहर । अवस् बाहर की ओर । समया पास वा मध्य में । निकषा पास । स्वयम् आप ही । वृथा निष्फल । नक्तम् रात्रि में । नञ् नहीं । हेतौ कारण विषे । इद्धा प्रकाशता से । अद्धा स्पष्टता वा निश्चय से । सामि आधा वा जुगुप्सित । वत् सदृश । ब्राह्मणवत् ब्राह्मण के सदृश । क्षत्रियवत् क्षत्रिय के सदृश । सना सदा । उपधा विभाग । तिरस् टेढ़ा वा गुप्त होना । सनत् वा सनात् सर्वदा । अन्तरा विना वा मध्य । अन्तरेण वर्जन । ज्योक् शीघ्रता वा सम्प्रति वा कालबाहुल्य वा प्रश्न । कम् जल वा सुख वा निन्दा वा मस्तक । शम् सुख। सहसा अकस्मात् वा अविचार से । विना छोड़कर । नाना अनेक वा विना । स्वस्ति

। अव्यय ।

---

कल्याण। स्वधा पितृसम्बन्धी दान विषे। अलम् पूर्ण वा शक्ति वा वारण वा भूषण। वषट् श्रौषट् वौषट् ये तीनों शब्द यज्ञ विषयक देव सम्बन्धी दान में जानिए। अन्यत् और रीति से। अस्ति है। उपांशु गुप्त रूप से वा रहस्य। क्षमा सहन। विहायसा आकाश में। दोषा रात्रि में। मृषा और मिथ्या झूठ। मुधा निःप्रयोजन। पुरा पहिले से वा निरन्तर अथवा समीप भविष्य। मिथो और मिथस् परस्पर। प्रायस् बहुधा। मुहुस् वारवार। प्रवाहुकम् और प्रवाहिका उसी समय में वा ऊपर। आर्यहलं क्रूरता से। अभीक्ष्णम् वारवार। साकं और सार्द्धम् संग। नमस् नमस्कार। हिरुक् विना। धिक् छी वा धमकाना। अथ अनन्तर। अम् शीघ्रता से वा अल्पता से। आम् अङ्गीकार में। प्रताम् थकाव वा ग्लानि। प्रशान् सदृश। प्रतान् विस्तार में। मा और माङ् मत वा निषेध वा आशङ्का। पूर्वोक्त स्वरादि गण आकृतिगण [५,२] है अर्थात् स्वरूप ही से जाना जाता है। अब निपात संज्ञक लिखते हैं। च अर्थात् और। वा अथवा। ह प्रसिद्धि में। अह आदर पूर्वक सम्बोधन वाक्य में। एव निश्चयार्थक वा केवल। एवं ऐसा। नूनं निश्चय करके वा विकल्प करके। शश्वत् निरन्तर वा

। अव्यय ।

---

सर्वदा वा साथ । युगपत् एक काल में । भूयस् बहुधा वा अधिकता । कूपत् प्रश्न वा प्रशंसा । सूपत् अच्छा । कुवित् बाहुल्य वा प्रशंसा । नेत् शङ्का वा निषेध वा विचार । चेत् यदि । चण् जो । यत्र निन्दा वा अक्षमा वा आश्चर्य । कच्चित् क्या । नह नहीं । हन्त खेद वा हर्ष वा अनुकम्पा वा वाक्यारम्भ । माकिं माकीं और नकिः नहीं वा मत । माङ् नहीं । नञ् नहीं । यावत् जितना वा जब तक । तावत् तितना वा तब तक । त्वै न्वै द्वै कदाचित् । रै अपमान में । श्रौषट् वौषट् स्वाहा देवतार्पण में । स्वधा पितृ के अर्पण विषे । वषट् ईश्वरार्पण यज्ञ विषे । ओम् ब्रह्मा विष्णु महेश सूचक है । तुम् तुकारकर । तथाहि इसी रीति से । खलु और किल निश्चयार्थक हैं । अथ इसके आगे वा मङ्गल । सुष्ठु उत्तम । स्म भूतकाल सूचक वा पादपूरण में । आदह धिक् वा छी । इस रीति से संपूर्ण अव्ययों के अर्थ जानिए ॥

जो उपसर्ग विभक्ति और स्वर के प्रतिरूपक अर्थात् सदृश हों पर उपसर्ग विभक्ति और स्वर न हों किन्तु उन्हीं का सा स्वरूप रखते हों वे अव्यय कहलावें । यथा । अवदत्तम् । इस

। अव्यय ।

---

प्रयोग में अव उपसर्ग [ ४७ ] नहीं है पर उसका स्वरूप है जो उपसर्ग होता तो अवत्तम् हो जाता इसी से अव्ययों की गिन्ती में है। अहंयुः। इस में भी अहं जिसका अर्थ अन्यत्र में है और कर्ताकारक है सो यहां नहीं है यह अव्यय है। ऐसे पद में मैं अर्थात् कर्ता अर्थ में जो अहं सो नहीं आ सकता। अस्तिक्षीरा। इस उदाहरण में भी अस्ति जो प्रथम पुरुष एकवचन का रूप होता है सो नहीं किन्तु अव्यय है क्योंकि ऐसे वाक्य में क्रिया पद प्रथम नहीं रहता। अ आ इ ई उ ऊ ए ऐ ओ औ ये सब अव्यय हैं। और भी इतने अव्यय संज्ञक जानिए। जैसे। पशु अच्छा। शुकम् शीघ्रता से। यथाकथाच किसी प्रकार से। पाट्। प्याट्। अङ्ग। हे। है। भो। अये। ये सब सम्बोधन में आते हैं। द्य सम्बोधन में वा हिंसा वा पादपूरण। विषु चारों ओर। एकपदे उसी समय में। युत् दोष। आतः इस से। च आदि भी [ ६६ ] आकृति गण हैं। तद्धित प्रत्ययान्त [१०६८] अर्थात् तसिल् [१२८७] प्रत्यय से लेकर पाशप् प्रत्यय के पूर्व तक सब अव्यय संज्ञक जानिए। शस् [१३३१] से लेकर समासान्त के पूर्व जो हैं सो अव्यय हैं। अम्। आम् [१३१०]। क्त्वोऽर्थ अर्थात् क्त्वसुच् सुच् और धा। नमि।

। अव्यय ।

वत् । ना । नाञ् । ये प्रत्यय जिनके अन्त में हैं वे भी अव्यय कहलावें ॥

॥ मूल ४०१ ॥—कृन्मेजन्तः । १ । १ । ३९ । कृद्य-मान्त एजन्तश्च तदन्तमव्ययम् । स्मारं स्मारम् । जीवसे । पिबध्यै ॥

[ टीका ]——कृत् प्रत्यय जो मान्त वा एजन्त सो जिनके अन्त में हो वे अव्यय कहलावें । यथा । स्मारं स्मारम् अर्थात् वारवार स्मरण करके । जीवसे जीना । पिबध्ये पीना ॥

॥ मूल ४०२ ॥—क्त्वातोसुन्कसुनः । १ । १ । ४० । एतदन्तमव्ययम् । कृत्वा । उदेतोः । विसृपः ॥

[ टीका ]——क्त्वा [ ८३६ ] । तोसुन् । कसुन् । ये प्रत्यय जिनके अन्त में हों सो अव्यय कहलावें । यथा । कृत्वा अर्थात् करके । उदेतोः उदय होकर । विसृपः जाकर ॥

॥ मूल ४०३ ॥—अव्ययीभावश्च । १ । १ । ४१ । अधिहरि ॥

। अव्यय ।

---

[टीका]——अव्ययीभाव समास [८६७] अव्यय संज्ञक होवे । यथा । अधिहरि अर्थात् हरिविषे ॥

॥ मूल ४०४ ॥—अव्ययादाप्सुपः । २ । ४ । ८२ । अव्ययादापः सुपश्च लुक् । तत्र शालायाम् । अथ ॥

सदृशं त्रिषु लिङ्गेषु सर्वासु च विभक्तिषु ।
वचनेषु च सर्वेषु यन्न व्येति तदव्ययम् ॥

वष्टि भागुरिरल्लोपमवाप्योरुपसर्गयोः ।
आपं चैव हलन्तानां यथा वाचा निशा दिशा ॥

अवगाहः । वगाहः । अपिधानम् । पिधानम् ॥

---

॥ इत्यव्ययानि ॥

---

[टीका]——अव्यय संज्ञक से परे जब आप् वा सुप् आवे तब उसका लुक् [२१०] होय । यथा । तत्र शालायाम् अर्थात् उस शाला में । अथ अर्थात् अनन्तर । इन

१ भ्वादि गण ।

---

उदाहरणों में स्त्रीलिङ्ग वाचक आप् का और विभक्ति का क्रम से लुक् हो गया है ॥

## अब अव्यय का लक्षण कहते हैं ॥

जो तीनों लिङ्ग में, सातों विभक्ति में और सम्पूर्ण वचनों में विकार को न प्राप्त हो अर्थात् जिसका एक सा स्वरूप रहे उसे अव्यय कहते हैं ॥

व्याकरण के कर्ता भागुरि एक आचार्य की यह इच्छा है कि अव और अपि [४८] इन उपसर्गों के अकार का लोप होय और हलन्त शब्दों से आप् प्रत्यय होवे । यथा । वाक् शब्द से वाचा निश् से निशा और दिश् से दिशा होता है । अवगाहः । वगाहः । अपिधानम् । वा पिधानम् ॥

---

॥: अव्यय संज्ञक शब्द समाप्त हुए ॥

---ooo---

## ॥ भ्वादयः ॥

---

॥ मूल ४०५ ॥—लट् । लिट् । लुट् । लृट् ।

। भ्वादि गण ।

---

**लेट्। लोट्। लङ्। लिङ्। लुङ्। लृङ्। एष पञ्चमो लकारश्छन्दोमात्रगोचरः ॥**

[ टीका ]—व्याकरण शास्त्र में काल लकार से प्रकाश होता है और वह लकार एक इत् संज्ञक वर्ण से मिश्रित है। जैसे। वर्तमान अर्थ में लट् [ ४०७ ]। परोक्ष अनद्यतन भूत अर्थात् अनदेखे अनद्यतन भूत अर्थ में लिट् [४२४]। अनद्यतन भविष्य अर्थ में लुट् [ ४.३५ ]। अद्यतन और सामान्य भविष्य अर्थ में लृट् [४४१ ]। वेद विषे प्रेरणा अर्थ में लेट् होता है। सामान्य प्रेरणा अर्थ में लोट् [४४२]। अनद्यतन भूत अर्थ में लङ् [ ४५७ ]। विधि और निमन्त्रण आदि अर्थ में लिङ् [ ४६० ]। अद्यतन और सामान्य भूत अर्थ में लुङ् [४६८]। कार्यकारणभाव और क्रिया की असिद्धि जो ज्ञात हो तो भूत और भविष्य अर्थ में लृङ् होता है [ ४७७ ]। इन लकारों में से पञ्चम लकार अर्थात् लेट् लकार का प्रयोग केवल वेद ही में होता है ॥

काल दो प्रकार के हैं अद्यतन और अनद्यतन। आधी रात से लेकर और आधी रात पर्यन्त इसके बीच का काल अद्यतन है और इस से बाहर का काल अनद्यतन। तो इस

। भ्वादि गण ।

से ज्ञात भया कि अद्यतन संज्ञा भूत वर्तमान और भविष्य में होती है और अनद्यतन केवल भूत और भविष्य ही में ली जाती है ॥

॥ मूल ४०६ ॥—लः कर्मणि च भावे चाकर्मकेभ्यः । ३ । ४ । ६९ । लकाराः सकर्मकेभ्यः कर्मणि कर्तरि च स्युरकर्मकेभ्यो भावे कर्तरि च ॥

[ टीका ]—जिन लकारों का ऊपर [ ४०५ ] वर्णन किया है उनको कर्ता वा कर्म अर्थ के जताने के लिए सकर्मक धातु से परे स्थापन करो और कर्ता वा भाव अर्थ के लिए अकर्मक धातु से परे धरो ॥

व्यापार जिसके आधीन रहता है उसको कर्ता कहते हैं और क्रिया के फल का जो आश्रय है उसको कर्म कहते हैं, उदा० । देवदत्त भात रींधता है । यहां देवदत्त कर्ता है क्योंकि रींधना जो क्रिया है सो देवदत्त के आधीन है जो देवदत्त न हो तो उस क्रिया का साधन न हो सके । और भात कर्म है क्योंकि उसी पर क्रिया के फल का अवलम्ब है । जो ऊपर के वाक्य को यों लिखें कि भात देवदत्त से रींधा जाता है तौं भी भात कर्म ही कह-

जावेगा । इन दोनों वाक्यों को जो संस्कृत में लिखें तो भी क्रिया का स्वरूप दोनों अवस्था में एक ही न रहेगा । एक ऐसा होगा कि जिस से कर्ता ही का अर्थ जाना जाय। जैसे । पचति रींधता है । और दूसरा ऐसा कि जिस से कर्म का अर्थ प्रकाश हो । जैसे । पच्यते रींधा जाता है । अकर्मक क्रिया में कर्म नहीं होता इसलिए एक अवस्था में लकार उसके भाव अर्थात् क्रिया ही को दिखाता है । जैसे । भूयते होना । और दूसरी अवस्था में सकर्मक पच धातु के सदृश अकर्मक क्रिया भी कर्ता अर्थ को प्रकाश करती है । जैसा । भवति होता है ॥

॥ मूल ४०७ ॥—वर्तमाने लट् । ३ । २ । १२३ । वर्तमानक्रियावृत्तेर्धातोर्लट् स्यात् । अटावितौ । उच्चारणसामर्थ्याल्लस्य नेत्त्वम् । भू सत्तायाम् । कर्तृविवक्षायां भू ल इति स्थिते ॥

[ टीका ]——वर्तमान कार्य के प्रकाश करने में जब धातु का व्यवहार करना हो तब उस से परे लट् लकार [ ४०५ ] लाओ । लट् में अ और ट् इत् संज्ञक हैं । १५६ संज्ञक सूत्र के अनुसार ल् की भी इत् संज्ञा होनी चाहिए

। भ्वादि गण ।

परन्तु व्याकरण शास्त्र में कोई बात निरर्थक नहीं लिखी जाती और ल् की इत् संज्ञा करने से तो सम्पूर्ण लट् प्रत्यय नष्ट हो जायगा और उसके उच्चारण करने का कुछ भी फल न होगा इस लिए ल् की इत् संज्ञा नहीं होती ॥

भू धातु जिसका अर्थ होना है उसका साधन लिखते हैं। जब उस से कर्तृवाचक प्रयोग बनाने की इच्छा होती है तब भू+ल् ऐसा रूप होता है ॥

॥ मूल ४०८ ॥—तिप् तस् झि सिप् थस् थ मिप् वस् मस् ताताञ्झ थासाथांध्वमिड्वहिमहिङ्। ३। ४। ७८। एतेऽष्टादश लादेशाः स्युः ॥

[टीका]——नीचे लिखे हुए अठारह प्रत्यय ल् के स्थान में आदेश होवें ॥

| | ॥ परस्मैपद ॥ | | | ॥ आत्मनेपद ॥ | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन । |
| प्रथम | तिप् | तस् | झि | त | आताम् | झ |
| मध्यम | सिप् | थस् | थ | थास् | आथाम् | ध्वम् |
| उत्तम | मिप् | वस् | मस्॥ | इट् | वहि | महिङ्॥ |

व

। भ्वादि गण ।

॥ मूल ४०९ ॥—लः परस्मैपदम् । १ । ४ । ९९ । लादेशाः परस्मैपदसंज्ञाः स्युः ॥

[टीका]——ल् के स्थान में जो आदेश होते वे [४०८ । ८८१ । ८८२ । ८८४ । और ८८८] सो परस्मैपद कहलावें ॥

॥ मूल ४१० ॥—तङानावात्मनेपदम् । १ । ४ । १०० । तङ् प्रत्याहारः शानच्कानचौ चैतत्संज्ञाः स्युः । पूर्वसंज्ञापवादः ॥

[टीका]——जो समूह तङ् से ज्ञात होता है अर्थात् ४०८ सङ्ख्यक सूत्र का दूसरा समूह त से लेकर महिङ् पर्यन्त सो और दो प्रत्यय जिनका केवल आन अवशिष्ट रहता है अर्थात् शानच् [८८४] और कानच् [८८१] ये सब आत्मनेपद कहलावें । तङ् की जो परस्मैपद संज्ञा [४०९] समझ पड़ती थी सो इस सूत्र से जाती रही और यह निश्चय हुआ कि परस्मैपद के कहने से केवल पहिले समूह के नौ ९ प्रत्यय तिप् से लेकर मस् पर्यन्त और क्वसु [८८१] और शतृ [८८४] आने जाते हैं और आत्मनेपद

से दूसरे समूह के नौ ९ प्रत्यय त से लेकर महिङ् पर्यन्त शानच् और कानच् जाने जाते हैं ॥

॥ मूल ४११ ॥—अनुदात्तङित आत्मनेपदम्। १।३।१२। अनुदात्तेतो ङितश्च धातोरात्मनेपदं स्यात् ॥

[टीका]—जिस धातु का अनुदात्त [११] अथवा ङ् इत् हो उस से परे आत्मनेपद प्रत्यय अर्थात् तङ् और शानच् कानच् [४१०] होवें ॥

किस धातु में क्या इत् है इसका ज्ञान धातु पाठ से होता है ॥

॥ मूल ४१२ ॥—स्वरितञितः कर्त्रभिप्राये क्रियाफले।१।३।७२। स्वरितेतो ञितश्च धातोरात्मनेपदं स्यात् कर्तृगामिनि क्रियाफले॥

[टीका]—जिस धातु में स्वरित [१२] अथवा ञ् इत् हो उस से परे आत्मनेपद संज्ञक प्रत्यय होवें जब व्यापार का फल कर्ता को पहुंचता हो ॥

॥ मूल ४१३ ॥—शेषात् कर्तरि परस्मैपदम्।

। भ्वादि गण ।

---

१ । ३ । ७८ । आत्मनेपदनिमित्तहीनाद्धातोः कर्तरि परस्मैपदं स्यात् ॥

[ टीका ]——जो धातु आत्मनेपद संज्ञक प्रत्यय के स्थापन करने के निमित्तों [ ४११ और ४१२ ] से हीन हो उस से परे परस्मैपद प्रत्यय कर्ता अर्थ में होवें ॥

परस्मैपद कर्म को कभी नहीं दिखाता ॥

॥ मूल ४१४ ॥—तिङस्त्रीणि त्रीणि प्रथम-मध्यमोत्तमाः । १ । ४ । १०१ । तिङ उभयोः पद-योस्त्रयस्त्रिकाः क्रमादेतत्संज्ञाः स्युः ॥

[ टीका ]——तिप् को ति और महिङ् के ङ् से बने हुए तिङ् प्रत्याहार में जो प्रत्यय [ ४०८ ] अन्तर्गत हैं उनके परस्मैपद और आत्मनेपद दोनों समूहों की जो तीन २ श्रेणी हैं सो क्रम से प्रथम मध्यम और उत्तम पुरुष कहलावें ॥

॥ मूल ४१५ ॥—तान्येकवचनद्विवचनबहु-वचनान्येकशः । १ । ४ । १०२ । लब्धप्रथमादि-संज्ञानि तिङस्त्रीणि त्रीणि प्रत्येकमेकवचनादि-संज्ञानि स्युः ॥

[टीका]——जिन तीन २ श्रेणियों की प्रथम आदि [४१४] संज्ञा क्रमानुसार ऊई हैं तिनके प्रत्येक त्रिक में जो तीन २ प्रत्यय हैं जैसे तिप् तस् झि इत्यादि उनको क्रम से एकवचन द्विवचन और बऊवचन संज्ञा होवे ॥

॥ मूल ४१६ ॥—युष्मद्युपपदे समानाधिकरणे स्थानिन्यपि मध्यमः ।१।४।१०५। तिङ्वाच्यकारकवाचिनि युष्मद्यप्रयुज्यमाने प्रयुज्यमाने च मध्यमः ॥

[टीका]——जिस कारक को अर्थात् कर्ता वा कर्म [४०६] को लकार अर्थात् तिङ् [४०८] दिखाता हो उसी कारक को जो युष्मद् शब्द दिखावे और युष्मद् उच्चारित हो वा न हो तो लकार के स्थान में मध्यम पुरुष [४१४] होय । उदा० । तुम मुझको देखते हो अथवा केवल इतना ही कहें कि मुझको देखते हो तो भी क्रिया का अन्त भाग कर्ता कारक ही को दिखाता है और तुम शब्द भी कर्ता कारक को दिखाता है इस लिए संस्कृत में ऐसी अवस्था रहते लकार के स्थान

। भ्वादि गण ।

में मध्यम पुरुष होगा पर जो ऐसा कहें कि मैं तुमको देखता हूं तो इस उदाहरण में क्रिया का शेष भाग जो हूं है सो तो कर्ता कारक को प्रकाश करता है पर तुमको यह कर्म कारक को प्रकाश करता है इस हेतु से ऐसी अवस्था में लकार के स्थान में मध्यम पुरुष कभी नहीं होता किन्तु वक्ष्यमाण रीति से उत्तम पुरुष होता है ॥

॥ मूल ४१७ ॥—अस्मद्युत्तमः । १।४।१०७। तथाभूतेऽस्मद्युत्तमः ॥

[टीका]——जब अस्मद् की अवस्था युष्मद् की सी [४१६] हो तब लकार [४०८] के स्थान में उत्तम पुरुष [४१४] होवे ॥

॥ मूल ४१८ ॥—शेषे प्रथमः ।१।४।१०८। भू ति इति जाते ॥

[टीका]——जिनके विषय में युष्मद् और अस्मद् [४१६ और ४१७] लिखे हैं उनको छोड़कर और सब अवस्था में लकार [४०८] के स्थान में प्रथम पुरुष [४१४] होवे ॥

भू+ल् [४०७] इस भांति से भू+ति [४०८] होता है ॥

। भ्वादि गण ।

॥ मूल ४१९ ॥—तिङ् शित् सार्वधातुकम् । ३ । ४ । ११३ । तिङः शितश्च धात्वधिकारोक्ता एतत्संज्ञाः स्युः ॥

[टीका]——धातोः [८१७] इस सूत्र के अधिकार में उक्त जो तिङ् प्रत्यय [४१४] और जिसका शकार इत् संज्ञक होता है सो प्रत्यय सार्वधातुक कहलावे ॥

॥ मूल ४२० ॥—कर्तरि शप् । ३ । १ । ६८ । कर्त्रर्थे सार्वधातुके परे धातोः शप् ॥

[टीका]——जब कर्ता अर्थ वाची सार्वधातुक [४१९] पुरे रहे तब धातु से परे शप् प्रत्यय होय । १५६ और ५ से शप् इत् है इस से श का केवल अ बचता है और भू+अ+ति ऐसा रूप होता है ॥

॥ मूल ४२१ ॥—सार्वधातुकार्द्धधातुकयोः । ७ । ३ । ८४ । अनयोः परयोरिगन्ताङ्गस्य गुणः । अवादेशः । भवति । भवतः ॥

[टीका]——सार्वधातुक [४१९] अथवा आर्द्धधातुक [४३७] परे रहते जिस अङ्ग [१५३] के अन्त में इक् हो उसको गुण [३२] आदेश होवे । इस कारण से

। भ्वादि गण ।

---

भू का भो होता है और २८ से ओ के स्थान में अव् होने पर भवति ऐसा पद बन जाता है। इसी रीति से भवतः बनता है। भवति वह होता है। भवतः वे दोनों होते हैं ॥

॥ मूल ४२२ ॥—झोऽन्तः । ७ । १ । ३ । प्रत्ययावयवस्य झस्यान्तादेशः । अतो गुणे । भवन्ति । भवसि । भवथः । भवथ ॥

[टीका]—प्रत्यय का अवयव जो झ उसके स्थान में अन्त आदेश होवे । ३०१ से भव के व में जो अ है उसके और अन्त के अकार के स्थान में अर्थात् दोनों को मिलाकर एक अ हुआ तब भवन्ति यह पद सिद्ध हुआ । भवन्ति वे होते हैं। भवसि तू होता है । भवथः तुम दोनों होते हो । भवथ तुम होते हो ॥

॥ मूल ४२३ ॥—अतो दीर्घो यञि । ७ । ३ । १०१ । अतोऽङ्गस्य दीर्घो यञादौ सार्वधातुके। भवामि । भवावः । भवामः । स भवति । तौ भवतः । ते भवन्ति । त्वं भवसि । युवां भवथः । यूयं भवथ । अहं भवामि । आवां भवावः । वयं भवामः ॥

। भ्वादि गण ।

[टीका]——यञादि सार्वधातुक [४१९] परे रहते ह्रस्व अकारान्त अङ्ग को दीर्घ आदेश होवे । इस प्रकार से भव+मि= भवामि मैं होता हूं । भवावः हम दोनों होते हैं । भवामः हम होते हैं । सर्वनाम के लाने से वर्तमान काल इस रूप का होता है यथा ।

| एकवचन । | द्विवचन । | बहुवचन ॥ |
|---|---|---|
| स भवति | तौ भवतः | ते भवन्ति |
| वह होता है । | वे दोनों होते हैं । | वे होते हैं । |
| त्वं भवसि | युवां भवथः | यूयं भवथ |
| तू होता है । | तुम दोनों होते हो । | तुम होते हो । |
| अहं भवामि | आवां भवावः | वयं भवामः |
| मैं होता हूं । | हम दोनों होते हैं । | हम होते हैं ॥ |

॥ मूल ४२४ ॥—परोक्षे लिट् । ३ । २ । ११५ ।
भूतानद्यतनपरोक्षार्थवृत्तेर्धातोर्लिट् स्यात् । लस्य तिबादयः ॥

[टीका]——अनद्यतन भूत [४०५] में जो बात बिना देखी हो उसके प्रकाश करने के लिए जिस धातु का

। भ्वादि गण ।

व्यवहार किया जाय उस से परे लिट् [४०५] होवे। लिट् में इ और ट् इत् हैं और ल् के स्थान में तिप् आदि प्रत्यय [४०८] होते हैं ॥

॥ मूल ४२५ ॥—परस्मैपदानां णलतुसुस्थलथुसणल्वमाः । ३ । ४ । ८२ । लिटस्तिबादीनां णलादयः स्युः । भू अ इति स्थिते ॥

[टीका]——परस्मैपद तिप् इत्यादि [४०८] प्रत्यय जो लिट् के स्थान में आदेश किए हैं उनके स्थान में णल् इत्यादि होवें अर्थात् ।

| एकवचन । | द्विवचन । | बहुवचन ॥ |
|---|---|---|
| णल् | अतुस् | उस् |
| थल् | अथुस् | अ |
| णल् | व | म ॥ |

अब इन आदेशों को करते हैं तब ण् और ल् का लोप [१४८ और ५] हो जाता है और भू+अ ऐसा रूप होता है ॥

। भ्वादि गण ।

---

॥ मूल ४२६ ॥—भुवो वुग्लुङ्लिटोः । ६ । ४ । ८८ । अचि ॥

[टीका]——जब लुङ् अथवा लिट् का ऐसा आदेश परे रहे कि जिसके आदि में अच् हो तो भू धातु को वुक् आगम होवे । वुक् का उं और क् दोनों इत् हैं । इस भांति से भू+अ= भूव्+अ ॥

॥ मूल ४२७ ॥—लिटि धातोरनभ्यासस्य । ६ । १ । ८ । लिटि परे अनभ्यासधात्ववयवस्यैकाचः प्रथमस्य द्वे स्त आदिभूतादचः परस्य तु द्वितीयस्य । भूव्भूव् अ इति स्थिते ॥

[टीका]——जिस धातु को द्वित्व न हुआ हो और लिट् लकार उस से परे रहे तो उसके एकाच् प्रथम भाग को द्वित्व होवे परन्तु जो प्रथम भाग के आदि में अच् हो तो द्वितीय एकाच् भाग को द्वित्व होवे । इस रीति से भूव् +अ =भूव् भूव्+अ । इस उदाहरण में धातु के एकाच् द्वितीय भाग हुई नहीं ॥

॥ मूल ४२८ ॥—पूर्वोऽभ्यासः । ६ । १ । ४ । अत्र ये द्वे तयोः ॥

[टीका]——४२७ से जो दो रूप हुए हैं उन में से पहिले की अभ्यास संज्ञा होवे ॥

॥ मूल ४२९ ॥—हलादिः शेषः । ७ । ४ । ६० । अभ्यासस्यादिर्हल् शिष्यते अन्ये हलो लुप्यन्ते ॥

[टीका]——अभ्यास [४२८] का आदि हल् रह जाय और बाकी हलों का लोप होय । इस रीति से भुभूव्+अ हुआ ॥

॥ मूल ४३० ॥—ह्रस्वः । ७ । ४ । ५९ । अभ्यासस्याचः ॥

[टीका]——अभ्यास [४२८] के अच् के स्थान में ह्रस्व आदेश होवे । इस रीति से भुभूव्+अ हुआ ॥

॥ मूल ४३१ ॥—भवतेरः । ७ । ४ । ७३ । भवतेरभ्यासस्योकारस्य अः स्याल्लिटि ॥

[टीका]——भू धातु के अभ्यास [४२८] सम्बन्धी उ के स्थान में अ होवे जब लिट् परे रहे । इस रीति से भभूव्+अ हुआ ॥

॥ मूल ४३२ ॥—अभ्यासे चर्च । ८ । ४ । ५४ । अभ्यासे झलां चरः स्युर्जशश्च । झशां जशः खयां चर इति विवेकः । बभूव । बभूवतुः । बभूवुः ॥

[ टीका ]——अभ्यास [ ४२८ ] के झल् के स्थान में जश् और चर् भी होवें । अर्थात् झश् की ठौर जश् होवे और खय् के स्थान में चर् । इस भांति से भभूव्+अ = बभूव वह हुआ । बभूवतुः [ ४२५ ] वे दोनों हुए । बभूवुः वे हुए ॥

॥ मूल ४३३ ॥—लिट् च । ३ । ४ । ११५ । लिडादेशस्तिङार्धधातुकसंज्ञः ॥

[ टीका ]——लिट् के स्थान में जो तिङ् [ ४०८ ] आदेश हो उसकी आर्धधातुक [ ४२७ ] संज्ञा होवे ॥

॥ मूल ४३४ ॥—आर्धधातुकस्येड्वलादेः । ७ । २ । ३५ । बभूविथ । बभूवथुः । बभूव । बभूव । बभूविव । बभूविम ॥

[ टीका ]——जिस आर्धधातुक [ ४३३ ]. के आदि

में वल् हो उसको इट् आगम होवे । १०३ के अनुसार इट् का जो इ सो आर्धधातुक प्रत्यय के आदि में धरा जायगा । इस लिए बभूविथ तू हुआ । बभूवथुः तुम दोनों हुए । बभूव तुम हुए । बभूव मैं हुआ । बभूविव [४३४ ] हम दोनों हुए । बभूविम हम हुए ॥

॥ मूल ४३५ ॥—अनद्यतने लुट् । ३ । ३ । १५ । भविष्यत्यनद्यतनेऽर्थे धातोर्लुट् ॥

[ टीका ]——अनद्यतन भविष्य [ ४०५ ] कार्य के प्रकाश करनेवाले धातु से परे लुट् [ ४०५ ] होवे ॥

॥ मूल ४३६ ॥—स्यतासी लृलुटोः । ३ । १ । ३३ । धातोरेतौ स्तो लृलुटोः परतः । शबाद्यपवादः । लृ इति लृङ्लृटोर्ग्रहणम् ॥

[ टीका ]——जब लृ और लुट् परे रहैं तब धातु को स्य और तासि प्रत्यय क्रम से होवें । यह सूत्र शप् [ ४२० ] श्नम् आदि का बाधक है । लृ से लृङ् और लृट् दोनों का ग्रहण होता है ॥

॥ मूल ४३७ ॥—आर्धधातुकं शेषः । ३ । ४ ।

। भ्वादि गण ।

---

११४ । तिङ्शिङ्ग्रोऽन्यो धातोरिति विहितः प्रत्यय एतत्संज्ञः स्यात् । इट् ॥

[टीका]——तिङ् और शित् प्रत्यय [४१९] छोड़कर शेष और प्रत्यय जो किसी धातु से विहित हों तो आर्धधातुक कहलावें । यहां ४२४ से इट् आगम होता है और ४२१ और ४३६ से पद का रूप भवितास् होता है ॥

॥ मूल ४३८ ॥—लुटः प्रथमस्य डारौरसः । २ । ४ । ८५ । डित्वसामर्थ्यादभस्यापि टेर्लोपः । भविता ॥

[टीका]——लुट् के प्रथम पुरुष [४१४] संज्ञक प्रत्यय के स्थान में डा रौ और रस् क्रम से आदेश होवें । जब डित् प्रत्यय परे रहता है तब पूर्व भ [१८६] संज्ञक की टि [५२] का लोप होता है परन्तु भवितास् [४३७] की भ संज्ञा नहीं हो सकती इस लिए उसकी टि का लोप भी नहीं हो सकता पर कोई वर्ण निरर्थक इत् नहीं होता तो यहां भी डकार की इत्संज्ञा

निष्फल न होय इस हेतु से भविताम् जिसकी भ संज्ञा नहीं है उसको भी टि का लोप होवे । इस रीति से भविताम् का भवित् होता है और डा के आ में मिलाने से भविता सिद्ध भया अर्थात् वह होगा ॥

**॥ मूल ४३९ ॥—तासस्त्योर्लोपः । ७ । ४ । ५० । सादौ प्रत्यये ॥**

[टीका]—तास् [४३६] प्रत्यय और अस् धातु का लोप होवे जब सकारादि प्रत्यय परे रहे ॥

इस सूत्र की अनुवृत्ति इसके आगे के सूत्र [४४०] में जाती है इसी लिए यहां स्थापित है और नहीं तो इसका यहां कुछ विशेष फल नहीं है ॥

**॥ मूल ४४० ॥—रि च । ७ । ४ । ५१ । रादौ प्रत्यये तथा । भवितारौ । भवितारः । भवितासि । भवितास्थः । भवितास्थ । भवितास्मि । भवितास्वः । भवितास्मः ॥**

[टीका]—तास् प्रत्यय और अस् धातु का लोप होवे [४३९] जब उन से परे ऐसा प्रत्यय रहे कि जिसके आदि में र हो । इस भांति से ये पद बनते हैं [४३८],

जैसे। भवितारौ वे दोनों होंगे। भवितारः वे होंगे। भवितासि तू होगा। भवितास्थः तुम दोनों होगे। भवितास्थ तुम होगे। भवितास्मि मैं हूंगा। भवितास्वः हम दोनों हूंगे। भवितास्मः हम होंगे॥

॥ मूल ४४१ ॥—लृट् शेषे च। ३। ३। १३। भविष्यदर्थाद्धातोर्लृट् क्रियार्थायां क्रियायां सत्यामसत्यां वा। स्यः। इट्। भविष्यति। भविष्यतः। भविष्यन्ति। भविष्यसि। भविष्यथः। भविष्यथ। भविष्यामि। भविष्यावः। भविष्यामः॥

[टीका]—भविष्य अर्थ में जो धातु लगाया जाय उस से परे लृट् [४०५] होय पर दूसरी क्रिया जो भविष्य कार्य के फल के लिए एक कार्य प्रकाश करती हो सो रहे वा न रहे [८०४]॥

वह पढ़ने जाता है। इस उदाहरण में पढ़ना जो क्रिया है सो भविष्यकाल की है क्योंकि पढ़ना अब तक हुआ नहीं है किन्तु होनेवाला है और इस कार्य के फल के लिए जाना एक दूसरी क्रिया आई है इस दूसरी क्रिया को क्रियार्था क्रिया कहते हैं। ८०४ सङ्ख्क

। भ्वादि गण ।

---

सूत्र में यह नियम किया है कि जब ऐसी क्रियार्था क्रिया रहे तब भविष्य अर्थ में धातु से परे तुमुन् और ण्वुल् दो प्रत्यय स्थापन किए जावें परन्तु इस सूत्र का अभिप्राय यह है कि ऐसी क्रिया रहे वा न रहे पर भविष्य अर्थ में धातु से परे लृट् होवे। जब क्रियार्था क्रिया रहेगी तब एक भविष्य क्रिया के दो रूप हो सकते हैं एक तो लृट् और दूसरा तुमुन् और ण्वुल् करके परन्तु लृट् कर्ता कर्म और भाव इन तीनों अर्थ में होता है और तुमुन् ण्वुल् प्रत्यय अव्ययकृतो भावे और कर्तरि कृत् [ ८२० ] इन दोनों के अनुसार क्रम से भाव और कर्ता ही में होते हैं ॥

लुट् [ ४३५ ] और लृट् [ ४४१ ] दोनों भविष्य अर्थ में आते हैं इन में केवल इतना भेद रहता है कि अद्यतन भविष्य में [ ४०५ ] लृट् लकार होता है और अनद्यतन भविष्य में, जब कार्य के प्रारम्भ की अवधि रहे तब लुट् होगा जैसे अयोध्यां श्वः आयातासि कल्ह तू अयोध्या जायगा और जब कुछ अवधि न रहे और केवल भविष्य मात्र प्रकाश हो तब लृट् का प्रयोग

होगा जैसे रविस्तप्स्यति निःशङ्क सूर्य निःसन्देह तपैगा । इस दूसरे उदाहरण में कोई ऐसी अवधि नहीं है जैसी कल्ह की अवधि पहिले में है ॥

४३६ से स्य के और ४३४ से इट् के होने से और १७० से स् के स्थान में ष् आदेश होने से ऐसे पद होते हैं जैसे भविष्यति वह होगा । भविष्यतः वे दोनों होंगे । भविष्यन्ति वे होंगे । भविष्यसि तू होगा । भविष्यथः तुम दोनों होगे । भविष्यथ तुम होगे । भविष्यामि [ ४२३ ] मैं हूंगा । भविष्यावः [४२३] हम दोनों होंगे । भविष्यामः [ ४२३ ] हम होंगे ॥

॥ मूल ४४२ ॥—लोट् च । ३ । ३ । १६२ । विध्याद्यर्थेषु धातोर्लोट् ॥

[टीका]—विधि आदि [ ४६० ] अर्थ में धातु से परे लोट् [ ४०५ ] होवे ॥

॥ मूल ४४३ ॥—आशिषि लिङ्लोटौ । ३ । ३ । १७३ ॥

[ टीका ]—आशिष अर्थ में धातु से परे लिङ [ ४६० ] लोट् [ ४४२ ] दोनों होंय ॥

। भ्वादि गण ।

॥ मूल ४४४ ॥—एरुः । ३ । ४ । ८६ । लोट इकारस्य उः । भवतु ॥

[ टीका ]——लोट् [ ४४२ ] के स्थान में जो प्रत्यय आदेश हो उसके इकार के स्थान में उ होवे । यह जानना उचित है कि केवल तिप् और झि [ ४०८ ] के इकार के स्थान में उ होता है । इस भांति भवतु वह होय ॥

॥ मूल ४४५ ॥—तुह्योस्तातङाशिष्यन्यतरस्याम् । ७ । १ । ३५ । आशिषि तुह्योस्तातङ् वा । परत्वात् सर्वादेशः । भवतात् ॥

[टीका]——आशिष अर्थ में तु [४४४] और हि [४४८] के स्थान में तातङ् आदेश विकल्प करके होवे । तातङ् आदेश यद्यपि ङित् है [५९] तौ भी सम्पूर्ण प्रत्यय तु और हि के स्थान में होता है क्योंकि ५८ जो अष्टाध्याई के क्रम में ५९ से परे है सो १३२ के अनुसार यहां लगता है । इस लिए भवतात् ईश्वर करे वह होय ॥

यहां जो किसी को यह शङ्का हो कि १३२ के अनुसार ५८ सर्वदा लग सकता है तो ५९ का क्या फल होगा

इस सन्देह के निवारण करने के लिए यह बात स्मरण रखना उचित है कि जब ङ् केवल इत् कार्य के निमित्त है तब ५९ इष्ट है और जब उसका कोई और विशेष प्रयोजन रहता है तब ५८ की प्राप्ति होती है। तातङ् के ङ् से गुण और वृद्धि का निषेध और सम्प्रसारण आदि होते हैं ॥

॥ मूल ४४६ ॥—लोटो लङ्वत् । ३ । ४ । ८५ । लोटस्तामादयः सलोपः ॥

[टीका]——लङ् [ ४५७ ] के सदृश लोट् [ ४४२ ] को ताम् आदि [ ४४७ ] आदेश होंय और उसके स् का लोप [ ४५६ ] होवे ॥

॥ मूल ४४७ ॥—तस्थस्थमिपां तान्तन्तामः । ३ । ४ । १०१ । ङितश्चतुर्णां तामादयः । भवताम् । भवन्तु ॥

[टीका]——ङित् लकार अर्थात् लङ् लिङ् लुङ् और लृङ् के आदेश जो तस् थस् थ और मिप् हैं उनके स्थान में ताम् तम् त और अम् क्रम से होवें । इस रीति से भवताम् [ ४४६ ] वे दोनों होंय । भवन्तु वे होंय ॥

। भ्वादि गण ।

॥ मूल ४४८ ॥—सेर्ह्यपिच्च । ३ । ४ । ८७ । लोटः सेर्हिः सोऽपिच्च ॥

[ टीका ]——लोट् के स्थान में जो सि उसको हि होवे सो पित् न होय अर्थात् पित् मानकर जो कार्य होते हैं सो इसको न होंयं ॥

॥ मूल ४४९ ॥—अतो हेः । ६ । ४ । १०५ । लुक् । भव । भवतात् । भवतम् । भवत ॥

[ टीका ]——ह्रस्व अकार से परे जो हि [ ४४८ ] हो तो उसका लुक् [ २१० ] होवे । इस भांति से भव अथवा भवतात् [ ४४५ ] तू हो वा होवे । भवतम् तुम दोनों हो । भवत तुम हो ॥

॥ मूल ४५० ॥—मेर्निः । ३ । ४ । ८९ । लोटः ॥

[ टीका ]——लोट् का जो मि आदेश है उसके स्थान में नि होवे ॥

॥ मूल ४५१ ॥—आडुत्तमस्य पिच्च । ३ । ४ । ९२ । लोडुत्तमस्याट् पिच्च । हिन्योरुत्वन्न इकारोच्चारणसामर्थ्यात् । भवानि ॥

। भ्वादि गण ।

[ टीका ]——लोट् के स्थान में जो उत्तम पुरुष संज्ञक प्रत्यय आदेश किए जाते हैं उनको आट् आगम होवे और वह पित् माना जावे। हि [ ४४८ ] और नि [ ४५० ] के इकार के स्थान में उ [ ४४४ ] नहीं होता यदि हो तो उन दोनों प्रत्यय में इ का लिखना निरर्थक हो जायगा। इस रीति से भवानि [ १०३ ] में होऊं ॥

॥ मूल ४५२ ॥—ते प्राग्धातोः।१।४।८०। ते गत्युपसर्गसंज्ञका धातोः प्रागेव प्रयोक्तव्याः ॥

[ टीका ]——जिनकी गति [ २२३ ] और उपसर्ग [ ४७ ] संज्ञा है वे धातु के पूर्व लगाए जावें ॥

॥ मूल ४५३ ॥—आनि लोट्।८।४।१६। उपसर्गस्थान्निमित्तात् परस्य लोडादेशस्यानीति नस्य णः स्यात्। प्रभवाणि ॥

[ टीका ]——उपसर्ग स्थित जो निमित्त अर्थात् र वा ष् [ १५८ ] तिस से परे जो लोट् के स्थान में आनि आदेश [ ४५० और ४५१ ] उसके नकार को णकार होय। इस रीति से प्रभवाणि में समर्थ होऊं ॥

॥ मूल ४५४ ॥—दुरः षत्वणत्वयोरुपसर्गत्व-प्रतिषेधो वक्तव्यः । दुःस्थितिः । दुर्भवानि ॥

[टीका]—स् को ष् और न् को ण् करने को हों तब दुर् शब्द [४८] को उपसर्ग संज्ञा का निषेध कहना उचित है। इस रीति से दुःस्थिति दुर्भाग्य। दुर्भवानि मैं दुखी होऊं ॥

॥ मूल ४५५ ॥—अन्तः शब्दस्याङ्किविधिणत्वेषूपसर्गत्वं वाच्यम् । अन्तर्भवाणि ॥

[टीका]—अङ् प्रत्यय और कि प्रत्यय [८१८] के विधान करने के लिए और नकार के स्थान में णकार करने के लिए अन्तर् शब्द को उपसर्ग संज्ञा [४५२] होवे ऐसा कहना चाहिए। इस लिए अन्तर्भवाणि मैं भीतर होऊं ॥

॥ मूल ४५६ ॥—नित्यं ङितः । ३ । ४ । ९९ । सकारान्तस्य ङिदुत्तमस्य नित्यं लोपः। अलोऽन्त्यस्येति सलोपः । भवाव । भवाम ॥

[टीका]—ङित् लकार के स्थान में जो सकारान्त उत्तम पुरुष आदेश तिसका नित्य ही लोप होय। २७ से अन्त्य अक्षर जो सकार उसी का लोप होता है। ४४६ से

यह सूत्र लोट् में लगता है। इस लिए भवाव हम दोनों होवें। भवाम हम होवें ॥

॥ मूल ४५७ ॥—अनद्यतने लङ्। ३।२।१११। अनद्यतनभूतार्थवृत्तेर्धातोर्लङ् ॥

[टीका]——अनद्यतन भूत अर्थ में जो धातु तिस से परे लङ् [४०५] होवे ॥

॥ मूल ४५८ ॥—लुङ्लङ्लृङ्क्ष्वडुदात्तः। ६। ४। ७१। एष्वङ्गस्याट् ॥

[टीका]——लुङ् [४६९] लङ् [४५७] और लृङ् [४७७] परे रहते अङ्ग को उदात्त अट् [१०३] आगम होवे ॥

॥ मूल ४५९ ॥—इतश्च। ३।४।१००। ङितो लस्य परस्मैपदमिकारान्तं यत् तस्य लोपः। अभवत्। अभवताम्। अभवन्। अभवः। अभवतम्। अभवत। अभवम्। अभवाव। अभवाम ॥

[टीका]——ङित् लकार के स्थान में जो इकारान्त परस्मैपद [४०९] आदेश अर्थात् ति अन्ति सि और मि तिनका लोप होय। इस भांति से ये पद सिद्ध होते हैं

जैसे अभवत् वह हुआ। अभवताम् [ ४४७ ] वे दोनों हुए। अभवन् [ २६ ] वे हुए। अभवः [ १२४ और १११ ] तू हुआ। अभवतम् [ ४४७ ] तुम दोनों हुए। अभवत [ ४४७ ] तुम हुए। अभवम् [ ४४७ ] मैं हुआ। अभवाव [ ४५६ ] हम दोनों हुए। अभवाम हम हुए ॥

॥ मूल ४६० ॥—विधिनिमन्त्रणामन्त्रणाधीष्ट-संप्रश्नप्रार्थनेषु लिङ् । ३ । ३ । १६१ । एष्वर्थेषु धातोर्लिङ् ॥

[ टीका ]—विधि आदि अर्थ में धातु से परे लिङ् [ ४०५ ] होवे। इसका अर्थ ८१६ वें में स्पष्ट लिखा है ॥

॥ मूल ४६१ ॥—यासुट् परस्मैपदेषूदात्तो ङिच्च । ३ । ४ । १०३ । लिङः परस्मैपदानां यासुडागमो ङिच्च ॥

[ टीका ]—लिङ् के स्थान में जो परस्मैपद संज्ञक आदेश तिनको यासुट् [ १०३ ] आगम होय सो ङित् और उदात्त होवे ॥

॥ मूल ४६२ ॥—लिङः स लोपोऽनन्त्यस्य ।

। भ्वादि गण ।

७ । २ । ७९ । सार्वधातुकलिङोऽनन्त्यस्य सस्य लोपः । इति प्राप्ते ॥

[टीका]——लिङ् के स्थान में जो सार्वधातुक आदेश [४१९] तिनके अवयव स् का लोप होवे जब वह सकार अन्त में न हो । यह प्राप्त हुआ तब ॥

॥ मूल ४६३ ॥—अतो येयः । ७ । २ । ८० । अतः परस्य सार्वधातुकावयवस्य यास् इत्यस्य इय् । गुणः ॥

[टीका]——ह्रस्व अवर्ण से परे जो सार्वधातुक का अवयव यास् [४६१] उसको इय् होवे । इस रीति से भव+इय् [३५]+त् [४५८] = भवेय्+त् ऐसा हुआ ॥ तब

॥ मूल ४६४ ॥—लोपो व्योर्वलि । ६ । १ । ६६ । भवेत् । भवेताम् ॥

[टीका]——वल् प्रत्याहार [१] परे रहते व् और य् का लोप होय । इस रीति से ये दोनों पद सिद्ध भए जैसे भवेत् वह होवे । भवेताम् [४४७] वे दोनों होवें ॥

। भ्वादि गण ।

॥ मूल ४६५ ॥—झेर्जुस् । ३ । ४ । १०८ । लिङः । भवेयुः । भवेः । भवेतम् । भवेत । भवेयम् । भवेव । भवेम ॥

[टीका]—लिङ् के स्थान में जो झि तिसको जुस् [१४८] होवे । इस रीति से ये पद सिद्ध भए जैसे भवेयुः [४६२] वे होवें । भवेः [४५८] तू होवे । भवेतम् [४४७] तुम दोनों हो । भवेत तुम हो । भवेयम् मैं होऊं । भवेव [४५६] हम दोनों होवें । भवेम [४५६] हम होवें ॥

॥ मूल ४६६ ॥—लिङाशिषि । ३ । ४ । ११६ । आशिषि लिङस्तिङार्धधातुकसंज्ञः स्यात् ॥

[टीका]—आशिष् अर्थवाची लिङ् के स्थान में जो तिङ् [४०८] आदेश तिसकी आर्धधातुक संज्ञा होवे ॥

॥ मूल ४६७ ॥—किदाशिषि । ३ । ४ । १०४ । आशिषि लिङो यासुट् कित् । स्कोः संयोगाद्योरिति सलोपः ॥

[टीका]—आशिष् अर्थ में जो लिङ् तिसके स्थान में आगम जो यासुट् [४६१] सो कित् होय । ३३८वें

। आदि गण ।

---

के अनुसार तिप् के पूर्व यासुट् के यास् के स् का लोप हो जाता है ॥

॥ मूल ४६८ ॥—क्ङिति च । १ । १ । ५ ।
गित्किन्ङिन्निमित्ते इग्लक्षणे गुणवृद्धी न स्तः ।
भूयात् । भूयास्ताम् । भूयासुः । भूयाः । भूयास्तम् ।
भूयास्त । भूयासम् । भूयास्व । भूयास्म ॥

[टीका]——जिस निमित्त को मानकरके इकलक्षण गुण वृद्धि की प्राप्ति होती है सो यदि गित् कित् अथवा ङित् हो तो गुण वृद्धि न होवें। इकलक्षण का यह आशय है कि जिस सूत्र से गुण या वृद्धि का विधान हो उस में इक् पद की उपस्थिति होती हो जैसे भू का ऊ जो इक् प्रत्याहार [१] में है उसके स्थान में गुण [४२१] पाया क्योंकि यासुत् आर्धधातुक [४६६] प्रत्यय परे है परन्तु यासुट् [४६७] कित् माना गया है इस कारण गुण [४६८] नहीं हुआ। तब भूयात् इत्यादि पद सिद्ध हुए। भूयात् [४५९] वह होवे। भूयास्ताम् [४४७] वे दोनों होवें। भूयासुः [४६५] वे होवें। भूयाः [२३८] तू होवे। भूयास्तम् तुम दोनों हो। भूयास्त तुम हो।

भूयासम् मैं होऊं। भूयास्व हम दोनों होवें। भूयास्म हम होवें ॥

॥ मूल ४६९ ॥—लुङ्। ३। २। ११०। भूतार्थे धातोर्लुङ् स्यात् ॥

[ टीका ]——भूत अर्थ में अर्थात् सामान्य भूत वा अद्यतन भूत अर्थ में धातु से परे लुङ् [ ४०५ ] होवे। सिद्धान्त यह है कि अद्यतन भूत अर्थ में लुङ् ही होता है और जब परोक्ष अपरोक्ष अद्यतन और अनद्यतन का विचार नहीं रहता किन्तु केवल भूतकाल प्रकाश करना हो तो भी लुङ् लकार होता है और नहीं तो परोक्ष अनद्यतन में लिट् और अपरोक्ष अनद्यतन में लङ् ये दोनों क्रम से बाध लेते हैं ॥

॥ मूल ४७० ॥—माङि लुङ्। ३। ३। १७५। सर्वलकारापवादः ॥

[ टीका ]——माङ् उपपद रहते संपूर्ण लकारों का अपवाद होकर लुङ् होय। ऐसी अवस्था में वर्तमान आदि काल का निश्चय प्रसंग से होता है ॥

। भ्वादि गण ।

॥ मूल ४७१ ॥—स्मोत्तरे लङ् च । ३ । ३ । १७६ । स्मोत्तरे माङि लङ् स्यात् चाल्लुङ् ॥

[टीका]—जब माङ् से उत्तर अर्थात् परे स्म रहे तब लङ् और चकार के बल से लुङ् भी होवे। लङ् और लुङ् इन दोनों में जो इष्ट हो उसी का प्रयोग करें। इसका उदाहरण ४७६ वें में देखो ॥

॥ मूल ४७२ ॥—च्लि लुङि । ३ । १ । ४३ । शबाद्यपवादः ॥

[टीका]—लुङ् परे रहते धातु से च्लि प्रत्यय होय। यह शप् [४२०] आदि का अपवाद है ॥

॥ मूल ४७३ ॥ च्लेः सिच् । ३ । १ । ४४ । इचावितौ ॥

[टीका]—च्लि [४७२] के स्थान में सिच् होवे। सिच् में इ और च् इत् हैं। जो कोई कहे कि च्लि को मेटकर सिच् करते हो तो च्लि करने से क्या फल हुआ। इसका यह उत्तर है कि च्लि के स्थान में सिच् सर्वत्र नहीं करते किन्तु और स्थान में अन्य २ आदेश भी होते हैं ॥

॥ मूल ४७४ ॥—गातिस्थाघुपाभूभ्यः सिचः परस्मैपदेषु । २ । ४ । ७७ । लुक् । गापाविहे- णादेशपिबती गृह्येते ॥

[टीका]——जब गा स्था और इन्हों घु संज्ञक [६६३] और पा और भू इन धातुओं से परे परस्मैपद प्रत्यय आवें तब सिच् [४७३] का लुक् [२१०] होय। यहां गमन अर्थ में गा धातु जो इण् धातु को आदेश होता है और पान अर्थ में पा धातु जिसको पिब आदेश होता है उनका ग्रहण है ॥

॥ मूल ४७५ ॥—भूसुवोस्तिङि । ७ । ३ । ८८ । भू सू एतयोः सार्वधातुके तिङि गुणो न । अभूत् । अभूताम् । अभूवन् । अभूः । अभूतम् । अभूत । अभूवम् । अभूव । अभूम ॥

[टीका]——भू और सू इन दोनों धातु को सार्व- धातुक तिङ् प्रत्यय परे रहते गुण [४२१] न होय। इस रीति से अगले पद सिद्ध भए। अभूत् [४५८ और ४५९] यह रूपा। अभूताम् [४४७] के दोनों रूप। अभू-

। भ्वादि गण ।

बन् [४२६] वे हुए। अभूः तू हुआ। अभूतम् तुम दोनों हुए। अभूत तुम हुए। अभूवम् मैं हुआ। अभूव हम दोनों हुए। अभूम हम हुए ॥

॥ मूल ४७६ ॥—न माङ्योगे।६।४।७४। अडाटौ न स्तः। मा भवान् भूत्। मा स्म भवत्। मा स्म भूत् ॥

[टीका]——जब धातु माङ् के साथ रहे तब अट् [४५८] और आट् [४७९] न होवें। मा भवान् भूत् आप न होवें। मा स्म भवत् [४७१] अथवा मा स्म भूत् वह न हो ॥

॥ मूल ४७७ ॥—लिङ्निमित्ते लृङ् क्रियातिपत्तौ।३।३।१३९। हेतुहेतुमद्भावादि लिङ्निमित्तं तत्र भविष्यत्यर्थे लृङ् क्रियाया अनिष्पत्तौ गम्यमानायाम्। अभविष्यत्। अभविष्यताम्। अभविष्यन्। अभविष्यः। अभविष्यतम्। अभविष्यत। अभविष्यम्। अभविष्याव। अभविष्याम। सुवृष्टिश्चेदभविष्यत् तदा सुभिक्षम-

भविष्यत् । इत्यादि ज्ञेयम् । अत सातत्यगमने । २ । अतति ॥

[टीका]——जहां लिङ् स्थापन करने के निमित्त अर्थात् कार्यकारणभाव विधि निमन्त्रण आदि [४६०] में से कोई हो तहां भविष्य अर्थ में लृङ् [४०५] स्थापन करो जब क्रिया की असिद्धि समझी जाती हो ॥

इस लकार के ये रूप हैं जैसे अभविष्यत् [४५८। ४२१। ४३६। ४३४। १७०। और ४५८] जो वह हो। अभविष्यताम् [४४७] जो वे दोनों हों। अभविष्यन् जो वे हों। अभविष्यः जो तू हो। अभविष्यतम् जो तुम दोनों हो। अभविष्यत जो तुम हो। अभविष्यम् जो मैं हों। अभविष्याव जो हम दोनों हों। अभविष्याम जो हम हों ॥

इस सूत्र की वृत्ति में लिखा है कि भविष्य अर्थ में लृङ् होय परन्तु भूत अर्थ में भी लृङ् होता है [४०५]। उ०। जो अच्छी वृष्टि हो तो बहुत धान भी हो अथवा जो अच्छी वृष्टि होती तो बहुत धान भी होता। इन उदाहरणों में कार्य की असिद्धि प्रकाश की गई है।

। भ्वादि गण ।

---

पहिले वाक्य का यह अभिप्राय है कि वृष्टि होने का लक्षण नहीं दीख पड़ता इस लिए बहुत धान का होना भी असम्भव है और दूसरे का यह आशय है कि अच्छी वृष्टि नहीं हुई इस लिए बहुत धान भी नहीं हुआ ॥

अब अत् धातु जो निरन्तर गमन अर्थ में है उसको साधेंगे। धातुपाठ में अत् का स्वरूप अत है। अन्त का अ अनुबन्ध कहलाता है। अतति [४२०] वह निरन्तर जाता है॥

॥ मूल ४७८ ॥—अत आदेः । ७।४।७० । अभ्यासस्यादेरतो दीर्घः स्यात् । आत । आततुः । आतुः । आतिथ । आतथुः । आत । आत । आतिव । आतिम । अतिता । अतिष्यति । अततु ॥

[ टीका ]——अभ्यास [४२८] के आदि ह्रस्व अ को दीर्घ होय । इस लिए लिट् में आत [४२५] वह गया । आततुः वे दोनों गए । आतुः वे गए । आतिथ [४३४] तू गया । आतथुः तुम दोनों गए । आत तुम गए । आत मैं गया । आतिव हम दोनों गए । आतिम हम गए । लुट् में अतिता [४३८] वह जायगा । लृट्

में अतिष्यति [ ४४१ ] वह जायगा । और लोट में अततु [ ४४४ ] वह जावे ॥

॥ मूल ४७९ ॥—आडजादीनाम् । ६ । ४ ७२ । अजादेरङ्गस्याट् । लुङ्लङ्लृङ्क्षु । आतत् । अतेत् । अत्यात् । अत्यास्ताम् । लुङि सिचि इडागमे कृते ॥

[ टीका ]——लुङ् लङ् लृङ् परे रहते अजादि अङ्ग को आट् आगम होय । इस लिए लङ् में आतत् वह गया । लिङ् में अतेत् [ ४६४ ] वह जावे । आशिष् में अत्यात् [ ४६६ ] ईश्वर करे कि वह जावे। अत्यास्ताम् ईश्वर करे कि वे दोनों जावें । जब लुङ् [ ४६८ ] आवे और सिच् [ ४७२ ] परे हो और इट् [ ४३४ ] आगम भी हो चुका हो तब आगे के सूत्रों की अपेक्षा होती है ॥ यथा

॥ मूल ४८० ॥—अस्तिसिचोऽपृक्ते । ७ । ३ । ९६ । विद्यमानात् सिचोऽस्तेश्च परस्यापृक्तस्य हल ईडागमः ॥

। भ्वादि गण ।

---

[टीका]—विद्यमान सिच् अथवा विद्यमान अस् धातु से परे जो अपृक्त [१९९] हल् [१] उसको ईट् आगम होय ॥

॥ मूल ४८१ ॥—इट ईटि । ८ । २ । २८ । इटः परस्य सस्य लोपः स्यादीटि । सिज्लोप एकादेशे सिद्धो वाच्यः । आतीत् । आतिष्टाम् ॥

[टीका]—ईट [४८०] परे रहते इट् [४३४] से परे जो स् उसका लोप होय । सिच् के स् का लोप त्रिपादी के सूत्र [४८१] से किया गया है इस लिए ५५वां जो सपाद सप्ताध्यायी का सूत्र है सो लोप को असिद्ध जानता है इस कारण यहां संधि नहीं पाई इस हेतु से यह कहना उचित है कि जहां एक से अधिक स्वर के स्थान में एक ही स्वर आदेश हो जैसे इ+ई के ठौर केवल ई [५५] तहां सिच् का लोप सिद्ध माना चाहिए। इस प्रकार से आति+ईत्= आतीत् बन गया । आतिष्टाम् [४४७ । १७० और ७८] बे दोनों गए ॥

॥ मूल ४८२ ॥—सिजभ्यस्तविदिभ्यश्च । ३ ।

४।१०९। सिचोऽभ्यस्ताविदिभ्यश्च परस्य ङित्सम्बन्धिनो झेर्जुस्। आतिषुः। आतीः। आतिष्टम्। आतिष्ट। आतिषम्। आतिष्व। आतिष्म। आतिष्यत्। षिधु गत्याम् ॥ ३ ॥

[टीका]——सिच् अथवा अभ्यस्त संज्ञक धातु अथवा विद् धातु से परीभूत ङित् लकार के स्थान में आदेश जो झि प्रत्यय तिसको जुस् होय। इस लिए आतिषुः वे गए। आतीः [४८० और ४८१] तू गया। आतिष्टम् तुम दोनों गए। आतिष्ट तुम गए। आतिषम् मैं गया। आतिष्व हम दोनों गए। आतिष्म हम गए। लृङ् में आतिष्यत् [४७७] जो वह जाय। अब षिध् [षिधु] धातु जो गमन अर्थ में है उसको साधेंगे ॥

॥ मूल ४८३ ॥—ह्रस्वं लघु।१।४।१०॥

[टीका]——ह्रस्व अच् की लघु संज्ञा होय ॥

॥ मूल ४८४ ॥—संयोगे गुरु।१।४।११। संयोगे परे ह्रस्वं गुरु ॥

। भ्वादि गण ।

---

[टीका]——संयोग परे रहते ह्रस्व अच् की गुरु संज्ञा होय ॥

॥ मूल ४८५ ॥—दीर्घं च । १ । ४ । १२ । गुरु स्यात् ॥

[टीका]——दीर्घ अच् की भी गुरु संज्ञा होय ॥

॥ मूल ४८६ ॥—पुगन्तलघूपधस्य च । ७ । ३ । ८६ । पुगन्तस्य लघूपधस्य चाङ्गस्येको गुणः सार्वधातुकार्धधातुकयोः । धात्वादेरिति सः । सेधति । षत्वम् । सिषेध ॥

[टीका]——जो अङ्ग पुगन्त [ ७५० ] वा लघूपध हो अर्थात् जिसके अन्त में पुक् आगम भया हो वा जिस अङ्ग की उपधा लघु [ ४८३ ] हो उसके इक् को गुण होय सार्वधातुक या आर्धधातुक प्रत्यय परे रहते ॥

२८१ वें के अनुसार धातु का प्रथम अक्षर जो है उसके स्थान में स् आदेश हुआ इस लिए सेधति बन जाता है । आदेश रूप स् के स्थान में [ १७० ] फिर ष् हो जाता है । इस लिए लिट् में सिषेध [ ४२५ ] बन गया ॥

। भ्वादि गण ।

॥ मूल ४८७ ॥—असंयोगाल्लिट् कित् ।१।२।५। असंयोगात् परोऽपिल्लिट् कित् स्यात्। सिषिधतुः। सिषिधुः। सिषेधिथ। सिषिधथुः। सिषिध। सिषेध। सिषिधिव। सिषिधिम। सेधिता। सेधिष्यति। सेधतु। असेधत्। सेधेत्। सिध्यात्। असेधीत्। असेधिष्यत्। एवं चिती संज्ञाने ॥ ४ ॥ शुच शोके ॥ ५ ॥ गद व्यक्तायां वाचि ॥ ६ ॥ गदति ॥

[टीका]——लिट् [४२४] के स्थान में वह आदेश जो संयोग से परे न हो और पित् भी न हो सो कित् [४६८] माना जावे। सिषिधतुः वे दोनों गए। सिषिधुः वे गए। सिषेधिथ [४३४] तू गया। सिषिधथुः तुम दोनों गए। सिषिध तुम गए। सिषेध मैं गया। सिषिधिव [४३४] हम दोनों गए। सिषिधिम हम गए। लुट् में सेधिता [४३८] वह जायगा। लृट् में सेधिष्यति [४४१] वह जायगा। लोट् में सेधतु [४४४] वह जावे। लङ् में असेधत् [४५८] वह गया। लिङ् में सेधेत् [४६४]

वह जावे। आशिष् में सिध्यात् [४६७] ईश्वर करे कि वह जावे। लुङ् में असेधीत् [४८१] वह गया। लृङ् में असेधिष्यत् [४७७] जो वह जाय। चित् [चिती] चेत करना और शुच् [शुच] खेद करना ये धातु भी इसी प्रकार से सांधे जाते हैं ॥

अब गद् [गद] धातु जो स्पष्ट बोलने अर्थ में है उसे साधेंगे। गदति वह बोलता है ॥

॥ मूल ४८८ ॥—नेर्गदनदपतपदघुमास्यतिहन्तियातिवातिद्रातिप्सातिवपतिवहतिशाम्यतिचिनोतिदेग्धिषु च । ८ । ४ । १७ । उपसर्गस्थान्निमित्तात् परस्य नेर्णो गदादिषु परेषु । प्रणिगदति ॥

[टीका]——उपसर्ग [४७] में स्थित निमित्त अर्थात् णकार होने के निमित्त जो र् और ष् [२८३] तिन से परे नि का जो न् उसके स्थान में ण होय जब गद् आदि धातु परे रहें। गद् स्पष्ट बोलना। नद् नाद करना। पत् गिरना। पद् जाना। घु [६६२] संज्ञक

। भ्वादि गण ।

---

धातु। मा मांपना। षो नष्ट होना। हन् मारना। या जाना। वा बहना जैसे हवा का। द्रा भागना। प्सा खाना। वप् बोना। वह् ले जाना। शम् शान्त होना। चि इकट्ठा करना। और दिह् लोपना वा पोतना। इस रीति से यह पद बना जैसे प्रणिगदति वह स्पष्ट बोलता है ॥

॥ मूल ४८९ ॥—कुहोश्चुः । ७ । ४ । ६२ । अभ्यासकवर्गहकारयोश्चवर्गादेशः ॥

[टीका]——अभ्यास [४२८] के कवर्ग अथवा ह् को चवर्ग आदेश होय ॥

॥ मूल ४९० ॥—अत उपधायाः । ७ । २ । ११६ । वृद्धिः स्यात् ञिति णिति च प्रत्यये । जगाद । जगदतुः । जगदुः । जगदिथ । जगदथुः । जगद ॥

[टीका]——ञित् अथवा णित् प्रत्यय परे रहते अकार रूप उपधा को वृद्धि होय। इस रीति से लिट् में जगाद [४८८ और ४२५] वह बोला। जगदतुः वे दोनों बो-

। भ्वादि गण ।

ले। जगदुः वे बोले। जगदिथ [४३४] तू बोला। जगदथुः तुम दोनों बोले। जगद तुम बोले ॥

॥ मूल ४९१ ॥—णलुत्तमो वा। ७।१।९१। णित् स्यात्। जगाद। जगद। जगदिव। जगदिम। गदिता। गदिष्यति। गदतु। अगदत्। गदेत्। गद्यात् ॥

[टीका]—उत्तम पुरुष, [४१७] का णल् [४२५] विकल्प करके णित् माना जावे। जगाद वा जगद मैं बोला। जगदिव हम दोनों बोले। जगदिम हम बोले। लुट् में गदिता [४३८] वह बोलेगा। लृट् में गदिष्यति [४४१] वह बोलेगा। लोट् में गदतु [४४४] वह बोले। लङ् में अगदत् [४५९] वह बोला। लिङ् में गदेत् [४६४] वह बोले। आशिष् में गद्यात् [४६७] ईश्वर करे कि वह बोले ॥

॥ मूल ४९२ ॥—अतो हलादेर्लघोः। ७।२।७। हलादेर्लघोरकारस्येडादौ परस्मैपदे

सिचि। अगादीत्। अगदीत्। अगदिष्यत्। णद अव्यक्ते शब्दे। ७ ॥

[टीका]——जिस धातु के आदि में हल् हो उसके लघु [४८३] संज्ञक अकार को विकल्प करके वृद्धि होय जब ऐसा सिच् प्रत्यय परे रहे कि जिसके पूर्व इट् [४३४] हो और परस्मैपद संज्ञक प्रत्यय परे हो। लुङ् में अगादीत् वा अगदीत् [४८१] वह बोला। लृङ् में अगदिष्यत् [४७७] जो वह बोले। अब णद् [णद] धातु जो अस्पष्ट शब्द करने अर्थ में है उसको साधेंगे ॥

॥ मूल ४९३ ॥—णो नः। ६। १। ६५। धात्वादेर्णस्य नः। णोपदेशास्त्वनर्द्नाटिनाथ्नाध्नन्दनक्कनॄनृतः ॥



[टीका]——धातु के आदि ण को न् होय। नर्द् शब्द करना। नाटि अर्थात् जिसको दीर्घ की योग्यता हो वह चौरादिक नट् धातु नाचना। नाथ मांगना। नाध मांगना। नन्द समृद्ध होना। नक्क नाश करना। नॄ ले जाना। नृत् नाचना। इन धातुओं को छोड़कर और जितने

धातु हैं उनके आदि में जो नकार हो तो उनको णोप-देश अर्थात् उपदेश ही से णकारवाले जानो ॥

॥ मूल ४९४ ॥—उपसर्गादसमासेऽपि णोपदेशस्य । ८ । ४ । १४ । उपसर्गस्थान्निमित्तात् परस्य णोपदेशस्य धातोर्नस्य णः । प्रणदति । प्रणिनदति । नदति । ननाद ॥

[ टीका ]——समास [ ९६२ ] न हो तो भी उपसर्ग-स्थित निमित्त अर्थात् र् और ष् इन से परे णोपदेश [ ४९३ ] धातु के न् को ण् [ ४५२ ] होय। प्रणदति वह अच्छी तरह से शब्द करता है। प्रणिनदति [ ४८८ ] वह बहुत अच्छी तरह से शब्द करता है। उपसर्ग रहित केवल धातु के रूप ऐसे होते हैं जैसे नदति वह शब्द करता है। ननाद उस ने शब्द किया ॥

॥ मूल ४९५ ॥—अत एकहल्मध्येऽनादेशादेर्लिटि । ६ । ४ । १२० । लिण्निमित्तादेशादिकं न भवति यदङ्गं तदवयवस्यासंयुक्तहल्मध्यस्थस्यात एत्वमभ्यासलोपश्च किति लिटि ॥

---

[ टीका ]——कित् [ ४८७ ] संज्ञक लिट् परे रहते लिट् निमित्त मानकर जिस अङ्ग के अभ्यास के आदि अक्षर के स्थान में आदेश [ ४८८ ] आदि न हुए हों उसके अवयव असंयुक्त हलों के बीच में वर्तमान जो अकार उसको ए होय और अभ्यास का लोप होय ॥

॥ मूल ४९६ ॥—थलि च सेटि । ६ । ४ । १२१ । प्रागुक्तं स्यात् । नेदिथ । नेदथुः । नेद । ननाद । ननद । नेदिव । नेदिम । नदिता । नदिष्यति । नदतु । अनदत् । नदेत् । नद्यात् । अनादीत् । अनदीत् । अनदिष्यत् । टुनदि समृद्धौ । ८ ॥

[ टीका ]——और जब इट् [ ४३४ ] सहित थल् प्रत्यय [ ४२५ ] परे हो तब भी पूर्वोक्त कार्य [ ४९५ ] होवें । इस लिए नेदिथ तू नें शब्द किया । नेदथुः तुम दोनों नें शब्द किया । नेद तुम नें शब्द किया । ननाद वा ननद [ ४९१ ] मैं नें शब्द किया । नेदिव हम दोनों नें शब्द किया । नेदिम हम नें शब्द किया । नदिता वह

शब्द करेगा। नदिष्यति वह शब्द करेगा। नदतु वह शब्द करे। अनदत् उस ने शब्द किया। नदेत् वह शब्द करे। नद्यात् ईश्वर करे कि वह शब्द करे। अनादीत् वा अनदीत् [ ४९२ ] उस ने शब्द किया। अनदिष्यत् जो वह शब्द करे। अब नन्द धातु जो समृद्धि अर्थ में है उसको साधेंगे। आदि उच्चारण में इस धातु का स्वरूप टुनदि है ॥

॥ मूल ४९७ ॥—आदिर्ञिटुडवः।१।३।५। उपदेशे धातोराद्या एते इतः स्युः ॥

[ टीका ]——आदि उच्चारण में धातु के आदि में जो ञि टु और डु सो इत् होवें ॥

॥ मूल ४९८ ॥—इदितो नुम् धातोः।७।१।५८। नन्दति। ननन्द। नन्दिता। नन्दिष्यति। नन्दतु। अनन्दत्। नन्देत्। नन्द्यात्। अनन्दीत्। अनन्दिष्यत्। ऋर्च पूजायाम्।९। अर्चति ॥

। भ्वादि गण ।

[टीका]——इदित् धातु अर्थात् जिस धातु का इ-कार इत्संज्ञक हो उसको नुम् आगम होय। नन्दति [२६६] वह समृद्ध होता है। ननन्द वह समृद्ध हुआ। नन्दिता वह समृद्ध होगा। नन्दिष्यति वह समृद्ध होगा। नन्दतु वह समृद्ध होवे। अनन्दत् वह समृद्ध हुआ। नन्देत् वह समृद्ध होवे। नन्द्यात् ईश्वर करे कि वह समृद्ध होवे। अनन्दीत् वह समृद्ध हुआ। अनन्दिष्यत् जो वह समृद्ध हो॥

अर्च धातु पूजा करने अर्थ में। अर्चति वह पूजा करता है॥

॥ मूल ४९९ ॥—तस्मान्नुड् द्विहलः ।७। ४।७१। द्विहलो धातोर्दीर्घीभूतात् परस्य नुट् स्यात्। आनर्च। आनर्चतुः। अर्चिता। अर्चिष्यति। अर्चतु। आर्चत्। अर्चेत्। अर्च्यात्। आर्चीत्। आर्चिष्यत्। व्रज गतौ। १०। व्रजति। वव्राज। व्रजिता। व्रजिष्यति। व्रजतु। अव्रजत्। व्रजेत्। व्रज्यात्॥

। भ्वादि गण ।

---

[टीका]——द्विहल् अर्थात् जिस में दो हल् हों उस धातु के अभ्यास में दीर्घ [४७८] किये गए स्वर से परे जो वर्ण तिसको नुट् आगम होय। आनर्च [१०३] उस ने पूजा की। आनर्चतुः उन दोनों ने पूजा की। अर्चिता वह पूजा करेगा। अर्चिष्यति वह पूजा करेगा। अर्चतु वह पूजा करे। आर्चत् [४७९] उस ने पूजा की। अर्चेत् वह पूजा करे। अर्च्यात् ईश्वर करे कि वह पूजा करे। आर्चीत् उस ने पूजा की। आर्चिष्यत् जो वह पूजा करे॥

व्रज् [व्रज] धातु गमन अर्थ में। व्रजति वह जाता है। वव्राज [४२९] वह गया। व्रजिता वह जायगा। व्रजिष्यति वह जायगा। व्रजतु वह जाय। अव्रजत् वह गया। व्रजेत् वह जावे। व्रज्यात् ईश्वर करे कि वह जावे॥

॥ मूल ५०० ॥—वदव्रजन्तहलन्तस्याचः। ७। २। ३। एषामचो वृद्धिः सिचि परस्मैपदेषु। अव्राजीत्। अव्रजिष्यत्। कट वर्षावरणयोः। ११। कटति। चकाट। कटिता। कटिष्यति। कटतु। अकटत्। कटेत्। कट्यात्॥

। भ्वादि गण ।

[ टीका ]——वद् स्पष्ट बोलना। व्रज् जाना और हलन्त धातु इनके अच् को नित्य वृद्धि [ ४९२ ] आदेश होय जब ऐसा सिच् [ ४७३ ] प्रत्यय परे हो कि जिसके आगे परस्मैपद प्रत्यय रहे। अव्राजीत् वह गया। अव्रजिष्यत् जो वह जाय ॥

कट् [ कटे ] धातु बरसने अथवा घेरने अर्थ में। कटति मेघ बरसता है। चकाट [ ४८९ ] मेघ बरसा। कटिता मेघ बरसेगा। कटिष्यति मेघ बरसेगा। कटतु मेघ बरसे। अकटत् मेघ बरसा। कटेत् मेघ बरसे। कट्यात् ईश्वर करे कि मेघ बरसे ॥

॥ मूल ५०१ ॥—ह्म्यन्तक्षणश्वसजागृणिश्व्येदिताम्। ७। २। ५। हमयान्तस्य क्षणादेर्ण्यन्तस्य श्वयतेरेदितश्च वृद्धिर्नेडादौ सिचि। अकटीत्। अकटिष्यत्। गुपू रक्षणे। १२ ॥

[ टीका ]——जिसके अन्त में ह् म् अथवा य् रहे उसको। और क्षण् मारना। श्वस् सांस लेना। जागृ जागना। और जिस धातु के अन्त में णि प्रत्यय

। भ्वादि गण ।

[७४८ और ७४२] रहे। और श्वि बढना वा गमन करना। और एदित् धातु इन सब को वृद्धि आदेश न होय इडादि [४२४] सिच् परे रहते। अकटीत् मेघ बरसा। अकटिष्यत् जो मेघ बरसे ॥

गुप् [गुपू] रक्षा करने अर्थ में ॥

॥ मूल ५०२ ॥—गुपूधूपविच्छिपणिपनिभ्य आयः। ३। १। २८। स्वार्थे ॥

[टीका]—गुप् रक्षा करना। धूप् तप्त करना। विच्छ् निकट आना। पण स्तुति करना। और पन स्तुति करना। इन धातुओं से परे आय प्रत्यय होय पर स्वार्थ में। कितने प्रत्यय ऐसे हैं कि जब किसी धातु से परे उनका आगमन होता है तब उस धातु का अर्थ बढ़ जाता है परन्तु आय प्रत्यय के आने से ऐसा नहीं होता क्योंकि वह जिस धातु के आगे आता है उसी के अर्थ में होता है ॥

॥ मूल ५०३ ॥—सनाद्यन्ता धातवः। ३। १। ३२। सनादयः कर्मणिङन्ताः प्रत्यया अन्ते

येषां ते धातुसंज्ञकाः। धातुत्वाल्लडादयः। गोपायति ॥

[टीका]——सन् से लेकर कमेर्णिङ् सूत्र [५६१] के णिङ् पर्यन्त जो बारह प्रत्यय हैं उन में से कोई जिनके अन्त में हो वे प्रत्ययविशिष्ट धातु कहलावें। धातु मानने से उन से परे लट् आदि प्रत्यय भी होंगे। उन बारह प्रत्ययों में से आय भी एक है इस लिए गोपाय को धातु संज्ञा हुई तो गोपायति वह रक्षा करता है ॥

॥ मूल ५०४ ॥—आयादय आर्धधातुके वा। ३।१।३१। आर्धधातुकविवक्षायामायादयो वा स्युः ॥

[टीका]——जब आर्धधातुक का लाना इष्ट हो तब आय आदि प्रत्यय अर्थात् बारहों [५०३] में से केवल तीन आय ईयङ् और णिङ् [५६१] विकल्प करके होवें ॥

॥ मूल ५०५ ॥—कास्यनेकाच आम् वक्तव्यः। लिटि। आस्कासोराम्विधानान्मस्य नेत्त्वम् ॥

। भ्वादि गण ।

[ टीका ]——ऐसा कहना उचित है कि जब लिट् परे रहे तब कास् चमकना इस से और जिस में बहुत अच् हों ऐसे धातु से परे आम् प्रत्यय होय ॥

आस् बैठना और कास् चमकना इन से परे आम् विधान करने से यह निश्चय होता है कि आम् का म् इत् नहीं है क्योंकि जो इत् हो तो मित् मानकर अच् के अन्त [२६६] में आम् होगा फिर दीर्घ [५५] होने से आंस् और कास् धातु का जैसा स्वरूप है वैसा ही रहेगा और आम् का विधान करना ही निरर्थक हो जायगा ॥

॥ मूल ५०६ ॥—अतो लोपः । ६ । ४ । ४८ । आर्धधातुकोपदेशे यददन्तं तस्यातो लोप आर्धधातुके ॥

[ टीका ]——जब आर्धधातुक होनेवाला हो तब जिस धातु के अन्त में अकार रहे उसके अकार का लोप होवे जब आर्धधातुक के आने का संभव हो ॥

॥ मूल ५०७ ॥—आमः । २ । ४ । ८१ । आमः परस्य लुक् ॥

। भ्वादि गण ।

[ टीका ]——आम् [ ५०५ ] से परे जो प्रत्यय उस-का लुक् [ २१० ] होय ॥

॥ मूल ५०८ ॥—कृञ्चानुप्रयुज्यते लिटि। ३।१।४०। आमन्ताल्लिट्पराः कृभ्वस्तयोऽनुप्रयु-ज्यन्ते। तेषां द्वित्वादि ॥

[ टीका ]——कृञ् प्रत्याहार में जो धातु अन्त-र्गत हैं अर्थात् कृ करना। भू होना। और अस् हो-ना। सो आमन्त [ ५०७ ] धातु से परे स्थापित किये-जावें और उन से परे लिट् होय। इन्हों को द्वित्व [ ४२७ ] और लिट् के सब कार्य होते हैं ॥

॥ मूल ५०९ ॥–उरत्। ७।४।६६। अ-भ्यासऋवर्णस्यात्। वृद्धिः। गोपायाञ्चकार। द्वि-त्वात् परत्वाद्यणि प्राप्ते ॥

[ टीका ]——अभ्यास के ऋवर्ण के स्थान में अकार आदेश होय। २०३वें के अनुसार कृ को वृद्धि हो-ती है इस लिए उसका रूप चकार [ ४८९ और ४२५ ]

। भ्वादि गण ।

होता है और चकार में गुप् [ ५०२ और ५०५ ] जोड़ देने से गोपायाञ्चकार [ ९४ और ९७ ] उस ने रक्षा की ॥

प्रथम पुरुष के द्विवचन [ कृ + अतुस् ] के रूप बनाने में ऋ के स्थान में पहिले १३२वें के अनुसार यण् पाया क्योंकि ४२७ वां सूत्र जिस से द्वित्व होता है उस से परे २१ वां है जिस से यण् होता है ॥

॥ मूल ५१० ॥—द्विर्वचनेऽचि । १ । १ । ५९ । द्वित्वनिमित्तेऽचि अच आदेशो न द्वित्वे कर्तव्ये । गोपायाञ्चक्रतुः ॥

[ टीका ]—ऐसा कहना चाहिए कि द्वित्वनिमित्तक अजादि प्रत्यय परे रहते पूर्व अच् को कोई आदेश न होय जब लग द्वित्व न भया हो पर उसके होने की अपेक्षा रहे । द्वित्व के हो जाने पर तो आदेश होता है । इस लिए गोपायाञ्चक्रतुः उन दोनों ने रक्षा की ॥

॥ मूल ५११ ॥—एकाच उपदेशेऽनुदात्तात् । ७ । २ । १० । उपदेशे यो धातुरेकाजनुदात्तश्च तत आर्धधातुकस्येण्न ॥

। भ्वादि गण ।

---

ऊदॄदन्तैर्यौतिरुक्ष्णुशीङ्स्नुनुक्षुश्विडीङ्श्रिभिः ।
वृङ्वृञ्भ्यां च विनैकाचोऽजन्तेषु निहताः स्मृताः ॥

कान्तेषु शक्लेकः । चान्तेषु पच्मुच्रिच्वच्विच्सिचः षट् । छान्तेषु प्रच्छेकः । जान्तेषु त्यज्निज्भज्भञ्ज्भुज्भ्रस्ज्मस्ज्यज्युज्रुज्रञ्ज्विजिर्स्वञ्ज्सञ्ज्सृजः पञ्चदश । दान्तेषु अद् क्षुद् खिद् छिद् तुद् नुद् पद्य भिद् विद्य विनद् बिन्द् शद् सद् स्विद्य स्कन्द् हदी षोडश । धान्तेषु क्रुध् क्षुध् बुध्य बन्ध् युध् रुध् राध् व्यध् शुध् साध् सिध्य एकादश । नान्तेषु मन्यहनौ द्वौ । पान्तेषु आप्क्षिप्छुप्तप्तिप्तृप्यदृप्यलिप्लुप्वप्शप्स्वप्सृपस्त्रयोदश । भान्तेषु यभ्रभ्लभस्त्रयः । मान्तेषु गम्नम्यम्रमश्चत्वारः । शान्तेषु क्रुश्दंश्दिश्दृश्मृश्रिश्रुश्लिश्विश्स्पृशो दश । षान्तेषु कृष् त्विष् तुष् द्विष् दुष् पुष्य पिष् विष् शिष् शुष् श्लिष् एकादश । सान्तेषु घस्वसती द्वौ । हा-

। भ्वादि गण ।

न्तेषु दहदिहदुहनहमिहरुहलिहवहीऽष्टौ ॥

अनुदात्ता हलन्तेषु धातवस्त्र्यधिकं शतम् ।

गोपायाञ्चकर्थ । गोपायाञ्चक्रथुः । गोपायाञ्चक्र । गोपायाञ्चकार । गोपायाञ्चकृव । गोपायाञ्चकृम । गोपायाम्बभूव । गोपायामास । जुगोप । जुगुपतुः । जुगुपुः ॥

[टीका]——उपदेश [५] में जो धातु एकाच् और अनुदात्त हो तिस से परे जो आर्धधातुक प्रत्यय उसको इट् [४३४] आगम न होय ॥

एकाच् अजन्त धातु में सब अनुदात्त हैं जिनके अन्त में ऊ अथवा ऋ इत् संज्ञक हो उनको छोड़कर और आगे जो लिखे हैं उनको यु मिलाना वा अलग करना । रु शब्द करना । क्ष्णु तीक्ष्ण करना । शीङ् सोना । स्नु चूना अथवा चुआना । णु प्रशंसा करना । क्षु छींकना । श्वि बढना वा गमन करना । डीङ् उड़ना । श्रि सेवा करना । वृ [वृङ्] सेवा करना । और वृ [वृञ्] स्वीकार करना ॥

। भ्वादि गण ।

एकाच् हलन्त धातु जो अनुदात्त हैं उन में से ककारान्त एकही है शक् [शक्लृ] समर्थ होना। चकारान्त छः धातु हैं पच् रींधना। मुच् चोरी करना। रिच् रेचक औषध से पेट चलाना। वच् बोलना। विच् अलग करना। और सिच् छिड़कना वा सींचना। छकारान्त एकही है प्रच्छ पूछना। जकारान्त पन्दरह हैं त्यज् त्यागना। निज् शुद्ध करना। भज् सेवा करना। भञ्ज् तोड़ना। भुज् भोग करना। भ्रस्ज् भूजना। मस्ज् डूबना। यज् यज्ञ करना आदि। युज् जोड़ना। रुज् रोगी होना। रञ्ज् रंगना। विजिर् बिलगाना। स्वञ्ज् गले लगाना। सञ्ज् मिलना। और सृज् त्याग करना। दकारान्त सोलह हैं अद् खाना। क्षुद् कूटना। खिद् दुखित होना। छिद् काटना। तुद् दुख देना। नुद् प्रेरण करना। पद्य अर्थात् दिवादि गण का पद जाना। भिद् तोड़ना। विद्य अर्थात् दिवादि गण का विद होना। विनद् अर्थात् रुधादि गण का विद् विचारना। विन्द् अर्थात् तुदादि गण का विद् उपार्जन करना। शद मुरझाना वा नष्ट होना। सद् जाना इत्यादि। स्विद्य अर्थात्

। भ्वादि गण ।

दिवादि गण का खिद् पसीजना। स्कन्द जाना वा सूखना वा सुखाना। और हद् मल त्याग करना। धकारान्त ग्यारह हैं क्रुध् रिसाना। क्षुध् भुखाना। बुध्य अर्थात् दिवादि गण का बुध् जानना। बन्ध् बांधना। युध् लड़ना। रुध् रूंधना वा घेरना। राध् सिद्ध करना। व्यध् ताड़न करना वा बेधना। शुध् स्वच्छ होना। साध् सिद्ध करना। और सिध्य अर्थात् दिवादि गण का सिध् पूरा होना। नकारान्त दो हैं मन्य अर्थात् दैवादिक मन् मानना। और हन् मारना। पकारान्त तेरह हैं आप् प्राप्त करना वा व्याप्त होना। क्षिप् फेंकना। क्षुप् छूना। तप् तपना। तिप् चूना। तृप्य अर्थात् दिवादि गणीय तृप् परितुष्ट होना वा परितुष्ट करना। दृप्य अर्थात् दिवादि गण का दृप् अभिमानी होना। लिप् पोतना। लुप् काटना। वप् बोना। शप् शाप देना वा शपथ करना। स्वप् सोना। और सृप् रेंगना। भकारान्त तीन हैं यभ् मैथुन करना। रभ आरम्भ करना। और लभ प्राप्त करना। मकारान्त चार हैं गम् जाना। नम् नमस्कार करना। यम् निवृत्त होना वा दान करना। और रम् क्रीड़ा करना। शकारान्त दस हैं क्रुश् चिल्ला-

। भ्वादि गण ।

---

कर रोना। दंश् डसना। दिश् दान करना वा दिखाना। दृश् देखना। मृश् स्पर्श करना वा बोध करना। रिश् हिंसा करना। रुश् हिंसा करना। लिश् घटना। विश् प्रवेश करना। और स्पृश् छूना। षकारान्त ग्यारह हैं कृष् आकर्षण करना। त्विष् चमकना। तुष् तृप्त होना। द्विष् द्वेष करना। दुष् बिगड़ना। पुष्य अर्थात् दिवादि गण का पुष् पालना। पिष् पीसना। विष् व्याप्त होना। शिष् विशिष्ट करना। शुष् सुखाना। और श्लिष् कौरिआना। सकारान्त दो हैं घस् खाना। और वस् वास करना। हकारान्त आठ हैं दह् जलाना। दिह् पोतना। दुह् दुहना। नह् बांधना। मिह् सींचना। रुह् जमना। लिह् चाटना। और वह् ले जाना॥

इस प्रकार से हलन्त धातु में से अनुदात्त धातु एक सौ तीन हैं॥

जिस लिए कृ धातु अनुदात्त और एकाच् है इस लिए अव्यवहित पूर्व लिखित सूत्र से सम्बन्ध रखता है परन्तु लिट् परे रहते उसको क्रादि नियम [५९५] से इट् आगम नहीं होता क्योंकि उस नियम में कृ धातु का भी पाठ है। गोपाया-

। भ्वादि गण ।

---

ञ्चकर्थ तू ने रचा की। गोपायाञ्चक्रथुः तुम दोनों ने रचा की। गोपायाञ्चक्र तुम ने रचा की। गोपायाञ्चकार मैं ने रचा की। गोपायाञ्चकृव हम दोनों ने रचा की। गोपायाञ्चकृम हम ने रचा की। इसी अर्थ में इस प्रकार के भी रूप लिट् में बनते हैं जैसे गोपायाम्बभूव [ ५०८ ] अथवा गोपायामास उस ने रचा की। ५०४ संख्यक सूत्र के विकल्प लगने से इस प्रकार के भी रूप हो सकते हैं जैसे जुगोप [ ४२७ और ४८९ ] उस ने रचा की। जुगुपतुः [४८७] उन दोनों ने रचा की। जुगुपुः उन ने रचा की॥

॥ मूल ५१२ ॥—स्वरतिसूतिसूयतिधूञूदितो वा। ७। २। ४४। स्वरत्यादेरूदितश्च परस्य वलादेरार्द्धधातुकस्येड्वा स्यात्। जगोपिथ। जगोप्थ। गोपायिता। गोपिता। गोप्ता। गोपायिष्यति। गोपिष्यति। गोप्स्यति। गोपायतु। अगोपायत्। गोपायेत्॥

[टीका]——स्वृ आदि धातु अर्थात् स्वृ शब्द करना। सूति सूयति से अदादि और दिवादि दोनों गण का धातु लेते

। भ्वादि गण ।

---

है अर्थात् षू उत्पन्न करना। और धू कंपाना। इन से और ऊदित् धातु से परे वल् [१] प्रत्याहार गत वर्ण जिसके आदि में हो ऐसा जो आर्धधातुक प्रत्यय उसको विकल्प करके इट् [४३४] आगम होय। गुपू धातु का ऊ इत् है इस लिए जुगोपिथ वा जुगोप्थ तू ने रक्षा की। गोपायिता वा गोपिता [५०४] वा गोप्ता वह रक्षा करेगा। गोपायिष्यति वा गोपिष्यति वा गोप्स्यति वह रक्षा करेगा। गोपायतु [५०४ संख्यक विकल्प सूत्र यहां नहीं प्राप्त है] वह रक्षा करे। अगोपायत् उस ने रक्षा की। गोपायेत् वह रक्षा करे ॥

॥ मूल ५१३ ॥—नेटि। ७। २। ४। इडादौ सिचि हलन्तस्य वृद्धिर्न। अगोपायीत्। अगोपीत्। आगौप्सीत् ॥

[टीका]—हलन्त धातु को वृद्धि [५००] न होय जब ऐसा सिच् परे रहे कि उसके आदि में इट् हो। अगोपायीत् वा अगोपीत् वा [जब ५१२वें विकल्प सूत्र से इट् नहीं किया जाता तब] अगौप्सीत् उस ने रक्षा की ॥

॥ मूल ५१४ ॥—झलो झलि। ८। २। २६।

। भ्वादि गण ।

झलः परस्य सस्य लोपो झलि। अगौप्ताम्। अगौप्सुः अगौप्सीः। अगौप्तम्। अगौप्त। अगौप्सम्। अगौप्स्व। अगौप्स्म। अगोपायिष्यत्। अगोपिष्यत्। अगोप्स्यत्। चि चये। १३। चयति। चिचाय। चिचियतुः। चिचियुः। एकाच इति निषेधे प्राप्ते ॥

[टीका]—झल् से परीभूत जो स् उसका लोप होय जब झल् परे रहे। अगौप्ताम् उन दोनों ने रचा की। अगौप्सुः उन्‌ने रचा की। अगौप्सीः तू ने रचा की। अगौप्तम् तुम दोनों ने रचा की। अगौप्त तुम ने रचा की। अगौप्सम् मैं ने रचा की। अगौप्स्व हम दोनों ने रचा की। अगौप्स्म हम ने रचा की। अगोपायिष्यत् वा अगोपिष्यत् [५०४] वा अगोप्स्यत् [५१२] जो वह रचा करे ॥

चि घटना। चयति वह घटता है। चिचाय वह घटा। चिचियतुः [२८१] वे दोनों घटे। चिचियुः वे घटे। ४३४वें के इट् आगम का निषेध ५११वें से पाया ॥ तो

। भ्वादि गण ।

॥ मूल ५१५ ॥—कृसृभृवृस्तुद्रुस्रुश्रुवो लिटि। ७।२।१३। क्रादिभ्य एव लिट इट् न स्यादन्यस्मादनिटोऽपि स्यात् ॥

[टीका]—कृ बनाना। सृ जाना। भृ पालन करना। वृ स्वीकार करना। स्तु [ष्टु] प्रशंसा करना। द्रु दौड़ना। स्रु चूना। और श्रु सुनना। केवल इन्ही धातुओं से परे जो लिट् उसको इट् [४३४] आगम न होय परन्तु और कोई धातु [५११] जो अनिट् भी हो तौभी उस से परे वल् [९] प्रत्याहार गत वर्ण जिसके आदि में हो ऐसा जो आर्धधातुक लिट् तिसको इट् आगम होय ॥

॥ मूल ५१६ ॥—अचस्तास्वत् थल्यनिटो नित्यम्।७।२।६१। उपदेशेऽजन्तो यो धातुस्तासौ नित्यानिट् ततस्थल इट् न ॥

[टीका]—जो धातु उपदेश [५] में अजन्त हो और तास् प्रत्यय [४३६] परे रहते नित्य अनिट् हो उस से परे जो थल् [४२५] तिसको भी इट् आगम न होय ॥

॥ मूल ५१७ ॥—उपदेशेऽत्वतः।७।२।६२।

। भ्वादि गण ।

उपदेशेऽकारवान् यस्तासौ नित्यानिट् ततः परस्य थल इट् न स्यात् ॥

[टीका]—जो हलन्त धातु उपदेश [५] में अकारवान् हो और तासि प्रत्यय परे रहते नित्य अनिट् हो उस से परे जो थल् तिसको इट् आगम न होय ॥

॥ मूल ५१८ ॥—ऋतो भारद्वाजस्य । ७ । २ । ६३ । तासौ नित्यानिट ऋदन्तादेव थलो नेड् भारद्वाजस्य मते । तेन अन्यस्य स्यादेव ॥

अयमत्र संग्रहः ॥

अजन्तोऽकारवान् वा यस्तास्यनिट् थलि वेडयम् ।
ऋदन्त ईदृङ्नित्यानिट् क्राद्यन्यो लिटि सेड्भवेत् ॥

चिचयिथ । चिचेथ । चिचियथुः । चिचिय । चिचाय । चिचय । चिचियिव । चिचियिम । चेता । चेष्यति । चयतु । अचयत् । चयेत् ॥

[टीका]—भारद्वाज के मत में तासि प्रत्यय परे रहते नित्य अनिट् ऋदन्त जो धातु तिसी से परे जो थल् ति-

सको इट् न होय। भारद्वाज के मत से ऋदन्त ही धातु को इट् का निषेध है इस लिए ऋदन्त से भिन्न जो धातु तिस से परे जो थल् तिसको इट् आगम होना चाहिए और इसी मतभेद के कारण ५१६ और ५१७ संख्यक सूत्रों से इट् विकल्प करके होता है ॥

इट् आगम सम्बन्धी सूत्रों का स्थूल वृत्तान्त जो संस्कृत श्लोक में पीछे लिखा है उसका अर्थ लिखते हैं ॥

अजन्त धातु वा ऐसा हलन्त धातु कि जिसके उपदेश [५] में अकार हो सो यदि तासि प्रत्यय परे रहते अनिट् हो तो उस से उत्तर जो थल् तिसको इट् आगम विकल्प करके होय। पर ऐसी अवस्था में जो ऋदन्त धातु हो तो वह नित्य अनिट् होता है और कृ आदि धातुओं [५१५] को छोड़कर और धातुओं से परे जो लिट् रहे तो उसको इट् हो सकता है परन्तु थल् के विषय में विकल्प सूत्रों को स्मरण रखना चाहिए ॥

चिचयिथ वा चिचेथ तू घटा। चिचियथुः तुम दोनों घटे। चिचिय तुम घटे। चिचाय वा चिचय मैं घटा। चि-

। भ्वादि गण ।

चिच्यिव हम दोनों घटे। चिच्यिम हम घटे। चेता वह घटेगा। चेष्यति वह घटेगा। चयतु वह घटे। अचयत् वह घटा। चयेत् वह घटे ॥

॥ मूल ५१९ ॥—अकृत्सार्वधातुकयोर्दीर्घः। ७।४।२५। अजन्ताङ्गस्य दीर्घो यादौ प्रत्यये नतु कृत्सार्वधातुकयोः। चीयात् ॥

[टीका]—अजन्त अङ्ग को दीर्घ आदेश होय कृत् [३३०] संज्ञक प्रत्यय और सार्वधातुक इन दोनों से भिन्न ऐसा प्रत्यय कि जिसके आदि में यकार हो सो जब परे रहे। चीयात् ईश्वर करे कि वह घटे ॥

॥ मूल ५२० ॥—सिचि वृद्धिः परस्मैपदेषु। ७।२।१। इगन्ताङ्गस्य वृद्धिः स्यात् परस्मैपदे सिचि। अचैषीत्। अचेष्यत्। तप सन्तापे। १४। तपति। तताप। तेपतुः। तेपुः। तेपिथ। ततप्थ। तप्ता। तप्स्यति। तपतु। अतपत्। तपेत्। तप्यात्। अताप्सीत्। अताप्ताम्। अतप्स्यत्। क्रमु पादविक्षेपे। १५।

। भ्वादि गण ।

---

[टीका]—इगन्त अङ्ग को वृद्धि होय जब सिच् प्रत्यय ऐसा परे रहे कि उस से परे परस्मैपद प्रत्यय हो । अक्षैषीत् वह घटा । अक्षेष्यत् जो वह घटे ॥

तप् [तप] जलना । तपति वह जलता है । ततापं वह जला । तेपतुः [४९५] वे दोनों जले । तेपुः वे जले । तेपिथ [४९६] वा [५१७वें और ५१८वें से विना इट्] ततप्थ तू जला । तप्ता वह जलेगा । तप्स्यति वह जलेगा । तपतु वह जले । अतपत् वह जला । तपेत् वह जले । तप्यात् ईश्वर करे कि वह जले । अताप्सीत् [५००] वह जला । अताप्ताम् [५२४] वे दोनों जले । अतप्स्यत् जो वह जले ॥

क्रम् [क्रमु] टहलना ॥

॥ मूल ५२१ ॥—वा भ्राशभ्लाशभ्रमुक्रमुक्लमुत्रसित्रुटिलषः । ३ । १ । ७० । एभ्यः श्यन् वा कर्त्रर्थे सार्वधातुके परे । पक्षे शप् ।

[टीका]—भ्राश चमकना । भ्लाश चमकना । भ्रम् घूमना । क्रमु टहलना । क्लमु खेदित होना । त्रस् डरना । त्रुट् काटना । और लष् चाहना । इन धातुओं

। भ्वादि गण ।

---

से परे कर्ता अर्थ में श्यन् [६७०] विकल्प करके धरा जाय सार्वधातुक प्रत्यय परे रहते। पच में शप् [४२०] होता है ॥

॥ मूल ५२२ ॥—क्रमः परस्मैपदेषु । ७ । ३ । ७६ । क्रमो दीर्घः परस्मैपदे शिति । क्राम्यति । क्रामति चक्राम। क्रमिता। क्रमिष्यति। क्राम्यतु। क्रामतु। अक्राम्यत्। अक्रामत्। क्राम्येत्। क्रामेत्। क्रम्यात्। अक्रमीत्। अक्रमिष्यत्। पा पाने । १६ ॥

[टीका]—परस्मैपद जिस से परीभूत हो ऐसा शित् प्रत्यय जब परे रहे तब क्रम् धातु के अच् को दीर्घ आदेश होय। क्राम्यति [५२१] वा क्रामति वह टहलता है। चक्राम वह टहला। क्रमिता वह टहलेगा। क्रमिष्यति वह टहलेगा। क्राम्यतु वा क्रामतु वह टहले। अक्राम्यत् वा अक्रामत् वह टहला। क्राम्येत् वा क्रामेत् वह टहले। क्रम्यात् ईश्वर करे कि वह टहले।

। भ्वादि गण ।

---

क[illegible]त् वह टहला । अक्रमिष्यत् जो वह टहले ॥

पा पीना ॥

॥ मूल ५२३ ॥—पाघ्राध्मास्थाम्नादाण्दृश्यर्तिसर्तिशदसदां पिबजिघ्रधमतिष्ठमनयच्छपश्यर्छधौशीयसीदाः । ७ । ३ । ७८ । पादीनां पिबादयः स्युरित्संज्ञकशादौ प्रत्यये । पिबादेशोऽदन्तस्तेन न गुणः । पिबति ॥

[टीका]—पा आदि अर्थात् पा पीना। घ्रा सूंघना। ध्मा फूकना। स्था खड़ा होना। म्ना अभ्यास करना। दाण् देना। दृश् देखना। ऋ जाना। सृ दौड़ना। शद् मुरझाना। और षद् चय होना आदि। इन धातुओं को पिब आदि अर्थात् पिब। जिघ्र। धम। तिष्ठ। मन। यच्छ। पश्य। ऋच्छ। धौ। शीय। और सीद। ए आदेश क्रम से होंय इत्संज्ञक शकार जिसके आदि में हो ऐसा प्रत्यय [४२०] जब परे रहे। पिब आदेश के अन्त में अ है न कि ब् इस लिए गुण आदेश [४८६] नहीं हुआ

क्योंकि अकार की अपेक्षा बकार ही उपधा है । पिबति वह पीता है ॥

॥ मूल ५२४ ॥—आत औ णलः । ७ । १ । ३४ । पपौ ॥

[टीका]—आकारान्त धातु से परे णल् [४२५] के स्थान में औ होय । पपौ उस ने पिआ ॥

॥ मूल ५२५ ॥—आतो लोप इटि च । ६ । ४ । ६४ । अजाद्योरार्धधातुकयोः क्ङिटिटोः परयोरातो लोपः । पपतुः । पपुः । पपिथ । पपाथ । पपथुः । पप । पपौ । पपिव । पपिम । पाता । पास्यति । पिबतु । अपिबत् । पिबेत् ॥

[टीका]—जिस आर्धधातुक प्रत्यय के आदि में कित् वा ङित् अच् हो सो अथवा इट् आगम जब परे रहे तब आकार का लोप होय । पपतुः [४८७] उन दोनों ने पिआ । पपुः उन ने पिआ । पपिथ वा पपाथ [५१७ और ५१८] तू ने पिआ । पपथुः तुम दोनों ने पिआ । पप तुम ने पिआ । पपौ [५२४] मैं ने पिआ । पपिव हम दोनों

ने पिआ। पपिम हम ने पिआ। पाता वह पिएगा। पास्यति वह पिएगा। पिबतु [ ५२३ ] वह पिए। अपिबत् उस ने पिआ। पिबेत् वह पिए ॥

॥ मूल ५२६ ॥—एर्लिङि । ६ । ४ । ६७ ।
घुसंज्ञकानां मास्थादीनाञ्च एत्वं स्यादार्धधातुके किति लिङि । पेयात् । गातिस्थेति सिचो लुक् अपात् । अपाताम् ॥

[ टीका ]——घु संज्ञक धातु [ ६६३ ] के और मा स्था [ ६२६ ] इत्यादि धातुओं के अच् को ए होय जब लिङ् [ ४६६ ] के स्थान में कित् [ ४६७ ] आर्धधातुक परे रहे। पेयात् हे ईश्वर वह पिए। ४७४वें से सिच् का लुक् होता है इस लिए अपात् उस ने पिआ। अपाताम् उन दोनों ने पिआ ॥

॥ मूल ५२७ ॥—आतः । ३ । ४ । ११० ।
सिजलुक आदन्तादेव झेर्जुस् ॥

[ टीका ]——जब सिच् का लुक् [ ४७४ ] भया हो

। भ्वादि गण ।

तब आकारान्त ही धातु से परे जो झि [४८२] तिसको जुस् होय ॥

॥ मूल ५२८ ॥—उस्यपदान्तात् । ६ । १ । ९६ । अपदान्तादकारादुसि पररूपमेकादेशः । अपुः । अपास्यत् । ग्लै हर्षक्षये । १७ । ग्लायति ॥

[टीका]——जब अपदान्त अवर्ण से परे उस् हो तब पूर्व और पर के स्थान में पर ही का रूप होय । अपा+उस् [५२७] = अपुः उन ने पिआ । अपास्यत् जो वह पिए ॥

ग्लै ग्लानि करना । ग्लायति वह ग्लानि करता है ॥

॥ मूल ५२९ ॥—आदेच उपदेशेऽशिति । ६ । १ । ४५ । उपदेशे एजन्तस्य धातोरात्वं नतु शिति । जग्लौ । ग्लाता । ग्लास्यति । ग्लायतु । अग्लायत् । ग्लायेत् ॥

[टीका]——उपदेश [५] विषे जो एजन्त धातु तिसको आकार होय परन्तु जो शित् प्रत्यय परे रहे तो नहीं। जब लिट् [४३३] परे रहता है तब शप् [४२०] नहीं

१ सं

धरा जाता इस लिए ग्लै के ऐ को आ हो जाता है। जग्लौ [५२४ और ४१] उस ने ग्लानि की। ग्लाता वह ग्लानि करेगा। ग्लास्यति वह ग्लानि करेगा। ग्लायतु वह ग्लानि करे। अग्लायत् उस ने ग्लानि की। ग्लायेत् वह ग्लानि करे ॥

॥ मूल ५३० ॥—वाऽन्यस्य संयोगादेः । ६ । ४ । ६८ । घुमास्थादेरन्यस्य संयोगादेर्धातोरात एत्वं वार्धधातुके किति लिङि ।ग्लेयात् । ग्लायात् ॥

[टीका]—घु [६६२] संज्ञक और मा स्था आदि [६२६] धातुओं से भिन्न ऐसे धातु कि जिनके आदि में संयोग हो उनके आ को विकल्प करके ए होय जब लिङ् के स्थान में कित् [४६७] आर्धधातुक [४६६] आदेश परे रहे। ग्लेयात् वा ग्लायात् [५२९] ईश्वर करे कि वह ग्लानि करे ॥

॥ मूल ५३१ ॥—यमरमनमातां सक् च । ७ । २ । ७३ । एषां सक् स्यादेभ्यः सिच इट्

स्यात् परस्मैपदेषु। अग्लासीत्। अग्लास्यत्। ह्वृ कौटिल्ये। १८। ह्वरति ॥

[टीका]—यम् निवृत्त होना। रम् क्रीड़ा करना। और नम् नमस्कार करना। इनको और आकारान्त धातु को सक् आगम होय और उस से पर जो सिच् तिसको इट् आगम होय जब परस्मैपद परे रहे। अग्लासीत् [४८०] उस ने ग्लानि की। अग्लास्यत् जो वह ग्लानि करे ॥

ह्वृ कुटिलता करना। ह्वरति वह कुटिलता करता है ॥

॥ मूल ५३२ ॥—ऋतश्च संयोगादेर्गुणः। ७। ४। १०। ऋदन्तस्य संयोगादेरङ्गस्य गुणो लिटि। उपधाया वृद्धिः। जह्वार। जह्वरतुः। जह्वरुः। जह्वर्थ। जह्वरथुः। जह्वर। जह्वार। जह्वर। जह्वरिव। जह्वरिम। ह्वर्ता ॥

[टीका]—जब लिट् परे रहे तब ऐसा ऋदन्त अङ्ग कि जिसके आदि में संयोग हो उसको गुण होय [४८७ और ४९९] ॥

। भ्वादि गण ।

---

४९०वें के अनुसार उपधा के स्थान में वृद्धि की गई इस लिए जक्कार उस ने कुटिलता की। जक्करतुः उन दोनों ने कुटिलता की। जक्करुः उन ने कुटिलता की। जक्कर्थ तू ने कुटिलता की। जक्करथुः तुम दोनों ने कुटिलता की। जक्कर तुम ने कुटिलता की। जक्कार वा जक्कर [४९१] मैं ने कुटिलता की। जक्करिव हम दोनों ने कुटिलता की। जक्करिम हम ने कुटिलता की। क्कर्ता वह कुटिलता करेगा ॥

॥ मूल ५३३ ॥—ऋद्धनोः स्ये । ७ । २ । ७० । ऋतो हन्तेश्च स्यस्येट्। ह्वरिष्यति। ह्वरतु। अह्वरत्। ह्वरेत् ॥

[टीका]——ऋदन्त धातु और हन् धातु से परे जो स्य [४३६] तिसको इट् आगम होय। क्करिष्यति वह कुटिलता करेगा। क्करतु वह कुटिलता करे। अक्करत् उस ने कुटिलता की। क्करेत् वह कुटिलता करे ॥

॥ मूल ५३४ ॥—गुणोऽर्तिसंयोगाद्योः । ७ । ४ । २९ । अर्तेः संयोगादेर्ऋदन्तस्य च गुणो यक यादावार्धधातुके लिङि च। ह्वर्यात्। अह्वार्षीत्। अह्वरिष्यत्। श्रु श्रवणे। १९ ॥

। भ्वादि गण ।

[टीका]——गमनार्थक ऋ धातु को और संयोग जिसके आदि में हो ऐसे ऋदन्त धातु को गुण होय जब यक् [८०२] परे रहे वा लिङ् के स्थान में ऐसा आर्धधातुक [४९६] संज्ञक आदेश परे रहे कि जिसके आदि में यकार हो। क्र्यात् ईश्वर करे कि वह कुटिलता करे। अक्रार्षीत् उस ने कुटिलता की। अक्ररिष्यत् जो वह कुटिलता करे॥

श्रु सुनना ॥

॥ मूल ५३५ ॥—श्रुवः शृ च। ३। १। ७४। श्रुवः शृ इत्यादेशः स्यात् श्नुप्रत्ययश्च। शृणोति॥

[टीका]——श्रु धातु को शृ आदेश होय और उस से परे श्नु प्रत्यय [६८८] होय। शृणोति [२२६] वह सुनता है॥

॥ मूल ५३६ ॥—सार्वधातुकमपित्। १। २। ४। अपित् सार्वधातुकं ङिद्वत्। शृणुतः॥

[टीका]——अपित् सार्वधातुक जो प्रत्यय सो ङित् [६२५] के सदृश [४६८] होय। शृणुतः वे दोनों सुनते हैं॥

। भ्वादि गण ।

---

॥ मूल ५३७ ॥—हुश्नुवोः सार्वधातुके। ६। ४। ८७। हुश्नुवोरनेकाचोऽसंयोगपूर्वस्योवर्णस्य यण् स्यादचि सार्वधातुके। शृण्वन्ति। शृणोषि। शृणुथः। शृणुथ। शृणोमि॥

[टीका]—हु धातु के और श्नु प्रत्ययान्त जो अनेकाच् अङ्ग उसके ऐसे उ को यण् होय कि जिसके पूर्व संयोग न रहे और जिस से ऐसा सार्वधातुक प्रत्यय परे हो कि उसके आदि में अच् हो। शृण्वन्ति वे सुनते हैं। शृणोषि तू सुनता है। शृणुथः तुम दोनों सुनते हो। शृणुथ तुम सुनते हो। शृणोमि मैं सुनता हूं॥

॥ मूल ५३८ ॥—लोपश्चास्यान्यतरस्यां म्वोः। ६। ४। १०७। असंयोगपूर्वस्य प्रत्ययोकारस्य लोपो वा म्वोः परयोः। शृण्वः। शृणुवः। शृण्मः। शृणुमः। शुश्राव। शुश्रुवतुः। शुश्रुवुः। शुश्रोथ। शुश्रुवथुः। शुश्रुव। शुश्राव। शुश्रुव। शुश्रुम। श्रोता। श्रोष्यति। शृणोतु। शृणुताम्। शृण्वन्तु॥

। स्वादि गण ।

[टीका]——जब म् वा व् परे रहे तब प्रत्यय का ऐसा उ कि जिसके पूर्व संयोग न हो उसका विकल्प करके लोप होय। शृण्वः वा शृणुवः हम दोनों सुनते हैं। शृण्मः वा शृणुमः हम सुनते हैं। शुश्राव उस ने सुना। शुश्रुवतुः उन दोनों ने सुना। शुश्रुवुः उन ने सुना। शुश्रोथ तू ने सुना। शुश्रुवथुः तुम दोनों ने सुना। शुश्रुव तुम ने सुना। शुश्राव मैं ने सुना। शुश्रुव हम दोनों ने सुना। शुश्रुम हम ने सुना। श्रोता वह सुनेगा। श्रोष्यति वह सुनेगा। शृणोतु वह सुने। शृणुताम् वे दोनों सुनें। शृण्वन्तु वे सुनें॥

॥ मूल ५३९ ॥—उतश्च प्रत्ययादसंयोगपूर्वात् ।६।४।१०६। असंयोगपूर्वात् प्रत्ययोतो हेर्लुक्। शृणु। शृणुतात्। शृणुतम्। शृणुत। गुणावादेशौ शृणवानि शृणवाव। शृणवाम। अशृणोत्। अशृणुताम्। अशृण्वन्। अशृणोः। अशृणुतम्। अशृणुत। अशृणवम्। अशृण्व। अशृणुव। अशृण्म। अशृणुम। शृणुयात्। शृणुया-

। स्वादि गण ।

---

ताम्। शृणुयुः। शृणुयाः। शृणुयातम्। शृणुयात। शृणुयाम्। शृणुयाव। शृणुयाम। श्रूयात्। अश्रौषीत्। अश्रोष्यत्। गम्लृ गतौ। २०॥

[टीका]——प्रत्यय का ऐसा उ कि जिसके पूर्व संयोग न हो उस से परे जो हि [४४९] तिसका लुक् होय। शृणु तू सुन। शृणुतात् [४४५] ईश्वर करे कि तू सुने। शृणुतम् तुम दोनों सुनो। शृणुत तुम सुनो। शृणवानि [४५१। ४२१। और २९] मैं सुनूं। शृणवाव [४५२ और ४५६] हम दोनों सुनें। शृणवाम हम सुनें। अशृणोत् [४६९] उस ने सुना। अशृणुताम् उन दोनों ने सुना। अशृण्वन् [५३७] उन ने सुना। अशृणोः तू ने सुना। अशृणुतम् तुम दोनों ने सुना। अशृणुत तुम ने सुना। अशृणवम् मैं ने सुना। अशृण्व [५३८] वा अशृणुव हम दोनों ने सुना। अशृण्म वा अशृणुम हम ने सुना। शृणुयात् [४६१ और ४६२] वह सुने। शृणुयाताम् वे दोनों सुनें। शृणुयुः [४६२ और ५२८] वे सुनें। शृणुयाः तू सुने। शृणु-

यातम् तुम दोनों सुनो। शृणुयात तुम सुनो। शृणुयाम् मैं सुनूं। शृणुयाव हम दोनों सुनें। शृणुयाम हम सुनें। श्रूयात् [५१९। ४६८। और ४६७] ईश्वर करे कि वह सुने। अश्रौषीत् [४८० और ५२०] उस ने सुना। अश्रोष्यत् जो वह सुने ॥

गम् [गम्लृ] जाना ॥

॥ मूल ५४० ॥—इषुगमियमां छः। ७। ३। ७७। एषां छः शिति। गच्छति। जगाम ॥

[टीका]—इष् इच्छा करना। गम् जाना। और यम् निवृत्त होना। इन धातुओं के अन्त्य अक्षर को छ आदेश होय जब शित् प्रत्यय परे रहे। ४२०वें से जब शप् होता है तब ऐसे पद सिद्ध होते हैं जैसे गच्छति वह जाता है। जगाम वह गया ॥

॥ मूल ५४१ ॥—गमहनजनखनघसां लोपः क्ङित्यनङि। ६। ४। ९८। एषामुपधाया लोपोऽजादौ क्ङिति नत्वङि। जग्मतुः। जग्मुः।

जगमिथ । जगन्थ । जग्मथुः । जग्म । जगाम । जगम । जग्मिव । जग्मिम । गन्ता ॥

[टीका]——गम् जाना । हन् मारना । जन् उत्पन्न होना । खन् खोदना । और घस् खाना । इन धातुओं की उपधा का लोप होय जब अङ् [५४३] प्रत्यय छोड़कर और कोई अजादि कित् वा ङित् प्रत्यय परे हो । जग्मतुः [४८७] वे दोनों गए । जग्मुः वे गए । जगमिथ [५१८] वा जगन्थ तू गया । जग्मथुः तुम दोनों गए । जग्म तुम गए । जगाम वा जगम [४९१] मैं गया । जग्मिव [४३४] हम दोनों गए । जग्मिम हम गए । गन्ता [५११] वह जायगा ॥

॥ मूल ५४२ ॥—गमेरिट् परस्मैपदेषु । ७ । २ । ५८ । गमेः सादेरार्धधातुकस्येट् परस्मैपदेषु । गमिष्यति । गच्छतु । अगच्छत् । गच्छेत् । गम्यात् ॥

[टीका]——परस्मैपद विषे गम् धातु से परे जो सकारादि आर्धधातुक प्रत्यय तिसको इट् आगम होय । गमि-

। भ्वादि गण ।

ष्यति वह जायगा । गच्छतु [५४०] वह जाय । अगच्छत् वह गया । गच्छेत् वह जाय । गम्यात् ईश्वर करे कि वह जाय ॥

॥ मूल ५४३ ॥—पुषादिद्युताद्यॢदितः परस्मैपदेषु । ३ । १ । ५५ । श्यन्विकरणपुषादेर्द्युतादेर्ॢदितश्च परस्य च्लेरङ् परस्मैपदेषु । अगमत् । अगमिष्यत् ॥

॥ इति परस्मैपदप्रक्रिया ॥

[टीका]——परस्मैपद विषे श्यन् [६७०] विकरण के योग्य अर्थात् दिवादि गणीय पुष् आदि धातुओं से परे और द्युत् आदि से और जिनका ॡ इत्संज्ञक हो उन से परे जो च्लि [४७२] तिसको अङ् होय । अगमत् वह गया । अगमिष्यत् [५४२] जो वह जाय ॥

---

॥ भ्वादि परस्मैपदी धातु समाप्त हुए ॥

## ॥ एध वृद्धौ । १ ॥

॥ मूल ५४४ ॥—टित आत्मनेपदानां टेरे । ३। ४। ७९। टितो लस्यात्मनेपदानां टेरेत्वम्। एधते॥

॥ बढ़ना अर्थ में आत्मनेपदी एध धातु ॥

[टीका]—टित् लकार [४०५] के स्थान में आत्मनेपद संज्ञक आदेश की टि [५२] को ए होय। एध्+त [४०८ और ४२०]= एधते वह बढ़ता है ॥

॥ मूल ५४५ ॥—आतो ङितः। ७। २। ८१। अतः परस्य ङितामाकारस्य इय् स्यात्। एधेते। एधन्ते ॥

[टीका]—अकार से परे जो ङित् [५३६] प्रत्यय तिसके आकार को इय् होय। एधेते [४६४] वे दोनों बढ़ते हैं। एधन्ते [४२२] वे बढ़ते हैं ॥

॥ मूल ५४६ ॥—थासः से। ३। ४। ८०। टितो लस्य थासः से स्यात्। एधसे। एधेथे। एधध्वे। अतो गुणे। एधे। एधावहे। एधामहे॥

[टीका]——टित् लकार के स्थान में जो थास् तिसको से आदेश होय। एधसे तू बढ़ता है। एधेथे [५४५] तुम दोनों बढ़ते हो। एधध्वे तुम बढ़ते हो। जब अकार से गुण संज्ञक अत् परे आता है [२०१] तब गुण ही आदेश होता है। एध+ए [५४४] =एधे मैं बढ़ता हूं। एधावहे [४२३] हम दोनों बढ़ते हैं। एधामहे हम बढ़ते हैं ॥

॥ मूल ५४७ ॥—इजादेश्च गुरुमतोऽनृच्छः। ३।१।३६। इजादिर्यो धातुर्गुरुमानृच्छत्यन्यस्तत आम् स्याल्लिटि ॥

[टीका]——जब लिट् परे हो तब ऋच्छ धातु को छोड़कर इजादि और गुरु संज्ञक [४८४ और ४८५] अच् सहित जो धातु तिस से परे आम् प्रत्यय होय ॥

॥ मूल ५४८ ॥—आम्प्रत्ययवत् कृञोऽनुप्रयोगस्य। १।३।६३। आम् प्रत्ययो यस्मादित्यतद्गुणसंविज्ञानो बहुव्रीहिः। आम्प्रकृत्या तुल्यमनुप्रयुज्यमानात् कृञोऽप्यात्मनेपदम् ॥

। भ्वादि गण ।

[टीका]——जिस से परे आम् प्रत्यय [ ५४७ और ५०५ ] आता है उसको यहां आम्प्रत्यय कहते हैं और यह आम्प्रत्यय शब्द जो सूत्र में लिखा है तिस में अतद्गुण संविज्ञान बहुव्रीहि समास [ १०३५ ] है। आम्प्रत्ययान्त के साथ जो कृ धातु को जोड़ दें तो आम्प्रत्ययान्तवत् अर्थात् आम् की प्रकृति के तुल्य कृ धातु से भी आत्मनेपद संज्ञक प्रत्यय होंय ॥

यहां इतना जानना उचित है कि बहुव्रीहि समास [ १०३५ ] दो प्रकार का होता है तद्गुण संविज्ञान और अतद्गुण संविज्ञान। तद्गुण संविज्ञान का यह आशय है कि जिस लक्षण से किसी वस्तु का बोध होता हो सो उस वस्तु में देख पड़े और उस लक्षण के साथ उस वस्तु का विशिष्ट बोध होना भी अभिमत हो। जैसे लम्बकर्णमानय लंबे कानवाले को लाओ। इस वाक्य में जो लंबा कान है सो जिस व्यक्ति को हम मांगते हैं उसका लक्षण अर्थात् परिचायक है और उसी में रहता है और उसी के साथ ही उस लक्षण का विशिष्ट बोध होना भी अभिमत है। परन्तु अतद्गुण संविज्ञान की ऐसी रीत नहीं होती। जैसे दृष्टसागर-

। भ्वादि गण ।

---

मानय जिस ने समुद्र देखा है उसको लाओ। अब यह विचारना चाहिए कि जिस ने सागर देखा है उसका लक्षण सागर तो हो सकता है परन्तु सागर उस में नहीं रहता और सागर विशिष्ट पुरुष ऐसा बोध भी अभिमत नहीं है। इसी प्रकार से आम्प्रत्यय शब्द जो सूत्र में स्थित है उस में भी अतद्गुण संविज्ञान बहुब्रीहि जानो क्योंकि जिस धातु से परे आम् प्रत्यय आता है केवल उसी धातु का आम्प्रत्यय शब्द से यहां ग्रहण होता है नकि आम्प्रत्यविशिष्ट धातु का। इतने सब लिखने का यह फल है कि जिस धातु से आम् प्रत्यय विहित होता है उसी धातु के तुल्य कृञ् धातु से परे आत्मनेपद प्रत्यय होवें अर्थात् जिस धातु से आम् प्रत्यय आता है वह धातु यदि आत्मनेपदी हो तो कृञ् धातु से भी आत्मनेपद होय नहीं तो नहीं। आम् के आने से उसके आगे के प्रत्यय का लुक् होता है [५०७]॥

॥ मूल ५४९ ॥—लिटस्तझयोरेशिरेच् । ३।४।८१। लिडादेशयोस्तझयोरेशिरेचौ स्तः। ए-

धाञ्चक्रे । एधाञ्चक्राते । एधाञ्चक्रिरे । एधाञ्चकृषे । एधाञ्चक्राथे ॥

[टीका]——लिट् के स्थान में आदेश जो त और झ तिनको एश् और इरेच् आदेश क्रम से होंयं । एधाञ्चक्रे वह बढ़ा । एधाञ्चक्राते वे दोनों बढ़े । एधाञ्चक्रिरे वे बढ़े । एधाञ्चकृषे तू बढ़ा । एधाञ्चक्राथे तुम दोनों बढ़े ॥

॥ मूल ५५० ॥—इणः षीध्वंलुङ्लिटांधोऽङ्गात् । ८ । ३ । ७८ । इण्णन्तादङ्गात् परेषां षीध्वंलुङ्लिटां धस्य ढः । एधाञ्चकृढ्वे । एधाञ्चक्रे । एधाञ्चकृवहे । एधाञ्चकृमहे । एधाम्बभूव । एधामास । एधिता । एधितारौ । एधितारः । एधितासे । एधितासाथे ॥

[टीका]——जिस अङ्ग के अन्त में इण् प्रत्याहार का कोई वर्ण हो तिस से परे षीध्वं का और लुङ् लिट् के आदेश का जो ध् उसको ढ् होय । एधाञ्चकृढ्वे तुम बढ़े । एधाञ्चक्रे मैं बढ़ा । एधाञ्चकृवहे हम दोनों बढ़े । एधा-

। भ्वादि गण ।

---

चाहमहे हम बढ़े। एधाम्बभूव [५०८] और एधामास भी इसी काल के रूप हैं। एधिता वह बढ़ेगा। एधितारौ वे दोनों बढ़ेंगे। एधितारः वे बढ़ेंगे। एधितासे [५४६] तू बढ़ेगा। एधितासाथे तुम दोनों बढ़ोगे ॥

॥ मूल ५५१ ॥—धि च। ८। २। २५। धादौ प्रत्यये सस्य लोपः। एधिताध्वे ॥

[टीका]——जिस प्रत्यय के आदि में ध् हो सो जब परे रहे तब स् का लोप होय। एधिताध्वे तुम बढ़ोगे ॥

॥ मूल ५५२ ॥—ह एति। ७। ४। ५२। तासस्त्योः सस्य हः स्यात् एति परे। एधिताहे। एधितास्वहे। एधितास्महे। एधिष्यते। एधिष्येते। एधिष्यन्ते। एधिष्यसे। एधिष्येथे। एधिष्यध्वे। एधिष्ये। एधिष्यावहे। एधिष्यामहे ॥

[टीका]——अस् धातु के और तास् प्रत्यय के स् को ह् होय जब एकार परे हो। एधिताहे मैं बढ़ूंगा। एधितास्वहे हम दोनों बढ़ेंगे। एधितास्महे हम बढ़ेंगे। एधिष्यते वह बढ़ेगा। एधिष्येते [५४५] वे दोनों बढ़ेंगे। एधिष्यन्ते वे

बढ़ेंगे। एधिष्यसे तू बढ़ेगा। एधिष्येथे तुम दोनों बढ़ोगे। एधिष्यध्वे तुम बढ़ोगे। एधिष्ये मैं बढ़ूंगा। एधिष्यावहे हम दोनों बढ़ेंगे। एधिष्यामहे हम बढ़ेंगे ॥

॥ मूल ५५३ ॥—आमेतः। ३। ४। ९०। लोट एत आम्। एधताम्। एधेताम्। एधन्ताम् ॥

[टीका]——लोट् लकार के स्थान में जो आदेश तिसका अवयव जो एकार [५४४] तिसको आम् होय। एधताम् वह बढ़े। एधेताम् [५४५] वे दोनों बढ़ें। एधन्ताम् वे बढ़ें ॥

॥ मूल ५५४ ॥ - सवाभ्यां वामौ। ३। ४। ९१। सवाभ्यां परस्य लोडेतः क्रमाद्वामौ स्तः। एधस्व। एधेथाम्। एधध्वम् ॥

[टीका]——स् और व् से परे लोट् का जो एकार तिसको क्रम से व् और आम् होंवें। इसी सूत्र के कारण से लोट् लकार में एधसे ऐसा रूप नहीं होता किन्तु एधस्व ऐसा होता है। एधस्व तू बढ़। एधेथाम् [५५३] तुम दोनों बढ़ो। एधध्वम् [५४४] तुम बढ़ो ॥

। भ्वादि गण ।

॥ मूल ५५५ ॥—एत ऐ । ३ । ४ । ९३ । लो-डुत्तमस्य । एधै । एधावहै । एधामहै । आटश्च । ऐधत । ऐधेताम् । ऐधन्त । ऐधथाः । ऐधेथाम् । ऐधध्वम् । ऐधे । ऐधावहि । ऐधामहि ॥

[टीका]——लोट् के उत्तम पुरुष के ए को ऐ होय। एधै मैं बढूं । एधावहै हम दोनों बढ़ें । एधामहै हम बढ़ें । फिर [ ४७९ ] आ+एधत= ऐधत [ २१९ ] वह बढ़ा । ऐधेताम् [ ५४५ ] वे दोनों बढ़े । ऐधन्त [ ४२२ ] वे बढ़े । ऐधथाः तू बढ़ा । ऐधेथाम् तुम दोनों बढ़े । ऐधध्वम् तुम बढ़े । ऐधे मैं बढ़ा । ऐधावहि [ ४२३ ] हम दोनों बढ़े । ऐधामहि हम बढ़े ॥

॥ मूल ५५६ ॥—लिङः सीयुट् । ३ । ४ । १०२ । सलोपः । एधेत । एधेयाताम् ॥

[टीका]——लिङ् को सीयुट् आगम होय। ४६२वें से स् का और ४६४वें से य् का लोप होता है । एधेत वह बढ़े । एधेयाताम् वे दोनों बढ़ें ॥

। भ्वादि गण ।

---

॥ मूल ५५७ ॥—झस्य रन्। ३। ४। १०५। लिङः। एधेरन्। एधेथाः। एधेयाथाम्। एधे-ध्वम्॥

[टीका]—लिङ् के झ को रन् होय। एधेरन् [५५६] वे बढ़ें। एधेथाः तू बढ़। एधेयाथाम् तुम दो-नों बढ़ो। एधेध्वम् तुम बढ़ो॥

॥ मूल ५५८ ॥—इटोऽत्। ३। ४। १०६ लिङादेशस्य। एधेय। एधेवहि। एधेमहि।

[टीका]—लिङ् के स्थान में आदेश जो इट् ति-सको अकार होय। एधेय [५५६] मैं बढ़ूं। एधेवहि हम दोनों बढ़ें। एधेमहि हम बढ़ें॥

॥ मूल ५५९ ॥—सुट् तिथोः। ३। ४। १०७ लिङस्तथोः सुट्। यलोपः। आर्धधातुकत्वात् स-लोपो न। एधिषीष्ट। एधिषीयास्ताम्। एधिषीर-न्। एधिषीष्ठाः। एधिषीयास्थाम्। एधिषीध्वम् एधिषीय। एधिषीवहि। एधिषीमहि। ऐधिष्ट ऐधिषाताम्॥

। भ्वादि गण ।

---

[ टीका ]——लिङ् के स्थान में जो आदेश तिसके अवयव त् और थ् को सुट् आगम होय। ५५६वें से सीयुट् भी होता है। और ४६४वें से सीयुट् के य् का लोप ऊआ। आशिष अर्थ में लिङ् के आदेश आर्धधातुक [ ४६६ ] हैं इस लिए सीयुट् और सुट् के स् का लोप [ ४६२ ] नहीं होता। इस हेतु से एध्+इ [ ४३४ ]+सी+स्त = एधिषीष्ट [ १७० और ७८ ] ईश्वर करे कि वह बढ़े। एधिषीयास्ताम् ईश्वर करे कि वे दोनों बढ़ें। एधिषीरन् [ ५५७ ] ईश्वर करे कि वे बढ़ें। एधिषीष्ठाः ईश्वर करे कि तू बढ़। एधिषीयास्थाम् ईश्वर करे कि तुम दोनों बढ़ो। एधिषीध्वम् ईश्वर करे कि तुम बढ़ो। एधिषीय [ ५५८ ] ईश्वर करे कि मैं बढ़ूं। एधिषीवहि ईश्वर करे कि हम दोनों बढ़ें। एधिषीमहि ईश्वर करे कि हम बढ़ें। ऐधिष्ट [ ४७८ । ४७२ । ४७३ । ४३४ । और १७० ] वह बढ़ा। ऐधिषाताम् वे दोनों बढ़े ॥

॥ मूल ५६० ॥—आत्मनेपदेष्वनतः । ७ । १ । ५ । अनकारात् परस्यात्मनेपदेषु झस्यात् स्यात्। ऐधिषत । ऐधिष्ठाः । ऐधिषाथाम् । ऐधिढ्वम् ।

। भ्वादि गण ।

ऐधिषि । ऐधिष्वहि । ऐधिष्महि । ऐधिष्यत । ऐधिष्येताम् । ऐधिष्यन्त । ऐधिष्यथाः । ऐधिष्येथाम् । ऐधिष्यध्वम् । ऐधिष्ये । ऐधिष्यावहि । ऐधिष्यामहि । कमु कान्तौ । २ ॥

[टीका]——आत्मनेपद विषे जो झ् तिसको अत् होय जब वह झ् अकार से परे न हो । ऐधिषत वे बढे । ऐधिष्ठाः तू बढ़ा । ऐधिषाथाम् तुम दोनों बढे । ऐधिढ्वम् [ ५५१ और ५५० ] तुम बढे । ऐधिषि मैं बढ़ा । ऐधिष्वहि हम दोनों बढे । ऐधिष्महि हम बढे । ऐधिष्यत जो वह बढे । ऐधिष्येताम् [ ५२६ । ५४५ और ४६४ ] जो वे दोनों बढें । ऐधिष्यन्त जो वे बढें । ऐधिष्यथाः जो तू बढे । ऐधिष्येथाम् जो तुम दोनों बढो । ऐधिष्यध्वम् जो तुम बढो । ऐधिष्ये जो मैं बढूं । ऐधिष्यावहि [ ४२३ ] जो हम दोनों बढें । ऐधिष्यामहि जो हम बढें ॥

कम्- [ कमु ] इच्छा करना ॥

॥ मूल ५६१ ॥—कमेर्णिङ् । ३ । १ । ३० । स्वार्थे । ङित्वात् तङ् । कामयते ॥

। भ्वादि गण ।

---

[टीका]—कम् धातु से परे णिङ् प्रत्यय होय परन्तु धातु का जो अर्थ तिसी में। ५०३वें से णिङ् प्रत्ययान्त को धातुसंज्ञा होती है और ४१०वें से आत्मनेपद संज्ञक प्रत्यय धरे जाते हैं [४११] क्योंकि णिङ् ङित् है। कामयते [४९० और ४२१] वह इच्छा करता है ॥

॥ मूल ५६२ ॥—अयामन्ताल्वाय्येत्न्विष्णुषु । ६ । ४ । ५५ । एषु णेरय् । कामयाञ्चक्रे । आयादय इति णिङ् वा । चकमे । चकमाते । चकमिरे । चकमिषे । चकमाथे । चकमिढ्वे । चकमे । चकमिवहे । चकमिमहे । कामयिता । कामयितास। कमिता । कामयिष्यते। कमिष्यते। कामयताम् । अकामयत । कामयेत । कामयिषीष्ट । कमिषीष्ट ॥

[टीका]—जब आम् [५०५]। अन्त। आलु। आय्य। इत्नु। और इष्णु। इन प्रत्ययों में से कोई प्रत्यय धातु से परे हो तब णि को अय् होय। कामयाञ्चक्रे उस ने इच्छा की। जहां आर्धधातुक प्रत्यय होते हैं जैसे लिट् में [४३३] वहां

। भ्वादि गण ।

---

णिङ् [ ५६१ ] विकल्प करके [ ५०४ ] होता है इस लिए ऐसे पद होते हैं जैसे चकमे उस ने इच्छा की। चकमाते उन दोनों ने इच्छा की। चकमिरे [ ५४९ ] उन ने इच्छा की। चकमिषे तू ने इच्छा की। चकमाथे तुम दोनों ने इच्छा की। चकमिढ्वे [ ५५० ] तुम ने इच्छा की। चकमे मैं ने इच्छा की। चकमिवहे हम दोनों ने इच्छा की। चकमिमहे हम ने इच्छा की। कामयिता वह इच्छा करेगा। कामयितासे तू इच्छा करेगा। और बिन णिङ् का रूप कमिता वह इच्छा करेगा। कामयिष्यते वा कमिष्यते वह इच्छा करेगा। कामयताम् [ ५५३ ] वह इच्छा करे। अकामयत उस ने इच्छा की। कामयेत वह इच्छा करे। कामयिषीष्ट वा कमिषीष्ट [ ५५९ ] ईश्वर करे कि वह इच्छा करे ॥

॥ मूल ५६३ ॥—णिश्रिद्रुस्रुभ्यः कर्तरि चङ् । ३ । १ । ४८ । ण्यन्तात् श्र्यादिभ्यश्च च्लेश्चङ् कर्त्रर्थे लुङि । कामि अत इति स्थिते ॥

[ टीका ]—श्रि सेवा करना। द्रु दौड़ना। और स्रु

। भ्वादि गण ।

चूना। इन से और जिस के अन्त में णि [ ५६२ । ७४२ । और ७४८ ] हो उस से परे जो च्लि [ ४७२ ] तिसको चङ् होय जब कर्ता अर्थ में जो लुङ् आता है सो परे रहे। कामि + अत है ॥

॥ मूल ५६४ ॥—णेरनिटि । ६ । ४ । ५१ । अनिडादावार्धधातुके णेर्लोपः ॥

[ टीका ]—जिस आर्धधातुक के आदि में इट् न हो सो जब परे रहे तब णि का लोप होय। इस लिए काम् + अत भया ॥

॥ मूल ५६५ ॥—णौ चङ्युपधाया ह्रस्वः । ७ । ४ । १ । चङ्परे णौ यदङ्गं तस्योपधाया ह्रस्वः ॥

[ टीका ]—जिस अङ्ग से परे णि हो और णि के आगे चङ् [ ५६२ ] हो उस अङ्ग की उपधा को ह्रस्व होय। इस लिए कम् + अत हुआ ॥

॥ मूल ५६६ ॥—चङि । ६ । १ । ११ । अनभ्यासधात्ववयवस्यैकाचः प्रथमस्य द्वे स्तोऽजादेर्द्वितीयस्य ॥

। भ्वादि गण ।

[टीका]——जब चङ् परे हो तब अनभ्यास और धातु का अवयव जो एकाच् प्रथम भाग तिसको द्वित्व होय परन्तु धातु यदि अजादि हो तो द्वितीय एकाच् भाग को होय। इस लिए चकम्+अत [४८९] भया ॥

॥ मूल ५६७ ॥—सन्वल्लघुनि चङ्परेऽनग्लोपे। ७।४।९३। चङ्परे णौ यदङ्गं तस्य योऽभ्यासो लघुपरस्तस्य सनीव कार्यं स्याण्णावग्लोपेऽसति ॥

[टीका]——चङ् परक णि जिस अङ्ग से परे हो उसके लघु परक [४८३] अभ्यास को कार्य जैसा सन् [७५३] परे रहते होता है वैसा होय जो णि निमित्त मानके अक् प्रत्याहार सम्बन्धी किसी वर्ण का लोप न हुआ हो ॥

॥ मूल ५६८ ॥—सन्यतः। ७।४ ७९। अभ्यासस्यात इत् सनि ॥

[टीका]——अभ्यास के अकार को इकार होय जब सन् परे रहै। इस लिए [५६७] चिकम्+अत भया ॥

। भ्वादि गण ।

---

॥ मूल ५६९ ॥—दीर्घो लघोः । ७ । ४ । ९४ । लघोरभ्यासस्य दीर्घः सन्वद्भावविषये । अचीकमत । णिङभावपक्षे ॥

[टीका]——अभ्यास के लघु को दीर्घ होय सन्वद्भाव [५६७] के विषय में । अचीकमत [४५८] उस ने इच्छा की । जिस पक्ष में णिङ् का अभाव [५०४] होता है उस पक्ष में अगिला वार्तिक लगता है ॥

॥ मूल ५७० ॥—कमेश्च्लेश्चङ् वाच्यः । अचकमत । अकामयिष्यत । अकमिष्यत । अय गतौ । ३ । अयते ॥

[टीका]——ऐसा कहना चाहिए कि जब च्लि कम् से परे हो तब उसको चङ् आदेश होय । अचकमत उस ने इच्छा की । "अकामयिष्यत वा अकमिष्यत [५०४] जो वह इच्छा करे ॥

गमन अर्थ में अय् [अय] धातु । अयते वह जाता है ॥

॥ मूल ५७१ ॥—उपसर्गस्यायतौ । ८ । २ ।

। भ्वादि गण ।

१९ । अयतावुपसर्गस्थरेफस्य लत्वम् । प्लायते । पलायते ॥

[ टीका ]——उपसर्ग [ ४७ ] के रेफ को ल् होय जब अय् धातु परे हो । प्र + अयते = प्लायते वह भागता है । परा + अयते = पलायते वह भागता है ॥

॥ मूल ५७२ ॥—दयायासश्च । ३ । १ । ३७ । एभ्य आम् लिटि । अयाञ्चक्रे । अयिता । अयिष्यते । अयताम् । आयत । अयेत । अयिषीष्ट ॥

[ टीका ]——दय देना । अय जाना । और आस बैठना । इन धातुओं के आगे आम् होय जब लिट् परे रहे । अयाञ्चक्रे वह गया । अयिता वह जायगा । अयिष्यते वह जायगा । अयताम् [ ५५३ ] वह जाय । आयत वह गया । अयेत वह जाय । अयिषीष्ट [ ५५९ ] ईश्वर करे कि वह जाय ॥

॥ मूल ५७३ ॥—विभाषेटः । ८ । ३ । ७९ । इणः परो य इट् ततः परेषां षीध्वंलुङ्लिटां धस्य वा ढः । अयिषीध्वम् । अयिषीढ्वम् । आयिष्ट ।

। भ्वादि गण ।

आयिध्वढ्म् । आयिम् । आयिष्यत । द्युत दीप्तौ । ४ । द्योतते ॥

[टीका]——इण् प्रत्याहार से परे जो इट् उसके आगे जो षीध्वं तिसके और लुङ् वा लिट् के स्थान में जो आदेश तिसके ध् को विकल्प करके ढ् [५५०] होय । अयिषीध्वम् वा अयिषीढ्वम् ईश्वर करे कि तुम जाओ । आयिष्ट [४७९ और ४७२] वह गया । आयिध्वम् वा आयिढ्वम् तुम गए । आयिष्यत जो वह जाय ॥

दीप्ति अर्थ में द्युत् [द्युत] धातु । द्योतते [४२० और ४८६] वह चमकता है ॥

॥ मूल ५७४॥—द्युतिस्वाप्योः संप्रसारणम् । ७ । ४ । ६७ । अनयोरभ्यासस्य संप्रसारणं स्यात् । दिद्युते ॥

[टीका]——द्युत चमकना । और स्वापि सोलाना । इन धातुओं के अभ्यास को संप्रसारण [२८१] होय । दिद्युते वह चमका ॥

॥ मूल ५७५ ॥—द्युद्भ्यो लुङि । १ । ३ । ९१ ।

। भ्वादि गण ।

द्युताद्भ्यः परस्मैपदं वा लुङि। पुषादीत्यङ्। अद्युतत्। अद्योतिष्ट। अद्योतिष्यत। एवं श्विता वर्णे। ५। ञिमिदा स्नेहने। ६। ञिष्विदा स्नेहनमोचनयोः। ७। मोहनयोरित्येके। ञिक्ष्विदा चेत्येके। रुच दीप्तावभिप्रीतौ च। ८। घट परिवर्तने। ९। शुभ दीप्तौ। १०। क्षुभ संचलने। ११। णभ तुभ हिंसायाम्। १२। १३। स्रंसु भ्रंसु ध्वंसु अवस्रंसने। १४। १५। १३। ध्वंसु गतौ। १७। स्रंभु विश्वासे। १८। वृतु वर्तने। १९। वर्तते। ववृते। वर्तिता॥

[टीका]—द्युत् इत्यादि धातुओं से परे लुङ् को परस्मैपद प्रत्यय विकल्प करके होवें। ५४३वें के अनुसार च्लि [४७२] को अङ् हुआ। अद्युतत् वा अद्योतिष्ट [४७३। ४३४। और १७०] वह चमका। अद्योतिष्यत जो वह चमके॥

आगे जो धातु लिखे हैं सो भी इस प्रकार से साधे जाते हैं। श्वित् [श्विता] श्वेत होना। मिद्

। भ्वादि गण ।

[ञिमिदा] चिकना होना। ष्विद् [ञिष्विदा] चिकना होना वा त्याग करना। कोई २ आचार्य कहते हैं कि यही धातु चिकना होना वा मोहित करना इस अर्थ में है परन्तु कोई ऐसा भी कहता है कि ष्विद् नहीं पर क्ष्विद् धातु है चिकना होने वा मोहित करने अर्थ में। रुच् [रुच] चमकना वा प्रीति करना। घुट् [घुट] घोटना। शुभ् [शुभ] शोभित होना। क्षुभ् [क्षुभ] घबड़ा के कांपना। णभ् [णभ] और तुभ् [तुभ] हिंसा करना। स्रंस् [स्रंसु] भ्रंस् [भ्रंसु] और ध्वंस् [ध्वंसु] गिरना। ध्वंस् [ध्वंसु] जाना। स्रंभ् [स्रंभु] विश्वास करना। और वृत् [वृतु] होना। वृत् धातु के रूप ऐसे होते हैं जैसे वर्तते वह है। ववृते [५४८] वह था। वर्तिता वह होगा ॥

॥ मूल ५७६ ॥—वृद्भ्यः स्यसनोः । १ । ३ । ९२ । वृतादिभ्यः पञ्चभ्यो वा परस्मैपदं स्ये सनि च ॥

[टीका]—वृत् इत्यादि जो पांच धातु हैं उन से परे परस्मैपद संज्ञक प्रत्यय विकल्प करके होवें जब स्य

[ ४३६ ] वा सन् [ ८५३ ] के स्थापन करने का विषय हो ॥

॥ मूल ५७७ ॥—न वृद्भ्यश्चतुर्भ्यः । ७ । २ । ५९ । वृतुवृधुशृधुस्यन्दूभ्यः सादेरार्धधातुकस्येट् न तङानयोरभावे । वर्त्स्यति । वर्तिष्यते । वर्तताम् । अवर्तत । वर्तेत । वर्तिषीष्ट । अवर्तिष्ट । अवर्त्स्यत् । अवर्तिष्यत । दद दाने । २० । ददते ॥

[ टीका ]——वृत् होना । वृध् बढ़ना । शृध् कुत्सित शब्द करना । और स्यन्दू बहना । ये जो चार धातु हैं उन से परे सकारादि आर्धधातुक को इट् [ ४३४ ] आगम न होय जब आत्मनेपद [ ४१० ] का अभाव अभिमत हो । इस लिए वर्त्स्यति में इट् आगम नहीं होता क्योंकि उस में परस्मैपद प्रत्यय है और वर्तिष्यते में इट् आगम हुआ है क्योंकि इस में आत्मनेपद प्रत्यय है । वर्तिष्यते वह होगा । वर्तताम् वह होय । अवर्तत वह था । वर्तेत वह होय । वर्तिषीष्ट [ ५५९ ] ईश्वर करे कि वह

। भ्वादि गण ।

होय। अवर्तिष्ट वह था। अवर्त्स्यत् [५७६ और ५७७] वा अवर्तिष्यत जो वह होय ॥

. देने अर्थ में दद् [दद] धातु। ददते वह देता है ॥

॥ मूल ५७८ ॥—न शसददवादिगुणानाम्। ६। ४। १२६। शसेर्ददेर्वकारादीनां गुणशब्देन विहितो योऽकारस्तस्य एत्वाभ्यासलोपौ न। दददे। ददद्राते। दददिरे। ददिता। ददिष्यते। ददताम्। अददत। ददेत। ददिषीष्ट। अददिष्ट। अददिष्यत। चपूष् लज्जायाम्। २१। चपते॥

[टीका]—शस् हिंसा करना। दद् देना। और वकारादि धातु। और गुण शब्द करके विहित जो अकार [६५४]। इन सभों को एकार [४९५ और ४९६] न होय और अभ्यास का लोप भी न होय। दददे उस ने दिया। दददाते उन दोनों ने दिया। दददिरे उन ने दिया। ददिता वह देगा। ददिष्यते वह देगा। ददताम् वह दे। अददत उस ने दिया। ददेत वह दे। ददिषीष्ट

। भ्वादि गण ।

[५५९] ईश्वर करे कि वह दे। अददिष्ट उन ने दिया। अददिष्यत जो वह दे ॥

लज्जित होने अर्थ में त्रप् [त्रपूष्] धातु। त्रपते वह लज्जित होता है ॥

॥ मूल ५७९ ॥—तॄफलभजत्रपश्च। ६। ४। १२२। एषामत एत्वमभ्यासलोपश्च किति लिटि सेटि थलि च। त्रेपे। त्रपिता। त्रप्ता। त्रपिष्यते। त्रप्स्यते। त्रपताम्। अत्रपत। त्रपेत। त्रपिषीष्ट। त्रप्सीष्ट। अत्रपिष्ट। अत्रप्त। अत्रपिष्यत। अत्रप्स्यत ॥

॥ इत्यात्मनेपदप्रक्रिया ॥

[टीका]—तॄ पार करना। फल् फलना। भज् सेवा करना। और त्रप् [त्रपूष्] लज्जित होना। ये जो चार धातु हैं उनके अकार को एकार होय और अभ्यास का लोप भी होय जब कित् [४८७] लिट् वा इट् युक्त थल् परे रहे। त्रेपे वह लज्जित हुआ। त्रपिता वा त्रप्ता [५१२] वह लज्जित होगा। त्रपिष्यते वा त्र-

। भ्वादि गण ।

---

त्रपिष्यते वह लज्जित होगा। त्रपताम् वह लज्जित होय। अत्रपत वह लज्जित हुआ। त्रपेत वह लज्जित होय। त्रपिषीष्ट [ ५५९ ] वा त्रप्सीष्ट [ ५१२ ] ईश्वर करे कि वह लज्जित होय। अत्रपिष्ट वा अत्रप्त [ ५२४ और ५१२ ] वह लज्जित हुआ। अत्रपिष्यत वा अत्रप्स्यत [ ५१२ ] जो वह लज्जित होय ॥

॥ भ्वादि आत्मनेपदी धातु समाप्त हुए ॥

॥ मूल ५८० ॥—श्रिञ् सेवायाम्। १। श्रयति। श्रयते। शिश्राय। शिश्रिये। श्रयिता। श्रयिष्यति। श्रयिष्यते। श्रयतु। श्रयताम्। अश्रयत्। अश्रयत। श्रयेत्। श्रयेत। श्रीयात्। श्रयिषीष्ट। चङ्। अशिश्रियत्। अशिश्रियत। अश्रयिष्यत्। अश्रयिष्यत। भृञ् भरणे। २। भरति। भरते। बभार। बभ्रतुः। बभ्रुः। बभर्थ। बभृव। बभृम। बभ्रे। बभृषे। भर्तासि। भर्तासे। भरिष्यति। भरिष्यते। भरतु। भरताम्। अभरत्। अभरत। भरेत्। भरेत ॥

। भ्वादि गण ।

---

[ टीका ]——जिन धातुओं को अब साधेंगे उन से परस्मैपद और आत्मनेपद संज्ञक प्रत्यय दोनों होते हैं ॥

श्रिञ् सेवा करना। श्रयति वा श्रयते वह सेवा करता है। शिश्राय वा शिश्रिये उस ने सेवा किया। श्रयिता वह सेवा करेगा। श्रयिष्यति वा श्रयिष्यते वह सेवा करेगा। श्रयतु वा श्रयताम् वह सेवा करे। अश्रयत् वा अश्रयत उस ने सेवा किया। श्रयेत् वा श्रयेत वह सेवा करे। श्रीयात् [ ५१९ ] वा श्रयिषीष्ट [ ५५९ ] ईश्वर करे कि वह सेवा करे। जब लुङ् लकार परे रहते च्लि को चङ् आदेश किया [ ५६३ ] तब अशिश्रियत् वा आत्मनेपद का रूप अशिश्रियत उस ने सेवा किया। अश्रयिष्यत् वा अश्रयिष्यत जो वह सेवा करे ॥

भृ [ भृञ् ] पालना। भरति वा भरते वह पालता है। बभार उस ने पाला। बभ्रतुः [ ४२५ ] उन दोनों ने पाला। बभ्रुः उन ने पाला। बभर्थ तू ने पाला। बभृव हम दोनों ने पाला। बभृम हम ने पाला। बभ्रे [ ५४८ ] उस ने पाला। बभृषे तू ने पाला। भर्तासि वा भर्तासे तू पा-

लेगा। भरिष्यति वा भरिष्यते वह पालेगा। भरतु वा भरताम् वह पाले। अभरत् वा अभरत उस ने पाला। भरेत् वा भरेत वह पाले ॥

॥ मूल ५८१ ॥—रिङ् शयग्लिङ्क्षु। ७। ४। २८। शे यकि याद्यावार्धधातुके लिङि ऋतो रिङ्। रीङि प्रकृते रिङ्विधानसामर्थ्याद् दीर्घो न। भ्रियात् ॥

[टीका]—ऋकार को रिङ् होय जब श [६८४] वा यक् [८०२] परे रहे अथवा लिङ् के स्थान में आदेश जो यकारादि आर्धधातुक सो परे रहे। अष्टाध्याई के क्रमानुसार [५८१] इसके पूर्व गत सूत्र [११२५] से यहां रीङ् की अनुवृत्ति से प्रयोजन सिद्ध ही था फिर भी जो रिङ् का विधान किया इस लिए ५१९वें से दीर्घ जो पाय सो नहीं होता क्योंकि जो दीर्घ इष्ट होता तो उसकी अनुवृत्ति आ सकती थी फिर रिङ् के विधान करने का कुछ प्रयोजन न था बल्कि दीर्घ विधायक

। भ्वादि गण ।

---

सूत्र को स्मरण करना भी न पड़ता। भ्रियात् ईश्वर करे कि वह पाले ॥

॥ मूल ५८२ ॥—उश्च । १ । २ । १२ । ऋवर्णान्तात् परौ लिङ्सिचौ कितौ स्तस्तङि । भृषीष्ट । भृषीयास्ताम् । अभार्षीत् ॥

[टीका]—ऋवर्ण से परे जो लिङ् और सिच् सो कित् होवें जब तङ् प्रत्याहार गत प्रत्यय परे हो। जब ४६८वें से गुण नहीं करते तब भृषीष्ट [५५९] ईश्वर करे कि वह पाले। भृषीयास्ताम् ईश्वर करे कि वे दोनों पालें। अभार्षीत् [४५८। ४७२। और ४७३] उस ने पाला ॥

॥ मूल ५८३ ॥—ह्रस्वादङ्गात् । ८ । २ । २७ । सिचो लोपो झलि । अभृत । अभरिष्यत् । अभरिष्यत । हृञ् हरणे । ३ । हरति । हरते । जहार । जह्रे । जहर्थ । जह्रिव । जह्रिम । जह्रिषे । हर्ता । हरिष्यति । हरिष्यते । हरतु । हरताम् । अहरत् । अहरत । हरेत् ।

। भ्वादि गण ।

हरेत । ह्रियात् । हृषीष्ट । हृषीयास्ताम् । अहार्षीत् । अहृत । अहरिष्यत् । अहरिष्यत । धृञ् धारणे । ४ । धरति । धरते । णीञ् प्रापणे । ५ । नयति । नयते । डुपचष् पाके । ६ । पचति । पचते । पपाच । पेचिथ । पपक्थ । पेचे । पक्ता । भज सेवायाम् । ७ । भजति । भजते । बभाज । भेजे । भक्ता । भक्ष्यति । भक्ष्यते । अभाक्षीत् । अभक्त । अभक्षाताम् । यज देवपूजासङ्गतिकरणदानेषु । ८ । यजति । यजते ॥

[टीका]——ह्रस्व अङ्ग से परे जो सिच् तिसका लोप होय जो झल् उस से परे रहे । अभृत उस ने पाला । अभरिष्यत् वा अभरिष्यत जो वह पाले ॥

हृ [हृञ्] हर लेना । हरति वा हरते हर लेता है । जहार वा जह्रे उस ने हर लिया । जहर्थ तू ने हर लिया । जह्रिव हम दोनों ने हर लिया । जह्रिम हम ने हर लिया । जह्रिषे तू ने हर लिया । हर्ता वह हर लेगा । हरिष्यति वा हरिष्यते वह हर लेगा । हरतु वा

। भ्वादि गण ।

---

हरताम् वह हर ले। अहरत् वा अहरत उस ने हर लिया। हरेत् वा हरेत वह हर ले। ह्रियात् [५८१ और ३३८] वा हृषीष्ट [५५६ और ५५९] ईश्वर करे कि वह हर ले। हृषीयास्ताम् ईश्वर करे कि वे दोनों हर लें। अहार्षीत् [५२०] वा अहृत [५८३] उस ने हर लिया। अहरिष्यत् वा, अहरिष्यत जो वह हर ले ॥

धृ [धृञ्] धारण करना। धरति वा धरते वह धारण करता है। णी [णीञ्] ले जाना। नयति वा नयते वह ले जाता है। पच् [डुपचष्] पाक करना। पचति वा पचते वह पाक करता है। पपाच उस ने पकाया। पेचिथ [५१८ और ४९६] वा पपक्थ [५१७] तू ने पकाया। पेचे [४९५] उस ने पकाया। पक्ता वह पकावेगा। भज् [भज] सेवा करना। भजति वा भजते वह सेवा करता है। बभाज वा भेजे [५७९] उस ने सेवा किया। भक्ता वह सेवा करेगा। भक्ष्यति वा भक्ष्यते वह सेवा करेगा। अभाक्षीत् [५००] वा अभक्त [५१४] उस ने सेवा किया। अभक्षाताम् उन दोनों ने सेवा किया। यज्

। भ्वादि गण ।

[यज] पूजा करना वा संग करना वा दान करना। यजति वा यजते वह पूजा करता है ॥

॥ मूल ५८४ ॥—लिट्यभ्यासस्योभयेषाम्। ६।१।१७। वच्यादीनां ग्रह्यादीनां चाभ्यासस्य संप्रसारणं लिटि। इयाज ॥

[टीका]—जब लिट् परे हो तब वच् आदि [५८५] और ग्रह आदि [६७६] धातुओं के अभ्यास [४२८] को संप्रसारण [२८२] होय। इयाज उस ने पूजा किया ॥

॥ मूल ५८५ ॥—वचिस्वपियजादीनां किति। ६।१।१५। वचिस्वप्योर्यजादीनां च संप्रसारणं किति। ईजतुः। ईजुः। इयजिथ। इयष्ठ। ईजे। यष्टा ॥

[टीका]—वच् बोलना। स्वप् सोना। और यज् आदि जो धातु हैं। उनको संप्रसारण [२८२] होय जब कित् संज्ञक [४८७ और ५८५] प्रत्यय परे रहे। इस लिए इ+अज्+अतुस्= इज्+अतुः [२८४] =

। भ्वादि गण ।

इज्+इज्+अतुः= ईजतुः [४२९ और ५५] उन दोनों ने पूजा किया। इसी प्रकार से ईजुः उन ने पूजा किया। इयजिथ [५७८] वा इट् आगम के विना [५१७] इयष्ठ [३३५ और ७८] तू ने पूजा किया। ईजे उस ने पूजा किया। यष्टा [३३५ और ८७] वह पूजा करेगा ॥

॥ मूल ५८६ ॥—षढोः कः सि। ८। २। ४१।
षस्य ढस्य च कः स्यात् सकारे परे। यक्ष्यति। यक्ष्यते। इज्यात्। यक्षीष्ट। अयाक्षीत्। अयष्ट। वह प्रापणे। ९। वहति। वहते। उवाह। ऊहतुः। ऊहुः। उवहिथ ॥

[टीका]—ष् वा ढ् को क् होय जब स् परे रहे। ३३५वें से ज् को ष् हुआ तब इस सूत्र [५८३] से ष् को क् हुआ इस लिए यक्ष्यति वा यक्ष्यते वह पूजा करेगा। इज्यात् [५८५ और ३३८] वा यक्षीष्ट ईश्वर करे कि वह पूजा करे। अयाक्षीत् [५००] वा अयष्ट [३३५ और ५१४] उस ने पूजा किया ॥

वह् [वह] ले जाना। वहति वा वहते वह ले जाता

है। उवाह [५८४] वह ले गया। ऊहतुः [५८५] वे दोनों ले गए। ऊहुः वे ले गए। उवहिथ [५१८] तू ले गया ॥

॥ मूल ५८७ ॥—झषस्तथोर्धोऽधः। ८।२।४०। झषः परयोस्तथोर्धः स्यान्नतु दधातेः ॥

[टीका]——धारण करने अर्थ में जो धा धातु है उसके अवयव से भिन्न जो झष् तिस से परे प्रत्यय का अवयव जो त् वा थ् तिसको ध् होय। वह्+थ [५१७]। ह् को ढ् हुआ [२७७] और थल् के थ् को इस सूत्र [५८७] से ध् हुआ और फिर ७८वें से ढ् हुआ ॥

॥ मूल ५८८ ॥—ढो ढे लोपः। ८। ३। १३ ॥

[टीका]——जब ढ् परे रहे तब पूर्व ढ् का लोप होय ॥

॥ मूल ५८९ ॥—सहिवहोरोदवर्णस्य। ६। ३। ११२। ढलोपः। उवोढ। ऊहे। वोढा। वक्ष्यति। अवाक्षीत्। अवोढाम्। अवाक्षुः। अ-

। भ्वादि गण ।

वाक्षीः। अवोढम्। अवोढ। अवाक्षम्। अवाक्ष्व। अवाक्ष्म। अवोढ। अवक्षाताम्। अवक्षत। अ-वोढाः। अवक्षाथाम्। अवोढ्वम्। अवक्षि। अ-वक्ष्वहि। अवक्ष्महि॥

॥ इति भ्वादयः ॥

[टीका]——सह् सहना। और वह् ले जाना। ये जो दो धातु हैं तिनके अवर्ण को ओकार होय जब ढ् का लोप [५८८] हो चुका हो। उवोढ तू ले गया। ऊहे वह ले गया। वोढा [५८७] वह ले जायगा। वक्ष्यति [५८६] वह ले जायगा। अवाक्षीत् [५००] वह ले गया। अवोढाम् [५१४।२७७। और ५८७] वे दोनों ले गए। अवाक्षुः वे ले गए। अवाक्षीः तू ले गया। अ-वोढम् तुम दोनों ले गए। अवोढ तुम ले गए। अवा-क्षम् मैं ले गया। अवाक्ष्व हम दोनों ले गए। अवाक्ष्म हम ले गए। और आत्मनेपद में अवोढ [५१४।२७७। और ५८१] वह ले गया। अवक्षाताम् वे दोनों ले गए। अ-वक्षत वे ले गए। अवोढाः तू ले गया। अवक्षाथाम् तुम

। भ्वादि गण ।

दोनों ले गए। अवोढ्वम् तुम ले गए। अवक्षि मैं ले गया। अवक्ष्वहि हम दोनों ले गए। अवक्ष्महि हम ले गए ॥

॥ भ्वादि गण समाप्त भया ॥

——***——

## ॥ अदादयः ॥

॥ अद भक्षणे। १ ॥

॥ मूल ५९० ॥—अदिप्रभृतिभ्यः शपः। २। ४। ७२। लुक् स्यात्। अत्ति। अत्तः। अदन्ति। अत्सि। अत्थः। अत्थ। अद्मि। अद्वः। अद्मः ॥

॥ अदादि गण ॥

। अद् खाना ।

[टीका]—अद् आदि धातु से परे जो शप् [४२०] तिसको लुक् होय। अत्ति [९०] वह खा-

ता है। अत्तः वे दोनों खाते हैं। अदन्ति वे खाते हैं। अ-त्सि तू खाता है। अत्थः तुम दोनों खाते हो। अत्थ तुम खाते हो। अद्मि मैं खाता हूं। अद्वः हम दोनों खाते हैं। अद्मः हम खाते हैं ॥

॥ मूल ५९१ ॥—लिट्यन्यतरस्याम्। २। ४। ४०। अदो घस्लृ स्यात्। जघास। उपधालोपः। घस्य चर्त्वम्॥

[टीका]——जब लिट् परे हो तब अद् धातु को विकल्प करके घस् [घस्लृ] आदेश होय। जघास उस ने खाया। इस शब्द के प्रथम पुरुष का द्विवचन जब बनाने लगते हैं तब ५४१वें के अनुसार उपधा का लोप हो जाता है और ८०वें से घ् को चर् होता है ॥

॥ मूल ५९२ ॥—शासिवसिघसीनां च। ८। ३। ६०। इण्कुभ्यामेषां सस्य षः। जक्षतुः। जक्षुः। जघसिथ। जक्षथुः। जक्ष। जघास। ज-क्षिव। जक्षिम। आद। आदतुः। आदुः॥

। अदादि गण ।

[टीका]——शास् शिक्षा करना। वस् वसना। और घस् खाना। ये जो धातु हैं तिनके स् को ष् होय जब वे इण् प्रत्याहार गत वर्ण से वा कवर्ग से परे हों [१७०]। जक्षतुः उन दोनों ने खाया। जक्षुः उन ने खाया। जघसिथ तू ने खाया। जक्षथुः तुम दोनों ने खाया। जक्ष तुम ने खाया। जघास मैं ने खाया। जक्षिव हम दोनों ने खाया। जक्षिम हम ने खाया। ५८१वें के दूसरे पक्ष में आद [४७८] उस ने खाया। आदतुः उन दोनों ने खाया। आदुः उन ने खाया॥

॥ मूल ५८३ ॥—इडत्त्यर्तिव्ययतीनाम्। ७। २। ६६। अद् ऋ व्येञ् एभ्यः स्थलो नित्यमिट् स्यात्। आदिथ। अत्ता। अत्स्यति। अत्तु। अत्तात्। अत्ताम्। अदन्तु॥

[टीका]——अद् खाना। ऋ जाना। और व्येञ् आच्छादन करना। ये जो धातु हैं इन से परे जो थल् तिसको नित्य इट् होय। आदिथ तू ने खाया। अत्ता वह खायगा। अत्स्यति वह खायगा। अत्तु वह खाय। अत्तात्

। अदादि गण ।

[४४५] ईश्वर करे कि वह खाय। अत्ताम् [४४७] वे दोनों खायं। अदन्तु वे खायं॥

॥ मूल ५९४ ॥—हुझल्भ्यो हेर्धिः। ६। ४। १०१। अद्धि। अत्तात्। अत्तम्। अत्त। अदानि। अदाव। अदाम॥

[टीका]——हु होम करना वा खाना। और झलन्त जो धातु। इन से परे जो हि [४४८] तिसको धि होय। अद्धि तू खाय। अत्तात् [४४५] ईश्वर करे कि तू खाय। अत्तम् तुम दोनों खाओ। अत्त तुम खाओ। अदानि मैं खाऊं। अदाव [४४६ और ४५६] हम दोनों खायं। अदाम हम खायं॥

॥ मूल ५९५ ॥ अदः सर्वेषाम्। ७। ३। १००। अदोऽपृक्तसार्वधातुकस्याट् स्यात्। आदत्। आत्ताम्। आदन्। आदः। आत्तम्। आत्त। आदम्। आद्व। आद्म। अद्यात्। अद्याताम्। अद्युः। अद्यात्। अद्यास्ताम्। अद्यासुः॥

। अदादि गण ।

---

[टीका]——सब वैयाकरणों के मत से अपृक्त संज्ञक सार्वधातुक को अट् आगम होय जब वह अद् धातु से परे हो। आदत् [ ४७८ ] उस ने खाया। आत्ताम् उन दोनों ने खाया। आदन् उन ने खाया। आदः तू ने खाया। आत्तम् तुम दोनों ने खाया। आत्त तुम ने खाया। आदम् मैं ने खाया। आद्व [ ४५६ ] हम दोनों ने खाया। आद्म हम ने खाया। अद्यात् [ ४६२ ] वह खाय। अद्याताम् वे दोनों खायं। अद्युः [ ५२८ ] वे खायं। अद्यात् [ ३३८ ] ईश्वर करे कि वह खाय। अद्यास्ताम् ईश्वर करे कि वे दोनों खायं। अद्यासुः ईश्वर करे कि वे खायं ॥

॥ मूल ५९६ ॥—लुङ्सनोर्घस्लृ । २ । ४ । ३७ । अदः । अङ् । अघसत् । आत्स्यत् । हन हिंसागत्योः । २ । हन्ति ॥

[टीका]——जब लुङ् वा सन् [ ७५३ ] परे रहे तब अद् धातु को घस्लृ आदेश होय। च्लि [ ४७२ ] को अङ् [ ५४३ ] हुआ इस लिए अघसत् उस ने खाया। आत्स्यत् जो वह खाय ॥

। अदादि गण ।

हन् मारना वा जाना । हन्ति वह मारता है ॥

॥ मूल ५९७ ॥—अनुदात्तोपदेशवनतितनोत्यादीनामनुनासिकलोपो झलि क्ङिति । ६ । ४ । ३७ । अनुनासिकान्तानामेषां लोपः क्ङिति । यमिरमिनमिगमिहनिमन्यतयोऽनुदात्तोपदेशाः । तनु क्षणु क्षिणु ऋणु तृणु घृणु वनु मनु तनोत्यादयः । हतः । घ्नन्ति । हंसि । हथः । हथ । हन्मि । हन्वः । हन्मः । जघान । जघ्नतुः । जघ्नुः ॥

[टीका]——वन् मांगना । तन् फैलाना । इत्यादि जो धातु और उपदेश में जो अनुदात्त धातु हैं ये जो अनुनासिकान्त हों तो उनके अनुनासिक का लोप होय जब कित् वा ङित् झलादि प्रत्यय परे हो ॥

अनुनासिकान्त धातु जो उपदेश में अनुदात्त [५११] हैं सो ये हैं जैसे यम् निवृत्त होना । रम क्रीड़ा करना । णम नमस्कार करना । गम् जाना । हन् मारना ।

। अदादि गण ।

और मन्य अर्थात् दिवादि गण का मन् धातु मानना। तन् आदि धातु जो अनुनासिकान्त हैं सो ये हैं जैसे तन् फैलाना। क्षण् मारना। क्षिण् मारना। ऋण् जाना। तृण् खाना। घृण् चमकना। वन् मांगना। और मन् समझना ॥

इस सूत्र के अनुसार हन्+तस्=हतः [५३६] वे दोनों मारते हैं। घ्नन्ति [५४१। ३१५। ८५ और ८६] वे मारते हैं। हंसि [८५] तू मारता है। हथः तुम दोनों मारते हो। हथ तुम मारते हो। हन्मि मैं मारता हूं। हन्वः हम दोनों मारते हैं। हन्मः हम मारते हैं। जघान [३१५। ४८८। और ४९०] उस ने मारा। जघ्नतुः [५४१] उन दोनों ने मारा। जघ्नुः उन ने मारा ॥

॥ मूल ५९८ ॥—अभ्यासाच्च। ७। ३। ५५। हन्तेर्हस्य कुत्वम्। जघनिथ। जघन्थ। जघ्नथुः। जघ्न। जघान। जघन। जघ्निव। जघ्निम। हन्ता। हनिष्यति। हन्तु। हतात्। हताम्। घ्नन्तु ॥

[टीका]—अभ्यास से परे हन् धातु का जो ह् उसको कवर्ग होय। जघनिथ [५१८] वा [५१७] जघन्थ

। अदादि गण ।

---

तू ने मारा। जघ्नथुः [५४१] तुम दोनों ने मारा। जघ्न तुम ने मारा। जघान [४९०] वा जघन [४९१] मैं ने मारा। जघ्निव [५१५] हम दोनों ने मारा। जघ्निम हम ने मारा। हन्ता [५११] वह मारेगा। हनिष्यति वह मारेगा। हन्तु वह मारे। हतात् [४४५ और ५९७] ईश्वर करे कि वह मारे। हताम् वे दोनों मारें। घ्नन्तु [५४१ और ३१५] वे मारें॥

॥ मूल ५९९ ॥—हन्तेर्जः। ६। ४। ३६। हौ॥

[टीका]——जब हि [४४८] परे हो तब हन् धातु को ज आदेश होय। ४४९वें से हि का लुक् पाया॥

॥ मूल ६०० ॥—असिद्धवदत्राभात्। ६। ४। २२। इत ऊर्ध्वमापादसमाप्तेराभीयम्। समानाश्रये तस्मिन् कर्तव्ये तदसिद्धम्। इति जस्यासिद्धत्वान्न हेर्लुक्। जहि। हतात्। हतम्। हत। हनानि। हनाव। हनाम। अहन्। अहताम्। अघ्नन्। अहन्। अहतम्। अहत। अहनम्। अहन्व। अहन्म। हन्यात्॥

। अदादि गण ।

---

[टीका]——इस सूत्र से लेकर छठवें अध्याय के चौथे पाद की समाप्ति तक जितने सूत्र हैं वे सब आभीय कहलाते हैं। जब एक आभीय का कार्य किसी निमित्त को मानके प्रयोग में हो चुका हो और दूसरे आभीय का भी कार्य उसी प्रयोग में वही निमित्त मानके होने लगे तब पहिला जो आभीय लग चुका है सो असिद्ध माना जाय। ५८८वें से हन् को ज हुआ इस लिए ४४८वें से हि का लुक् पाया परन्तु ५८८वां और ४४८वां ये दोनों आभीय हैं और प्रकृति प्रत्यय दोनों का आश्रयण दोनों सूत्र करते हैं इस लिए समानाश्रय भी हैं इस हेतु से ज आदेश जो पहिले हो चुका है सो असिद्ध माना गया इसी कारण से जब हि के लुक् [४४८] होने का अदन्त रूप निमित्त ही नहीं है तब हि का लुक् भी नहीं होता। जहि तू मार। हतात् [४४५ और ५८७] ईश्वर करे कि तू मारे। हतम् तुम दोनों मारो। हत तुम मारो। हनानि मैं मारूं। हनाव हम दोनों मारें। हनाम हम मारें। अहन् [४५८ और २००] उस ने मारा। अहताम्

। अदादि गण ।

[५८७] उन दोनों ने मारा। अघ्नन् [५४१।३१५। और २६] उन ने मारा। अहन् [४५८ और २००] तू ने मारा। अहतम् तुम दोनों ने मारा। अहत तुम ने मारा। अहनम् मैं ने मारा। अहन्व हम दोनों ने मारा। अहन्म हम ने मारा। हन्यात् [४६२] वह मारे ॥

॥ मूल ६०१ ॥—आर्धधातुके। २। ४। ३५। इत्यधिकृत्य ॥

[टीका]—जिस सूत्र का आर्धधातुक [४३७] प्रत्यय निमित्त हो तिस में इस सूत्र का अधिकार जाता है पर जहां सम्भव हो। जैसे ६०२वें में ॥

॥ मूल ६०२ ॥—हनो वध लिङि। २। ४। ४२ ॥

[टीका]—जब आर्धधातुक संज्ञक लिङ् लाना हो तब हन् धातु को वध आदेश होय [६०१] ॥

॥ मूल ६०३ ॥—लुङि च। २। ४। ४३। वध्यात्। वध्यास्ताम्। अवधीत्। अहनिष्यत्। यु मिश्रणामिश्रणयोः। ३ ॥

। अदादि गण ।

---

[टीका]—और जब लुङ् प्रत्यय लाना हो तब हन् धातु को वध [६०२] आदेश होय । वध्यात् [३३८] ईश्वर करे कि तू मारे । वध्यास्ताम् ईश्वर करे कि वे दोनों मारें । अवधीत् उस ने मारा । अहनिष्यत् जो वह मारे ॥

यु धातु मिलाना वा अलग करना ॥

॥ मूल ६०४ ॥—उतो वृद्धिर्लुकि हलि । ७ । ३ । ८९ । लुग्विषये उतो वृद्धिः पिति हलादौ सार्वधातुके नत्वभ्यस्तस्य । यौति । युतः । युवन्ति । यौषि । युथः । युथ । यौमि । युवः । युमः । युयाव । यविता । यविष्यति । यौतु । युतात् । अयौत् । अयुताम् । अयुवन् । युयात् । इह वृद्धिर्न । भाष्ये पिच्च ङिन्न ङिच्च पिन्नेति व्याख्यानात् । युयाताम् । युयुः । यूयात् । यूयास्ताम् । यूयासुः । अयावीत् । अयविष्यत् । या प्रापणे । ४ । याति । यातः । यान्ति । ययौ । याता । यास्यति । यातु । अयात् । अयाताम् ॥

। अदादि गण ।

[टीका]——लुक् का विषय रहते धातु के उकार को वृद्धि होय जब हलादि पित् सार्वधातुक परे रहे परन्तु अभ्यस्त संज्ञक को न होय। यु + तिप् = यौति वह मिलाता है। युतः वे दोनों मिलाते हैं। युवन्ति [२२९] वे मिलाते हैं। यौषि [१७०] तू मिलाता है। युथः तुम दोनों मिलाते हो। युथ तुम मिलाते हो। यौमि मैं मिलाता हूं। युवः हम दोनों मिलाते हैं। युमः हम मिलाते हैं। युयाव [२०३] उस ने मिलाया। यविता [४३४ और ४२१] वह मिलावेगा। यविष्यति वह मिलावेगा। यौतु वह मिलावे। युतात् [४४५] ईश्वर करे कि वह मिलावे। अयौत् उस ने मिलाया। अयुताम् उन दोनों ने मिलाया। अयुवन् [४५८ और ४५९] उन ने मिलाया। युयात् [४६२] वह मिलावे। युयात् में वृद्धि नहीं हुई क्योंकि महाभाष्य में यह वर्णित है कि जो पित् होता है सो ङित् नहीं होता और जो ङित् होता है सो पित् नहीं होता परन्तु यासुट् [४६१] ङित् है इस लिए किसी प्रकार से पित् नहीं हो सकता और विना पित् रूप निमित्त के यह सूत्र

। अदादि गण ।

---

[६०४] नहीं लगता। युयाताम् वे दोनों मिलावें। युयुः [५२८] वे मिलावें। यूयात् [५१९ और ३३८] ईश्वर करे कि वह मिलावे। यूयास्ताम् ईश्वर करे कि वे दोनों मिलावें। यूयासुः ईश्वर करे कि वे मिलावें। अयावीत् [५२०] उस ने मिलाया। अयविष्यत् [४३४ और ४२१] जो वह मिलावे ॥

या जाना। याति वह जाता है। यातः वे दोनों जाते हैं। यान्ति वे जाते हैं। ययौ [५२४] वह गया। याता वह जायगा। यास्यति वह जायगा। यातु वह जाय। अयात् वह गया। अयाताम् वे दोनों गए ॥

॥ मूल ६०५ ॥—लङः शाकटायनस्यैव। ३। ४। १११। आदन्ताल्लङो झेर्जुस् वा। अयुः। अयान्। यायात्। यायाताम्। यायुः। यायात्। यायास्ताम्। यायासुः। अयासीत्। अयास्यत्। एवं वा गतिगन्धनयोः। ५। भा दीप्तौ। ६। ष्णा शौचे। ७। श्रा पाके। ८। द्रा कुत्सायां गतौ। ९। प्सा भक्षणे। १०। रा दाने। ११। ला आदाने। १२।

। अदादि गण ।

दाप् लवने । १३ । ख्या प्रकथने । १४ । अयं सार्वधातुके एव प्रयोक्तव्यः । विद् ज्ञाने । १५ ॥

[ टीका ]——केवल शाकटायन के मत में अर्थात् विकल्प करके आकार से परे लङ् के स्थान में जो झि तिसको जुस् होय। अयुः [ ५२८ ] वा अयान् [ २६ ] वे गए। यायात् [ ४६२ ] वह जावे। यायाताम् वे दोनों जावें। यायुः [ ५२८ ] वे जावें। यायात् [ ३३८ ] ईश्वर करे कि वह जावे। यायास्ताम् ईश्वर करे कि वे दोनों जावें। यायासुः ईश्वर करे कि वे जावें। अयासीत् वह गया। अयास्यत् जो वह जाय ॥

इसी प्रकार से ये धातु साधे जाते हैं अर्थात् वा जाना अथवा गन्ध करना। भा चमकना। ष्णा नहाना। श्रा रींधना। द्रा कुराह जाना। प्सा खाना। रा देना। ला लेना। दा काटना। और ख्या वर्णन करना। ख्या धातु का व्यवहार केवल सार्वधातुक ही के साथ किया जाता है ॥

विद् जानना ॥

॥ मूल ६०६ ॥—विदो लटो वा। ३। ४। ८३।

। अदादि गण ।

वेत्तेर्लटः परस्मैपदानां णलादयो वा । वेद । विदतुः । विदुः । वेत्थ । विदथुः । विद । वेद । विद्व । विद्म । पक्षे । वेत्ति । वित्तः । विदन्ति ॥

[टीका]——विद् धातु से परे लट् के स्थान में जो परस्मैपद आदेश तिनके स्थान में णल् आदि [४२५] प्रत्यय विकल्प करके होवें । वेद [४८६] वह जानता है । विदतुः वे दोनों जानते हैं । विदुः वे जानते हैं । वेत्थ तू जानता है । विदथुः तुम दोनों जानते हो । विद तुम जानते हो । वेद मैं जानता हूं । विद्व हम दोनों जानते हैं । विद्म हम जानते हैं । पक्षान्तर में वेत्ति [४८६] वह जानता है । वित्तः [४६८] वे दोनों जानते हैं । विदन्ति वे जानते हैं ॥

॥ मूल ६०७ ॥—उषविदजागृभ्यो ऽन्यतरस्याम् । ३ । १ । ३८ । एभ्यो लिट्याम् वा । विदेरदन्तत्वप्रतिज्ञानादामि न गुणः । विदाञ्चकार । विवेद । वेदिता । वेदिष्यति ॥

[टीका]——उष् जलाना । विद् जानना । और जागृ

जागना । ये जो धातु हैं उन से आम् प्रत्यय विकल्प करके होय जब लिट् परे रहे ॥

विद् [ विद ] धातु को अकारान्त मानने की प्रतिज्ञा है इस लिए गुण जो ४८६ वें सूत्र से पाया सो नहीं होता । विदाञ्चकार वा विवेद उस ने जाना । वेदिता वह जानेगा । वेदिष्यति वह जानेगा ॥

॥ मूल ६०८ ॥—विदाङ्कुर्वन्त्वित्यन्यतरस्याम् । ३ । १ । ४१ । वेत्तेर्लोट्याम् गुणाभावो लोटो लुक् लोडन्तकरोत्यनुप्रयोगश्च निपात्यते । पुरुषवचने न विवक्षिते । विदाङ्करोतु ॥

[ टीका ]——विदाङ्कुर्वन्तु इसके सदृश प्रयोग किसी सूत्र से सिद्ध नहीं हो सकते थे परन्तु शास्त्र में उनका व्यवहार देख पड़ता है इस लिए सूत्रकार ने इस सूत्र में विदाङ्कुर्वन्तु इस सिद्ध पद ही को धरकर यह ठहराया है कि एक पक्ष में विदाङ्कुर्वन्तु ऐसे रूप होयं अर्थात् विदाङ्करोतु विदाङ्कुरुतात् विदाङ्कुरुताम् विदाङ्कुर्वन्तु इत्यादि औ पक्ष में वेत्तु वित्तात् वित्ताम् विदन्तु इत्यादि । और जिस युक्ति

। अदादि गण ।

से वह पद सिद्ध किया गया है सो यह है कि जब विद् धातु से परे लोट् हो तब विकल्प करके आम् प्रत्यय होय और गुण का अभाव और लोट् का लुक् होय और ऐसे कृ धातु का अनुप्रयोग होय कि जिसके अन्त में लोट् रहे। पुरुष और वचन की विवक्षा यहां नहीं होती अर्थात् विदाङ्कुर्वन्तु यही रूप नहीं होता किन्तु और भी रूप होते हैं। विदाङ्करोतु वह जाने ॥

॥ मूल ६०९ ॥—तनादिकृञ्भ्य उः। ३। १। ७९। शपोऽपवादः॥

[टीका]——तन् आदि धातु [७२०] और कृ धातु से परे उ प्रत्यय होय। यह सूत्र शप् [४२०] का अपवाद है ॥

॥ मूल ६१० ॥—अत उत् सार्वधातुके। ६। ४। ११०। उप्रत्ययान्तस्य कृञो ऽत उत् सार्वधातुके क्ङिति। विदाङ्कुरुतात्। विदाङ्कुरुताम्। विदाङ्कुर्वन्तु। विदाङ्कुरु। विदाङ्करवाणि। अवेत्। अवित्ताम्। अविदुः॥

। अदादि गण ।

---

[टीका]——जब कित् वा ङित् सार्वधातुक परे रहे तब उ प्रत्ययान्त [६०८] कृ धातु के अकार को उ होय। विदाङ्कुरुतात् [६०८] ईश्वर करे कि वह जाने। विदाङ्कुरुताम् वे दोनों जानें। विदाङ्कुर्वन्तु वे जानें। विदाङ्कुरु तू जान। विदाङ्करवाणि [४२१] मैं जानूं। अवेत् [४५९। ४८६। और २००] उस ने जाना। अविताम् उन दोनों ने जाना। अविदुः [४८२] उन ने जाना॥

॥ मूल ६११॥—दश्च। ८। २। ७५। धातोर्दस्य पदान्तस्य सिपि रुर्वा। अवेः। अवेत्। विद्यात्। विद्यास्ताम्। अवेदीत्। अवेदिष्यत्। अस भुवि। १५। अस्ति॥

[टीका]——और जब सिप् परे रहे तब धातु के पदान्त द् को विकल्प करके रु होय। अवेः [१११] वा अवेत् तू ने जाना। विद्यात् ईश्वर करे कि वह जाने। विद्यास्ताम् ईश्वर करे कि वे दोनों जानें। अवेदीत् उस ने जाना। अवेदिष्यत् जो वह जाने॥

होने अर्थ में अस् धातु। अस्ति वह है॥

। अदादि गण ।

॥ मूल ६१२ ॥—श्नसोरल्लोपः। ६। ४। १११। श्नस्यास्तेश्चातो लोपः सार्वधातुके क्ङिति। स्तः। सन्ति। असि। स्थः। स्थ। अस्मि। स्वः। स्मः॥

[टीका]——श्नम् प्रत्यय [७१५] के और अस् धातु के अ का लोप होय जब कित् वा ङित् सार्वधातुक परे हो। स्तः [५३६] वे दोनों हैं। सन्ति वे हैं। असि [४३८] तू है। स्थः तुम दोनों हो। स्थ तुम हो। अस्मि मैं हूं। स्वः हम दोनों हैं। स्मः हम हैं॥

॥ मूल ६१३ ॥—उपसर्गप्रादुर्भ्यामस्तिर्यच्परः। ८। ३। ८७। उपसर्गेणः प्रादुसश्चास्तेः सस्य षो यकारेऽचि च परे। निष्यात्। प्रनिषन्ति। प्रादुःषन्ति। यच्परः किम्। अभिस्तः॥

[टीका]——प्रादुस् अव्यय के आगे वा उपसर्ग [४७] में स्थित जो इण् प्रत्याहार गत वर्ण उसके आगे जो अस् धातु तिसके स् को ष् होय जब अस् धातु से य् वा अच् परे रहे। निष्यात् वह बाहर जाय। प्रनिषन्ति वे बाहर जाते हैं। प्रादुःषन्ति वे प्रगट होते हैं॥

। अदादि गण ।

जो कोई पूछे कि यह क्यों कहते हो कि जब य् वा अच् परे रहे तो यहां यह उत्तर दिया चाहिए कि यदि न कहो तो देखो यहां भी यह सूत्र [ ६१३ ] लग जायगा जैसे अभिस्तः वे दोनों सब प्रकार से हैं ॥

॥ मूल ६१४ ॥—अस्तेर्भूः ।२।४।५२। आर्धधातुके । बभूव । भविता । भविष्यति । अस्तु । स्तात् । स्ताम् । सन्तु ॥

[ टीका ]—अस् धातु को भू आदेश होय जब आर्धधातुक परे रहे । बभूव [ ४३२ ] वह था । भविता वह होगा । भविष्यति वह होगा । अस्तु वह होय । स्तात् [ ४४५ और ६१२ ] ईश्वर करे कि वह होय । स्ताम् वे दोनों होयं । सन्तु वे होयं ॥

॥ मूल ६१५ ॥—घ्वसोरेद्धावभ्यासलोपश्च । ६ । ४ । ११९ । घोरस्तेश्चैत्वं स्यात् हौ अभ्यासलोपश्च । एधि । स्तात् । स्तम् । स्त । असानि । असाव । असाम । आसीत् । आस्ताम् । आसन् । स्यात् । स्याताम् । स्युः । भूयात् । अभूत् । अभविष्यत् । इण् गतौ । १६ । एति । इतः ॥

। अदादि गण ।

[टीका]——हि [४४८] परे रहते घु संज्ञक धातु [६६२] और अस् धातु को एकार होय और अभ्यास का लोप होय। ५९४वें सूत्र से हि को धि आदेश होता है इस लिए एधि तू हो। स्तात् [४४५ और ६१२] ईश्वर करे कि तू हो। स्तम् तुम दोनों हो। स्त तुम हो। असानि मैं होऊं। असाव हम दोनों होयं। असाम हम होयं। आसीत् [४७९ और ४८०] वह था। आस्ताम् वे दोनों थे। आसन् वे थे। स्यात् वह होय। स्याताम् वे दोनों होयं। स्युः वे होयं। भूयात् [६१४] ईश्वर करे कि वह होय। अभूत् वह था। अभविष्यत् जो वह होय॥

गमन अर्थ में इण् धातु। एति [४२१] वह जाता है। इतः [५३६ और ४६८] वे दोनों जाते हैं॥

॥ मूल ६१६ ॥—इणो यण्। ६। ४। ८१।
अजादौ प्रत्यये परे। यन्ति॥

[टीका]——जिसके आदि में अच् है ऐसा प्रत्यय जब परे रहे तब इण् धातु को यण् होय। यन्ति वे जाते हैं॥

। अदादि गण ।

॥ मूल ६१७ ॥—अभ्यासस्यासवर्णे । ६ । ४ । ७८ । इउवर्णयोरियङुवङौ स्तोऽसवर्णेऽचि । इयाय ॥

[टीका]——अभ्यास के इवर्ण उवर्ण को इयङ् उवङ् क्रम से आदेश होवें जब असवर्ण अच् परे हो। इयाय [४२७।२०३। और २९] वह गया ॥

॥ मूल ६१८ ॥—दीर्घ इणः किति । ७ । ४ । ६९ । इणोऽभ्यासस्य दीर्घः किति लिटि । ईयतुः ईयुः । इययिथ । इयेथ । एता । एष्यति । एतु । ऐत् । ऐताम् । आयन् । इयात् । ईयात् ॥

[टीका]——लिट् के स्थान में आदेश जो कित् [४८७] संज्ञक प्रत्यय सो जब परे रहे तब इण् धातु के अभ्यास को दीर्घ होय। ईयतुः वे दोनों गए। ईयुः वे गए। इययिथ [५१८] वा इयेथ [५१६।४२१। और ६१७] तू गया। एता वह जायगा। एष्यति वह जायगा। एतु वह जाय। ऐत् [४७९ और २१९] वह गया। ऐताम् वे दोनों गए। आयन् [२९] वे गए।

। अदादि गण ।

---

इयात् वह जाय। ईयात् [ ५१८ ] ईश्वर करे कि वह जाय ॥

॥ मूल ६१९ ॥—एतेर्लिङि । ७ । ४ । २४ ।
उपसर्गात् परस्य इणो ऽणो ह्रस्व आर्धधातुके कि-
ति लिङि। निरियात्। उभयत आश्रयणे नान्ता-
दिवत्। अभीयात्। अणः किम्। समेयात् ॥

[ टीका ]——उपसर्ग से परे इण् धातु का जो अण् उसको ह्रस्व होय जब लिङ् के स्थान में जो कित् [ ४६७ ] आर्धधातुक आदेश सो परे हो। निर्+ईयात्= निरियात् ईश्वर करे कि वह आगे चले। अभीयात् ईश्वर करे कि वह जाय। अभीयात् इस प्रयोग में ह्रस्व आदेश नहीं हुआ क्योंकि किसी कार्य के लिए जब प्रयोग में पूर्व और पर दोनों भाग का आश्रयण एक ही में करना पड़ता है तब यह सूत्र नहीं लगता जिसकी यह आज्ञा है कि आदेश पूर्व शब्द का अन्त्य और उत्तर शब्द का आदि माना जाय। इसी हेतु से अभीयात् के ईकार को उपसर्ग और धातु का अवयव एक ही काल में नहीं मान सकते यही कारण है कि ६१९ वें की प्रवृत्ति भी नहीं हो सकती ॥

। अदादि गण ।

अण् क्यों कहा तो देखो सम्+एयात्=समेयात् [सम्+आ+ईयात्] ईश्वर करे कि वह आवे। यहां एकार रूप धातु अण् नहीं है इस लिए यह सूत्र [६१८] नहीं लगा॥

॥ मूल ६२०॥—इणो गा लुङि। २। ४। ४५। गातिस्थेति सिचो लुक्। अगात्। ऐष्यत्। शीङ् स्वप्ने ॥ १७ ॥

[टीका]—जब लुङ् आगे हो तब इण् धातु को गा आदेश होय। ४७४ वें के अनुसार सिच् [४७३] का लुक् होता है। अगात् वह गया। ऐष्यत् [४७६ और २१६] जो वह जाय॥

शी [शीङ्] सोना॥

॥ मूल ६२१॥—शीङः सार्वधातुके गुणः। ७। ४। २१। शेते। शयाते॥

[टीका]—सार्वधातुक प्रत्यय परे रहते शीङ् को गुण होय। शेते [५४४] वह सोता है। शयाते [२८] वे दोनों सोते हैं॥

। अदादि गण ।

॥ मूल ६२२ ॥—शीङो रुट् । ७ । १ । ६ ।
शीङो झादेशस्यातो रुट् । शेरते । शेषे । शयाथे ।
शेध्वे । शये । शेवहे । शेमहे । शिश्ये । शिश्याते ।
शिश्यिरे । शयिता । शयिष्यते । शेताम् । शयाताम् । शेरताम् । अशेत । अशयाताम् । अशेरत ।
शयीत । शयीयाताम् । शयीरन् । शयिषीष्ट ।
अशयिष्ट । अशयिष्यत । इङ् अध्ययने । १८ ।
इङिकावध्युपसर्गतो न व्यभिचरतः । अधीते ।
अधीयाते । अधीयते ॥

[ टीका ]——शीङ् धातु से परे झ् के स्थान में आदेश जो अत् [ ५६० ] तिसको रुट् आगम होय । शेरते [ ५६० ] वे सोते हैं । शेषे तू सोता है । शयाथे तुम दोनों सोते हो । शेध्वे तुम सोते हो । शये मैं सोता हूं । शेवहे हम दोनों सोते हैं । शेमहे हम सोते हैं । शिश्ये [ ४३० और ५४९ ] वह सोया । शिश्याते वे दोनों सोये । शिश्यिरे [ ५४९ ] वे सोये । शयिता [ ४३४ ] वह सोवेगा । शयिष्यते वह सोवेगा । शेताम् [ ५५२ ] वह सोवे ।

। अदादि गण ।

शयाताम् वे दोनों सोवें। शेरताम् [ ६२२ ] वे सोवें। अशेत वह सोया। अशयाताम् वे दोनों सोये। अशेरत [ ५६० और ६२२ ] वे सोये। शयीत [ ५५६ और ४६४ ] वह सोवे। शयीयाताम् वे दोनों सोवें। शयीरन् [ ५५७ ] वे सोवें। शयिषीष्ट [ ५५८ ] ईश्वर करे कि वह सोवे। अशयिष्ट [ ४२१ । ४७३ । और ४३४ ] वह सोया। अशयिष्यत [ ४३६ ] जो वह सोवे ॥

[इङ्] इ धातु अध्ययन अर्थ में है। यह स्मरण रखना चाहिए कि अध्ययन अर्थ में इङ् धातु और स्मरण अर्थ में इक् धातु ये दोनों अधि उपसर्ग से अलग कभीं नहीं होते। अधीते [ ५४४ और ५५ ] वह अध्ययन करता है। अधीयाते [ २२१ और ५५ ] वे दोनों अध्ययन करते हैं। अधीयते [ ५६० ] वे अध्ययन करते हैं ॥

॥ मूल ६२३ ॥—गाङ् लिटि । २ । ४ । ४९ ।
इङः । अधिजगे । अध्येता । अध्येष्यते । अधीताम् । अधीयाताम् । अधीयताम् । अधीष्व । अधीयाथाम् । अधीध्वम् । अध्ययै । अध्ययावहै । अ-

ध्ययामहे । अध्यैत । अध्यैयाताम् । अध्यैयत । अध्यैथाः । अध्यैयाथाम् । अध्यैध्वम् । अध्यैयि । अध्यैवहि । अध्यैमहि । अधीयीत । अधीयीयाताम् । अधीयीरन् । अध्येषीष्ट ॥

[ टीका ]——जब लिट् परे रहे तब इङ् धातु को गा आदेश होय । अधिजगे [ ५४९ और ५२५ ] उस ने अध्ययन किया। अध्येता [ ४२१ और २१ ] वह अध्ययन करेगा। अध्येष्यते वह अध्ययन करेगा। अधीताम् [ ५५३ ] वह अध्ययन करे। अधीयाताम् वे दोनों अध्ययन करें। अधीयताम् [ ५६० । २२१ । और ५५ ] वे अध्ययन करें। अधीष्व [ ५५४ ] तू अध्ययन कर। अधीयाथाम् तुम दोनों अध्ययन करो। अधीध्वम् [ ५५४ ] तुम अध्ययन करो। अध्ययै [ ५५५ । २१९ । ४२१ । २९ । और २१ ] मैं अध्ययन करूं। अध्ययावहै हम दोनों अध्ययन करें। अध्ययामहै हम अध्ययन करें। अध्यैत [ ४७९ । २१९ । और २१ ] उस ने अध्ययन किया। अध्यैयाताम् उन दोनों ने अध्ययन किया। अध्यैयत [ ५६० ] उन ने अध्ययन किया। अध्यैथाः

तू ने अध्ययन किया। अध्यैयाथाम् तुम दोनों ने अध्ययन किया। अध्यैध्वम् तुम ने अध्ययन किया। अध्यैयि मैं ने अध्ययन किया। अध्यैवहि हम दोनों ने अध्ययन किया। अध्यैमहि हम ने अध्ययन किया। अधीयीत [ ५५६। ४६२। ४६४। २२१। और ५५ ] वह अध्ययन करे। अधीयीयाताम् वे दोनों अध्ययन करें। अधीयीरन् [ ५५७ ] वे अध्ययन करें। अधेषीष्ट [ ५५८ ] ईश्वर करे कि वह अध्ययन करे ॥

॥ मूल ६२४ ॥ – विभाषा लुङ्लृङोः । २ । ४ । ५० । इङो गाङ् ॥

[ टीका ]——जब लुङ् वा लृङ् परे हो तब इङ् धातु के स्थान में गा [ ६२३ ] आदेश विकल्प करके होय ॥

॥ मूल ६२५ ॥—गाङ्कुटादिभ्यो ऽञ्णिन्ङित् । १ । २ । १ । गाङादेशात् कुटादिभ्यश्चाञ्णितः प्रत्यया ङितः स्युः ॥

[ टीका ]——जो प्रत्यय ञित् और णित् न हो सो

। अदादि गण ।

---

जो गा [६२२] धातु और कुट् आदि धातुओं से परे रहे तो ङित् [४६८] होय ॥

॥ मूल ६२६ ॥—घुमास्थागापाजहातिसां हलि । ६ । ४ । ६६ । एषामात ईत् स्याद्धलादौ क्ङित्यार्धधातुके । अध्यगीष्ट । अध्यैष्ट । अध्यगीष्यत । अध्यैष्यत । दुह प्रपूरणे । १९ । दोग्धि । दुग्धः । दुहन्ति । धोक्षि । दुग्धे । दुहाते । दुहते । धुक्षे । दुहाथे । धुग्ध्वे । दुहे । दुह्वहे । दुह्महे । दुदोह । दुदुहे । दोग्धा । धोक्ष्यति । धोक्ष्यते । दोग्धु । दुग्धात् । दुग्धाम् । दुहन्तु । दुग्धि । दुग्धात् । दुग्धम् । दुग्ध । दोहानि । दुग्धाम । दुहाताम् । दुहताम् । धुक्ष्व । दुहाथाम् । धुग्ध्वम् । दोहै । दोहावहै । दोहामहै । अधोक् । अदुग्धाम् । अदुहन् । अदोहम् । अदुग्ध । अदुहाताम् । अदुहत । अधुग्ध्वम् । दुह्यात् । दुहीत ॥

[टीका]—घु [६६२] संज्ञक । मा मापना । स्था

। अदादि गण ।

---

खड़ा होना। गा अध्ययन करना। पा पीना। हा त्याग करना। और षो नाश करना। ये जो धातु हैं तिनके आकार को ईकार होय जब हलादि कित् वा ङित् आर्धधातुक परे रहे। अध्यगीष्ट [६२४] वा अध्यैष्ट [२१९] उस ने अध्ययन किया। अध्यगीष्यत [६२४] वा अध्यैष्यत जो वह अध्ययन करे॥

दुह दुहना। दोग्धि [२७८। ५८७। और २५] वह दुहता है। दुग्धः [४६८] वे दोनों दुहते हैं। दुहन्ति वे दुहते हैं। धोक्षि [४८६। २७८। २७९। २५। ९०। १७०। और ९०] तू दुहता है। और आत्मनेपद में दुग्धे [५४४ और ५३६] वह दुहता है। दुहाते वे दोनों दुहते हैं। दुहते [५६०] वे दुहते हैं। धुक्षे [२७८। २७९। २५। ९०। १७०। ५३६। और ४६८] तू दुहता है। दुहाथे तुम दोनों दुहते हो। धुग्ध्वे [२७८। २७९। और २५] तुम दुहते हो। दुहे मैं दुहता हूं। दुह्वहे हम दोनों दुहते हैं। दुह्महे हम दुहते हैं। दुदोह [४८६] वा दुदुहे [५४९] उस ने दुहा। दोग्धा

। अदादि गण ।

---

[ ५८७ ] वह दुहेगा। धोक्ष्यति [ ४८६ । २७८ । २७९ । २५ । और ९० ] वा धोक्ष्यते वह दुहेगा। दोग्धु वह दुहे। दुग्धात् [ ४४५ । और ४६८ ] ईश्वर करे कि वह दुहे। दुग्धाम् वे दोनों दुहें। दुहन्तु वे दुहें। दुग्धि [ ५९४ ] तू दुह। दुग्धात् [ ४४५ ] ईश्वर करे कि तू दुहे। दुग्धम् तुम दोनों दुहो। दुग्ध तुम दुहो। दोहानि मैं दुहूं। दुग्धाम् [ ५५३ ] वह दुहे। दुहाताम् वे दोनों दुहें। दुहताम् [ ५६० ] वे दुहें। धुक्ष्व [ २७९ ] तू दुह। दुहाथाम् तुम दोनों दुहो। धुग्ध्वम् [ २७८ । २७९ । और २५ ] तुम दुहो। दोहै [ ५५५ ] मैं दुहूं। दोहावहै हम दोनों दुहें। दोहामहै हम दुहें। अधोक् [ २०० । २७८ । और २७९ ] उस ने दुहा। अदुग्धाम [ ५८७ ] उन दोनों ने दुहा। अदुहन् उन ने दुहा। अदोहम् मैं ने दुहा। अदुग्ध उस ने दुहा। अदुहाताम् उन दोनों ने दुहा। अदुहत उन ने दुहा। अधुग्ध्वम् [ २७८ । २७९ और २५ ] तुम ने दुहा। दुह्यात् वह दुहे। दुहीत [ ५५६ ] वह दुहे ॥

। अदादि गण ।

॥ मूल ६२७ ॥—लिङ्सिचावात्मनेपदेषु। १।२।११। इक्समीपाद्धलः परौ लिङ्सिचौ कितौ स्तस्तङि। धुक्षीष्ट॥

[टीका]——इक् के समीप जो हल् तिस से परे लिङ् [४६०] के स्थान में जो आदेश सो और सिच् [४७३] कित् होवें आत्मनेपद परे रहते। इस लिए गुण नहीं [४६८] होता। धुक्षीष्ट [२७८। २७९। और ५५९] ईश्वर करे कि वह दुहे॥

॥ मूल ६२८ ॥—शल इगुपधादनिटः क्सः। ३।१।४५। इगुपधो यः शलन्तस्तस्मादनिटश्च्लेः क्सादेशः। अधुक्षत्॥

[टीका]——जिस शलन्त धातु की उपधा इक् हो उस से परे जो अनिट् [५११] च्लि [४७२] तिसको क्स आदेश होय। अधुक्षत् [४६८। २७८। २७९। २५। ९०। और १७०] उस ने दुहा॥

॥ मूल ६२९ ॥—लुग्वा दुहदिहलिहगुहामात्मनेपदे दन्त्ये। ७।३।७३। एषां क्सस्य लुग्वा दन्त्ये तङि। अदुग्ध। अधुक्षत॥

[टीका]—दुह् दुहना। दिह् राशि करना। लिह् चाटना। और गुह् ढांपना। ये जो धातु हैं तिनके क्स [६२८] का विकल्प करके लुक् होय जब ऐसा आत्मनेपद प्रत्यय परे हो कि उसके आदि में दन्त स्थानीय वर्ण रहे। अदुग्ध [२७८ और ५८७] वा अधुक्षत [६२८] उस ने दुहा ॥

॥ मूल ६३० ॥—क्सस्याचि। ७। ३। ७२। अजादौ तङि क्सस्य लोपः। अधुक्षाताम्। अधुक्षन्त। अदुग्धाः। अधुक्षथाः। अधुक्षाथाम्। अधुग्ध्वम्। अधुक्षध्वम्। अधुक्षि। अधुक्षावहि। अधुक्षामहि। अधोक्ष्यत। एवं दिह उपचये। २०। लिह आस्वादने। २१। लेढि। लीढः। लिहन्ति। लेक्षि। लीढे। लिहाते। लिहते। लिक्षे। लिहाथे। लीढ्वे। लिलेह। लिलिहे। लेढासि। लेढासे। लेक्ष्यति। लेक्ष्यते। लेढु। लीढात्। लीढाम्। लिहन्तु। लीढि। लेहानि। लीढाम्। अलेट्। अलेड्। अलिक्षत्। अलिक्षत। अ-

लीढ । अलेच्यत् । अलेच्यत । भूञ् व्यक्तायां वाचि । २२ ॥

[टीका]—क्स [६२८] का लोप होय जब ऐसा आत्मनेपद प्रत्यय परे हो कि जिसके आदि में अच् रहे । अधुक्षाताम् उन दोनों ने दुहा । अधुक्षन्त [४२२] उन ने दुहा । अदुग्धाः [६२९ । २७८ । और ५८७] वा अधुक्षथाः [६२८] तू ने दुहा । अधुक्षाथाम् तुम दोनों ने दुहा । अधुग्ध्वम् [६२९] वा अधुक्षध्वम् तुम ने दुहा । अधुक्षि [६३०] मैं ने दुहा । अधुक्षावहि [४२३] हम दोनों ने दुहा । अधुक्षामहि हम ने दुहा । अधोच्यत [४३६ । ४८६ । २७८ । २७९ । २५ । ९० । और १७०] जो वह दुहे ॥

इसी पूर्वोक्त रीति से दिह धातु भी साधा जाता है ॥

लिह् चाटना । लेढि [२७७ । ५८७ । ७८ । और ५८८] वह चाटता है । लीढः [१३१] वे दोनों चाटते हैं । लिहन्ति वे चाटते हैं । लेक्षि [२७७ और ५८६] तू चाटता है । वा लीढे [५४४] वह चाटता है । लिहाते वे दोनों चाटते हैं । लिहते [५६०] वे चाटते हैं । लिक्षे तू चाटता है ।

। अदादि गण ।

---

लिहाथे तुम दोनों चाटते हो। लीढ्वे तुम चाटते हो। लिलेह वा लिलिहे उस ने चाटा। लेढासि वा लेढासे तू चाटेगा। लेक्ष्यति वा लेक्ष्यते वह चाटेगा। लेढु वह चांटे। लीढात् [ ४४५ और ४६८ ] ईश्वर करे कि वह चाटे। लीढाम् [ ५५३ ] वे दोनों चाटें। लिहन्तु वे चाटें। लीढि [ ४४८। २७७। ७८। ५८८। और १३१ ] तू चाट। लेहानि मैं चाटूं। वा आत्मनेपद विषे लीढाम् [ ५५३ ] वह चाटे। अलेट् [ २७७। २००। और १६६ ] वा अलेड् [ ८२ ] उस ने चाटा। अलिक्षत् [ ६२८। २७७ और ५८६ ] वा आत्मनेपद विषे अलिक्षत वा अलीढ [ ६२९ ] उस ने चाटा। अलेक्ष्यत् वा अलेक्ष्यत जो वह चाटे ॥

ब्रू [ ब्रूञ् ] बोलना ॥

॥ मूलं ६३१ ॥—ब्रुवः पञ्चानामादित आहो ब्रुवः। ३। ४। ८४। ब्रुवो लटस्तिबादीनां पञ्चानां णलादयः पञ्च वा स्युर्ब्रुवश्चाहादेशः। आह। आहतुः। आहुः ॥

। अदादि गण ।

[टीका]——ब्रू से परे जो लट् के स्थान में पहिले पांच तिप् आदि प्रत्यय उनको विकल्प करके णल् आदि [४२५] आदेश होंय और ब्रू को आह् आदेश होय। आह वह कहता है। आहतुः वे दोनों कहते हैं। आहुः वे कहते हैं॥

॥ मूल ६३२ ॥–आहस्थः। ८।२।३५।
झलि। चर्त्वम्। आत्थ। आहथुः॥

[टीका]——जब झल् आगे हो तब आह् [६३१] के अन्त्य वर्ण को थ् होय। फिर ९०वें से थ् को चर् होता है। आत्थ तू कहता है। आहथुः तुम दोनों कहते हो॥

॥ मूल ६३३ ॥ ब्रुव ईट्। ७।३।९३।
ब्रुवो हलादेः पित ईट्। ब्रवीति। ब्रूतः। ब्रुवन्ति। ब्रूते। ब्रुवाते। ब्रुवते॥

[टीका]——ब्रू धातु से परे जो हलादि पित् संज्ञक प्रत्यय तिसको ईट् आगम होय। ब्रवीति [४२१] वह बोलता है। ब्रूतः वे दोनों बोलते हैं। ब्रुवन्ति [२२१] वे बोलते हैं। ब्रूते [५४४] वह बोलता है। ब्रुवाते वे दोनों बोलते हैं। ब्रुवते [५६०] वे बोलते हैं॥

। अदादि गण ।

॥ मूल ६३४ ॥—ब्रुवो वचिः । २ । ४ । ५३ । आर्धधातुके । उवाच । ऊचतुः । ऊचुः । उवचिथ । उवक्थ । ऊचे । वक्ता । वक्ष्यति । वक्ष्यते । ब्रवीतु । ब्रूतात् । ब्रूताम् । ब्रुवन्तु । ब्रूहि । ब्रवाणि । ब्रूताम् । ब्रवै । अब्रवीत् । अब्रूत । ब्रूयात् । ब्रुवीत । उच्यात् । वक्षीष्ट ॥

[ टीका ]—ब्रू को वच् आदेश होय जब आर्धधातुक प्रत्यय की विवक्षा रहे । उवाच [ ४३३ । ५८४ । २८४ । और ४९० ] वह बोला । ऊचतुः [ ५८५ ] वे दोनों बोले । ऊचुः वे बोले । उवचिथ [ ५१८ ] वा उवक्थ [ ३२४ और ५१७ ] तू बोला । ऊचे [ ५४९ ] वह बोला । वक्ता वह बोलेगा । वक्ष्यति वा वक्ष्यते वह बोलेगा । ब्रवीतु [ ६३३ ] वह बोले । ब्रूतात् [ ४४५ ] ईश्वर करे कि वह बोले । ब्रूताम् वे दोनों बोलें । ब्रुवन्तु [ २२१ ] वे बोलें । ब्रूहि तू बोल । ब्रवाणि मैं बोलूं । ब्रूताम् वह बोले । ब्रवै [ ५५५ ] मैं बोलूं । अब्रवीत् [ ६३३ ] वह बोला । अब्रूत वह बोला । ब्रूयात् वा ब्रुवीत [ ५५६ । ४६४ । और २२१ ] वह बोले । उच्यात्

। अदादि गण ।

---

[५८५] वा वचीष्ट [५५६] ईश्वर करे कि वह बोले ॥

॥ मूल ६३५ ॥—अस्यतिवक्तिख्यातिभ्योऽङ्। ३। १। ५२। लेः॥

[टीका]——अस् फेंकना। वच् बोलना। और ख्या कहना। ये जो धातु हैं तिन से परे जो च्लि [४७२] तिसको अङ् होय ॥

॥ मूल ६३६ ॥—वच उम्। ७। ४। २०। अङि परे। अवोचत्। अवच्यत्। अवच्यत ॥

[टीका]——जब अङ् [६३५] परे हो तब वच् धातु को उम् आगम होय। अवोचत् [२६६] वह बोला। अवच्यत् वा अवच्यत जो. वह बोले ॥

॥ मूल ६३७ ॥—चर्करीतं च। चर्करीतमिति यङ्लुगन्तं तददादौ बोध्यम्। ऊर्णुञ्. आच्छादने॥ ३२॥

[टीका]——चर्करीत यह रूप यङ्लुगन्त क धातु का है पर धातु मात्र का उपलक्षण है अर्थात् जिस किसी धातु से परे यङ् [७५८ और ७६६] का लुक् किया गया हो

। अदादि गण ।

---

और जिसको दिव आदि कहे हों तिसको भी अदादि [५९०] गण ही जानना ॥

ऊर्णु [ऊर्णुञ्] ढांपना ॥

॥ मूल ६३८ ॥—उर्णोतेर्विभाषा । ७ । ३ । ९० । वृद्धिर्हलादौ पिति सार्वधातुके । ऊर्णौति । ऊर्णोति । ऊर्णुतः । ऊर्णुवन्ति । ऊर्णुते । ऊर्णुवाते । ऊर्णुवते ॥

[टीका]——हलादि पित् सार्वधातुक परे रहते ऊर्णु धातु को विकल्प करके वृद्धि होय । ऊर्णौति वा ऊर्णोति वह ढांपता है । ऊर्णुतः [५२६ और ४६८] वे दोनों ढांपते हैं । ऊर्णुवन्ति [२२१] वे ढांपते हैं । ऊर्णुते वह ढांपता है । ऊर्णुवाते वे दोनों ढांपते हैं । ऊर्णुवते [५६०] वे ढांपते हैं ॥

॥ मूल ६३९ ॥—उर्णोतेराम् नेति वाच्यम् ॥

[टीका]——ऐसा कहना चाहिए कि ऊर्णु धातु को आम् [५४७] न होय ॥

॥ मूल ६४० ॥—न न्द्राः संयोगादयः । ६ ।

। अदादि गण ।

---

१ । ३ । अचः पराः संयोगादयो नदरा द्विर्न भवन्ति । नुशब्दस्य द्वित्वम् । ऊर्णुनाव । ऊर्णुनुवतुः । ऊर्णुनुवुः ॥

[ टीका ]——अच् से पर और संयोग के आदि में जो न् द् वा र् तिसको द्वित्व [ ४२७ ] न होय । इस कारण नु मात्र ही को द्वित्व होता है । ऊर्णुनाव [ २०३ ] उस ने ढांपा । ऊर्णुनुवतुः [ २२१ ] उन दोनों ने ढांपा । ऊर्णुनुवुः उन ने ढांपा ॥

॥ मूल ६४१ ॥—विभाषोर्णोः । १ । २ । ३ । इडादिप्रत्ययो ङित् स्यात् । ऊर्णुनुविथ । ऊर्णुनविथ । ऊर्णुविता । ऊर्णविता । ऊर्णुविष्यति । ऊर्णविष्यति । ऊर्णौतु । ऊर्णोतु । ऊर्णवानि । ऊर्णवै ॥

[ टीका ]——जिस प्रत्यय के आदि में इट् हो सो जब ऊर्णु धातु से परे आवे तब वह विकल्प करके ङित् [ ४६८ ] होय । ऊर्णुनुविथ [ २२१ ] वा ऊर्णुनविथ तू ने ढांपा । ऊर्णुविता वा ऊर्णविता वह ढांपेगा । ऊर्णुविष्यति वा ऊ-

। अदादि गण ।

र्णविष्यति वह ढांपेगा । ऊर्णोतु [ ६३८ ] वा ऊर्णोतु वह ढांपे । ऊर्णवानि मैं ढांपूं । ऊर्णवै [ ५५५ ] मैं ढांपूं ॥

॥ मूल ६४२ ॥—गुणोऽपृक्ते । ७ । ३ । ९१ । ऊर्णोतेर्गुणोऽपृक्ते हलादौ पिति सार्वधातुके । और्णोत् । और्णोः । ऊर्णुयात् । ऊर्णुयाः । ऊर्णुवीत । ऊर्णूयात् । ऊर्णुविषीष्ट । ऊर्णविषीष्ट ॥

[ टीका ]——हलादि जो अपृक्त पित् सार्वधातुक सो जब परे हो तब ऊर्णु धातु को गुण होय । और्णोत् [ ४५९ । ४७९ । और २१९ ] उस ने ढांपा । और्णोः तू ने ढांपा । ऊर्णुयात् वह ढांपे । ऊर्णुयाः तू ढांपे । वा ऊर्णुवीत [ ५५६ और २२१ ] वह ढांपे । ऊर्णूयात् [ ५१९ ] वा ऊर्णुविषीष्ट [ ६४१ ] वा ऊर्णविषीष्ट ईश्वर करे कि वह ढांपे ॥

॥ मूल ६४३ ॥—ऊर्णोतेर्विभाषा । ७ । २ । ६ । इडादौ परस्मैपदे सिचि वृद्धिः । पक्षे गुणः । और्णावीत् । और्णवीत् । और्णुवीत् ।

। तुदादि गण ।

---

**४४। जुषते। जजुषे। ओविजी भयचलनयोः। ४५। प्रायेण उत्पूर्वः। उद्विजते॥**

[टीका]——लुङ् लिङ् और शित् प्रत्यय की विषयता रहते मृ धातु से परे तङ् और आन अर्थात् आत्मनेपद प्रत्यय [४१०] होवें परन्तु अन्यत्र नहीं। ५८१वें से ऋ को रिङ् [रि] आदेश किया गया और २२१वें से इयङ् [इय्] इस लिए म्रियते वह मरता है। ममार वह मरा। मर्ता वह मरेगा। मरिष्यति वह मरेगा। मृषीष्ट [५८२ और ४६८] ईश्वर करे कि वह मरे। अमृत [५८२। ५८३ और ४६८] वह मरा॥

पृ [पृङ्] उद्योग करना। इस धातु से पूर्व वि और आङ् दोनों प्रायः लगे रहते हैं। व्याप्रियते वह उद्योग करता है। व्यापप्रे [५४९] उस ने उद्योग किया। व्यापप्राते उन दोनों ने उद्योग किया। व्यापरिष्यते [५३३] वह उद्योग करेगा। व्यापृत [५८२। ५८३। और ४६८] उस ने उद्योग किया। व्यापृषाताम् [५८२। ४६८। और १७०] उन दोनों ने उद्योग किया॥

। रुधादि गण ।

जुष् [जुषी] प्रीति और सेवा अर्थ में । जुषते वह सेवा करता है । जुजुषे उस ने सेवा की ॥

विज् [ओविजी] धातु भय और कंपकंपी अर्थ में । प्राय: इस धातु से पूर्व उद् उपसर्ग रहता है ॥

॥ मूल ७१४ ॥—विज इट् । १ । २ । २ । विजे: पर इडादिप्रत्ययो ङिद्वत् । उद्विजिता ॥

॥ इति तुदादय: ॥

[टीका]—इट् है आदि में जिसके ऐसा प्रत्यय जो विज् धातु से परे हो तो ङित् [६२५] के सदृश माना जाय । उद्विजिता [४६८] वह भय करेगा ॥

॥ तुदादि गण समाप्त भया ॥

—***—

## ॥ रुधादय: ॥

॥ रुधिर् आवरणे । १ ॥

॥ मूल ७१५ ॥—रुधादिभ्य: श्नम् । ३ । १ ।

। रुधादि गण ।

---

७८। श्नपोऽपवादः। रुणद्धि। श्नसोरल्लोपः। रुन्द्धः। रुन्धन्ति। रुणत्सि। रुन्द्धः। रुन्द्ध। रुणध्मि। रुन्ध्वः। रुन्ध्मः। रुन्द्धे। रुन्धाते। रुन्धते। रुन्त्से। रुन्धाथे। रुन्ध्वे। रुन्धे। रुन्ध्वहे। रुन्ध्महे। रुरोध। रुरुधे। रोद्धा। रोत्स्यति। रोत्स्यते। रुणद्धु। रुन्द्धात्। रुन्द्धाम्। रुन्धन्तु। रुन्धि। रुणधानि। रुणधाव। रुणधाम। रुन्द्धाम्। रुन्धाताम्। रुन्धताम्। रुन्त्स्व। रुणधै। रुणधावहै। रुणधामहै। अरुणत्। अरुणद्। अरुन्द्धाम्। अरुन्धन्। अरुन्द्ध। अरुन्धाताम्। अरुन्धत। रुन्ध्यात्। रुन्धीत। रुध्यात्। रुत्सीष्ट। अरुधत्। अरौत्सीत्। अरोत्स्यत्। अरोत्स्यत। भिदिर् विदारणे। २। छिदिर् द्वैधीकरणे। ३। युजिर् योगे। ४। रिचिर् विरेचने। ५। रिणक्ति। रिङ्क्ते। रिरेच। रेक्ता। रेक्ष्यति। अरिणक्।

अरिचत्। अरैचीत्। अरिक्त। विचिर् पृथग्भावे। ६। विनक्ति। विङ्क्ते। चुदिर् संपेषणे। ७। चुणत्ति। चुन्ते। चोत्ता। अचुदत्। अचौत्सीत्। अचुत्त। उच्छृदिर् दीप्तिदेवनयोः। ८। छृणत्ति। छृन्ते। चच्छर्द। सेसिचीति वेट्। चच्छृत्से। चच्छृदिषे। छर्दिता। छर्दिष्यति। छर्त्स्यति। अच्छृदत्। अच्छर्दीत्। अच्छर्दिष्ट। उतृदिर् हिंसानादरयोः। ९। तृणत्ति। तृन्ते। कृती वेष्टने। १०। कृणत्ति। तृह हिंसि हिंसायाम्। ११। १२॥

——***——

॥ रुधादि गण

। रुध् धातु आवरण करना वा घेरना।

[टीका]——रुध् आदि धातु से परे श्नम् होय। यह सूत्र शप् [४२०] का अपवाद है। रुणद्धि [१५८।

। रुधादि गण ।

५८७ । और २५ ] वह घेरता है । ६१२वें के अनुसार अकार के लोप होने से रुन्द्धः [ ५८७ । २५ । ८५ । और ८६ ] वे दोनों घेरते हैं । रुन्धन्ति वे घेरते हैं । रुणत्सि [ ८० ] तू घेरता है । रुन्द्धः [ ५८७ । २५ । ८५ । और ८६ ] तुम दोनों घेरते हो । रुन्द्ध तुम घेरते हो । रुणध्मि मैं घेरता हूं । रुन्ध्वः हम दोनों घेरते हैं । रुन्ध्मः हम घेरते हैं । आत्मनेपद विषे रुन्द्धे वह घेरता है । रुन्धाते वे दोनों घेरते हैं । रुन्धते [ ५६० ] वे घेरते हैं । रुन्त्से [ ८५ । ८० । और ८६ ] तू घेरता है । रुन्धाथे तुम दोनों घेरते हो । रुन्द्ध्वे [ ८८ ] तुम घेरते हो । रुन्धे मैं घेरता हूं । रुन्ध्वहे हम दोनों घेरते हैं । रुन्ध्महे हम घेरते हैं । रुरोध वा रुरुधे उस ने घेरा । रोद्धा [ ४८६ । ५८७ । और २५ ] वह घेरेगा । रोत्स्यति वा रोत्स्यते [ ८० ] वह घेरेगा । रुणद्धु वह घेरे । रुन्द्धात् [ ४४५ ] ईश्वर करे कि वह घेरे । रुन्द्धाम् वे दोनों घेरें । रुन्धन्तु वे घेरें । रुन्धि [ ८९ ] तू घेर । रुणधानि मैं घेरूं । रुणधाव हम दोनों

। रुधादि गण ।

---

घेरें । रुण्धाम हम घेरें । रुन्द्धाम् वह घेरे । रुन्धाताम् वे दोनों घेरें । रुन्धताम् [ ५६० ] वे घेरें । रुन्त्स तू घेर । रुणधै मैं घेरूं । रुणधावहै हम दोनों घेरें । रुणधामहै हम घेरें । अरुणत् [ १६६ ] वा अरुणद् उस ने घेरा । अरुन्द्धाम् उन दोनों ने घेरा । अरुन्धन् उन ने घेरा । अरुन्द्ध उस ने घेरा । अरुन्धाताम् उन दोनों ने घेरा । अरुन्धत उन ने घेरा । रुन्ध्यात् वा रुन्धीत वह घेरे । रुध्यात् वा रुत्सीष्ट [ ६२७ और ४६८ ] ईश्वर करे कि वह घेरे । अरुधत् [ ६६८ ] वा अरौत्सीत् [ ५०० ] उस ने घेरा । अरोत्स्यत् वा अरोत्स्यत जो वह घेरे ॥

भिद् [ भिदिर् ] तोड़ना । छिद् [ छिदिर् ] दो टूक करना । और युज् [ युजिर् ] मिलाना । ये धातु भी रुध् धातु के सदृश साधे जाते हैं परन्तु युज् में पर सवर्णांश में भेद पड़ता है ॥

रिच् [ रिचिर् ] पेट चलाना । रिणक्ति वा रिङ्क्ते [ ६१२ । ८५ । और ८६ ] वह पेट चलाता है ।

। रुधादि गण ।

---

रिरेच उस ने पेट चलाया । रेक्ता वह पेट चलावेगा । रेक्ष्यति वह पेट चलावेगा । अरिणक् [२००] उस ने पेट चलाया । अरिचत् [६६९] वा अरैक्षीत् वा आत्मनेपद विषे अरिक्त [६२७ और ५१४] उस ने पेट चलाया ॥

विच् [विचिर्] पृथक् होना । विनक्ति वा विङ्क्ते वह पृथक् होता है ॥

चुद् [चुदिर्] पीसना। चुणत्ति वा चुन्ते वह पीसता है। चोत्ता वह पीसेगा । अचुदत् [६६९] वा अचौत्सीत् वा आत्मनेपद विषे अचुत्त [६२७ । ४६८ । और ५१४] उस ने पीसा ॥

कृद् [उच्छृदिर्] चमकना वा खेलना । कृणत्ति वा कृन्ते वह चमकता है । चच्छर्द वह चमका । स् परे रहते इट् आगम विकल्प करके होता है [६७१] इस लिए चच्छृत्से वा चच्छृदिषे तूं चमका । छर्दिता वह चमकेगा ॥ छर्दिष्यति वा छर्त्स्यति [६७१] वह चमकेगा । अच्छृदत् वह चमका । अच्छर्दीत् वा अच्छर्दिष्ट वह चमका ॥

। रुधादि गण ।

---

उतृदिर् [ उतृदिर् ] हिंसा करना वा अनादर करना । तृणत्ति वा तृन्ते वह हिंसा करता है ॥

कृत् [ कृती ] घेरना । कृणत्ति वह घेरता है ॥

तृह् [ तृह ] और हिन्स् [ हिंसि ] हिंसा करना ॥

॥ मूल ७१६ ॥—तृणह इम् । ७ । ३ । ९२ । तृहः श्नमि कृते इम् हलादौ पिति । तृणेढि । तृण्ढः । ततर्ह । तर्हिता । अतृणेट् । श्ना-न्नलोपः । हिनस्ति । जिहिंस । हिंसिता । उन्दी क्लेदने । १३ । उनत्ति । उन्तः । उन्दन्ति । उन्दाञ्चकार । औनत् । औन्ताम् । औन्दन् । औनः । औनदम् । अञ्जू व्यक्तिम्रक्षणकान्तिगतिषु । १४ । अनक्ति । अङ्क्तः । अञ्जन्ति । आनञ्ज । आनञ्जिथ । आनङ्क्थ । अञ्जिता । अङ्ग्धि । अनजानि । आनक् ॥

[टीका]——हलादि पित् प्रत्यय परे रहते तृह को इम् आगम होय जब श्नम् [ ७१५ ] स्थापन किया गया हो अर्थात् जब तृह् का स्वरूप तृणह् हो गया हो । तृणेढि

। रुधादि गण ।

---

[ ३५ । २७७ । ५८७ । ७८ । और ५८८ ] वह हिंसा करता है । तृण्ढः [ १५८ । ६१२ । २७७ । ५८७ । ७८ । ५८८ । ९५ । और ९६ ] वे दोनों हिंसा करते हैं । ततर्ह उस ने हिंसा की । तर्हिता वह हिंसा करेगा । अतृणेट् [ ३५ । २०० । २७७ । ८२ । और १६६ ] उस ने हिंसा की ॥

हिसि धातु को ४९८वें से नुम् होता है और ७१८वें से उसके न का लोप होता है । हिनस्ति वह हिंसा करता है । जिहिंस उस ने हिंसा की । हिंसिता वह हिंसा करेगा ।

उन्द [ उन्दी ] भिगाना । उनत्ति [ ७१८ ] वह भिगाता है । उन्तः [ ७१८ । ६१२ । ८९ । ९५ । और ९६ ] वे दोनों भिगाते हैं । उन्दन्ति [ ७१८ और ६१२ ] वे भिगाते हैं । उन्दाञ्चकार [ ५४७ ] उस ने भिगाया । औनत् [ ७१८ । ४७९ । और २१९ ] उस ने भिगाया । औन्ताम् [ ७१८ । ६१२ । ८९ । ९५ । और ९६ ] उन दोनों ने भिगाया । औन्दन् [ ७१८ और ६१२ ] उन

। रुधादि गण ।

ने भिगाया । औनः [ ७१८ ] तू ने भिगाया । औनदम् [ ७१८ ] मैं ने भिगाया ॥

अञ्ज् [ अञ्जू ] प्रकाश करना । तेल आदि लगाना । सुन्दर होना । और जाना । अनक्ति [ ७१८ और ३३४ ] वह प्रकाश करता है । अङ्क्तः [ ७१८ । ६१२ । और ३३४ ] वे दोनों प्रकाश करते हैं । अञ्जन्ति [ ७१८ और ६१२ ] वे प्रकाश करते हैं । आनञ्ज [ ४२७ । ४२८ । ४७८ । और ४८८ ] उस ने प्रकाश किया । आनञ्जिथ वा आनङ्क्थ [ ५१२ ] तू ने प्रकाश किया । अञ्जिता वा अङ्क्ता [ ५१२ ] वह प्रकाश करेगा । अङ्ग्धि [ ५८४ ] तू प्रकाश कर । अनजानि [ ७१८ ] मैं प्रकाश करूं । आनक् [ ७१८ ] उस ने प्रकाश किया ॥

॥ मूल ७१७ ॥—अञ्जेः सिचि । ७ । २ । ७१ ।

अञ्जेः सिचो नित्यमिट् । आञ्जीत् । तञ्चू संकोचने । १५ । तनक्ति । तङ्क्ता । तञ्चिता । ओविजी भयचलनयोः । १६ । विनक्ति । वि-

। रुधादि गण ।

---

क्तः । विज इड़िति ङिन्त्वम् । विविजिथ । विजिता । अविनक् । अविजीत् । शिष्लृ विशेषणे । १७ । शिनष्टि शिंष्टः । शिंषन्ति । शिनक्षि । शिशेष । शिशेषिथ । शेष्टा । शेक्ष्यति । हेधि: । शिखि । शिनषाणि । अशिनट् । शिंष्यात् । शिष्यात् । अशिषत् । एवं पिष्लृ सञ्चूर्णने । १८ । भञ्जो आमर्दने । १९ ॥

[टीका]—अञ्ज् धातु से परे सिच् जो हो तो उसको इट् आगम नित्य होय । आञ्जीत् [४८१] उस ने प्रकाश किया ॥

तञ्च् [तञ्चू] सङ्कुचित होना । तनक्ति [७१८ । और ३२४] वह सङ्कुचित होता है। तङ्क्ता वा तञ्चिता [५१९] वह सङ्कुचित होगा ॥

विज् [ओविजी] भय करना वा कांपना । विनक्ति [३२४] वह कांपता है । विङ्क्तः वे दोनों कांपते हैं ।

। रुधादि गण ।

७१४वें के अनुसार इट् आगम ङित् [४६८] माना जाता है। विविजिथ [४६८] तू कांपा। विजिता [४६८] वह कांपेगा। अविनक् [२००] वह कांपा। अविजीत् [४६८] वह कांपा॥

शिष् [शिष्लृ] विशेष करना। शिनष्टि वह विशेष करता है। शिंष्टः [६१२ और ९५] वे दोनों विशेष करते हैं। शिंषन्ति [६१२ और ९५] वे विशेष करते हैं। शिनक्षि [५८६ और १७०] तू विशेष करता है। शिशेष उस ने विशेष किया। शिशेषिथ [५१५] तू ने विशेष किया। शेष्टा वह विशेष करेगा। शेक्ष्यति [५८६ और १७०] वह विशेष करेगा। ५९४वें से हि को धि होता है इस लिए शिण्ढि [७८। ८२। ६१२। ८९। ९५। और ९६] तू विशेष कर। शिनषाणि [१५८] मैं विशेष करूं। अशिनट् [८२ और १९६] उस ने विशेष किया। शिंष्यात् [७१८ और ९५] वह विशेष करे। शिष्यात् ईश्वर करे कि वह विशेष करे। अशिषत् [५४२] उस ने विशेष किया॥

। रुधादि गण ।

पीसने अर्थ में पिष् [ पिष्लृ ] धातु शिष् धातु के सदृश साधा जाता है ॥

भञ्ज् [ भञ्जो ] तोड़ना ॥

॥ मूल ७१८ ॥—श्नान्नलोपः । ६ । ४ । २३ । श्नमः परस्य नस्य लोपः स्यात् । भनक्ति । बभञ्जिथ । बभङ्क्थ । भङ्क्ता । भङ्ग्धि । अभाङ्क्षीत् । भुज पालनाभ्यवहारयोः । २० । भुनक्ति । भोक्ता । भोक्ष्यति । अभुनक् ॥

[ टीका ]——न् जो श्नम् से परे हो तो उसका लोप होय । भनक्ति [ ३३४ ] वह तोड़ता है । बभञ्जिथ [ ५१८ ] वा बभङ्क्थ [ ५१७ ] तू ने तोड़ा । भङ्क्ता [ ३३४ । ९५ । और ९६ ] वह तोड़ेगा । भङ्ग्धि [ ५९४ । २५ । ९५ । और ९६ ] तू तोड़ । अभाङ्क्षीत् [ ५०० । ३३४ । ९५ । ९६ । और ४८० ] उस ने तोड़ा ॥

भुज् [ भुज ] पालना वा खाना । भुनक्ति वह खाता

है । भोक्ता वह खायगा । भोच्यति वह खायगा । अभुनक् उस ने खाया ॥

॥ मूल ७१९ ॥—भुजोऽनवने । १ । ३ । ६६ ।
तङानौ स्तः । ओदनं भुङ्क्ते । अनवने किम् । महीं भुनक्ति । ञिइन्धी दीप्तौ । २१ ।
इन्द्धे । इन्धाते । इन्धते । इंत्से । इन्ध्वे ।
इन्धाञ्चक्रे । इन्धिता । इन्द्धाम् । इन्धाताम् ।
इनधै । ऐन्द्ध । ऐन्धाताम् । ऐन्द्धाः । विद विचारणे । २२ । विन्त्ते । वेत्ता ॥

॥ इति रुधादयः ॥

[ टीका ]——भुज् धातु से परे आत्मनेपद प्रत्यय [ ४१० ] धरे जावें पर पाल अर्थ में नहीं । ओदनं भुङ्क्ते वह भात खाता है । पालन अर्थ में क्यों निषेध किया । तो इसका उत्तर यह है कि यदि पालन अर्थ में निषेध न करें तो इस अगिले उदाहरण में आत्मनेपद हो जायगा । महीं भुनक्ति वह जगत को पालता है ॥

इन्ध् [ ञिइन्धी ] चमकना । इन्द्धे [ ७१८ और

। तनादि गण ।

६१२ ] वह चमकता है । इन्धाते [ ७१८ और ६१२ ] वे दोनों चमकते हैं । इन्धते [ ७१८ और ६१२ ] वे चमकते हैं । इंत्से तू चमकता है । इन्ध्वे [ ७१८ । ६१२ । ८८ । ८५ । और ८६ ] तुम चमकते हो । इन्धाञ्चक्रे [ ५४७ ] वह चमका । इन्धिता वह चमकेगा । इन्द्धाम् [ ७१८ और ६१२ ] वह चमके । इन्धाताम् [ ७१८ और ६१२ ] वे दोनों चमकें । इनधै [ ७१८ । ५५५ । और २१९ ] मैं चमकूं । ऐन्द्ध वह चमका । ऐन्धाताम् वे दोनों चमके । ऐन्द्धाः तू चमका ॥

विद् [ विद ] विचार करना । विन्ते वह विचार करता है । वेत्ता वह विचार करेगा ॥

॥ रुधादि गण समाप्त भया ॥

——***——

॥ तनादयः ॥

॥ तनु विस्तारे । १ ॥

॥ मूल ७२० ॥—तनादिकृञ्भ्य उः । ३ ।

। तनादि गण ।

१। ७९। शपोऽपवादः । तनोति । तनुते । ततान । तेने । तनितासि । तनितासे । तनिष्यति । तनिष्यते । तनुताम् । अतनोत् । तनुयात् । तन्वीत । तन्यात् । तनिषीष्ट । अतनीत् । अतानीत् ॥

***

॥ तनादि गण ॥

। तन् [ तनु ] विस्तार करना ।

[ टीका ]—तन् आदि धातु और कृ धातु से परे उ प्रत्यय होय । यह सूत्र शप् [ ४२० ] का अपवाद है । तनोति [ ४२१ ] वा तनुते [ ५३६ और ४६८ ] वह विस्तार करता है । ततान वा तेने [ ४.९५ ] उस ने विस्तार किया । तनितासि वा तनितासे तू विस्तार करेगा । तनिष्यति वा तनिष्यते वह विस्तार करेगा । तनुताम् वह विस्तार करे । अतनोत् उस ने विस्तार किया ।

। तनादि गण ।

---

तनुयात् वा तन्वीत [ २१ ] वह विस्तार करे । तन्यात् वा तनिषीष्ट ईश्वर करे कि वह विस्तार करे । अतनीत् वा अतानीत् [ ४९२ ] उस ने विस्तार किया ॥

॥ मूल ७२१ ॥—तनादिभ्यस्तथासोः । २ । ४ । ७९। तनादेः सिचो वा लुक् तथासोः । अतत । अतनिष्ट । अतथाः । अतनिष्ठाः । अतनिष्यत् । अतनिष्यत । षणु दाने । २ । सनोति । सनुते ॥

[ टीका ]—तन् आदि धातु से परे जो सिच् [ ४७३ ] तिसका लुक् विकल्प करके होय जब त और थास् प्रत्यय परे हों । अतत [ ५९७ ] वा अतनिष्ट [ १७० और ७८ ] उस ने विस्तार किया । अतथाः [ ५९७ ] वा अतनिष्ठाः [ १७० और ७८ ] तू ने विस्तार किया । अतनिष्यत् वा अतनिष्यत जो वह विस्तार करे ॥

षण् [ षणु ] देना । सनोति वा सनुते वह देता है ॥

॥ मूल ७२२ ॥—ये विभाषा । ६ । ४ । ४३ । जनसनखनामात्वं वा यादौ क्ङिति । सायात् । सन्यात् ॥

। तनादि गण ।

---

[टीका]——जन् पैदा होना । सन् देना । और खन् खोदना । ये जो धातु हैं तिनको आकार विकल्प करके होय यकार जिसके आदि में है ऐसा कित् वा ङित् प्रत्यय जब परे हो । सायात् [५,५] वा सन्यात् ईश्वर करे कि वह दे ॥

॥ मूल ७२३ ॥—जनसनखनां सन्झलोः । ६ । ४ ।४२। एषामाकारः सनि झलादौ क्ङिति । असात । असनिष्ट । असाथाः । असनिष्ठाः । क्षणु हिंसायाम् । ३ । क्षणोति । क्षणुते । ह्म्यन्तेति न वृद्धिः । अक्षणीत् । अक्षत । अक्षणिष्ट । अक्षथाः । अक्षणिष्ठाः । क्षिणु च । ४ । उप्रत्यये लघूपधस्य गुणो वा । क्षिणोति । क्षेणोति । क्षेणिता । अक्षेणीत् । अक्षित । अक्षेणिष्ट । तृणु अदने । ५ । तृणोति । तर्णोति । तृणुते । तर्णुते । डुकृञ् करणे । ६ ॥

[टीका]——जन् पैदा होना । सन् देना । और खन् खोदना । इन धातुओं को आकार होय जब सन् प्रत्यय

। तनादि गण ।

---

[७५२] अथवा झलादि कित् वा ङित् प्रत्यय परे हो। असात [७२१] वा असनिष्ट उस ने दिया। असाथाः [७२१] वा असनिष्ठाः तू ने दिया॥

क्षण् [क्षणु] हिंसा करना। क्षणोति वा क्षणुते वह हिंसा करता है। ५०१ वें के अनुसार वृद्धि नहीं होती इस लिए अक्षणीत् और आत्मनेपद विषे अक्षत [५९७ और ७२१] वा अक्षणिष्ट उस ने हिंसा की। अक्षथाः [५९७ और ७२१] वा अक्षणिष्ठाः तू ने हिंसा की॥

क्षिण् [क्षिणु] हिंसा करना। यहां चकार के बल से पूर्वोक्त हिंसा अर्थ गृहीत होता है। जब उ प्रत्यय [७२०] परे रहता है तब लघूपध धातु को गुण [४८६] विकल्प करके होता है। यह वाक्य सूत्र वार्त्तिक वा भाष्य नहीं है किन्तु कल्पित है और इसका मूल यह है कि किसी के मत में संज्ञा सूत्र की अपेक्षा रखनेवाला गुण विधायक सूत्र अनित्य है इस लिए क्षिणोति में गुण [४८६] न होगा। क्योंकि ४८६वां जो विधि सूत्र है सो २३वें संज्ञा सूत्र की अपेक्षा रखता है। और कोई कहता है कि इस बात में कुछ

प्रमाण नहीं इस लिए गुण नित्यही है तो चेणोति में गुण [४८६] होगा इन्ह दोनों अभिप्रायों को लेके पण्डितों ने एक वाक्य ठहराया है कि उप्रत्यये लघूपधस्य गुणो वा। क्षिणोति वा क्षेणोति वह हिंसा करता है। क्षेणिता वह हिंसा करेगा। अक्षेणीत् और आत्मनेपद विषे अक्षित [७२१। ५८७। ५२६। और ४६८] वा अक्षेणिष्ट उस ने हिंसा की॥

तृण् [तृणु] खाना। तृणोति वा तर्णोति और तृणुते वा तर्णुते वह खाता है॥

कृ [डुकृञ्] करना॥

॥ मूल ७२४ ॥—अत उत् सार्वधातुके। ६। ४। ११०। कुरुतः॥

[टीका]—उ प्रत्ययान्त कृ धातु के अर्थात् करु [७२०] के अकार को उकार होय जब कित् वा ङित् सार्वधातुक प्रत्यय परे हो। कुरुतः [७२४] वे दोनों करते हैं॥

॥ मूल ७२५ ॥—न भकुर्छुराम्। ८। २। ७९। भस्य कुर्छुरोरुपधाया न दीर्घः। कुर्वन्ति॥

। तनादि गण ।

---

[टीका]—भ [१८६] संज्ञक की। और कृ [डुकृञ्] धातु करना। और कुर् धातु काटना। इनकी उपधा को दीर्घ [६५२] न होय। कुर्वन्ति [७२४] वे करते हैं ॥

॥ मूल ७२६ ॥—नित्यं करोतेः । ६ । ४ । १०८ । करोतेः प्रत्ययोकारस्य नित्यं लोपो म्वोः । कुर्वः । कुर्मः । कुरुते । चकार । चक्रे । कर्ता । करिष्यति । करिष्यते । करोतु । कुरुताम् । अकरोत् । अकुरुत ॥

[टीका]—कृ धातु से परे जो प्रत्यय रूप उकार तिसका लोप नित्य होय जब म् वा व् परे हो। कुर्वः हम दोनों करते हैं। कुर्मः हम करते हैं। कुरुते [७२४] वह करता है। चकार वा चक्रे उस ने किया। कर्ता वह करेगा। करिष्यति वा करिष्यते [५२३] वह करेगा। करोतु [४२१] वा कुरुताम् [७२४] वह करे। अकरोत् [४२१] वा अकुरुत [७२४] उस ने किया ॥

॥ मूल ७२७ ॥—ये च । ६ । ४ । १०९ ।

। तनादि गण ।

---

कृञ उलोपो यादौ प्रत्यये । कुर्यात् । कुर्वीत । क्रियात् । कृषीष्ट । अकार्षीत् । अकृत । अकरिष्यत् । अकरिष्यत ॥

[टीका]——कृ धातु से परे जो उ प्रत्यय तिसका लोप होय यकारादि प्रत्यय जब परे रहै । कुर्यात् वा कुर्वीत [७२४ और २१] वह करे । क्रियात् [५८१] वा कृषीष्ट [५८२ और ४६८] ईश्वर करे कि वह करे । अकार्षीत् वा अकृत [५८३ और ५३६] उस ने किया । अकरिष्यत् वा अकरिष्यत जो वह करे ॥

॥ मूल ७२८ ॥—सम्परिभ्यां करोतौ भूषणे । ६ । १ । १३७ ॥

[टीका]——भूषण अर्थ में जब सम् वा परि उपसर्ग [४८] से कृ धातु परे हों तब उसको सुट् आगम [७२८ और ७२९] होय ॥

॥ मूल ७२९ ॥—समवाये च । ६ । १ । १३८ । सुट् । संस्करोति । अलङ्करोतीत्यर्थः । संस्कुर्वन्ति । सङ्घीभवन्तीत्यर्थः । संपूर्वस्य क्वचि-

। तनादि गण ।

---

इभूषणेऽपि सुट्। संस्कृतं भक्षा इति ज्ञापकात् ॥

[टीका]—समूह अर्थ में भी [७२८] सुट् आगम होय। संस्करोति वह अलङ्कृत करता है। संस्कुर्वन्ति वे इकट्ठे होते हैं। कृ धातु से पूर्व जो सम् उपसर्ग रहे तो कहीं २ भूषण अर्थ से भिन्न अर्थ में भी सुट् आगम होता है। यह बात ११२० वें सूत्र में अर्थात् संस्कृतं भक्षा इस सूत्र के संस्कृतं इस पद में सुट् आगम के देखने से जानी जाती है क्योंकि ११२० वें सूत्र में संस्कृत यह जो पद है तिसका अर्थ यह है कि संस्कार किया गया न कि भूषित ॥

॥ मूल ७३० ॥—उपात् प्रतियत्नवैकृतवाक्याध्याहारेषु च । ६ । १ । १३९ । कृञः सुट् । चात् प्रागुक्तयोरर्थयोः । प्रतियत्नो गुणाधानम् । विकृतमेव वैकृतं विकारः । वाक्याध्याहार आकाङ्क्षितैकदेशपूरणम् । उपस्कृता कन्या । उपस्कृता ब्राह्मणाः । एधो दकस्योपस्कुरुते । उपस्कृतं भुङ्क्ते । उपस्कृतं ब्रूते । वनु याचने । ७ । वनुते । ववने । मनु अवबोधने । ८ । मनुते ।

। तनादि गण ।

---

मेने । मनिता । मनिष्यते । मनुताम् । अमनुत । मन्वीत । मनिषीष्ट । अमनिष्ट । अमनिष्यत ॥

॥ इति तनादयः ॥

[टीका]——उप [४८] से परे प्रतियत्न वैकृत और वाक्य के अध्याहार अर्थ में कृ धातु को सुट् आगम होय। सूत्र में जो च है तिसका आशय यह है कि पूर्वसूत्रोक्त [७२८ और ७२९] अर्थ भी ग्रहण किये जाते हैं अर्थात् भूषण और समवाय। प्रतियत्न किसी पदार्थ में नवीन गुण देना। वैकृत विकृत होना। और वाक्य का अध्याहार अर्थात् सम्भाषण में जो बातें छूट जावें उनको ऊहा से पूरा करना। पांचो अर्थ में उदाहरण ये हैं जैसे। उपस्कृता कन्या कन्या अलङ्कृत हुई। उपस्कृता ब्राह्मणाः ब्राह्मण लोग इकट्ठे हुये। एधो दकस्योपस्कुरुते लकड़ी पानी को नया गुण देती है। उपस्कृतं भुङ्क्ते वह विकृत अन्न खाता है। उपस्कृतं ब्रूते पदों का अध्याहार करके वह बोलता है॥

वन् [वनु] मांगना। वनुते वह मांगता है। ववने [५७८] उस ने मांगा ॥

। क्र्यादि गण ।

मन् [ मनु ] बोध करना अर्थात् मानना । मनुते वह मानता है । मेने [ ४८५ ] उस ने माना । मनिता वह मानेगा । मनिष्यते वह मानेगा । मनुताम् वह माने । अमनुत उस ने माना । मन्वीत [ २१ ] वह माने । मनिषीष्ट ईश्वर करे कि वह माने । अमनिष्ट उस ने माना । अमनिष्यत जो वह माने ॥

॥ तनादि गण समाप्त भया ॥

——***——

## ॥ क्र्यादयः ॥

॥ डुक्रीञ् द्रव्यविनिमये । १ ॥

॥ मूल ७३१ ॥—क्र्यादिभ्यः श्ना । ३ । १ । ८१ । शपोऽपवादः । क्रीणाति । ई हल्यघोः । क्रीणीतः । श्नाभ्यस्तयोरातः । क्रीणन्ति । क्रीणासि । क्रीणीथः । क्रीणीथ । क्रीणामि । क्रीणीवः । क्रीणीमः । क्रीणीते । क्रीणाते । क्रीणते । क्रीणीषे । क्रीणाथे । क्रीणीध्वे । क्रीणे । क्रीणीवहे । क्रीणीमहे । चिक्राय । चिक्रि-

। क्र्यादि गण ।

यतुः । चिक्रियुः । चिक्रेथ । चिक्रयिथ । चिक्रिये । क्रेता । क्रेष्यति । क्रेष्यते । क्रीणातु । क्रीणीतात् । क्रीणीताम् । अक्रीणात् । अक्रीणीत । क्रीणीयात् । क्रीणीत । क्रीयात् । क्रेषीष्ट । अक्रैषीत् । अक्रेष्ट । अक्रेष्यत् । अक्रेष्यत । प्रीञ् तर्पणे कान्तौ च । २ । प्रीणाति । प्रीणीते । श्रीञ् पाके । ३ । श्रीणाति । श्रीणीते । मीञ् हिंसायाम् । ४ ॥

——***——

॥ क्र्यादि गण ॥

। क्री [ डुक्रीञ् ] अपना द्रव्य देकर अन्य का द्रव्य लेना ।

[टीका]——क्री आदि धातु से परे श्ना प्रत्यय होय। यह सूत्र शप् [४२०] का अपवाद है। क्रीणाति [६५८] वह मोल लेता है। ६५८वें के अनुसार आकार को ईकार होने से क्रीणीतः वे दोनों मोल लेते हैं। ६५८वें से आकार के लोप होने पर क्रीणन्ति वे मोल लेते हैं। क्रीणासि तू मो-

। क्र्यादि गण ।

---

ल लेता है। क्रीणीथः तुम दोनों मोल लेते हो। क्रीणीथ तुम मोल लेते हो। क्रीणामि मैं मोल लेता हूं। क्रीणीवः हम दोनों मोल लेते हैं। क्रीणीमः हम मोल लेते हैं। क्रीणीते [६५८] वह मोल लेता है। क्रीणाते [६५८] वे दोनों मोल लेते हैं। क्रीणते [६५८] वे मोल लेते हैं। क्रीणीषे तू मोल लेता है। क्रीणाथे [६५८] तुम दोनों मोल लेते हो। क्रीणीध्वे तुम मोल लेते हो। क्रीणे [६५८] मैं मोल लेता हूं। क्रीणीवहे हम दोनों मोल लेते हैं। क्रीणीमहे हम मोल लेते हैं। चिक्राय [२०३ और २९] उस ने मोल लिया। चिक्रियतुः [२२१] उन दोनों ने मोल लिया.। चिक्रियुः [२२१] उन ने मोल लिया। चिक्रेथ [५१६] वा चिक्रयिथ [५१८] तू ने मोल लिया। चिक्रिये [२२१] उस ने मोल लिया। क्रेता वह मोल लेगा। क्रेष्यति वा क्रेष्यते वह मोल लेगा। क्रीणातु वह मोल ले। क्रीणीतात् ईश्वर करे कि वह मोल ले। क्रीणीताम् वह मोल ले। अक्रीणात् वा अक्रीणीत [६५८] उस ने मोल लिया। क्रीणीयात् [६५८]

। क्र्यादि गण ।

वा क्रीणीत [६५९] वह मोल ले। क्रीयात् वा क्रेषीष्ट ईश्वर करे कि वह मोल ले। अक्रैषीत् [५२०] वा अक्रेष्ट उस ने मोल लिया। अक्रेष्यत् वा अक्रेष्यत जो वह मोल ले॥

प्री [प्रीञ्] तृप्त करना वा शोभित होना। प्रीणाति [१५८] वा प्रीणीते वह तृप्त करता है॥

श्री [श्रीञ्] पाक करना। श्रीणाति वा श्रीणीते [१५८] वह पाक करता है॥

मी [मीञ्] हिंसा करना॥

॥ मूल ७३२ ॥—हिनुमीना। ८।४।१५।

उपसर्गस्थान्निमित्तात् परस्यैतयोर्नस्य णः स्यात्। प्रमीणाति। प्रमीणीते। मीनातीत्यात्वत्। ममौ। मिम्यतुः। ममिथ। ममाथ। मिम्ये। माता। मास्यति। मीयात्। मासीष्ट। अमासीत्। अमासिष्टाम्। अमास्त। षिञ् बन्धने। ५। सिनाति। सिनीते। सिषाय। सिष्ये। सेता। स्कुञ् आप्लवने। ६॥

। क्र्यादि गण ।

[टीका]——उपसर्गस्थ निमित्त से परे हिनु और मीना शब्दों के न् को ण् होय । प्रमीणाति वा प्रमीणीते वह बहुत हिंसा करता है । ६८१वें के अनुसार आकार आदेश के होने से ममौ [५२४ और ४१] उस ने हिंसा की । मिम्यतुः [२२२] उन दोनों ने हिंसा की । ममिथ [६८१ । ५१८ । और ५२५] वा ममाथ [६८१ और ५१६] तू ने हिंसा की । मिम्ये [२२२] मैं ने हिंसा की । माता [६८१] वह हिंसा करेगा । मास्यति वह हिंसा करेगा । मीयात् वा मासीष्ट [६८१] ईश्वर करे कि वह हिंसा करे । अमासीत् [६८१ और ५३१] उस ने हिंसा की । अमासिष्टाम् उन दोनों ने हिंसा की । अमासः [६८१] उस ने हिंसा की ॥

षि [षिञ्] बांधना । सिनाति वा सिनीते [६५८] वह बांधता है । सिषाय वा सिष्ये [२२२ और १७०] उस ने बांधा । सेता वह बांधेगा ॥

स्कु [स्कुञ्] कूद २ कर जाना ॥

॥ मूल ७३३ ॥—स्तन्भुस्तुन्भुस्कन्भुस्कुन्भुस्कु-

। क्र्यादि गण ।

---

**स्तम्भुस्तुम्भुस्कम्भुस्कुम्भुस्कुञ्भ्यः श्नुश्च । ३ । १ । ८२ । चात् श्ना । स्कुनोति । स्कुनुते । स्कुनाति । स्कुनीते । चुस्काव । चुस्कुवे । स्कोता । अस्कौषीत् । अस्कोष्ट । स्तम्भ्वादयश्चत्वारः सौत्राः सर्वे रोधानार्थाः परस्मैपदिनः ॥**

[टीका]——स्तम्भ् । स्तुम्भ् । स्कम्भ् । वा स्कुम्भ् रोकना । और स्कुञ् कूद २ कर जाना । ये जो धातु हैं तिन से परे श्नु [ ६८८ ] प्रत्यय होय । सूत्र में च जो लिखा है तिस से यह ज्ञात होता है कि इन धातुओं से श्ना भी विकल्प करके होय । स्कुनोति वा स्कुनुते । स्कुनाति वा स्कुनीते [ ६५८ ] वह कूद २ कर जाता है । चुस्काव वा चुस्कुवे वह कूद २ कर गया । स्कोता वह कूद २ कर जायगा । अस्कौषीत् वा अस्कोष्ट वह कूद २ कर गया ॥

स्तम्भु आदि चारो धातु केवल सूत्र में लिखे हैं और पाणिनि के धातु पाठ में नहीं हैं और उनका अर्थ रोकना है और उन से परस्मैपद संज्ञक प्रत्यय होते हैं ॥

। क्र्यादि गण ।

॥ मूल. ७३४ ॥—हलः श्नः शानज्झौ । ३ । १ । ८३ । स्तभान ॥

[टीका]—जब हि [ ४४८ ] परे हो तब हल् से परे जो श्ना तिसको शानच् आदेश होय । स्तभान [ ४४९ और ३६४ ] तू रोक ॥

॥ मूल ७३५ ॥—जॄस्तम्भुम्रुचुम्लुचुग्रुचुग्लुचुग्लुञ्चुश्विभ्यश्च । ३ । १ । ५८ । च्लेरङ् वा ॥

[टीका]—जॄ वृद्ध होना । स्तम्भ् रोकना । म्रुच् जाना । म्लुच् जाना । ग्रुच् चोराना । ग्लुच् चोराना । ग्लुञ्च् जाना । और श्वि जाना । इन धातुओं से परे च्लि [ ४७१ ] जो हो तो उसको अङ् विकल्प करके होय ॥

॥ मूल ७३६ ॥—स्तन्भेः । ८ । ३ । ६७ । स्तन्भेः सौत्रस्य सस्य षः स्यात् । व्यष्टभत् । अस्तम्भीत् । युञ् बन्धने । ७ । युनाति । युनीते । योता । क्नूञ् शब्दे । ८ । क्नूनाति । क्नूनीते । क्नविता । दॄञ् हिंसायाम् । ९ । दृणाति । दृणीते ।

। क्र्यादि गण ।

---

द्रूञ् हिंसायाम् । १० । द्रूणाति । द्रूणीते । पूञ् पवने । ११ ॥

[टीका]—सूच पठित स्तम्भ् [ ७३२ ] के स् को ष् होय जो उपसर्गस्थ रेफ वा षकार रूप निमित्त से परे हो । व्यष्टभत् [ २६४ ] उस ने रोका । अस्तम्भीत् [ ८५ और ८६ ] उस ने रोका ॥

यु [ युञ् ] बांधना । युनाति वा युनीते [ ६५८ ] वह बांधता है । योता वह बांधेगा ॥

क्नू [ क्नूङ् ] शब्द करना । क्नूनाति वा क्नूनीते वह शब्द करता है । क्नविता वह शब्द करेगा ॥

दॄ [ दॄञ् ] हिंसा करना । दृणाति वा दृणीते [ २३६ ] वह हिंसा करता है ॥

द्रू [ द्रूञ् ] हिंसा करना । द्रूणाति वा द्रूणीते [ १५८ ] वह हिंसा करता है ॥

पू [ पूञ् ] शुद्ध करना ॥

॥ मूल ७३७ ॥—प्वादीनां ह्रस्वः । ७ । ३ । ८० । पूञ्लूञ्स्तॄञ्कॄञ्वृञ्धूञ्शॄपॄवॄभॄमॄजॄझॄघॄनॄ-

। क्र्यादि गण ।

---

प्वादीनां ह्रस्वः ॥ प्वादीनां चतुर्विंशतेः शिति ह्रस्वः । पुनाति । पुनीते । पविता । लूञ् छेदने । १२ । लुनाति । लुनीते । स्तॄञ् आच्छादने । १३ । स्तृणाति । शर्पूर्वाः खयः । तस्तार । तस्तरतुः । तस्तरे । स्तरिता । स्तरीता । स्तृणीयात् । स्तृणीत । स्तीर्यात् ॥

[ टीका ]——पू शुद्ध करना । लू काटना । स्तॄ आच्छादन करना । कॄञ् हिंसा करना । वॄ स्वीकार करना । धू कंपाना । शॄ हिंसा करना । पॄ पालना वा पूरा करना । वॄ स्वीकार करना । भॄ भय देना । मॄ हिंसा करना । जॄ वृद्ध होना । झॄ वृद्ध होना । घॄ वृद्ध होना । नॄ प्राप्त करना । धॄ टेढ़ा होना । कॄ हिंसा करना । ऋ जाना । गॄ शब्द करना । ज्या बूढ़ा होना । री हिंसा करना । ली मिलाना । व्ली स्वीकार करना । और प्ली जाना । ये जो चौबीस धातु हैं तिनको ह्रस्व होय जब शित् प्रत्यय परे रहे । पुनाति वा पुनीते वह शुद्ध करता है । पविता वह शुद्ध करेगा ॥

। क्र्यादि गण ।

लू [ लूञ् ] काटना । लुनाति वा लुनीते वह काटता है ॥

स्तॄ [ स्तॄञ् ] आच्छादन करना । स्तृणाति [ २२६ ] वह आच्छादन करता है । ४२९वें का बाधक जो ६९१वां है तिस से तस्तार उस ने आच्छादन किया । तस्तरतुः [ ६५४ ] उन दोनों ने आच्छादन किया । तस्तरे [ ६५४ ] उस ने आच्छादन किया । स्तरिता वा स्तरीता [ ६५५ ] वह आच्छादन करेगा । स्तृणीयात् वा स्तृणीत [ ६५९ ] वह आच्छादन करे । स्तीर्यात् [ ७०७ और ६५२ ] ईश्वर करे कि वह आच्छादन करे ॥

॥ मूल ७३८ ॥—लिङ्सिचोरात्मनेपदेषु । ७।२।४२। वृङ्वृञ्भ्यामृदन्ताच्च परयोर्लिङ्सिचोरिड्वा स्यात् तङि ॥

[टीका]—वृ [ वृङ् ] सेवा करना । वृ [ वृञ् ] स्वीकार करना। और ॠदन्त धातु जो हैं । इन से परे जब लिङ् और सिच् आवें तब उनको इट् आगम विकल्प करके होय आत्मनेपद विषे ॥

। क्र्यादि गण ।

॥ मूल ७३९ ॥—न लिङि । ७ । २ । ३९ । वॄत इटो लिङि न दीर्घः । स्तरिषीष्ट । उश्च । अनेन कित्त्वम् । स्तीर्षीष्ट । सिचि च परस्मैपदेषु । अस्तारीत् । अस्तारिष्टाम् । अस्तारिषुः । अस्तरिष्ट । अस्तीर्ष्ट । कॄञ् हिंसायाम् । १४ । कृणाति । कृणीते । चकार । चकरे । वॄञ् वरणे । १५ । वृणाति । वृणीते । ववार । ववरे । वरिता । वरीता । उदोष्ठ्यपूर्वस्य (?) वूर्यात् । वरिषीष्ट । वूर्षीष्ट । अवारीत् । अवारिष्टाम् । अवरिष्ट । अवरीष्ट । अवूर्ष्ट । धूञ् कम्पने । १६ । धुनाति । धुनीते । धोता । धविता । अधावीत् । अधविष्ट । अधोष्ट । ग्रह उपादाने । १७ । गृह्णाति । गृह्णीते । जग्राह । जगृहे ॥

[ टीका ]——जब लिङ् परे हो तब वृङ् वा वृञ् वा ॠदन्त धातु से परे जो इक् उसको दीर्घ [ ६५५ ] न होय । 'स्तरिषीष्ट' [ ७३८ ] वा ५८२वें के अनुसार प्रत्यय को कित् मानने से स्तीर्षीष्ट [ ५८२ । ७०७ । और ६५२ ] ई-

। क्र्यादि गण ।

श्वर करे कि वह आच्छादन करे। परस्मैपद संज्ञक प्रत्यय जिस से परे हो ऐसा सिच् जब परे रहे तब ६५६वें के अनुसार इट् को दीर्घ नहीं होता इस हेतु से अस्तारीत् उस ने आच्छादन किया। अस्तारिष्टाम् [५२०] उन दोनों ने आच्छादन किया। अस्तारिषुः उन ने आच्छादन किया। अस्तरिष्ट [७३८] वा अस्तीर्ष्ट [५८२। ७०७। और ६५२] उस ने आच्छादन किया॥

कॄ [कॄञ्] हिंसा करना। कृणाति [७३७] वा कृणीते वह हिंसा करता है। चकार वा चकरे [६५४] उस ने हिंसा की॥

वॄ [वॄञ्] स्वीकार करना। वृणाति वा वृणीते [७३७] वह स्वीकार करता है। ववार वा ववरे [६५४] उस ने स्वीकार किया। वरिता वा वरीता [६५५] वह स्वीकार करेगा। ६५२वें से वूर्यात् [५८२। ७०७। और ६५२] अथवा आत्मनेपद विषे वरिषीष्ट [७३८] वा वूर्षीष्ट [५८२। ७०७। और ६५२] ईश्वर करे कि वह स्वीकार करे। अवारीत् उस ने स्वीकार किया। अवारिष्टाम्

उन दोनों ने स्वीकार किया। अवरिष्ट [७३८] वा अवरीष्ट [६५५] वा अवूर्ष्ट [५८२। ७०७। और ६५२] उस ने स्वीकार किया॥

धू [धूञ्] कंपाना। धुनाति [७३७] वा धुनीते वह कंपाता है। धोता वा धविता [५१२] वह कंपावेगा। अधावीत् [६८९] और आत्मनेपद विषे अधविष्ट वा अधोष्ट उस ने कंपाया॥

ग्रह् [ग्रह] लेना। गृह्णाति [६७६] वा गृह्णीते वह लेता है। जग्राह वा जगृहे उस ने लिया॥

॥ मूल ७४० ॥—ग्रहोऽलिटि दीर्घः। ७। २। ३७। एकाचो ग्रहेर्विहितस्येटो दीर्घो नतु लिटि। ग्रहीता। गृह्णातु॥

[टीका]—एकाच् ग्रह् धातु से परे इट् आगम जो विहित हो तो उसको दीर्घ होय परन्तु लिट् विषे नहीं। ग्रहीता वह लेगा। गृह्णातु वह ले॥

॥ मूल ७४१ ॥—हलः श्नः शानज्झौ। ३। १। ८३। हलः परस्य श्नः शानजादेशो हौ। गृ-

। क्र्यादि गण ।

हाण । गृह्यात् । ग्रहीषीष्ट । ह्म्यन्तेति न वृद्धिः । अग्रहीत् । अग्रहीष्टाम् । अग्रहीष्ट । अग्रहीषाताम् । कुष निष्कर्षे । १८ । कुष्णाति । कोषिता । अश भोजने । १९ । अश्नाति । आश । अशिता । अशिष्यति । अश्नातु । अशान । मुष स्तेये । २० । मोषिता । मुषाण । ज्ञा अवबोधने । २१ । जज्ञौ । वृङ् संभक्तौ । २२ । वृणीते । ववृषे । ववृढ्वे । वरिता । वरीता । अवरिष्ट । अवरीष्ट । अवृत ॥

॥ इति क्र्यादयः ॥

[टीका]——हल् से परे श्ना [ ७३१ ] को शानच् आदेश होय जब हि परे रहे । गृहाण [ ४४९ ] तू ले । गृह्यात् वा ग्रहीषीष्ट [ ७४० ] ईश्वर करे कि वह ले । धातु का अन्त्य अक्षर ह है इस कारण से ५०१ वें के अनुसार वृद्धि नहीं होती इस लिए अग्रहीत् उस ने लिया । अग्रहीष्टाम् [ ७४० ] उन दोनों ने लिया । अग्रहीष्ट उस ने लिया । अग्रहीषाताम् उन दोनों ने लिया ॥

। क्र्यादि गण ।

कुष् [कुष] निकोलना। कुष्णाति [२९३] वह निकोलता है। कोषिता वह निकोलेगा ॥

अश् [अश] भोजन करना। अश्नाति वह भोजन करता है। आश उस ने भोजन किया। अशिता वह भोजन करेगा। अशिष्यति वह भोजन करेगा। अश्नातु वह भोजन करे। अशान [७४१ और ४४९] तू भोजन कर ॥

मुष् [मुष] चोराना। मोषिता वह चोरावेगा। मुषाण [७४१। ४४९। और १५८] तू चोरा ॥

ज्ञा जानना। जज्ञौ [५२४] उस ने जाना ॥

वृ [वृङ्] सेवा करना। वृणीते वह सेवा करता है। वव्रषे [५१५] तू ने सेवा की। वव्रढ्वे तुम ने सेवा की। वरिता वा वरीता [६५५] वह सेवा करेगा। अवरिष्ट [७३८] वा अवरीष्ट [६५५] वा अवृत [५८२ और ५८३] उस ने सेवा की ॥

॥ क्र्यादि गण समाप्त भया ॥

। चुरादि गण ।

———***———

## ॥ चुराद्यः ॥

॥ चुर स्तेये । १ ॥

॥ मूल ७४२ ॥—सत्यापपाशरूपवीणातूल-श्लोकसेनालोमत्वचवर्मवर्णचूर्णचुरादिभ्यो णिच् । ३ । १ । २५ । स्वार्थे । पुगन्तेति गुणः । सनाद्यन्ता इति धातुत्वम् । तिपशवादि । गुणायादेशौ । चोरयति ॥

———***———

॥ चुरादि गण ॥

। चुर [ चुर ] चोराना ।

[ टीका ]——सत्याप अर्थात् आपुक् सहित सत्य शब्द । पाश फांसी । रूप रंग । वीणा बीन । तूल रुई । श्लोक श्लोक वा यश । सेना सेना । लोमन् रोम । त्वच् खाल । वर्मन् कवच । वर्ण वर्ण । और चूर्ण चूरन । इन शब्दों से और चुर आदि

। चुरादि गण ।

धातुओं से परे स्वार्थ में णिच् प्रत्यय होय । इन में से जिनकी उपधा लघु है उनको ४८६वें के अनुसार णिच् निमित्त मानके गुण होता है। और ५०३वें से जिन धातुओं के अन्त में णिच् प्रत्यय होता है वे णिच् सहित धातु माने जाते हैं और इसी कारण से उन से तिप् आदि प्रत्यय होते हैं। णिच् के जोड़ देने से ४८६वें के अनुसार चुर् का रूप चोरि हो जाता है और ४२१वें और २९वें के लगने से अगिला रूप बनता है। चोरयति वह चोराता है ॥

॥ मूल ७४३ ॥—णिचश्च । १ । ३ । ७४ । णिजन्तादात्मनेपदं कर्तृगामिनि क्रियाफले। चोरयते । चोरयामास । चोरयिता । चोर्यात् । चोरयिषीष्ट । णिश्रीति चङ् । णौ चङीति ह्रस्वः । चङि द्वित्वम् । हलादिः शेषः । दीर्घो लघोरित्यभ्यासस्य दीर्घः। अचूचुरत्। अचूचुरत। कथ वाक्यप्रबन्धे । २ । अल्लोपः ॥

[टीका]——जब क्रिया का फल कर्ता को पहुंचता

। चुरादि गण ।

---

हो तब णिच् [ ७४२ ] प्रत्ययान्त से परे आत्मनेपद प्रत्यय किये जावें । चोरयते वह अपने लिए चोराता है। चोरयामास [ ५०५ ] उस ने चोराया। चोरयिता वह चोरावेगा । चोर्यात् [ ५६४ ] वा चोरयिषीष्ट ईश्वर करे कि वह चोरावे । लुङ् परे रहते ५६२वें से च्लि को चङ् होता है । फिर ५६५वें से उपधा को ह्रस्व होता है । और ५६६वें से द्वित्व होता है क्योंकि चङ् परे है । और ४२९वें से अभ्यास का प्रथम हल् केवल बाकी रह जाता है । और ५६९वें से अभ्यास का अच् दीर्घ किया जाता है इस लिए अचूचुरत् वा अचूचुरत [५६४] उस ने चोराया ॥

कथ बोलना । ५०६वें से इस धातु के अन्त्य अकार का लोप होता है ॥

॥ मूल ७४४ ॥—अचः परस्मिन् पूर्वविधौ । १ । १ । ५७ । परनिमित्तोऽजादेशः स्थानिवत् स्थानिभूतादचः पूर्वत्वेन दृष्टस्य विधौ कर्तव्ये ।

। चुरादि गण ।

इति स्थानिवत्त्वान्नोपधावृद्धिः । कथयति । अग्लोपित्वाद्दीर्घसन्वद्भावौ न । अचकथत् । गण संख्याने । ३ । गणयति ॥

[ टीका ]——किसी पर वर्ण को निमित्त मानके अच् के स्थान में यदि कोई आदेश हुआ हो तो वह आदेश जिस अच् के स्थान में हुआ हो उसी के सदृश माना जाय परन्तु जब कोई सूत्र उस अच् से पूर्व वर्ण में लगनेवाला हो। कथ के अन्त्य अकार का ५०६वें के अनुसार लोप जो हुआ है सो स्थानिवद्भाव के करने से फिर ४९०वें सूत्र की दृष्टि में अकार ही हो गया और धातु का अन्त्य हल् थकार इस अकार की अपेक्षा उपधा हुआ इस लिए उपधा के स्थान में ४९०वें से वृद्धि जो पाई सो न हुई अर्थात् काथ नहीं हुआ किन्तु कथ का कथ ही रहा। कथयति वह बोलता है। ५०६वें के अनुसार अकार का लोप होता है इस लिए ५६८वें से दीर्घ जो पाया सो नहीं होता और सन् परे रहते वा सन्वद्भाव करने से जो कार्य [५६७] होता है सो भी नहीं होता क्योंकि अकार अक् प्रत्याहार में

। णिजन्त प्रक्रिया ।

---

अन्तर्गत है इस लिए कथ धातु अल्लोपी हुआ । अचकथत् वह बोला ॥

गण [ गण ] गिनना । गणयति वह गिनता है ॥

॥ मूल ७४५ ॥—ई च गणः । ७ । ४ । ९७ ।

गणयतेरभ्यासस्य ईत् स्याच्चादत्चङ्परे णौ । अजीगणत् । अजगणत् ॥

॥ इति चुरादयः ॥

[ टीका ]—गण धातु के अभ्यास को ईकार होय । सूत्र में च जो है तिस से यह जाना जाता है कि पक्षान्तर में अकार भी होय पर जब चङ् परक णि परे हो । अजीगणत् वा अजगणत् उस ने गिना ॥

॥ चुरादि गण समाप्त भया ॥

——***——

॥ ण्यन्ताः ॥

॥ मूल ७४६ ॥—स्वतन्त्रः कर्ता । १ । ४ । ५४ ।

क्रियायां स्वातन्त्र्येण विवक्षितोऽर्थः कर्ता स्यात् ॥

---

## ॥ णिजन्त प्रक्रिया ॥

[टीका]—किसी क्रिया में जिसकी स्वतन्त्रता से विवक्षा हो कि यह क्रिया का करनेवाला है सो कर्तृ संज्ञक होय। उ०। पाक करना रूप क्रिया में हम कह सकते हैं कि आग रींधती है या रसोंईं करनेवाला रींधता है वा ईंधन रींधता है अर्थात् आग और रसोंईं करनेवाला और ईंधन ये तीनों पृथक २ करके कर्ता हो सकते हैं ॥

॥ मूल ७४७ ॥—तत्प्रयोजको हेतुश्च । १ । ४ । ५५ । कर्तुः प्रयोजको हेतुसंज्ञः कर्तृसंज्ञश्च ॥

[टीका]—कर्ता [७४६] को प्रेरणा करनेवाला जो है सो हेतु संज्ञक और कर्तृ संज्ञक कहलावे ॥

॥ मूल ७४८ ॥—हेतुमति च । ३ । १ । २६ । प्रयोजकव्यापारे प्रेषणादौ च वाच्ये धातोर्णिच् । भवन्तं प्रेरयति भावयति ॥

[टीका]—जब करानेवाले का व्यापार अर्थात् प्रेरणा अध्येषणा और विज्ञापना इन में से किसी प्रकार की प्रेरणा प्रकाश करनी हो तब धातु से परे णिच् [७४२] स्वा-

पन किया जाय। निकृष्ट को प्रेरण करना प्रेरणा कहलाती है। सत्कार पूर्वक गुरू आदि को प्रेरण करना अध्येषणा कहलाती है। और प्रार्थना पूर्वक प्रभु को प्रेरण करना विज्ञापना कहलाती है। और ये तीनों प्रकार प्रेरणा शब्द से भी गृहीत होते हैं। भावयति वह होनेवाले को प्रेरण करता है॥

॥ मूल ७४९ ॥—ओः पुयण्ज्यपरे। ७। ४। ८०। सनि परे यदङ्गं तदवयवाभ्यासात इत् स्यात् पवर्गयणजकारेष्ववर्णपरेषु परतः। अबीभवत्। ष्ठा गतिनिवृत्तौ॥

[टीका]——जिस अङ्ग [१५३] से परे सन् [७५२] हो तिसका अवयव जो अभ्यास तिसके उकार को इकार होय जब अवर्ण परक पवर्ग वा यण् वा जकार परे रहे। अबीभवत् [५६७ और ५६९] उस ने होनेवाले को प्रेरणा की॥

ष्ठा खड़ा होना॥

॥ मूल ७५०॥—अर्तिह्रीव्लीरीक्नूयीक्ष्माय्यातां पुङ्णौ। ७। ३। ३६। स्थापयति॥

। णिजन्त प्रक्रिया ।

[ टीका ]——ष्ठा जाना । ह्री लज्जित होना । व्री स्वीकार करना । री मारना । क्नूयी शब्द करना । क्ष्मायी कंपाना । ये जो धातु हैं तिनको और आकारान्त धातु को पुक् आगम होय जब णि परे हो । स्थापयति वह खड़ा करवाता है ॥

॥ मूल ७५१ ॥—तिष्ठतेरित् । ७ । ४ । ५ । उपधाया इश्चङ्परे णौ । अतिष्ठिपत् । घट चेष्टायाम् ॥

[ टीका ]——जब चङ् परक णि परे हो तब स्था धातु की उपधा के स्थान में इकार होय । अतिष्ठिपत् [ ७५० ] उस ने खड़ा करवाया ॥

घट् [ घट ] चेष्टा करना ॥

॥ मूल ७५२ ॥—मितां ह्रस्वः । ६ । ४ । ९२ । घटादीनां ज्ञपादीनां च ह्रस्वः । घटयति । ज्ञप ज्ञाने ज्ञापने च । ज्ञपयति । अजिज्ञपत् ॥

॥ इति ण्यन्तप्रक्रिया ॥

[ टीका ]——घट् आदि और ज्ञप् आदि धातु की

मित् हैं उनको णिच् मानकर दीर्घ जो हुआ है तिसके स्थान में ह्रस्व होय ॥

ज्ञप् जानना वा जनाना । ज्ञपयति वह जानता है । अजिज्ञपत् [५६७ और ५६८] उस ने जाना ॥

॥ णिजन्त प्रक्रिया समाप्त भई ॥

---***---

## ॥ सनन्ताः ॥

॥ मूल ७५३ ॥—धातोः कर्मणः समानकर्तृकादिच्छायां वा । ३ । १ । ७ । इषिकर्मणो धातोरिषिणैककर्तृकात् सन् वेच्छायाम् । पठ व्यक्तायां वाचि ॥

---

॥ सनन्त प्रक्रिया ॥

[टीका]——जब क्रिया का कर्ता और इच्छा करनेवाला दोनों एक ही हों अर्थात् भिन्न न हों तब जो क्रिया करने को इष्ट हो वह जिस धातु से प्रकाश की जाय उस धा-

तु से परे इच्छा अर्थ में सन् प्रत्यय विकल्प करके स्थापन किया जावे यदि वह धातु इच्छा रूपी क्रिया का कर्म हो। पढ़नें अर्थ में पठ धातु ॥

॥ मूल ७५४ ॥—सन्यङोः । ६ । १ । ९ । सन्नन्तस्य यङन्तस्य च प्रथमस्यैकाचो द्वे स्तोऽजादेस्तु द्वितीयस्य । सन्यतः । पठितुमिच्छति पिपठिषति । कर्मणः किम् । गमनेनेच्छति । समानकर्तृकात् किम् । शिष्याः पठन्त्वितीच्छति गुरुः । वा ग्रहणाद्वाक्यमपि । लुङ्सनोर्घस्लृ ॥

[ टीका ]——सन् [ ७५३ ] प्रत्ययान्त और यङ् [ ७५८ ] प्रत्ययान्त धातु के एकाच् प्रथम भाग को द्वित्व होय परन्तु प्रथम भाग के आदि में जो अच् हो तो द्वितीय एकाच् भाग को द्वित्व होय [ ४२७ ]। अभ्यास के अकार को इकार [ ५६८ ] होने से पिपठिषति [ ४३४ और १७० ] वह पढ़ने की इच्छा करता है। ७५३वें में ऐसा क्यों कहा कि यदि वह धातु इच्छा रूपी क्रिया का कर्म हो। तो देखो गमनेनेच्छति गमन

से कुछ करने की इच्छा करता है। इस वाक्य में गमन रूप जो क्रिया है सो इच्छा रूपी क्रिया का कर्म नहीं है किन्तु करण है इसी लिए सन् प्रत्यय नहीं हुआ। और यह क्यों कहा कि जब क्रिया का कर्ता और इच्छा करनेवाला दोनों एकही हों। तो देखो शिष्याः पठन्त्वितीच्छति गुरुः गुरू की इच्छा है कि शिष्य पढ़ें। इस वाक्य में पठन रूप क्रिया का कर्ता जो शिष्य है और इच्छा करनेवाला जो गुरू है सो एकही नहीं पर भिन्न हैं। सूच [ ७५३ ] में वा ग्रहण करने से यह जाना जाता है कि सन् प्रत्ययान्त का अर्थ एक वाक्यान्तर से भी प्रकाश किया जाय। इस से यह सिद्ध हुआ कि पिपठिषति इत्यादि वाक्यों के अर्थ में पठितुमिच्छति इत्यादि वाक्यान्तर भी होते हैं ॥

सन् परे रहते अद् धातु को घस्ल [ ५९६ ] आदेश होता है ॥

॥ मूल ७५५ ॥—सः स्यार्धधातुके। ७। ४। ४९। सस्य तः स्यात् सादावार्धधातुके। अत्तुमिच्छति जिघत्सति। एकाच इति नेट् ॥

---

[ टीका ]—स् के स्थान में त् होय स् जिसके आदि में है ऐसा आर्धधातुक प्रत्यय जब परे रहे । जिघत्सति [ ५६८ ] वह भोजन करने की इच्छा करता है। ५११वें के कारण यहां इट् आगम नहीं भया ॥

॥ मूल ७५६ ॥—अज्झनगमां सनि । ६ । ४ । १६ । अजन्तानां हन्तेरजादेशगमेश्च दीर्घो झलादौ सनि ॥

[ टीका ]—अजन्त धातु । मारने अर्थ में हन् धातु । और जाने अर्थ में इण् और इक् धातु । इनके स्थान में आदेश जो गम् तिसको दीर्घ होय झलादि सन् प्रत्यय जब परे हो ॥

॥ मूल ७५७ ॥—इको झल् । १ । २ । ९ । इगन्ताज्झलादिः सन् कित् । ऋत इद्धातोः । कर्तुमिच्छति चिकीर्षति ॥

[ टीका ]—इगन्त धातु से परे झलादि जो सन् सो कित् माना जाय । ७५६वें के अनुसार ऋ को दीर्घ करने

से और ७०७वें और ६५२वें के लगाने से चिकीर्षति वह करने की इच्छा करता है ॥

॥ मूल ७५८ ॥ – सनि ग्रहगुहोश्च । ७ । २ । १२ । ग्रहेर्गुहेरुगन्ताच्च सन इण्न स्यात् । बुभूषति ॥

॥ इति सनन्ताः ॥

[टीका]——ग्रह् लेना । गुह् ढांकना । और उक् प्रत्याहारान्त । ये जो धातु हैं तिन से परे जो सन् तिसको इट् आगम न होय । बुभूषति वह होने की इच्छा करता है ॥

॥ सनन्त प्रक्रिया समाप्त हुई ॥

——***——

॥ यङन्ताः ॥

॥ मूल ७५९ ॥—धातोरेकाचो हलादेः क्रियासमभिहारे यङ् । ३ । १ । २२ । पौनः-पुन्ये भृशार्थे च द्योत्ये धातोरेकाचो हलादेर्यङ् ॥

## ॥ यङन्त प्रक्रिया ॥

[टीका]—जब क्रिया का वारंवार करना या उसकी अत्यन्तता प्रकाश करनी हो तब हल् जिसके आदि में है ऐसे एकाच् धातु से परे यङ् होय ॥

॥ मूल ७६० ॥—गुणो यङ्लुकोः । ७ । ४ । ८२ । अभ्यासस्य गुणो यङि यङ्लुकि च । ङिदन्तत्वादात्मनेपदम् । पुनः पुनरतिशयेन वा भवति । बोभूयते । बोभूयाञ्चक्रे । अबोभूयिष्ट ॥

[टीका]—अभ्यास [४२८] को गुण होय जब यङ् परे हो अथवा यङ् का लुक् [७६६] भया हो। यङ् ङित् है इस लिए जिस धातु से यह [७५८] प्रत्यय होता है उस से आत्मनेपद [४११] प्रत्यय होते हैं। बोभूयते वह वारंवार या अतिशय करके होता है। बोभूयाञ्चक्रे वह वारंवार हुआ। अबोभूयिष्ट वह वारंवार हुआ ॥

॥ मूल ७६१ ॥—नित्यं कौटिल्ये गतौ । ३ । १ । २३ । गत्यर्थात् कौटिल्य एव यङ् नतु क्रियासमभिहारे ॥

। यङन्त प्रक्रिया ।

[ टीका ]——गति रूप जिसका अर्थ हो ऐसे धातु से परे यङ् प्रत्यय जो हो तो सर्वदा टेढ़ाई अर्थ में हो न कि क्रिया के बारंबार करने वा अतिशय अर्थ में ॥

॥ मूल ७६२ ॥—दीर्घोऽकितः । ७ । ४ । ८३ । अकितोऽभ्यासस्य दीर्घो यङ्लुकोः । कुटिलं व्रजति । वाव्रज्यते ॥

[ टीका ]——जो अभ्यास कित् न हो तिसको दीर्घ होय जब यङ् परे हो या उसका लुक् हुआ हो । वाव्रज्यते वह टेढ़ा जाता है ॥

॥ मूल ७६३ ॥—यस्य हलः । ६ । ४ । ४९ । हलः परस्य यस्य लोप आर्धधातुके । आदेः परस्य । अतो लोपः । वाव्रजाञ्चक्रे । वाव्रजिता ॥

[ टीका ]——हल् से परे जो य तिसका लोप होय जब आर्धधातुक प्रत्यय परे रहे । जब आर्धधातुक संज्ञक आम् प्रत्यय परे रहता है तब य के प्रथम भाग य् का ८८वें की सहायता से लोप हो जाता है और ५०६वें के अनुसार य का

जो अकार है तिसका लोप होता है इस लिए वाव्रजाञ्चक्रे वह टेढ़ा गया । वाव्रजिता वह टेढ़ा जायगा ॥

॥ मूल ७६४ ॥—रीगृदुपधस्य च । ७ । ४ । ९० । ऋदुपधस्य धातोरभ्यासस्य रीगागमो यङ्लुकोः । वरीवृत्यते । वरीवृताञ्चक्रे । वरीवृतिता ॥

[ टीका ]——जिस धातु की उपधा ऋ हो तिसके अभ्यास को रीक् आगम होय जब यङ् परे हो वा उसका लुक् हुआ हो । वरीवृत्यते वह वारंवार रहता है । वरीवृताञ्चक्रे वह वारंवार रहा । वरीवृतिता वह वारंवार रहेगा ॥

॥ मूल ७६५ ॥—क्षुभ्नादिषु च । ८ । ४ । ३९ । णत्वं न । नरीनृत्यते । जरीगृह्यते ॥

॥ इति यङन्तप्रक्रिया ॥

[टीका]——क्षुभ्ना इत्यादि के विषे ण [ १५८ ] न हो। नरीनृत्यते वह वारंवार नांचता है । जरीगृह्यते [ ७६४ ] वह वारंवार लेता है ॥

॥ यङन्त प्रक्रिया समाप्त भई ॥

---***---

## ॥ यङ्लुगन्ताः ॥

॥ मूल ७६६ ॥—यङोऽचि च । २ । ४ । ७४ ।

यङोऽचि प्रत्यये लुक् स्याच्चकारात् तं विनापि क्वचित् । अनैमित्तिकोऽयम् । अन्तरङ्गत्वादादौ भवति ततः प्रत्ययलक्षणेन यङन्तत्वाद् द्वित्वम् । अभ्यासकार्यम् । धातुत्वाल्लडादयः । शेषात् कर्तरीति परस्मैपदम् । चर्करीतं चेत्यदादौ पाठाच्छपो लुक् ॥

---

॥ यङ् लुगन्त प्रक्रिया ॥

[ टीका ]——जब अच् [ ८३८ ] प्रत्यय परे हों तब यङ् का लुक् होय । सूत्र में चं जो है उस से यह बोध होता है कि उस प्रत्यय के विना भी कभी २ लुक् होता है । यह लुक् जो अच् प्रत्यय के विना भी कभी २ होता है इस लिए निमित्त रहित कहलाता है क्योंकि उसके होने के लिए कोई निमित्त नहीं चाहिए । और यह लुक् अन्तरङ्ग

है क्योंकि इसको किसी निमित्त के आश्रयण का आग्रह नहीं रहता इस लिए पहिले ही होता है। फिर यङ् के लोप हो जाने पर भी इस [२११] सूत्र के अनुसार यङन्त मानने से ७५४वें सूत्र के अनुसार द्वित्व होता है और अभ्यास को यथा संभव अभ्यास के कार्य होते हैं। यङन्त को धातु संज्ञा [५०३] होती है इस लिए उस मे लट् आदि प्रत्यय होते हैं। और ४१३वें के अनुसार परस्मैपद प्रत्यय स्थापन किये जाते हैं। ६२७वें सूत्र में हम कह आए हैं कि अदादि गण भी यङ् लुगन्त ही गिना जाता है इस से यह सिद्ध हुआ कि अदादित्व प्रयुक्त शप् का लुक् [५९०] भी होता है ॥

॥ मूल ७६७ ॥—यङो वा । ७ । ३ । ९४ । यङ्लुगन्तात् परस्य हलादेः पितः सार्वधातुकस्येड् वा स्यात्। भूसुवोरिति निषेधो यङ्लुकि भाषायां न । बोभूतु तेतिक्ते इति छन्दसि निपातनात्। बोभवीति । बोभोति । बोभूतः । अदभ्यस्तात्। बोभुवति । बोभवाञ्चकार । बोभवा-

। यङ् लुगन्त प्रक्रिया ।

मास । बोभविता । बोभविष्यति । बोभवीतु । बोभोतु । बोभूतात् । बोभूताम् । बोभुवतु । बोभूहि । बोभवानि । अबोभवीत् । अबोभोत् । अबोभूताम् । अबोभवुः । बोभूयात् । बोभूयायाताम् । बोभूयुः । बोभूयात् । बोभूयास्ताम् । बोभूयासुः । गातिस्थेति सिचो लुक् । यङो वेतीट्पक्षे गुणं बाधित्वा नित्यत्वाद्वुक् । अबोभूवीत् । अबोभोत् । अबोभूताम् । अबोभूवुः । अबोभविष्यत् ॥

॥ इति यङ्लुगन्ताः ॥

[ टीका ]——जिस धातु के यङ् का लुक् भया हो उस से परे जो हलादि पित् सार्वधातुक तिसको इट् आगम विकल्प करके होय। लोक में अर्थात् वेद को छोड़कर अन्य शास्त्र में जहां यङ् का लुक् होता है वहां ४७५ वां सूत्र जो गुण का निषेध करनेवाला है सो नहीं लगता। यह बात इस से अनुमान की गई है जो कि बोभूतु और तेतिक्ते इन वेद के प्रयोगों में गुण न हो इस लिए वेद में निपात माना है और

। यङ्लुगन्त प्रक्रिया ।

यदि निषेध [४७५] लग सकता तो बोभूतु इस पद में उसी [ ४७५ ] निषेध से गुण का अभाव सिद्ध था फिर गुण के न लगने के लिए उस पद के निपातन करने का कुछ प्रयोजन न था इस से यह जान पड़ता है कि यङ्लुगन्त में ४७५वें के लगने का तात्पर्य नहीं है सइ कारण वेद के उस यङ्लुगन्त प्रयोग में निपातन से गुण का अभाव बाधा गया। बोभवीति वा बोभोति वह वारंवार होता है। बोभूतः वे दोनों वारंवार होते हैं। ६४६वें के अनुसार झ् के स्थान में अत् करने से बोभुवति वे वारंवार होते हैं। बोभवाञ्चकार वा बोभवामास वह वारंवार हुआ। बोभविता वह वारंवार होगा। बोभविष्यति वह वारंवार होगा। बोभवीतु वा बोभोतु वह वारंवार हो। बोभूतात् ईश्वर करे कि वह वारंवार हो। बोभूताम् वे दोनों वारंवार हों। बोभुवतु वे वारंवार हों। बोभूहि तू वारंवार हो। बोभवानि मैं वारंवार होऊं। अबोभवीत् वा अबोभोत् वह वारंवार हुआ। अबोभूताम् वे दोनों वारंवार हुए। अबोभवुः वे वारंवार हुए। बोभूयात् वह वारंवार

हो । बोभूयाताम् वे दोनों वारंवार हों । बोभूयुः वे वारंवार हों । बोभूयात् ईश्वर करे कि वह वारंवार हो । बोभूयास्ताम् ईश्वर करे कि वे दोनों वारंवार हों । बोभूयासुः ईश्वर करे कि वे वारंवार हों । ४७४वें के अनुसार लुङ् में सिच् का लुक् हुआ और ७६७वें से जिस पक्ष में ईट् आगम हुआ उस पक्ष में गुण [४२१] को बाधके ४२६वें से वुक् आगम होता है क्योंकि वुक् नित्य है इस लिए वह गुण से अधिक बलवान है । नित्य उस विधि को कहते हैं कि जो अपने विरोधी सूत्र की प्रवृत्ति के हो जाने पर भी उदाहरण में लग सकती हो । अबोभूवीत् या अबोभोत् वह वारंवार हुआ । अबोभूताम् वे दोनों वारंवार हुए । अबोभूवुः वे वारंवार हुए । अबोभविष्यत् जो वह वारंवार हो ॥

॥ यङ्लुगन्त प्रक्रिया समाप्त भई ॥

## । नाम धातु प्रक्रिया ।

——***——

## ॥ नामधातवः ॥

॥ मूल ७६८ ॥— सुप आत्मनः क्यच् । ३ । १ । ८ । इषिकर्मण एषितुः सम्बन्धिनः सुबन्ता-दिच्छायामर्थे क्यज् वा ॥

---

### ॥ नाम धातु ॥

[ टीका ]—— इच्छा करनेवाले का आत्म सम्बन्धी और इष् धातु का कर्म ऐसा जो सुबन्त तिस से परे इच्छा अर्थ में क्यच् प्रत्यय विकल्प करके स्थापन किया जाय ॥

जब कोई मनुष्य पुत्र की इच्छा करता है तब पुत्र वा-चक जो शब्द है सो इष् धातु का कर्म है क्योंकि इष् धातु का अर्थ इच्छा करना है तिसका विषय पुत्र वाचक शब्द हो रहा है और इच्छा करनेवाले का आत्म सम्बन्धी भी है क्यों-कि उस मनुष्य को अपने लिए पुत्र होने की इच्छा होती है न कि दूसरे किसी के लिए ॥

॥ मूल ७६९ ॥—सुपो धातुप्रातिपदिकयोः । २ । ४ । ७१ । एतयोरवयवस्य सुपो लुक् ॥

। नाम धातु प्रक्रिया ।

[टीका]——सुप् का लुक् होय जब वह धातु का अथवा प्रातिपदिक [१२५] का अवयव हो ॥

॥ मूल ७७० ॥—क्यचि च । ७ । ४ । ३३ । अवर्णस्य ईः । आत्मनः पुत्रमिच्छति पुत्रीयति ॥

[टीका]——जब क्यच् [७६८] परे रहे तब अवर्ण के स्थान में ई होय । पुत्रीयति वह अपने लिए पुत्र की इच्छा करता है ॥

॥ मूल ७७१ ॥—नः क्ये । १ । ४ । १५ । क्यचि क्यङि च नान्तमेव पदं नान्यत् । नलोपः । राजीयति । नान्तमेवेति किम् । वाच्यति । हलि च । गीर्यति । पूर्यति । धातोरित्येव नेह दिवमिच्छति दिव्यति ॥

[टीका]——जब क्यच् वा क्यङ् [७७७] परे हो तब नकारान्त जो हो सोई पद माना जाय और नकारान्त से जो भिन्न है तिसको पद संज्ञा न होय । पद संज्ञा होने से २०१वें के अनुसार राजन् शब्द के न् का लोप होता है । इस लिए राजीयति वह राजा होने की इच्छा करता है । के-

। नाम धातु प्रक्रिया ।

---

वल नकारान्त ही को क्यों कहते हो तो देखो वाच्यति वह बातों की इच्छा करता है इस पद में वाच् शब्द नकारान्त नहीं है किन्तु चकारान्त है इसी लिए वाच् शब्द को पद संज्ञा न भई और जो पद संज्ञा हो जाती तो ३३४वें से उसके च् को क् हो गया होता । ६५२वें से गीर्यति और पूर्यति में दीर्घ होता है । गीर्यति वह बातों की इच्छा करता है । पूर्यति वह नगर की इच्छा करता है । और ६५२वें से केवल धातु ही को दीर्घ होता है इस लिए दिव्यति में दीर्घ नहीं होता क्योंकि दिव्यति में जो दिव् शब्द है सो स्वर्ग वाचक प्रातिपदिक है पर दिव् धातु नहीं । दिव्यति वह स्वर्ग की इच्छा करता है ॥

॥ मूल ७७२ ॥ – क्यस्य विभाषा । ६ । ४ । ५० । हलः परयोः क्यच्क्यङोर्लोपो वार्धधातुके । आदेः परस्य । अतो लोपः । तस्य स्थानिवत्त्वाल्लघूपधगुणो न । समिधिता । समिध्यिता ॥

[ टीका ]—हल् से परे जो क्यच् और क्यङ् तिसका लोप विकल्प करके होय जब आर्धधातुक प्रत्यय परे हो ।

। नाम धातु प्रक्रिया ।

८८वें के अनुसार केवल य् का लोप होता है और ५०६वें से अकार का लोप होता है। और अकार का लोप जो भया है तिसको स्थानिवद्भाव करने से ४८६वें के अनुसार गुण जो पाया सो न हुआ। समिधिता या समिध्यिता वह ईंधन की इच्छा करेगा ॥

॥ मूल ७७३ ॥—काम्यच् च । ३ । १ । ९ । उक्तविषये काम्यच् । पुत्रमात्मन इच्छति । पुत्रकाम्यति । पुत्रकाम्यिता ॥

[टीका]——उक्त विषय [७६८] में काम्यच् प्रत्यय होय । पुत्रकाम्यति वह पुत्र की इच्छा करता है । पुत्रकाम्यिता वह पुत्र की इच्छा करेगा ॥

॥ मूल ७७४ ॥—उपमानादाचारे । ३ । १ । १० । उपमानात् कर्मणः सुबन्तादाचारेऽर्थे क्यच् । पुत्रमिवाचरति पुत्रीयति छात्रम् । विष्णूयति द्विजम् ॥

[टीका]——उपमान वाचक जो कर्म संज्ञक सुबन्त तिस से परे आचरण अर्थ में क्यच् होय। पुत्रीयति छात्रम् वह

। नाम धातु प्रक्रिया ।

छात्र को पुत्र के सदृश मानता है। विष्णूयति द्विजम् वह ब्राह्मण को विष्णु के तुल्य मानता है ॥

॥ मूल ७७५ ॥—सर्वप्रातिपदिकेभ्यः क्विब्वा वक्तव्यः । अतो गुणे । कृष्ण इवाचरति कृष्णति । स्व इवाचरति स्वति । सस्वौ ॥

[टीका]——प्रातिपदिक से परे क्विप् प्रत्यय विकल्प करके होय ऐसा कहना चाहिए। जहां पद संज्ञा नहीं रहती वहां ३०१ लगता है। कृष्णति वह कृष्ण के सरीखा कार्य करता है। स्वति वह अपने सरीखा कार्य करता है। सस्वौ उस ने अपने सरीखा कार्य किया ॥

॥ मूल ७७६ ॥—अनुनासिकस्य क्विझलोः क्ङिति । ६ । ४ । १५ । अनुनासिकान्तस्योपधाया दीर्घः स्यात् क्वौ झलादौ च क्ङिति । इदमिवाचरति इदामति । राजेव राजानति । पन्था इव पथीनति ॥

[टीका]——अनुनासिकान्त की उपधा को दीर्घ होय

। नाम धातु प्रक्रिया ।

जब क्विप् [ ८५६ ] अथवा झलादि कित् वा ङित् प्रत्यय परे हो । इदामति वह इसके सदृश काम करता है । राजानति वह राजा के सरीखा काम करता है । पथीनति वह पथ के सरीखा काम आता है ॥

॥ मूल ७७७ ॥—कष्टाय क्रमणे । ३ । १ । १४ । चतुर्थ्यन्तात् कष्टशब्दादुत्साहे क्यङ् । कष्टाय क्रमते कष्टायते । पापं कर्तुमुत्सहत इत्यर्थः ॥

[ टीका ]—चतुर्थ्यन्त कष्ट शब्द से उत्साह अर्थ में क्यङ् प्रत्यय होय । ७६९वें से सुप् का लुक् होता है और ५१९वें से अन्त को दीर्घ होता है । कष्टायते वह पाप करने के लिये उत्साह करता है ॥

॥ मूल ७७८ ॥—शब्दवैरकलहाभ्रकण्वमेघेभ्यः करणे । ३ । १ । १७ । एभ्यः कर्मभ्यः करोत्यर्थे क्यङ् । शब्दं करोति शब्दायते ॥

[ टीका ]—शब्द शब्द । वैर विरोध । कलह टंटा । अभ्र बादल । कण्व पाप । और मेघ बादल । ये शब्द

। नाम धातु प्रक्रिया ।

---

जब कर्म हों तब इन से परे करने अर्थ में क्यङ् प्रत्यय होय । शब्दायते वह शब्द करता है ॥

॥ मूल ७७९ ॥—तत् करोति तदाचष्टे । इति णिच् ॥

[ टीका ]——वह उस काम को करता है अथवा वह उस बात को कहता है इन अर्थों में णिच् प्रत्यय किया जाय । इस से णिच् हुआ ॥

जो कोई शङ्का करे कि ७८०वें सूच से णिच् प्रत्यय का होना सिद्ध ही था फिर ७७९वें सूच का क्या प्रयोजन है तो इसका यह उत्तर है कि ७७९वां सूच केवल धात्वर्थ का नियम करता है इस रूप से कि ७८०वें से धातु के अर्थ में जो णिच् पाया है सो केवल करना वा कहना इन्हीं दो अर्थों में होय अन्य धात्वर्थ में न होय ॥

॥ मूल ७८० ॥—प्रातिपदिकाद्धात्वर्थे बहुलमिष्ठवच्च । प्रातिपदिकाद्धात्वर्थे णिच् स्यात् इष्ठे यथा प्रातिपदिकस्य पुंवद्भावरभावटिलोपविन्मतुब्लोपयणादिलोपप्रस्थस्फाद्यादेशभसंज्ञास्त-

। नाम धातु प्रक्रिया ।

इष्ठावपि स्युः । इत्यग्लोपः । घटं करोत्याचष्टे वा घटयति ॥

॥ इति नामधातवः ॥

[टीका]——धातु के अर्थ में प्रातिपदिक से परे णिच् प्रत्यय होय और जब वह परे रहे तब इष्ठन् [१३०७] प्रत्यय के तुल्य कार्य होंयं अर्थात् जब इष्ठन् प्रत्यय परे रहता है तब जैसे स्त्रीलिङ्ग को पुंलिङ्ग होता है ऋ को र् आदेश होता है टि [५२] का लोप होता है विन् प्रत्यय [१२८२] और मतुप् प्रत्यय [१२६८] का लुक् होता है यण् आदि का लोप होता है प्रिय शब्द को प्र आदेश होता है स्थिर शब्द को स्थ आदेश होता है स्फिर शब्द को स्फ आदेश होता है और भ संज्ञा [१८६] होती है तैसे ही जब णि परे रहे तब भी ये सब कार्य होंयं। इस सूत्र से अक् अर्थात् घट शब्द के टि [५२] संज्ञक अकार का लोप हुआ तब घटयति वह घड़ा बनाता है या घड़ा को कहता है ॥

॥ नाम धातु प्रक्रिया समाप्त भई ॥

। कण्ड्वादि गण ।

——***——

॥ कण्ड्वादयः ॥

॥ मूल ७८१॥—कण्ड्वादिभ्यो यक् । ३ । १ । २७। एभ्यो धातुभ्यो नित्यं यक् स्यात् स्वार्थे। कण्डूञ् गात्रविघर्षणे । १ । कण्डूयति । कण्डूयते । इत्यादि ॥

॥ इति कण्ड्वादयः ॥

---

॥ कण्ड्वादि गण ॥

[ टीका ]—कण्डूञ् आदि धातुओं से परे स्वार्थ में यक् प्रत्यय नित्य होय । खजुलाने अर्थ में कण्डू [कण्डूञ्] धातु। कण्डूयति या कण्डूयते वह खजुलाता है ॥

॥ कण्ड्वादि गण समाप्त भया ॥

——***——

॥ आत्मनेपदम् ॥

॥ मूल ७८२ ॥—कर्तरि कर्मव्यतिहारे । १ । ३ । १४ । क्रियाविनिमये द्योत्ये कर्तर्या-

त्मनेपदम् । व्यतिलुनीते । अन्यस्य योग्यं लवनं करोतीत्यर्थः ॥

॥ आत्मनेपद प्रक्रिया ॥

[टीका]——जब क्रिया का अदलना बदलना प्रकाश करना हो तब कर्ता अर्थ में आत्मनेपद प्रत्यय होय। व्यतिलुनीते काटना जो दूसरे का उचित काम था सो वह करता है ॥

॥ मूल ७८३ ॥—न गतिहिंसार्थेभ्यः । १ । ३ । १५ । व्यतिगच्छन्ति । व्यतिघ्नन्ति ॥

[टीका]——गति और हिंसा वाचक धातु से आत्मनेपद प्रत्यय [ ७८२ ] न होय । व्यतिगच्छन्ति वे परस्पर विरुद्ध जाते हैं । व्यतिघ्नन्ति वे परस्पर लड़ते हैं । इन दोनों उदाहरणों में भी कर्मव्यतिहार है क्योंकि जब वे उनके पास जाते हैं तब वे पलटकर उनके पास जाते हैं और जब वे उनको मारते हैं तब वे पलटकर उनको मारते हैं । इस प्रकार के उलट पलट को भी कर्मव्यतिहार भाष्यकार

ने माना है और यह न समझना चाहिए कि अन्य के योग्य काम को दूसरा करे इसी प्रकार का क्रिया का अदलना बदलना कर्मव्यतिहार है किन्तु किसी प्रकार के क्रिया सम्बन्धी उलट पलट को कर्मव्यतिहार कहते हैं ॥

॥ मूल ७८४ ॥—नेर्विशः । १ । ३ । १७ । निविशते ॥

[टीका]——नि पूर्वक जो विश् धातु तिस से परे आत्मनेपद संज्ञक प्रत्यय स्थानपन किया जाय । निविशते वह भीतर प्रवेश करता है ॥

॥ मूल ७८५ ॥—परिव्यवेभ्यः क्रियः । १ । ३ । १८ । परिक्रीणीते । विक्रीणीते । अवक्रीणीते ॥

[टीका]——क्री धातु से परे आत्मनेपद प्रत्यय होय जो वह परि या वि या अव उपसर्ग से परे हो । परिक्रीणीते वह मोल लेता है । विक्रीणीते वह बेंचता है । अवक्रीणीते वह मोल लेता है ॥

॥ मूल ७८६ ॥—विपराभ्यां जेः । १ । ३ । १९ । विजयते । पराजयते ॥

---

[टीका]——जि धातु से परे आत्मनेपद संज्ञक प्रत्यय होय जो वह वि अथवा परा उपसर्ग से परे हो । विजयते वह विजय करता है । पराजयते वह पराजय करता है ॥

॥ मूल ७८७ ॥—समवप्रविभ्यः स्थः । १ । ३ । २२ । सन्तिष्ठते । अवतिष्ठते । प्रतिष्ठते । वितिष्ठते ॥

[टीका]——ष्ठा धातु जो सम् या अव या प्र या वि से परे हो तो उस से परे आत्मनेपद प्रत्यय होय । सन्तिष्ठते वह अच्छी भांति से स्थित होता है । अवतिष्ठते वह स्थित होता है । प्रतिष्ठते वह अच्छी रीति से स्थित होता है । वितिष्ठते वह विशेष से स्थित होता है ॥

॥ मूल ७८८ ॥—अपह्नवे ज्ञः । १ । ३ । ४४ । शतमपजानीते । अपलपतीत्यर्थः ॥

[टीका]——ज्ञा धातु से परे छिपाने अर्थ में आत्मनेपद प्रत्यय होय । शतमपजानीते सौ रुपए का ऋण वह नट जाता है ॥

। आत्मनेपद प्रक्रिया ।

॥ मूल ७८९ ॥—अकर्मकाच्च । १ । ३ । ४५ । सर्पिषो जानीते । सर्पिषोपायेन प्रवर्तत इत्यर्थः ॥

[टीका]——ज्ञा धातु से परे आत्मनेपद प्रत्यय होय जब वह धातु अकर्मक हो । सर्पिषो जानीते घृत करके वह प्रवृत्त होता है ॥

॥ मूल ७९० ॥—समस्तृतीयायुक्तात् । १ । ३ । ५४ । रथेन सञ्चरते ॥

[टीका]——तृतीयान्त पद करके युक्त और सम् पूर्वक जो चर् धातु तिस से परे आत्मनेपद प्रत्यय होय । रथेन सञ्चरते रथ करके वह सुख से जाता है ॥

॥ मूल ७९१ ॥—दाणश्च सा चेच्चतुर्थ्यर्थे । १ । ३ । ५५ । समो दाणस्तृतीयान्तेन युक्तादुक्तं स्यात् तृतीया चेच्चतुर्थ्यर्थे । दास्या संयच्छते कामी ॥

[टीका]——सम् पूर्वक दा [दाण्] धातु जो तृतीयान्त पद करके युक्त हो तो उस से परे आत्मनेपद प्रत्यय होय परन्तु वह तृतीया जो चतुर्थी के अर्थ में भई हो तो ।

। आत्मनेपद प्रक्रिया ।

दास्या संच्छयते कामी कामी रति की कामना से दासी को देता है। इस उदाहरण में जिस विधि से तृतीया होती है सो सिद्धान्त में है लघु में नहीं ॥

॥ मूल ७९२ ॥—पूर्ववत् संनः । १ । ३ । ६२ । सनः पूर्वो यो धातुस्तेन तुल्यं सन्नन्तादप्यात्मनेपदं स्यात् । एदिधिषते ॥

[ टीका ]—सन् प्रत्यय से पूर्व जो धातु जैसा हो उसी के तुल्य सन् प्रत्ययान्त धातु से परे भी आत्मनेपद प्रत्यय होय। जैसे एध् धातु से आत्मनेपद प्रत्यय जो होता है सो जब उस में सन् प्रत्यय जोड़ देते हैं तो भी होता है। एदिधिषते [ ४३४ । ७५४ । और ३३२ ] वह वृद्धि की इच्छा करता है ॥

॥ मूल ७९३ ॥—हलन्ताच्च । १ । २ । १० । इक्समीपाद्धलः परो झलादिः सन् कित् । निविविक्षते ॥

[ टीका ]—इक् के समीप जो हल् तिस से परे झलादि अर्थात् विना इट् का जो सन् प्रत्यय सो कित् मा-

---

ना जाय । निविविक्षते वह प्रवेश करने की इच्छा करता है । इस उदाहरण की प्रथम अवस्था में अर्थात् सन् प्रत्यय के पूर्व ७८४वें से आत्मनेपद होता है ॥

॥ मूल ७९४ ॥—गन्धनावक्षेपणसेवनसाहसिक्यप्रतियत्नप्रकथनोपयोगेषु कृञः । १ । ३ । ३२ । गन्धनं सूचनम् । उत्कुरुते सूचयतीत्यर्थः । अवक्षेपणं भर्त्सनम् । श्येनो वर्तिकामुत्कुरुते । भर्त्सयतीत्यर्थः । हरिमुपकुरुते सेवते इत्यर्थः । परदारान् प्रकुरुते तेषु सहसा प्रवर्तते । एधो दकस्योपस्कुरुते गुणमाधत्ते । कथाः प्रकुरुते कथयतीत्यर्थः । शतं प्रकुरुते धर्मार्थं विनियुङ्क्ते । एषु किम् । कटं करोति । भुजोऽनवने । ओदनं भुङ्क्ते । अनवने किम् । महीं भुनक्ति ॥

॥ इत्यात्मनेपदप्रक्रिया ॥

[टीका]——गन्धन । अवक्षेपण । सेवा । बलात्कार ।

। आत्मनेपद प्रक्रिया ।

गुण वर्णन । और उपयोग । इन अर्थों में कृ धातु जब हो तब उस से परे आत्मनेपद प्रत्यय होय ॥

गन्धन चुगुली करना । उत्कुरुते वह चुगुली करता है । अवक्षेपण भय देना । श्येनो वर्तिकामुत्कुरुते बाज बटेर को भय देता है । हरिम् उपकुरुते वह हरि को सेवता है । परदारान् प्रकुरुते वह दूसरे की स्त्री के साथ बलात्कार करता है । एधो दकस्योपस्कुरुते पानी को लकड़ी नया गुण देती है । कथाः प्रकुरुते वह कथा कहता है । शतं प्रकुरुते वह धर्मार्थ सौ मुद्रा बांटता है। इन्हीं अर्थों में क्यों कहा। तो देखो कटं करोति वह चटाई बनाता है । इस उदाहरण में आत्मनेपद प्रत्यय नहीं स्थापन किया गया क्योंकि यहां गन्धन आदि अर्थों में से कोई अर्थ नहीं है और जो सूत्र [ ७८४ ] में गन्धन आदि का ग्रहण न करोगे तो आत्मनेपद हो जायगा । भोजन अर्थ में भुज् धातु से आत्मनेपद [ ७१९ ] होता है और पालन जो दूसरा अर्थ है तिस में नहीं । ओदनं भुङ्क्ते वह भात खाता है । पालन अर्थ में निषेध क्यों किया। तो इसका उत्तर यह है कि पालन अर्थ

में निषेध न करोगे तो इस वच्यमाण उदाहरण में भी आत्मने-पद हो जायगा जैसे महीं भुनक्ति वह जगत को पालता है ॥

॥ आत्मनेपद प्रक्रिया समाप्त भई ॥

---***---

## ॥ परस्मैपदम् ॥

॥ मूल ७९५ ॥—अनुपराभ्यां कृञः । १ । ३ । ७९ । कर्तृगे च फले गन्धनादौ च परस्मैपदं स्यात् । अनुकरोति । पराकरोति ॥

॥ परस्मैपद प्रक्रिया ॥

[ टीका ]—जब क्रिया का फल कर्ता को पहुंचता हो और गन्धन आदि [ ७९४ ] अर्थों में से कोई अर्थ हो तो अनु और परा से परे जो कृ धातु तिस से परस्मैपद प्रत्यय होय । अनुकरोति वह अनुकरण करता है । पराकरोति वह पराजय करता है ॥

॥ मूल ७९६ ॥—अभिप्रत्यतिभ्यः क्षिपः । १ ।

। परस्मैपद प्रक्रिया ।

३ । ८० । क्षिप प्रेरणे । स्वरितेत् । अभिक्षिपति ॥

[ टीका ]——अभि प्रति और अति उपसर्ग से परे जो क्षिप् धातु तिस से परस्मैपद होय । क्षिप् फेंकना । यह धातु स्वरितेत् [ ४१२ ] है । अभिक्षिपति वह सब प्रकार से फेंकता है ॥

॥ मूल ७९७ ॥—प्राद्वहः । १ । ३ । ८१ । प्रवहति ॥

[ टीका ]——प्र से परे जो वह धातु तिस से परे परस्मैपद होय । प्रवहति वह नदी बहती है ॥

॥ मूल ७९८ ॥—परेर्मृषः । १ । ३ । ८२ । परिमृष्यति ॥

[ टीका ]——परि से परे जो मृष् धातु तिस से परे परस्मैपद होय । मृष् सहना । परिमृष्यति वह सहता है या क्षमा करता है ॥

॥ मूल ७९९ ॥—व्याङ्परिभ्यो रमः । १ । ३ । ८३ । रमु क्रीड़ायाम् । विरमति ॥

[ टीका ]——वि आङ् और परि से परे जो रम्

। परस्मैपद प्रक्रिया ।

धातु तिष से परे परस्मैपद होय । रम् [रमु] क्रीड़ा करना । विरमति वह निवृत्त होता है । नागेश भट्ट के मत में यह धातु उकार रहित है ॥

॥ मूल ८०० ॥—उपाच्च । १ । ३ । ८४ ।

यज्ञदत्तमुपरमति उपरमयतीत्यर्थः । अन्तर्भावितण्यर्थोऽयम् ॥

॥ इति पदव्यवस्था ॥

[टीका]—उप उपसर्ग से परे जो रम् धातु तिष से परस्मैपद प्रत्यय होय । यज्ञदत्तम् उपरमति वह यज्ञदत्त को निवृत्त करता है । इस धातु में णि [७४८] का अर्थ अन्तर्भूत है अर्थात् उप पूर्वक रम् धातु का अर्थ यहां निवृत्त होना नहीं है किन्तु निवृत्त करवाना है ॥

---

पदव्यवस्था प्रक्रिया अर्थात् आत्मनेपद और परस्मैपद की रीति समाप्त भई ॥

---***---

## ॥ भावकर्मप्रक्रिया ॥

॥ मूल ८०१ ॥—भावकर्मणोः । १ । ३ । १३ । लस्यात्मनेपदम् ॥

॥ भाव कर्म प्रक्रिया ॥

[ टीका ]——जब भाव या कर्म अर्थ में लकार का लाना [ ४०६ ] अभिमत हो तब धातु से परे आत्मनेपद प्रत्यय होय ॥

॥ मूल ८०२ ॥—सार्वधातुके यक् । ३ । १ । ६७ । भावकर्मवाचिनि धातोर्यक् सार्वधातुके । भावः क्रिया सा च भावार्थकलकारेणानूद्यते । युष्मदस्मद्भ्यां सामानाधिकरण्याभावात् प्रथमः पुरुषः । तिङ्वाच्यक्रियाया अद्रव्यरूपत्वेन द्वित्वाद्यप्रतीतेर्न द्विवचनादि किन्त्वेकवचनमेवोत्सर्गतः । त्वया मया अन्यैश्च भूयते । बभूवे ॥

। भाव कर्म प्रक्रिया ।

[टीका]——धातु से परे यक् प्रत्यय होय जब भाव या कर्म वाचक सार्वधातुक परे रहे। भाव क्रिया ही को कहते हैं और वह क्रिया भाव अर्थ के लकार [४०६] से अनुवाद की जाती है जब वह भाव अर्थ में आती है। ऐसी अवस्था में लकार के स्थान में प्रथम पुरुष ही आता है मध्यम और उत्तम पुरुष नहीं आते क्योंकि जब भाव में लकार होता है तब लकार का अर्थ तो भाव ही है पर युष्मद् अस्मद् शब्द से कर्ता बोधित होता है इस कारण समान अधिकरण [४१६] नहीं है। इसी हेतु से ४१६वां और ४१७वां ये दोनों सूत्र भाव प्रत्ययान्त में नहीं लगते और प्रथम पुरुष विधायक ४१८वें सूत्र में तो समान अधिकरण की अपेक्षा ही नहीं है इस कारण ४१८वां सूत्र लगता है। द्रव्य वाचक ही से द्विवचन या बहुवचन हो सकता है परन्तु यहां तिङ् वाच्य क्रिया में द्रव्य का कुछ भी धर्म नहीं है इस लिए द्विवचन आदि की प्रतीति नहीं होती इसी कारण से द्विवचन या बहुवचन प्रत्यय नहीं स्थापन किया जाता किन्तु एकवचन होता है क्योंकि

जहां द्वित्व आदि संख्या की प्रतीति नहीं होती वहां स्वभाव से एकवचन ही होता है। द्रव्य उसे कहते हैं जिस में लिङ्ग संख्या और कारकत्व रहते हैं ॥

त्वया मया अन्यैश्च भूयते तुम हम और इतर लोग होते हैं अर्थात् तू होता है। मैं होता हूं। और अन्य पुरुष होते हैं। बभूवे [ ४३३ ] वह हुआ ॥

॥ मूल ८०३ ॥—स्यसिच्सीयुट्तासिषु भावकर्मणोरुपदेशेऽज्झनग्रहदृशां वा चिण्वदिट् च। ६।४।६२। उपदेशे योऽच् तदन्तानां हनादीनाञ्च चिणीवाङ्गकार्यं वा स्यात् स्यादिषु भावकर्मणोर्गम्यमानयोः स्यादीनामिड़ागमश्च। चिण्वद्भावपक्षेऽयमिट्। चिण्वद्भावाद्वृद्धिः। भाविता। भविता। भाविष्यते। भविष्यते। भूयताम्। अभूयत। भाविषीष्ट। भविषीष्ट ॥

[टीका]—जब स्य [ ४३६ ]। सिच् [ ४७३ ]। सीयुट [ ५५६ ]। अथवा तासि [ ४३६ ] परे हो तब जो धातु उपदेश में अजन्त होते हैं उनको और हन् ग्रह्

। भाव कर्म प्रक्रिया ।

---

दृश्, हन धातुओं को अङ्ग संज्ञा प्रयुक्त कार्य विकल्प करके होंय जैसे चिण् प्रत्यय [ ८०४ ] परे रहते होते हैं और स्य आदि प्रत्यय को इट् आगम भी होय जब लकार भाव में वा कर्म में हुआ हो। यह इट् आगम उस पक्ष में होता है जिस में चिण्वद्भाव होता है। चिण्वद्भाव के होने से वृद्धि [ २०३ ] भी होती है। भाविता वा भविता वह होगा। भाविष्यते वा भविष्यते वह होगा। भूयताम् वह होय। अभूयत, वह हुआ। भाविषीष्ट वा भविषीष्ट ईश्वर करे कि वह होय ॥

॥ मूल ८०४ ॥—चिण् भावकर्मणोः । ३ । १ । ६६ । च्लेश्चिण् स्याद्भावकर्मवाचिनि ते परे। अभावि। अभाविष्यत। अभविष्यत। अकर्मकोऽप्युपसर्गवशात् सकर्मकः। अनुभूयते आनन्दश्चैत्रेण त्वया मया च। अनुभूयन्ते। त्वमनुभूयसे। अहमनुभूये। अन्वभावि। अन्वभाविषाताम्। अन्वभविषाताम्। णिलोपः। भाव्यते। भावयाञ्चक्रे। भावयाम्बभूवे। भावयामासे। चि-

। भाव कर्म प्रक्रिया ।

---

खदिट्। भाविता। आभीयत्वेनासिद्धत्वाणि-लोपः। भावयिता। भावयिषीष्ट। अभावि। अभाविषाताम्। अभावयिषाताम्। बुभूष्यते। बुभूषाञ्चक्रे। बुभूषिता। बुभूषिष्यते। बोभूय्य-ते। बोभूयिष्यते। अकृत्सार्वधातुकयोर्दीर्घः। स्तूयते विष्णुः। स्ताविता। स्तोता। स्ताविष्य-ते। स्तोष्यते। अस्तावि। अस्ताविषाताम्। अस्तोषाताम्। ऋ गतौ। गुणोऽर्त्तीति गुणः। अर्यते। स्मृ स्मरणे। स्मर्यते। सस्मरे। उपदेश-ग्रहणाच्चिखदिट्। आरिता। अर्ता। स्मारिता। स्मर्ता। अनिदितामिति नलोपः। स्रस्यते। इदितस्तु। नन्द्यते। सम्प्रसारणम्। इज्यते॥

[टीका]——च्लि [४७२] को चिण् होय जब भाव वा कर्म वाचक त [४०८] प्रत्यय परे रहे। अभावि वह हुआ। अभाविष्यत [८०३] वा अभविष्यत जो वह हो। अकर्मक धातु भी उपसर्ग के संयोग से सकर्मक हो जाता है। अनुभूयते आनन्दश्चैत्रेण त्वया मया च चैत्र ना-

। भाव कर्म प्रक्रिया ।

---

मक पुरुष से तुझ से और मुझ से आनन्द अनुभव किया जाता है। अनुभूयन्ते चैत्र नामक पुरुष से तुझ से और मुझ से बहुत आनन्द भोग किये जाते हैं। त्वम् अनुभूयसे किसी से तू अनुभव किया जाता है। अहम् अनुभूये किसी से मैं अनुभव किया जाता हूं। अन्वभावि किसी से वह अनुभव किया गया। अन्वभाविषाताम् वा अन्वभविषाताम् किसी से वे दोनों अनुभव किये गये। ५६४वें के अनुसार णि [७४८] के लोप होने से भाव्यते उस से वह होआया जाता है। भावयाञ्चक्रे वा भावयाम्बभूवे वा भावयामासे किसी से वह होआया गया। ८०३वें से जब चिण्वद्भाव होता है तब इट् आगम होता है इस लिए भाविता किसी से वह होआया जायगा। इस उदाहरण में णि का लोप [५६४] हुआ है क्योंकि ६००वें के अनुसार ५६४वें की दृष्टि में ८०३वां असिद्ध है। और ८०३वें के दूसरे पक्ष में भावयिता [४३४। ४२१। और २९] किसी से वह होआया जायगा। भावयिषीष्ट ईश्वर करे कि किसी से वह होआया जाय। अभावि [५६४] किसी से वह होआया

। भाव कर्म प्रक्रिया ।

---

गया। अभाविषाताम् [ ५६४ ] वा अभावयिषाताम् किसी से वे दोनों होआए गए। बुभूष्यते वह होने की इच्छा करता है। बुभूषाञ्चक्रे उस ने होने की इच्छा की। बुभूषिता वह होने की इच्छा करेगा। बुभूषिष्यते वह होने की इच्छा करेगा। बोभूय्यते वह वारवार होता है। बोभूयिष्यते वह वारवार होगा॥

स्तुति वाचक ष्टु धातु इसको ५१९वें से दीर्घ होने पर स्तूयते विष्णुः किसी से विष्णु स्तुति किया जाता है। स्ताविता [ ८०३ ] वा स्तोता किसी से वह स्तुति किया जायगा। स्ताविष्यते [ ८०३ ] वा स्तोष्यते किसी से वह स्तुति किया जायगा। अस्तावि किसी से वह स्तुति किया गया। अस्ताविषाताम् वा अस्तोषाताम् किसी से वे दोनों स्तुति किये गये॥

जाने अर्थ में ऋ धातु। इसको ५३४वें से गुण होता है इस कारण अर्यते किसी से वह गमन किया जाता है॥

* स्मृ स्मरण करना। स्मर्यते [ ५३४ ] किसी से वह स्मरण

। भाव कर्म प्रक्रिया ।

---

किया जाता है । सस्मरे किसी से वह स्मरण किया गया ॥

ऋ और स्मृ ये दोनों धातु उपदेश में अजन्त हैं इस लिए चिण्वद्भाव मानकर ८०३वें से इनको इट् आगम भी होता है । इस रीत से आरिता [२०३] वा अर्ता किसी से वह गमन किया जायगा । स्मारिता वा स्मर्ता किसी से वह स्मरण किया जायगा ॥

गिरने अर्थ में स्रंस् धातु जो हो चुका है तिसके न् का २६४वें से लोप होता है । स्रस्यते वह गिरता है । परन्तु आनन्दित होना इस अर्थ का वाचक जो नन्द [नदि] तिसके तुल्य जो धातु इदित् हैं तिनके न् का लोप नहीं होता । नन्द्यते वह आनन्दित होता है ॥

पूजा करने अर्थ में यज् धातु । इसके यण् को ५८५वें के अनुसार सम्प्रसारण [२८२] इकार होता है । क्योंकि यक् प्रत्यय कित् है । इज्यते किसी से वह पूजा जाता है ॥

॥ मूल ८०५ ॥—तनोतेर्यकि । ६ । ४ । ४४ ।
आदन्नादेशो वा । तायते । तन्यते ॥

[टीका]——फैलाने अर्थ में जो तन् धातु तिस से परे

। भाव कर्म प्रक्रिया ।

जब यक् [ ८०१ और ८०२ ] प्रत्यय आवे तब उसके न-कार को आकार विकल्प करके होय । तायते वा तन्यते किसी से वह फैलाया जाता है ॥

॥ मूल ८०६ ॥—तपोऽनुतापे च । ३ । १ । ६५ । तपश्च्लेश्चिण् न स्यात् कर्मकर्तर्यनुतापे च । अन्वतप्त पापेन । घुमास्थेतीत्वम् । दीयते । धीयते । ददे ॥

[टीका]——संताप अर्थ में जो तप् धातु तिस से परे च्लि के स्थान में चिण् न होय जब कर्म ही कर्ता [ ८१० ] रहे अथवा तप् धातु का अर्थ पछतावा हो । अन्वतप्त पापेन पापी पुरुष ने पश्चात्ताप किया यहां भाव अर्थ में लकार हुआ है परन्तु कर्म अर्थ में लकार लावेंगे तो यह अर्थ होगा कि पाप रूप कर्ता से वह सन्तापित हुआ । कर्म कर्ता अर्थ में यह उदाहरण नहीं है किन्तु अनुताप अर्थ में ॥

जो धातु ६२६वें में गिनाए गए हैं उनको ईकार होता है। दीयते किसी से वह दिया जाता है। धीयते किसी से वह

धारण किया जाता है । ददे किसी से वह दिया गया ॥

॥ मूल ८०७ ॥—आतो युक् चिण्कृतोः । ७ । ३ । ३३ । आदन्तानां युगागमश्चिणि ञ्णिति कृति च । दायिता । दाता । दायिषीष्ट । दासीष्ट । अदायि । अदायिषाताम् । भज्यते ॥

[टीका]——आकारान्त धातु को युक् आगम होय जब चिण् वा ञित् कृत [३३०] वा णित् कृत प्रत्यय परे रहे । ८०३वें से चिण्वद्भाव और इट् विकल्प किये जाते हैं इस लिए दायिता वा दाता किसी से वह दिया जायगा । दायिषीष्ट [८०३] वा दासीष्ट ईश्वर करे कि किसी से वह दिया जाय । अदायि [६८४] किसी से वह दिया गया । अदायिषाताम् [८०३] किसी से वे दोनों दिये गए ॥

भञ्ज तोड़ना । भज्यते [२६४] किसी से वह तोड़ा जाता है ॥

॥ मूल ८०८ ॥—भञ्जेश्च चिणि । ६ । ४ । ३३ । नलोपो वा । अभाजि । अभञ्जि । लभ्यते ॥

[टीका]——जब चिण् परे हो तब भञ्ज् धातु के न् का लोप विकल्प करके होय। अभाजि वा अभञ्जि किसी से वह तोड़ा गया ॥

लभ् पाना । लभ्यते किसी से वह पाया जाता है ॥

॥ मूल ८०९ ॥—विभाषा चिण्णमुलोः । ७ । १ । ६९ । लभेर्नुम् । अलम्भि । अलाभि ॥

॥ इति भावकर्मप्रक्रिया ॥

[टीका]——लभ् धातु को नुम् आगम विकल्प करके होय जब चिण् वा णमुल् परे रहे। अलम्भि [९४ और ९५] वा अलाभि [४९०] किसी से वह पाया गया ॥

॥ भाव कर्म प्रक्रिया समाप्त भई ॥

——***——

## ॥ कर्मकर्तृप्रक्रिया ॥

॥ मूल ८१० ॥—यदा कर्मैव कर्तृत्वेन विवक्षितं तदा सकर्मकाणामप्यकर्मकत्वात् कर्तरि भावे च लकारः ॥

। कर्मकर्तृ प्रक्रिया ।

---

कर्मकर्तृ प्रक्रिया अर्थात् जिस प्रक्रिया में कर्ता ही को कर्म मानना पड़ता है ॥

[ टीका ]——जब कर्म ही को कर्ता मानने की इच्छा हो तब सकर्मक धातु भी अकर्मक हो जाते हैं और उन अकर्मक धातुओं से परे कर्ता वा भाव [ ४०६ ] अर्थ में लकार होते हैं ॥

॥ मूल ८११ ॥—कर्मवत् कर्मणा तुल्यक्रियः। ३।१।८७। कर्मस्थया क्रियया तुल्यक्रियः कर्ता कर्मवत् स्यात्। कार्यातिदेशोऽयम्। तेन यगात्मनेपदचिण्चिण्वदिटः स्युः। पच्यते फलम्। भिद्यते काष्ठम्। अपाचि। अभेदि। भावे। भिद्यते काष्ठेन ॥

॥ इति कर्मकर्तृप्रक्रिया ॥

[ टीका ]——कर्मस्थित जो क्रिया का फल तिसके तुल्य फल जिस कर्ता में हो सो कर्ता कर्म के सदृश होय अर्थात् उसको कर्म के कार्य होंय। इस लिए यक्

। कर्मकर्तृ प्रक्रिया ।

[ ८०२ ]। आत्मनेपद प्रत्यय [ ८०१ ]। च्लि के स्थान में चिण् [ ८०४ ]। और ८०३वें से चिण्वद्भाव और इट् होंगे। पच्यते फलम् फल आप से पकता है। भिद्यते काष्ठम् काठ आप से फटता है। अपाचि [ ८०४। ६८४। और ४९० ] वह आप से पका। अभेदि [ ४८६ ] वह आप से फटा। इन दोनों उदाहरणों में पक जाना और फट जाना ये क्रिया के फल जैसे कर्मकर्ता में हैं वैसे ही कर्तृ प्रत्ययान्त के प्रयोग विषे कर्म में रहते हैं अर्थात् पक जाना और फट जाना जैसे फल और काष्ठ रूप कर्म के होते हैं वैसे ही फल और काष्ठ रूप कर्मकर्ता के भी होते हैं इस लिए कर्मस्थ क्रिया के फल के समान कर्मकर्तृस्थ क्रिया का फल हुआ ॥

जब लकार भाव को प्रकाश करता है तब उसका यह उदाहरण है जैसा भिद्यते काष्ठेन काठ फटता है अर्थात् काठ आप से फटता है ॥

---

॥ कर्मकर्तृ प्रक्रिया समाप्त भई ॥

। लकारार्थ प्रक्रिया ।

——***——

## ॥ लकारार्थः ॥

॥ मूल ८१२ ॥—अभिज्ञावचने लृट् । ३ । २ । ११२ । स्मृतिबोधिन्युपपदे भूतानद्यतने धातोर्लृट् । लङोऽपवादः । वस निवासे । स्मरसि कृष्ण गोकुले वत्स्यामः । एवं बुध्यसे चेतयसे इत्यादिप्रयोगेऽपि ॥

### ॥ लकारों के अर्थ की प्रक्रिया ॥

[ टीका ]——अनद्यतन भूत अर्थ में धातु से परे लृट् [ ४४१ ] होय जब स्मरण वाचक कोई शब्द धातु का उपपद हो । यह सूत्र लङ् [ ४५७ ] का अपवाद है । वस् धातु निवास करना । स्मरसि कृष्ण गोकुले वत्स्यामः कृष्ण तुझको स्मरण है कि हम लोग गोकुल में निवास करते थे । इसी प्रकार से बुध्यसे क्या तू स्मरण करता है । चेतयसे क्या तू चेत करता है । इत्यादि स्मरण वाचक प्रयोगों के योग के रहते भी लृट् लकार ही होता है ॥

। लकारार्थ प्रक्रिया ।

---

॥ मूल ८१३ ॥—न यदि । ३ । २ । ११३ । यद्योगे उक्तं न । अभिजानासि यद्वने अभुञ्ज्महि ॥

[टीका]——यद् के योग में अर्थात् यद् के साथ जब स्मरण वाचक शब्द हो तब उसके योग में धातु से परे पूर्वोक्त [८१२] प्रत्यय अर्थात् लृट् न होय । अभिजानासि यद् वने अभुञ्ज्महि तू स्मरण करता है जो वन में हम ने भोजन किया था ॥

॥ मूल ८१४ ॥—लट् स्मे । ३ । २ । ११८ । लिटोऽपवादः । यजति स्म युधिष्ठिरः ॥

[टीका]——जब स्म यह उपपद रहे तब उसके योग में धातु से परे लट् [४०७] होय । यह सूत्र लिट् [४२४] का अपवाद है । इस से यह सिद्ध हुआ कि यह लकार भूत और अनद्यतन रूप परोक्ष काल की भी अपेक्षा रखता है । यजति स्म युधिष्ठिरः युधिष्ठिर ने यज्ञ किया ॥

॥ मूल ८१५ ॥—वर्तमानसामीप्ये वर्तमानवद्वा । ३ । ३ । १३१ । वर्तमाने ये प्रत्यया उक्तास्ते वर्तमानसामीप्ये भूते भविष्यति च वा स्युः ।

। लकारार्थ प्रक्रिया ।

कदागतोऽसि । अयमागच्छामि । आगमं वा । कदा गमिष्यसि । एष गच्छामि । गमिष्यामि वा ॥

[ टीका ]——वर्तमान अर्थ में जो प्रत्यय स्थापन किये जाते हैं सो वर्तमान के समीप भूत और भविष्य अर्थ में भी विकल्प करके धरे जांय। कदागतोऽसि तू कब आया । इस प्रश्न का यह उत्तर है कि अयम् आगच्छामि मैं अभी आया हूं अथवा यह कि आगमम् मैं अभी आया हूं। और कदा गमिष्यसि तू कब जायगा । इस प्रश्न का यह उत्तर है कि एष गच्छामि मैं अभी जाता हूं वा गमिष्यामि मैं अभी जाता हूं ॥

॥ मूल ८१६ ॥—हेतुहेतुमतोर्लिङ् । ३ । ३ । १५६ । वा स्यात् । कृष्णं नमेच्चेत् सुखं यायात् । कृष्णं नंस्यति चेत् सुखं यास्यति । भविष्यत्येवेष्यते। नेह । हन्तीति पलायते । विधिनिमन्त्रणेति लिङ् । विधिः प्रेरणम् । भृत्यादेर्निकृष्टस्य प्रवर्तनम् । यजेत । निमन्त्रणं नियोगकरणम् । आवश्यके श्राद्धभोजनादौ दौहित्रादेः प्रवर्तनम् । इह भ-

च्छीत। आमन्त्रणं कामचारा ऽनुज्ञा। इहासीत
अधीष्टः सत्कारपूर्वको व्यापारः। पुत्रमध्यापयेत
भवान्। संप्रश्नः संप्रधारणम्। किं भो वेदम-
धीयीय उत तर्कम्। प्रार्थनं याञ्चा। भो भो-
जनं लभेय। एवं लोट्॥

॥ इति लकारार्थप्रक्रिया॥

॥ तिङन्त प्रक्रिया समाप्ता॥

[टीका]—जहां कार्य कारण भाव प्रकाश करना है
तहां लिङ् [४६०] विकल्प करके होय। कृष्णं नमे
चेत् सुखं यायात् जो कृष्ण को नमस्कार करे तो सुख
पावे। यह विधि केवल भविष्य अर्थ में अभिमत है इस लि
वक्ष्यमाण उदाहरण में नहीं लगती जैसे हन्तीति पलायते व
मारता है इस कारण से दूसरा भागता है। विधि और नि
मन्त्रण आदि अर्थों में लिङ् ४६०वें सूत्र से होता है। विधि
कहिए आज्ञा करना जैसे किसी पराधीन शुद्र आदि मनुष्
को किसी काम में प्रवृत्त करना यथा यजेत वह पूजा
करे। निमन्त्रण भोजन कराने का आदेश जैसे आवश्यक

। लकारार्थ प्रक्रिया ।

---

आह्वि भोजन आदि में दौहित्र आदि को प्रेरणा करना यथा इह भुञ्जीत वह यहां खावे । आमन्त्रण किसी की इच्छा में सम्मति देना जैसे कहीं किसी को बैठने का मन हो तो उस से कहें कि इह आसीत आप यहां बैठें । अधीष्ट आदर पूर्वक प्रेरणा जैसे गुरू से कोई शिष्टाचार पूर्वक प्रेरणा करे कि पुत्रम् अध्यापयेत् भवान् आप बालक को पढ़ाइए । संप्रश्न किसी उचित वा अनुचित बात का निर्णय करना जैसे किं भो वेदम् अधीयीय उत तर्कम् कहिये मैं वेद पढ़ूं कि न्याय शास्त्र । प्रार्थना याचना जैसे भो भोजनं लभेय ए मैं भोजन पाऊं अर्थात् मुझको भोजन दो । इसी प्रकार से लोट् [ ४४२ ] का विधान भी होता है ॥

॥ लकारार्थ प्रक्रिया समाप्त भई ॥

---

॥ तिङन्त प्रकरण भी समाप्त भया ॥

——***——

## ॥ कृदन्ताः ॥

॥ मूल ८१७ ॥—धातोः । ३ । १ । ९१ । आतृतीयान्तं ये प्रत्ययास्ते धातोः परे स्युः । कृदतिङिति कृत् संज्ञा ॥

कृदन्त प्रक्रिया अर्थात् जिन शब्दों के अन्त में कृत् संज्ञक प्रत्यय [ ३३० ] होते हैं उनकी व्याख्या ॥

[ टीका ]——अष्टाध्यायी में इस सूत्र से लेकर तीसरे अध्याय के अन्त पर्यन्त जिन प्रत्ययों का प्रसंग हुआ है वो धातु से परे होंय । ३३०वें के अनुसार इन प्रत्ययों की कृत् संज्ञा होती है ॥

॥ मूल ८१८ ॥—वाऽसरूपोऽस्त्रियाम् । ३ । १ । ९४ । अस्मिन् धात्वधिकारेऽसरूपोऽपवादप्रत्यय उत्सर्गस्य बाधको वा स्यात् स्त्र्यधिकारोक्तं विना ॥

[ टीका ]——जो धातोः इस सूत्र [ ८१७ ] के अधिकार में किसी प्रत्यय का दूसरा असदृश कोई प्रत्यय अपवाद हो तो वह स्त्री के अधिकारवालों [ ९१९ ] को छोड़ उत्सर्ग को अर्थात् बाध्य को विकल्प करके बाधे ॥

॥ मूल ८१९ ॥—कृत्याः । ३ । १ । ९५ । ण्वुल्तृचावित्यतः प्राक् कृत्यसंज्ञाः स्युः ॥

[टीका]——इस सूत्र से लेकर ण्वुल्तृचौ सूत्र [ ८२६ ] के पूर्व तक जिन प्रत्ययों का प्रसंग हो वे कृत्य कहलावें ॥

॥ मूल ८२० ॥—कर्तरि कृत् । ३ । ४ । ६७ । इति प्राप्ते ॥

[ टीका ]——कृत् संज्ञक प्रत्यय कर्ता अर्थ में होवें । ऐसा पाया ॥

॥ मूल ८२१ ॥—तयोरेव कृत्यक्तखलर्थाः । ३ । ४ । ७० । एते भावकर्मणोरेव स्युः ॥

[ टीका ]——कृत्य [ ८१९ ] क्त [ ८६८ ] और खल् अर्थ में होनेवाले जो प्रत्यय [ ९३४ ] सो भाव और कर्म ही अर्थ में होवें ॥

। कृदन्त प्रक्रिया ।

॥ मूल ८२२ ॥—तव्यत्तव्यानीयरः । ३ । १ । ९६ । धातोरेते स्युः । एधितव्यम् एधनीयं त्वया । भावे औत्सर्गिकमेकवचनं क्लीबत्वञ्च । चेतव्यश्चयनीयो वा धर्मस्त्वया ॥

[ टीका ]——तव्यत् तव्य और अनीयर् ये प्रत्यय धातु से परे होंयं । एधितव्यम् [ ४२७ और ४३४ ] वा एधनीयं त्वया तुझे बढ़ना उचित है । यह उदाहरण भाव अर्थ में है इस लिए स्वभाव ही से एकवचन और नपुंसकलिङ्ग का व्यवहार किया जाता है । [ ४२७ और ४२१ ] चेतव्यः या चयनीयो धर्मस्त्वया तुझे धर्म संचय करना चाहिए ॥

॥ मूल ८२३ ॥—केलिमर उपसंख्यानम् । पचेलिमा माषाः । पक्तव्या इत्यर्थः । भिदेलिमाः सरलाः । भेत्तव्याः । कर्मणि प्रत्ययः ॥

[ टीका ]——८२२वें में जिन प्रत्ययों की गणना की है उन से केलिमर् प्रत्यय का विधान भी करना चाहिए । पचेलिमा माषाः उरद रींधने के योग्य हैं । भिदेलिमाः

[ ४८६ और ४६८ ] सरलाः सरल नामक पेड़ काटने के योग्य हैं । यह प्रत्यय कर्म में आया है । सरल वृक्ष नेपाल में होता है ॥

॥ मूल ८२४ ॥—कृत्यल्युटो बहुलम् । ३ । ३ । ११३ ॥

क्वचित् प्रवृत्तिः क्वचिदप्रवृत्तिः ।
क्वचिद्विभाषा क्वचिदन्यदेव ॥
विधेर्विधानं बहुधा समीक्ष्य ।
चातुर्विधं बाहुलकं वदन्ति ॥ १ ॥

स्नात्यनेनेति स्नानीयं चूर्णम् । दीयतेऽस्मै दानीयो विप्रः ॥

[ टीका ]—कृत्य [ ८१९ ] संज्ञक और ल्युट् इन दोनों प्रत्ययों का व्यवहार नाना प्रकार से होता है अर्थात् जहां उनके लगने के लिए कोई सूत्र नहीं रहता वहां भी कभी २ वे व्यवहृत होते हैं और जहां उनके लगने के लिए कोई सूत्र रहता है वहां कभी २ वे नहीं लगाए जाते और कभी २ उनका विधान विकल्प करके होता है और कभी २

---

इन तीनो प्रकार से भिन्न उनका व्यवहार होता है। कितने सूत्र न्यारी २ भांति से काम आते देख पड़ते हैं इसी लिए ऊपर लिखे के अनुसार उनके चार भेद किए गए हैं। उ०। स्नानीयं चूर्णम् जिस करके स्नान किया जाय अर्थात् अवटन। दानीयो विप्रः जिसके लिए देवें अर्थात् विप्र। ८२१वें के अनुसार तो अनीयर् प्रत्यय भाव और कर्म ही अर्थ में आता है क्योंकि अनीयर् प्रत्यय की कृत्य संज्ञा है परन्तु इन दोनों उदाहरणों में उसका व्यवहार आचार्यों ने विपरीत किया है क्योंकि पहिले उदाहरण में चूर्ण रूप करण कारक में प्रत्यय हुआ है और दूसरे उदाहरण में विप्र रूप संप्रदान कारक में ॥

मूल ८२५ ॥—अचो यत्। ३।१।९७। चेयम् ॥

[टीका]—अजन्त धातु से परे यत् प्रत्यय होय। चेयम् जो संचय करने के योग्य है ॥

मूल ८२६ ॥—ईद्यति। ६।४।६५। यति परे आत ईत् स्यात्। देयम्। ग्लेयम् ॥

[ टीका ]——आकार को ईकार होय जब यत् प्रत्यय [ ८२५ ] परे रहे। ४२१वें से गुण होता है इस लिए देयम् जो देने के योग्य है। ग्लेयम् जो चय होने के योग्य है॥

॥ मूल ८२७ ॥—पोरदुपधात् । ३ । १ । ९८ । पवर्गान्ताददुपधाद्यत् । ण्यतोऽपवादः । शप्यम् । लभ्यम् ॥

[ टीका ]——जिस पवर्गान्त धातु की उपधा अकार हो उस से परे यत् प्रत्यय होय । ण्यत् [ ८३२ ] का अपवाद यह है। शप्यम् जो शपथ करने के योग्य है । लभ्यम् जो प्राप्त करने के योग्य है ॥

॥ मूल ८२८ ॥—एतिस्तुशास्वृदृजुषः क्यप् । ३ । १ । १०९ । एभ्यः क्यप् ॥

[ टीका ]——इण् जाना । ष्टुञ् स्तुति करना । शास् शासन करना । वृ स्वीकार करना । दृ आदर करना । और जुष् सेवा अथवा प्रीति करना । इन धातुओं से परे क्यप् प्रत्यय होय ॥

---

॥ मूल ८२९ ॥—ह्रस्वस्य पिति कृति तुक् ६ । १ । ७१ । इत्यः । स्तुत्यः । शासु अनुशिष्टौ ॥

[ टीका ]——ह्रस्व को तुक् आगम होय जब पित् कृत् प्रत्यय परे रहे । इत्यः [ ४८६ और ४६८ ] जो जाने के योग्य है । स्तुत्यः जो स्तुति करने के योग्य है ॥

शास धातु शासन करना ॥

॥ मूल ८३० ॥—शास इदङ्हलोः । ६ । ४ । ३४ । शास उपधाया इत् स्यादङि हलादौ क्ङिति च । शिष्यः । वृत्यः । आदृत्यः । जुष्यः ॥

[ टीका ]——शास् धातु की उपधा को इकार होय जब अङ् प्रत्यय [ ६३५ ] अथवा हलादि कित् वा ङित् प्रत्यय परे रहे । शिष्यः [ ५९२ ] जो सिखलाने के योग्य है । वृत्यः जो स्वीकार करने के योग्य है । आदृत्यः जो आदरणीय है । जुष्यः जो सेवा करने के योग्य है ॥

॥ मूल ८३१ ॥—मृजेर्विभाषा । ३ । १ । ११३ । मृजेः क्यप् वा । मृज्यः ॥

। कृदन्त प्रक्रिया ।

[ टीका ]—शुद्ध करने अर्थ में जो मृज् धातु तिस से परे क्यप् प्रत्यय विकल्प करके होय । मृज्यः जो शुद्ध करने के योग्य है ॥

॥ मूल ८३२ ॥—ऋहलोर्ण्यत् । ३ । १ । १२४ । ऋवर्णान्ताद्धलन्ताच्च ण्यत् । कार्यम् । हार्यम् । धार्यम् ॥

[ टीका ]—ऋकारान्त या हलन्त धातु से परे ण्यत् प्रत्यय होय । कार्यम् [ २०३ ] बनाने के योग्य । हार्यम् [ २०३ ] हर लेने के योग्य । धार्यम् [ २०३ ] धारण करने के योग्य ॥

॥ मूल ८३३ ॥—चजोः कु घिण्ण्यतोः । ७ । ३ । ५२ । चजोः कुत्वं स्यात् घिति ण्यति च ॥

[ टीका ]—च् और ज् के स्थान में कवर्ग होय जिस प्रत्यय का घकार इत् संज्ञक हो सो वा ण्यत् प्रत्यय [ ८३२ ] जब परे रहे ॥

॥ मूल ८३४ ॥—मृजेर्वृद्धिः । ७ । २ । ११४ ।

मृजेरिको वृद्धिः सार्वधातुकार्धधातुकयोः। मार्ग्यः॥

[टीका]—मृज् धातु के इक् [१] को वृद्धि होय जब सार्वधातुक वा आर्धधातुक [४२१] प्रत्यय परे रहे। मार्ग्यः [८३२ और ८३३] शुद्ध करने के योग्य॥

॥ मूल ८३५ ॥—भोज्यं भक्ष्ये। ७। ३। ६९। भोग्यमन्यत्॥

॥ इति कृत्यप्रक्रिया॥

[टीका]—भक्षण करने के योग्य इस अर्थ में भुज् धातु का भोज्य ऐसा रूप बनता है और अन्य अर्थ में भोग्य ऐसा होता है। जाना चाहिए कि कृत्य संज्ञक प्रत्यय शक्य योग्य प्रेरणा आमन्त्रण और प्राप्तकाल इतने अर्थ में होते हैं परन्तु इन अर्थों का नियामक सूत्र सिद्धान्तकौमुदी में है यहां नहीं॥

॥ कृत्य प्रक्रिया समाप्त भई॥

॥ मूल ८३६ ॥—ण्वुल्तृचौ। ३। १। १३३। धातोरेतौ स्तः। कर्तरि कृदिति कर्त्रर्थे॥

। कृदन्त प्रक्रिया ।

[टीका]——ण्वुल् और तृच् ये प्रत्यय धातु से परे धरे जायं। ८२० वें के अनुसार ये प्रत्यय कर्ता अर्थ में होते हैं ॥

॥ मूल ८३७ ॥—युवोरनाकौ । ७ । १ । १ । युवु एतयोरनाकौ स्तः । कारकः । कर्ता ॥

[टीका]——यु और वु के स्थान में अन और अक आदेश क्रम से होंय। ८३६ वें के अनुसार कृ धातु से परे ण्वुल् धरो फिर १४८ वें और ५ वें से ण् और ल् को इत् संज्ञा के अनन्तर ७ वें से उनका लोप करके और १६४ वें के अनुसार णित् मानकर २०३ वें से वृद्धि आदेश करो तब ऐसा पद होगा जैसे कारकः और तृच् के धरने से यह पद होगा जैसे कर्ता। कारकः वा कर्ता करनेवाला ॥

॥ मूल ८३८ ॥—नन्दिग्रहिपचादिभ्यो ल्युणिन्यचः । ३ । १ । १३४ । नन्द्यादेर्ल्युर्ग्रह्यादेर्णिनिः पचादेरच् । नन्दयतीति नन्दनः । जनार्दनः । लवणः । ग्राही । स्थायी । मन्त्री । पचादिराकृतिगणोऽयम् ॥

[टीका]——नन्द [टुनदि] आदि धातुओं से परे ल्यु

प्रत्यय होय और ग्रह् आदि धातुओं से परे णिनि होय और पच् आदि धातुओं से परे अच् होय। नन्द+ल्यु [४९८। १५६। और ८३७] = नन्दनः जो आनन्द करता है। मनुष्य वाचक जन शब्द उपपद [१०२२] रहते पीड़ा अर्थ में अर्द धातु से ल्यु प्रत्यय हुआ और उसके स्थान में अन आदेश [८३७] हुआ और उपपद समास [१०२३] होकर विभक्ति का लुक् [७६९] भया और ५५वें से दीर्घ भया तब जनार्दनः यह पद सिद्ध हुआं। जनार्दन दुष्ट मनुष्य को परास्त करनेवाला अर्थात् विष्णु। काटने अर्थ में जो लू धातु तिस से लवणः पद हुआ। लवण लोन। लवण में णकार आदेश जो हुआ है सो निपात है। ग्रह्+णिनि [१४९। ३६। और ४९०] = ग्राहिन् फिर प्रातिपदिक संज्ञा [१३६] प्रयुक्त विभक्ति के लाने [१३८] पर २००वें १९८वें और २०१वें के लगने से ग्राही ऐसा पद सिद्ध हुआ। ग्राही लेनेवाला। स्थायी [८०७] टिकनेवाला। मन्त्री मन्त्री। पच आदि गण आकृति [५३] गण है॥

॥ मूल ८३९ ॥—इगुपधज्ञाप्रीकिरः कः। ३।

१।१३५। एभ्यः कः। बुधः। कृशः। ज्ञः। प्रियः। किरः॥

[टीका]——जिन धातुओं की उपधा इक् होती है तिन से परे। और ज्ञा जानना। प्री प्रीति करना। और कृ फेंकना। इन से परे क प्रत्यय होय। बुधः [१५६।४८६। और ४६८] जाननेवाला। कृशः [४८६ और ४६८] जो दुबला हो। ज्ञः [५२५] जाननेवाला। प्रियः [२२१] तृप्ति करनेवाला। किरः [७०७] फेंकनेवाला॥

॥ मूल ८४०॥—आतश्चोपसर्गे।३।१।१३६। प्रज्ञः। सुग्लः॥

[टीका]——उपसर्ग [४७] जब उपपद [१०२२] रहे तब आकारन्त धातु से परे क [८३९] प्रत्यय होय। प्रज्ञः ज्ञाता अर्थात् पण्डित। सुग्लः बड़ी ग्लानि करनेवाला। ५२६वें से ग्लै के ऐकार को आकार आदेश प्रत्यय लाने की इच्छा करते ही हुआ है॥

॥ मूल ८४१ ॥—गेहे कः । ३ । १ । १४४ ।
गेहे कर्तरि ग्रहेः कः स्यात् । गृहम् ॥

[ टीका ]—ग्रह् धातु से परे क प्रत्यय होय गृह ही जब कर्ता हो । गृहम् [ ६७६ । ४८६ । और ४६८ ] धान्य आदि जो ग्रहण करे अर्थात् घर ॥

॥ मूल ८४२ ॥—कर्मण्यण् । ३ । २ । १ ।
कर्मण्युपपदे धातोरण् । कुम्भं करोति कुम्भकारः ॥

[ टीका ]—जब किसी धातु का उपपद [ १०२२ ] कर्म हो तब उस से परे अण् होय । कुम्भकारः [ १०२३ । ७६९ । और २०३ ] मिट्टी के बर्तन का बनानेवाला अर्थात् कुम्हार ॥

॥ मूल ८४३ ॥—आतोऽनुपसर्गे कः । ३ । २ । ३ । अणोऽपवादः । गोदः । धनदः । कम्बलदः । अनुपसर्गे किम् । गोसम्प्रदायः ॥

[ टीका ]—जब कोई उपसर्ग [ ४७ ] उपपद [ १०२२ ] न रहे और कर्म उपपद हो तब आकारान्त धातु

से परे क प्रत्यय होय। यह अण् [ ८४२ ] का अपवाद है। गोदः [ ५२५ ] गौ देनेवाला। धनदः [ ५२५ ] धन देनेवाला। कम्बलदः [ ५२५ ] कम्बल देनेवाला। जब कोई उपसर्ग न रहे यह क्यों कहा तो देखो गोसम्प्रदायः [ ८०७ ] इस उदाहरण में भी क प्रत्यय हो जायगा। गोसम्प्रदाय देशाचारपूर्वक गौ देनेवाला ॥

॥ मूल ८४४ ॥—मूलविभुजादिभ्यः कः। मूलानि विभुजति मूलविभुजो रथः। आकृतिगणोऽयम्। महीध्रः। कुध्रः ॥

[ टीका ]—मूलविभुज आदि से परे क प्रत्यय होय। मूलविभुज रथ। मूलविभुज आदि गण आकृति [ ५३ ] गण है। ध्र धातु से क प्रत्यय लाने पर २१वें से यण् ऊआ तों महीध्रः वा कुध्रः पहाड़ ॥

॥ मूल ८४५ ॥—चरेष्टः। ३। २। १६। अधिकरणे उपपदे। कुरुचरः ॥

[ टीका ]—जब अधिकरण अर्थात् सप्तम्यन्त उपपद

---

[१०२२] हो तब चर् धातु से परे ट प्रत्यय होय। कुरुचरः [१०२३ और ७६८] कुरु देश में जानेवाला ॥

॥ मूल ८४६ ॥—भिक्षासेनादायेषु च । ३ । २ । १७ । भिक्षाचरः । सेनाचरः । आदायेति ल्यबन्तम् । आदायचरः ॥

[टीका]——जब चर् धातु का उपपद [१०२२] भिक्षा वा सेना वा आदाय शब्द हो तब उस से परे ट प्रत्यय होय । भिक्षाचरः [१०२३ और ७६८] जो भीख के लिए जावे अर्थात् भिखारी। सेनाचरः जो सेना के साथ जावे । आदाय इस शब्द के अन्त में ल्यप् [९४२] होता है । आदायचरः लेकर जानेवाला ॥

॥ मूल ८४७ ॥—कृञो हेतुताच्छील्यानुलोम्येषु । ३ । २ । २० । एषु द्योत्येषु करोतेष्टः ॥

[टीका]——कृ धातु से परे ट प्रत्यय होय जब हेतु वा ताच्छील्य अथवा अनुकूलता प्रकाश करनी हो ॥

॥ मूल ८४८ ॥—अतः कृकमिकंसकुम्भपात्रकुशाकर्णीष्वनव्ययस्य । ८ । ३ । ४६ । अदु-

। कृदन्त प्रक्रिया ।

---

**अतस्थानव्ययस्य विसर्गस्य समासे नित्यं सादेशः करोत्यादिषु परेषु । यशस्करी विद्या । श्राद्ध-करः । वचनकरः ॥**

[ टीका ]—कृ बनाना । कमि इच्छा करना । कंस कटोरा । कुम्भ घड़ा । पात्र बरतन । कुशा गूलर की खूंटी । कर्णी कान । इन में से कोई शब्द जब परे रहे तब अकार से उत्तर जो विसर्ग हो और वह किसी अव्यय [ ४०० ] का अवयव न हो तो उसको स् आदेश नित्य होय समास में । यशस्करी [ १०२३ । ७६९ । और १३४४ ] विद्या यश देनेवाली विद्या । श्राद्धकरः [ १०२३ और ७६९ ] जिसका स्वभाव श्राद्ध करने का है । वचनकरः [ १०२३ और ७६९ ] आज्ञाकारी ॥

**॥ मूल ८४९ ॥—एजेः खश् । ३ । २ । २८ ।**

**ण्यन्तादेजेः खश् ॥**

[ टीका ]—कांपने अर्थ में जो एज् धातु सो जब ण्यन्त [ ७४८ ] हो तब उस से परे खश् प्रत्यय होय ॥

॥ मूल ८५० ॥—अरुर्द्विषदजन्तस्य मुम् । ६ । ३ । ६७ । अरुषो द्विषतोऽजन्तस्य च मुमागमः खिदन्ते परे नत्वव्ययस्य । शित्वाच्छबादिः । जनमेजयतीति जनमेजयः ॥

[टीका]——अरुष् जीवों का मर्म । द्विषत् शत्रु । और अजन्त । ये जो अव्यय न हों तो इनको मुम् आगम होय खित् प्रत्यय जिसके अन्त में हो सो जब परे रहे । खश् [८४९] प्रत्यय शित् [४१९] है इस लिए शप् आदि [४२०] प्रत्यय की प्रवृत्ति यहां होती है । जनमेजयः [१०२३ और ७६९] मनुष्य को कंपानेवाला । यह किसी राजा का नाम है ॥

॥ मूल ८५१ ॥—प्रियवशे वदः खच् । ३ । २ । ३८ । प्रियंवदः । वशंवदः ॥

[टीका]——बोलने अर्थ में जो वद् धातु तिसका उपपद जब प्रिय वा वश हो तब उस से परे खच् प्रत्यय होय । प्रियंवदः [८५०] प्रेम से बोलनेवाला । वशंवदः अधीनता स्वीकार करनेवाला ॥

। कृदन्त प्रक्रिया ।

॥ मूल ८५२ ॥—आत्ममाने खश्च । ३ । २ । ८३ । स्वकर्मके मनने वर्तमानान्मन्यतेः सुपि खश् स्यात् । चाण्णिनिः । पण्डितमात्मानं मन्यते पण्डितंमन्यः । पण्डितमानी ॥

[टीका]——सोचने अर्थ में जो मन् धातु तिस से परे खश् प्रत्यय होय जब उसका उपपद सुबन्त हो और उस से स्वकर्मक सोच बोध होता हो । सूत्र में जो च लिखा है तिसका यह अभिप्राय है कि णिनि [८५७] प्रत्यय भी उसी अर्थ में होता है । पण्डितंमन्यः वा पण्डितमानी जो अपने को पण्डित सोचता है ॥

॥ मूल ८५३ ॥—अन्येभ्योऽपि दृश्यन्ते । ३ । २ । ७५ । मनिन् क्वनिप् वनिप् विच् एते प्रत्ययाः धातोः स्युः ॥

[टीका]——मनिन् क्वनिप् वनिप् और विच् जो प्रत्यय सो आकारान्त धातु को छोड़ और धातुओं से भी परे देखे जाते हैं ॥

॥मूल ८५४ ॥—नेड्वशि कृति । ७ । २ । ८ ।

वशादेः कृत इट् न । शॄ हिंसायाम् । सुशर्मा । प्रातरित्वा ॥

[ टीका ]—जिस कृत् प्रत्यय के आदि में वश् प्रत्याहार गत वर्ण हो तिसको इट् [ ४३४ ] आगम न होय । शॄ हिंसा करना । इसके सङ्ग मनिन् [ ८५३ ] लगाने से सुशर्मा भली रीति से हिंसा करनेवाला अर्थात् पाप वा अज्ञानता का नाशक । गमन अर्थ में जो इण् धातु तिस में क्वनिप् लगाने से प्रातरित्वा [ ८२९ ] प्रातः काल का जानेवाला ॥

॥ मूल ८५५ ॥—विड्वनोरनुनासिकस्यात् । ६ । ४ । ४१ । अनुनासिकस्यात् स्यात् । विजायत इति विजावा । ओणृ अपनयने । अवावा । विच् । रुष् रिष् हिंसायाम् । रोट् । रेट् । सुगण् ॥

[ टीका ]—जब विट् अथवा वन् [ ८५३ ] प्रत्यय परे रहे तब अनुनासिक के स्थान में आकार होय ॥

प्रादुर्भाव अर्थ में जो जन् धातु तिस से विजावा [ ५५ । २०० । १९८ । और २०१ ] जो उत्पन्न हो ।

। कृदन्त प्रक्रिया ।

इसी भांति से दूर करने अर्थ में जो ओण् धातु तिस से अवावन् सिद्ध भया फिर सुबन्त की रीति से अवावा [ २८ । २०० । १९८ । और २०१ ] पाप दूर करनेवाली ब्राह्मणी । रुष् और रिषं धातु जो हिंसा अर्थ में हैं उन में विच् प्रत्यय [ ८५३ ] के जोड़ देने से ४८६वें के अनुसार गुण और ३३१वें के अनुसार व् का लोप करने से रोष् और रेष् हुआ फिर सुबन्त की रीति से रोट् और रेट् [ ८२ और १६६ ] हिंसा करनेवाला । इसी प्रकार से गिनने अर्थ में जो गण् धातु तिस से सुगण् जो भली रीति से गिनता है ॥

॥ मूल ८५६ ॥—क्विप् च । ३ । २ । ७६ । अयमपि दृश्यते । उखास्रत् । पर्णध्वत् । वाहभ्रट् ॥

[ टीका ]—क्विप् प्रत्यय भी धातु से परे देख पड़ता है [ ८१७ ] । इस प्रकार से ५वें १५६वें ३६वें और ३३१वें के अनुसार प्रत्यय के सब अवयवों का लोप हो जाता है इस लिए उखास्रत् [ ३६४ और २८८ ]

। कृदन्त प्रक्रिया ।

---

हंड़िया से जो गिरता है। पर्णध्वत् [ २६४ और २८८ ] पत्तों से जो गिरता है। वाहभ्रट् [ २६४ । २२५ । ८२ । और १६६ ] घोड़े पर से जो गिरता है ॥

॥ मूल ८५७ ॥—सुप्यजातौ णिनिस्ताच्छील्ये । ३ । २ । ७८ । अजात्यर्थे सुपि धातोर्णिनिस्ताच्छील्ये द्योत्ये । उष्णभोजी ॥

[ टीका ]——स्वभाव प्रकाश करने अर्थ में सुबन्त उपपद [ १०२२ ] रहते धातु से परे णिनि प्रत्यय होय जो उस धातु के उपपद का अर्थ जाति न हो । उष्णभोजी तप्त भोजन करने का स्वभाव जिसका है ॥

॥ मूल ८५८ ॥—मनः । ३ । २ । ८२ । सुपि मन्यतेर्णिनिः स्यात् । दर्शनीयमानी ॥

[ टीका ]——सोचने अर्थ में जो मन् धातु तिस से णिनि प्रत्यय होय जब सुबन्त उपपद हो। दर्शनीयमानी जो अपने को सुन्दर समझता है ॥

॥ मूल ८५९ ॥—खित्यनव्ययस्य । ६ । ३ । ६६ । पूर्वपदस्य ह्रस्वः । कालिंमन्या ॥

---

[ टीका ]——जब खित् प्रत्यय परे हो तब धातु के उपपद को ह्रस्व होय जो वह अव्यय न हो । कालिंमन्या [ ८५० ] जो स्त्री अपनी तईं काली देवी समझती है ॥

॥ मूल ८६० ॥—करणे यजः । ३ । २ । ८५ । करणे उपपदे भूतार्थयजेर्णिनिः कर्तरि । सोमेनेष्टवान् सोमयाजी । अग्निष्टोमयाजी ॥

[ टीका ]——भूत काल रहते पूजा अर्थक यज् धातु से कर्ता अर्थ में णिनि प्रत्यय होय जो उसका उपपद करण अर्थात् तृतीयान्त हो । सोमयाजी [ २०० । १९८ । और २०१ ] जिस ने सोम यज्ञ करके अपने इष्ट की भावना की । अग्निष्टोमयाजी [ २०० । १९८ । और २०१ ] जिस ने अग्निष्टोम यज्ञ करके अपने इष्ट की भावना की ॥

॥ मूल ८६१ ॥—दृशेः क्वनिप् । ३ । २ । ९४ । कर्मणि भूते । पारं दृष्टवान् । पारदृश्वा ॥

[ टीका ]——उपपद जो कर्म हो तो दृश धातु से परे क्वनिप् प्रत्यय भूत अर्थ में होय । पारदृश्वा [ २०० । १९८ । और २०१ ] जिस ने आरपार देखा ॥

॥ मूल ८६२ ॥—राजनि युधिकृञः । ३ । २ । ९५ । क्वनिप् । युधिरन्तर्भावितण्यर्थः । राजानं योधितवान् राजयुध्वा । राजकृत्वा ॥

[ टीका ]——राजन् शब्द जो उपपद हो तो युध् और कृ धातु से परे क्वनिप् प्रत्यय होय । राजयुध्वा [ २०१ ] जिस ने राजा को लड़वाया । राजकृत्वा [ ८२९ ] जिस ने राजा किया ॥

॥ मूल ८६३ ॥–सहे च । ३ । २ । ९६ । सहयोधितवान् । सहयुध्वा । सहकृत्वा ॥

[ टीका ]——जब सह उपपद हो तब भी युध् और कृ धातु [ ८६२ ] से परे क्वनिप् प्रत्यय होय । सहयुध्वा जिस ने साथ लड़वाया । सहकृत्वा [ ८२९ ] जिस ने दूसरे के साथ उपकार किया ॥

॥ मूल ८६४ ॥—सप्तम्यां जनेर्डः । ३ । २ । ९७ ॥

[ टीका ]——उपपद जो सप्तम्यन्त हो तो जन् धातु से

परे ड प्रत्यय होय । २६८वें से जन् की टि का लोप हो जायगा ॥

॥ मूल ८६५ ॥—तत्पुरुषे कृति बहुलम् । ६ । ३ । १४ । ङेरलुक् । सरसिजम् । सरोजम् ॥

[टीका]——तत्पुरुष समास [९८२] के अन्त में कृत् प्रत्यय जो हो तो सप्तमी का एकवचन जो ङि तिसका लुक् [७६९] न होय क्योंकि उसका व्यवहार अनेक प्रकार [८२४] से किया जाता है । सरसिजम् [१०२३ और ८६४] या सरोजम् झील में जो उत्पन्न हो अर्थात् कमल ॥

॥ मूल ८६६ ॥—उपसर्गे च संज्ञायाम् । ३ । २ । ९९ । प्रजा स्यात् सन्ततौ जने ॥

[टीका]——जब जन् धातु का उपपद उपसर्ग हो तब भी जन् धातु से ड प्रत्यय [८६४] होय परन्तु ड प्रत्ययान्त किसी संज्ञा का वाचक हो तो । प्रजा [१३४२] सन्तान या प्रजा लोग ॥

॥ मूल ८६७ ॥—क्तक्तवतू निष्ठा । १ । १ । २६ । एतौ निष्ठासंज्ञौ स्तः ॥

[टीका]——क्त और क्तवतु इन दोनों प्रत्ययों को निष्ठा संज्ञा होय ॥

॥ मूल ८६८ ॥—निष्ठा । ३ । २ । १०२ । भूतार्थवृत्तेर्धातोर्निष्ठा । तत्र तयोरेवेति भावकर्मणोः क्तः । कर्तरि कृदिति कर्तरि क्तवतुः । स्नातं मया । स्तुतस्त्वया विष्णुः । विश्वं कृतवान् विष्णुः ॥

[टीका]——भूत अर्थ में धातु से परे निष्ठा [८६७] संज्ञक प्रत्यय होंयं । तिन में क्त जो है सो तो ८२१वें के अनुसार भाव और कर्म अर्थ में आता है और क्तवतु ८२०वें के अनुसार केवल कर्ता ही अर्थ में आता है । स्नातं मया मैं ने नहाया । स्तुतस्त्वया विष्णुः तुझ से विष्णु स्तुति किया गया । विश्वं कृतवान् विष्णुः विष्णु जिस ने सारे पदार्थ को बनाया ॥

॥ मूल ८६९ ॥—रदाभ्यां निष्ठातो नः पूर्वस्य च दः । ८ । २ । ४२ । रदाभ्यां परस्य नि-

छातस्य मो निष्ठापेक्षया पूर्वस्य धातोर्दस्य च। शॄ हिंसायाम्। शीर्णः। भिन्नः। छिन्नः॥

[टीका]——र् और द् इन से परे जो निष्ठा [८६७] तिसके त् को और निष्ठा से पूर्व जो धातु तिसके द् को भी न् होय। हिंसा अर्थ में शॄ धातु। शीर्णः [७०७ और ६५२] जो मारा गया। भिद् से भिन्नः जो पृथक किया गया। और छिद् से छिन्नः जो काटा गया॥

॥ मूल ८७०॥—संयोगादेरातो धातोर्यण्वतः। ८।२।४३। निष्ठातस्य नः स्यात्। द्राणः। ग्लानः॥

[टीका]——जिस आकारान्त धातु के आदि में संयोग हो और कहीं उस धातु में यण् प्रत्याहार गत वर्ण हो तो उस से परे जो निष्ठा [८६७] प्रत्यय तिसके त् को न् होय। शयन अर्थ में द्रै धातु जिसका स्वरूप ५२९वें के अनुसार द्रा हो जाता है तिस से द्राणः जो सोया। और ग्लै से ग्लानः चीण॥

॥ मूल ८७१ ॥—ल्वादिभ्यः । ८ । २ । ४४ ।
एकविंशतेर्लूञादिभ्यः प्राग्वत् । लूनः । ज्या धातुः ।
ग्रहिज्येति सम्प्रसारणम् ॥

[ टीका ]—लू आदि [ ७३४ ] जो एकीस धातु हैं तिन से परे पूर्वोक्त विधि [ ८६९ ] होय । लूनः जो काटा गया । ज्या धातु में ६७६वें के अनुसार संप्रसारण [ २८२ और २८४ ] होता है ॥

॥ मूल ८७२ ॥—हलः । ६ । ४ । २ ।
अङ्गावयवाद्धलः परं यत् सम्प्रसारणं तदन्तस्य दीर्घः । जीनः ॥

[ टीका ]—अङ्ग का अवयव जो हल् तिस से परे जो संप्रसारण [ २८२ ] तदन्त को दीर्घ होय । जीनः [ ८७१ ] जो जीर्ण हो गया ॥

॥ मूल ८७३ ॥—ओदितश्च । ८ । २ । ४५ ।
भुजो भुग्नः । टुओश्वि । उच्छूनः ॥

[ टीका ]—जिस धातु का ओकार इत् हो उस से परे निष्ठा के त् को न् होय । भुजो टेढ़ा होना । इस धातु से

। कृदन्त प्रक्रिया ।

---

भुग्नः यह पद हुआ। भुग्न टेढ़ा किया गया। टुओश्वि बढ़ना वा जाना। इस धातु से उच्छूनः यह पद भया। उच्छून फूला। उच्छून में उत् उपसर्ग भी पूर्व है ॥

॥ मूल ८७४ ॥—शुषः कः । ८ । २ । ५१ । निष्ठातस्य । शुष्कः ॥

[टीका]——सूखने अर्थ में जो शुष् धातु तिस से परे निष्ठा के त् को क् होय। शुष्कः सूखा ॥

॥ मूल ८७५ ॥—पचो वः । ८ । २ । ५२ । पक्वः । क्षै हर्षक्षये ॥

[टीका]——चुरने अर्थ में जो पच् धातु तिस से परे निष्ठा के त् को व् होय। पक्वः पका ॥

क्षै कृश होना ॥

॥ मूल ८७६ ॥—क्षायो मः । ८ । २ । ५३ । क्षामः ॥

[टीका]——कृश होना इस अर्थ में जो क्षै धातु तिस से परे निष्ठा के त् को म् होय। क्षामः [५२९] कृश ॥

॥ मूल ८७७ ॥—निष्ठायां सेटि । ६ । ४ । ५२ ।

। कृदन्त प्रक्रिया ।

॥ मूल ८८३ ॥—म्वोश्च । ८ । २ । ६५ । मान्तस्य धातोर्नत्वं म्वोः परतः । जगन्वान् ॥

[टीका]——मकारान्त धातु को न् होय जब म् अथवा व् परे रहे । गम् धातु से जगन्वस् भया फिर सुवन्त की रीति से जगन्वान् [ ३७३ । ३१७ । और २६ ] यह पद हुआ । जगन्वान् जो जाचुका ॥

॥ मूल ८८४ ॥—लटः शतृशानचावप्रथमासमानाधिकरणे । ३ । २ । १२४ । अप्रथमान्तेन समानाधिकरणे लट एतौ वा स्तः । शबादिः । पचन्तं चैत्रं पश्य ॥

[टीका]——जब अप्रथमान्त के साथ लट् लकार का समान अधिकरण हो अर्थात् एक अर्थ हो तब लट् [ ४०७ ] के स्थान में शतृ और शानच् प्रत्यय विकल्प करके होवें । ये दोनों प्रत्यय शित् हैं इस कारण जिन धातुओं से परे ये होते हैं तिन से परे शप् आदि प्रत्यय [ ४१९ और ४२० ] होते हैं । पचन्तं चैत्रं पश्य पराथं पाक करनेवाले चैत्र को देखो । इस उदाहरण में लट् जि-

स कर्ता अर्थ में आया है उसका वाचक चैत्र शब्द द्वितीयान्त है इस लिए अप्रथमान्त के साथ लट् लकार की समान अधिकरणता स्पष्ट ही है ॥

॥ मूल ८८५ ॥— आने मुक् । ७ । २ । ८२ । अदन्ताङ्गस्य । पचमानं चैत्रं पश्य । लड़ित्यनुवर्तमाने पुनर्लड्ग्रहणात् प्रथमासामानाधिकरण्येऽपि क्वचित् । सन् द्विजः ॥

[ टीका ]——अदन्त अङ्ग को मुक् आगम होय जब आन [ ८८४ ] परे रहे । पचमानं चैत्रं पश्य स्वार्थ पाक करनेवाले चैत्र को देखो । ८८४वें में लट् का अनुवर्तन ४०७वें से हो सकता था क्योंकि अष्टाध्यायी के क्रम में ८८४वें से पूर्व और अत्यन्त निकट ४०७वां है तो ८८४वें सूत्र में लट् के उपन्यास करने से यह जानना कि जब लट् प्रथमान्त के साथ समान अधिकरणवाला हो तब भी कभी २ ८८४वां लगे । जैसे सन् द्विजः [ ६१२ । ३१७ । और २६ ] विद्यमान ब्राह्मण ॥

॥ मूल ८८६ ॥—विदेः शतुर्वसुः । ७ । १ । ३६ ।
वेत्तेः परस्य शतुर्वसुरादेशो वा । विदन् । विद्वान् ॥

[टीका]——जानने अर्थ में जो 'विद्' धातु तिस से परे शतृ को वसु आदेश विकल्प करके होय । विदन् [२१७ और २६] वा विद्वान् [२१७ । २७२ । और २६] जाननेवाला ॥

॥ मूल ८८७ ॥—तौ सत् । ३ । २ । १२७ ।
तौ शतृशानचौ सत्संज्ञौ स्तः ॥

[टीका]——शतृ और शानच् [८८४] की सत् संज्ञा होय ॥

॥ मूल ८८८ ॥—लृटः सद्वा । ३ । ३ । १४ ।
करिष्यन्तं करिष्यमाणं पश्य ॥

[टीका]——लृट् [४४१] के स्थान में सत् संज्ञक प्रत्यय [८८७] विकल्प करके होय । करिष्यन्तम् वा करिष्यमाणम् पश्य उस पुरुष को देखो जो करने को है ॥

॥ मूल ८८९ ॥—आक्वेस्तच्छीलतद्धर्मतत्सा-

आक्विपः । ३ । २ । १३४ । क्विपमभिव्याप्य वक्ष्यमाणास्तच्छीलादिषु कर्तृषु बोध्याः ॥

[ टीका ]——इस सूत्र को अवधि लेकर क्विप् [ ८९४ ] पर्यन्त जितने प्रत्यय उच्चारित हों सो सब जिन कर्ता में किसी प्रकार का स्वभाव प्रकाश करना हो वा किसी प्रकार का धर्म प्रकाश करना हो वा किसी कार्य की सुन्दरता प्रकाश करनी हो तिन में होंयं ॥

॥ मूल ८९० ॥—तृन् । ३ । २ । १३५ । कर्ता कटान् ॥

[ टीका ]——धातु से परे तृन् प्रत्यय तच्छील आदि [ ८८९ ] अर्थों में होय । कर्ता चटाई बनाने का स्वभाव जिसका हो । इत्यादि अर्थ [ ८८९ ] जानना ॥

॥ मूल ८९१ ॥—जल्पभिक्षकुट्टलुण्ठवृङः षाकन् । ३ । २ । १५५ ॥

[ टीका ]——जल्प् बड़बड़ाना । भिक्ष् भीख मांगना । कुट्ट कूटना । लुण्ठ् लूटना । और वृङ् सेवा कर-

ना । इन धातुओं से परे तच्छील आदि [ ८८८ ] अर्थों में षाकन् प्रत्यय होय ॥

॥ मूल ८९२ ॥—षः प्रत्ययस्य । १ । ३ । ६ ।
प्रत्ययस्यादिः ष इत्संज्ञः स्यात् । जल्पाकः । वराकः ॥

[ टीका ]——प्रत्यय के आदि षकार की इत् संज्ञा होय । जल्पाकः [ ८९१ ] बड़बड़िआ । वराकः नीच वा कंगाल ॥

॥ मूल ८९३ ॥—सनाशंसभिक्ष उः । ३ । २ । १६८ । चिकीर्षुः । आशंसुः । भिक्षुः ॥

[ टीका ]——सनन्त [ ७५३ ] से और आङ् पूर्वक स्तुति अर्थक शंस् धातु से और याचनार्थक भिक्ष धातु से परे तच्छील आदि [ ८८८ ] अर्थों में उ प्रत्यय होय । चिकीर्षुः करने की इच्छा का स्वभाव रखनेवाला । आशंसुः स्तुति करने का स्वभाव जिसका हो । भिक्षुः याचना करने का स्वभाव जिसका हो । इत्यादि अर्थ [ ८८८ ] जानना ॥

॥ मूल ८९४॥—भ्राजभासधुर्विद्युतोर्जिपॄजुग्रावस्तुवः क्विप्। ३। २। १७७। विभ्राट्। भाः॥

[टीका]——भ्राज् चमकना। भास् चमकना। धुर्वं हिंसा करना। द्युत् चमकना। ऊर्ज् बलवान होना। पॄ पूरण करना। जु गमन करना। और पाषाण वाची जो ग्रावन् शब्द तत्पूर्वक ष्टु स्तुति करना। इन धातुओं से परे तच्छील आदि [८८९] अर्थों में क्विप् प्रत्यय होय। विभ्राट् चमकनेवाला। भाः जो चमके अर्थात् दीप्ति। इत्यादि अर्थ [८८९] जानना॥

॥ मूल ८९५ ॥—राल्लोपः। ६। ४। २१। रेफाच्छ्वोर्लोपः क्वौ झलादौ क्ङिति च। धूः। विद्युत्। ऊर्क्। पूः। दृशिग्रहणस्यापकर्षाज्जवतेर्दीर्घः। जूः। ग्रावस्तुत्॥

[टीका]——रेफ से परे जो छ् वा व् तिसका लोप होय क्वि प्रत्यय अथवा झलादि कित् वा ङित् प्रत्यय जब परे रहे। क्वि से क्विप् [८५६] और क्विन् [३२९] जानना॥

। कृदन्त प्रक्रिया ।

---

धुर्व धातु का रूप धूः [ २६ और ५५२ ] फड़ वा घबराना । विद्युत् बिजली । ऊर्क् बली । और पूः नगरी ॥

८५२वें में दृश्यन्ते अर्थात् देखे जाते हैं जो लिखा है उसके अनुकर्षण से महाभाष्य के अनुसार जु धातु को दीर्घ होय । इस लिए जूः शीघ्र गामी । ग्रावस्तुत् पत्थर की स्तुति करनेवाला अर्थात् ऋत्विज् विशेष । ग्रावस्तुत् में ८२९वें से तुक् होता है ॥

॥ मूल ८९६ ॥—क्विब् वचिप्रच्छ्यायतस्तुकटप्रुजुश्रीणां दीर्घोऽसम्प्रसारणञ्च । वक्तीति वाक् ॥

[ टीका ]—वच् बोलना । प्रच्छ् पूछना । आयत शब्द पूर्वक स्तु धातु बड़ी स्तुति करना । कटप्रु चटाई के बीच से जाना । जु गमन करना । और श्री सेवा करना । इन धातुओं से क्विप् प्रत्यय होय और इनको दीर्घ होय और संप्रसारण [ ६७६ और ५८५ ] न होय वाक् वागिन्द्रिय ॥

॥ मूल ८९७ ॥—च्छ्वोः शूडनुनासिके च । ६ ।

। कृदन्त प्रक्रिया ।

४ । १९ । सतुक्कस्य छस्य वस्य च क्रमात् श् ऊठ् एतावादेशौ स्तः क्वौ अनुनासिकादौ झलादौ क्ङिति च । पृच्छतीति प्राट् । आयतं स्तौति आयतस्तूः । कटं प्रवते कटप्रूः । जूरुक्तः । श्रयति हरिं श्रीः ॥

[ टीका ]——तुक् [ १२० ] के सहित छ् को और व् को क्रम से श् और ऊठ् आदेश होंयं कि प्रत्यय अथवा अनुनासिक जिसके आदि में हो ऐसा प्रत्यय अथवा झलादि कित् वा ङित् प्रत्यय जब परे रहे । प्राट् [ ३२५ । ८२ और १६६ ] जो पूछता है अर्थात् पूछनेवाला । आयतस्तूः बड़ी स्तुति करनेवाला । कटप्रूः कीड़ा जो चटाई के बीच में हो जाता है । जु को ८९५ वें में लिख चुके हैं । श्रीः जो हरि की सेवा करती है अर्थात् लक्ष्मी ॥

॥ मूल ८९८ ॥—दाम्नीशसयुयुजस्तुतुदसिसिचमिहपतदशनहः करणे । ३ । २ । १८२ । दाबादेः ष्ट्रन् स्यात् करणेऽर्थे । दात्यनेन दात्रम् ॥

। कृदन्त प्रक्रिया ।

[टीका]—दाप् काटना । णी ले जाना । शस् हिंसा करना । यु जोड़ना । युज् जोड़ना । ष्टु स्तुति करना । तुद् पीड़ा देना । षिञ् बांधना । षिच् छिड़कना । मिह् मूतना । पत् गिरना । दश् दांत से काटना । और णह् बांधना । इन धातुओं से परे ष्ट्रन् प्रत्यय करण अर्थात् तृतीया के अर्थ में होय । दात्रम् जिस से कोई वस्तु काटी जाय अर्थात् हंसुआ ॥

॥ मूल ८९९ ॥—तितुत्रतथसिसुसरकसेषु च ७ । २ । ९ । एषां दशानामिट् न । शस्त्रम् । योत्रम् । योक्त्रम् । स्तोत्रम् । तोत्त्रम् । सेत्रम् । सेक्त्रम् । मेढ्रम् । पत्त्रम् । दंष्ट्रा । नद्ध्री ॥

[टीका]—ति अर्थात् क्तिन् या क्तिच् । तुन् । ष्ट्रन् । तन् । क्थन् । क्सि । सुच् । सरन् । कन् । और स । इन दस प्रत्ययों को इट् आगम [४३४] न होय । शस्त्रम् [८९८] शस्त्र । योत्रम् जूआ की रस्सी जिस से हल बांधा जाता है अर्थात् जोत । योक्त्रम् जूआ । स्तोत्रम् स्तोत्र । तोत्त्रम् कोड़ा । सेत्रम् बंधन । सेक्त्रम् छिड़कने का पात्र ।

। कृदन्त प्रक्रिया ।

मेढ्रम् अंडकोश । पत्रम् वाहन । दंष्ट्रा दांत । नद्ध्री [३९० । ५८७ । और १२४९] चाम की रस्सी ॥

॥ मूल ९०० ॥—अर्तिलूधूसूखनसहचर इत्रः । ३ । २ । १८४ । अरित्रम् । लवित्रम् । धवित्रम् । सवित्रम् । खनित्रम् । सहित्रम् । चरित्रम् ॥

[टीका]—ऋ जाना । लू काटना । धू कपाना । षू प्रसव करना । खन् खोदना । षह् सहना । और चर् जाना । इन धातुओं से परे इत्र प्रत्यय होय । अरित्रम् [४३७ और ४२१] पतवार । लवित्रम् [४३७ और ४२१] हंसुआ । धवित्रम् पंखा । सवित्रम् उत्पत्ति का करण । खनित्रम् कुदारी । सहित्रम् धीरज । चरित्रम् चरित । इत्र ऐसा इकार सहित प्रत्यय इस लिए किया है कि जिस में इकार का श्रवण हो क्योंकि ८९९वें से इट् का निषेध हो जाता है इस लिए यहां इट् के इकार के सुन पड़ने का संभव नहीं था ॥

। कृदन्त प्रक्रिया ।

॥ मूल ९०१ ॥—पुवः संज्ञायाम् । ३ । २ । १८५ । पवित्रम् ॥

[टीका]——पवित्र करने अर्थ में जो पू धातु तिस से परे संज्ञा अर्थ में इत्र प्रत्यय होय । पवित्रम् [४१७ और ४२१] पैंती ॥

——***——

॥ अथोणादयः ॥

॥ मूल ९०२ ॥—कृवापाजिमिस्वदिसाध्यशूभ्य उण् । करोतीति कारुः । वायुः । पायुर्गुदम् । जायुरौषधम् । मायुः पित्तम् । स्वादुः । साध्नोति परकार्यमिति साधुः । आशु शीघ्रम् ॥

॥ उणादि प्रकरण ॥

[टीका]——कृ करना । वा गमन करना । पा पीना । जि जीतना । डुमिञ् छींटना । स्वद् स्वाद लेना । साध् साधना । और अश् व्याप्त होना । इन धातुओं से परे

उण् प्रत्यय होय। कारुः [२०३] शिल्पी। वायुः [८०७] पवन। पायुः [८०७] गुद। जायुः [२०३ और २९] बूटी जो रोग को नाश करती है। मायुः [२०३ और २९] पित्त। स्वादुः [४९०] मीठा। साधुः जो दूसरे का कार्य सिद्ध करे अर्थात् जो धार्मिक हो। आशु [४९०] शीघ्र। आशु अव्यय है॥

॥ मूल ९०३ ॥—उणादयो बहुलम्। ३। ३। १। एते वर्तमाने संज्ञायाञ्च बहुलं स्युः। केचिदविहिता, अप्यूह्याः॥

संज्ञासु धातुरूपाणि प्रत्ययाश्च ततः परे।
कार्याद्विद्यादनूबन्धमेतच्छास्त्रमुणादिषु॥

[टीका]—वर्तमान काल में और संज्ञा अर्थ में उण् आदि प्रत्ययों का व्यवहार नाना प्रकार से होय। ऐसे प्रत्यय जो किसी उणादि सूत्र करके नहीं विधान किये गए उनका भी तर्क करना चाहिए। इस तर्क का प्रकार दे-खलाते हैं। उणादि विषे यह विधि है कि शास्त्र में जो संज्ञा अर्थात् किसी के वाचक शब्द हैं और किसी रीति से

वे साधे नहीं जा सकते तो उन विषे ऐसे धातु और इन धातुओं से परे ऐसे प्रत्ययों का तर्क करना कि जो उन में हो सकें । और गुण आदि कार्य जैसे देख पड़ें वैसे ही अनुबन्ध कल्पन करना ।उ०। ऋफिड किसी की संज्ञा है और यह उणादि के प्रकार को छोड़कर किसी भांति से नहीं साधी जा सकती तो पहिले गमनार्थक ऋ धातु का तर्क किया फिर ऋ धातु से परे फिड प्रत्यय कल्पन किया तदनन्तर गुण को न देखने से फिड प्रत्यय को कित् [ ४६८ ] माना ॥

॥ मूल ९०४ ॥—तुमुन्ण्वुलौ क्रियायां क्रियार्थायाम् । ३ । ३ । १० । क्रियार्थायां क्रियायामुपपदे भविष्यत्यर्थे धातोरेतौ स्तः । मान्तत्वादव्ययत्वम् । कृष्णं द्रष्टुं याति । कृष्णं दर्शको याति ॥

[ टीका ]——भविष्य अर्थ में धातु से परे तुमुन् और ण्वुल् प्रत्यय धरे जांय जब एक क्रिया के लिए दूसरी क्रिया [ ४४१ ] उपपद रहे । जिसके अन्त में तुमुन् हो सो म-

करान्त होगा इस लिए ४०१वें के अनुसार वह अव्यय [४००] कहलाते। कृष्णं द्रष्टुं [५११।६८७।२२। २२५। और ७८] याति वा कृष्णं दर्शको [४३७ और ४८६] याति वह कृष्ण को देखने जाता है ॥

॥ मूल ९०५ ॥—कालसमयवेलासु तुमुन्। ३। ३। १६७। कालः समयो वेला वा भोक्तुम् ॥

[टीका]——काल। समय। और वेला। इन शब्दों में से कोई जब उपपद हो तब धातु परे से तुमुन् प्रत्यय किया जाय। कालो भोक्तुम् [५११।४३७।४८६। और २२४] वा समयो भोक्तुम् वा वेला भोक्तुम् अर्थात् भोजन करने का काल ॥

॥ मूल ९०६ ॥—भावे। ३। ३। १८। सिद्धावस्थापन्ने धात्वर्थे वाच्ये धातोर्घञ्। पाकः ॥

[टीका]——जब धातु का अर्थ सिद्धावस्था को प्राप्त हो तब उस धातु से परे घञ् प्रत्यय होय। पाकः [४९० और ८३३] रींधना। जहां सिद्ध पद दूसरी क्रिया की आकाङ्क्षा रखता है वहां सिद्धावस्थापन्न क्रिया रहती है ॥

॥ मूल ९०७ ॥—अकर्तरि च कारके संज्ञायाम् । ३ । ३ । १९ । कर्तृभिन्ने कारके घञ् ॥

[ टीका ]—कर्ता से भिन्न कारक में धातु से परे संज्ञा अर्थ में घञ् प्रत्यय होय ॥

॥ मूल ९०८ ॥—घञि च भावकरणयोः । ६ । ४ । २७ । रञ्जेर्नलोपः स्यात् । रागः । अनयोः किम् । रज्यत्यस्मिन्निति रङ्गः ॥

[टीका]—भाव और करण अर्थ में जो घञ् [९०७] प्रत्यय सो जब परे रहे तब रंगना वाचक जो रञ्ज धातु तिसके न् का लोप होय । रागः [३६४ । ४९० । और ८३३] काम क्रोधादि वा यन्त्र जिस से वस्तु रंगी जाती है। भाव और करण ही अर्थ क्यों कहा । रङ्गः [८३३] नाट्यशाला ॥

॥ मूल ९०९ ॥—निवासचितिशरीरोपसमाधानेष्वादेश्च कः । ३ । ३ । ४१ । एषु चिनोतेर्घञ् आदेश्च कः । उपसमाधानं राशीकरणम् । निकायः । कायः । गोमयनिकायः ॥

। कृदन्त प्रक्रिया ।

[टीका]——निवास । चिति । शरीर । और उपसमाधान । इन चार अर्थों में संचय करने अर्थ में जो चि धातु तिस से परे घञ् प्रत्यय होय और चि धातु का आदि जो च् तिसके स्थान में क् आदेश होय । उपसमाधान राशि करना । निकायः [२०३ और २९] निवास वा स्थान । कायः शरीर । गोमयनिकायः गोबर की ढेरी ॥

॥ मूल ९१० ॥—एरच् । ३ । ३ । ५६ । इवर्णान्तात् । चयः । जयः ॥

[टीका]——इवर्णान्त धातु से परे अच् प्रत्यय होय । चयः [४२१] संग्रह करना । जयः जीतना ॥

॥ मूल ९११ ॥—ॠदोरप् । ३ । ३ । ५७ । ॠवर्णान्तादुवर्णान्ताच्चाप् । करः । गरः । यवः । स्तवः । लवः । पवः ॥

[टीका]——ॠकारान्त वा उकारन्त धातु से परे अप् प्रत्यय होय । छीटने अर्थ में कॄ धातु इस से करः छीटना । निगलने अर्थ में गॄ धातु इस से गरः विष । जो-

ड़ने अर्थ में यु धातु इस से यवः जोड़ना । प्रशंसा करने अर्थ में ष्टु धातु इस से स्तवः स्तुति । कांटने अर्थ में लू धातु इस से लवः अनाज काटना । पवित्र करने अर्थ में पू धातु इस से पवः पछोड़ना ॥

॥ मूल ९१२ ॥—घञर्थे कविधानम् । प्रस्थः । विघ्नः ॥

[टीका]—घञ् [९०६] के अर्थ में क प्रत्यय भी होय । प्रस्थः [५२५] माप विशेष । विघ्नः [५४१ और ३१५] बाधा ॥

॥ मूल ९१३ ॥—ड्वितः क्त्रिः । ३ । ३ । ८८ ॥

[टीका]—जिस धातु का डु इत् हो तिस से परे क्त्रि प्रत्यय होय ॥

॥ मूल ९१४ ॥—क्त्रेर्मम्नित्यम् । क्त्रिप्रत्ययान्तात् मम् निर्वृत्तेऽर्थे । पाकेन निर्वृत्तम् पक्त्रिमम् । डुवप् । उप्त्रिमम् ॥

[टीका]—क्त्रि प्रत्ययान्त [९१३] से परे सिद्ध

अर्थ में मप् प्रत्यय नित्य होय । पाक करने अर्थ में जो पच् धातु तिस से पक्त्रिमम् पाक करने से जो सिद्ध भया । बोने अर्थ में जो डुवप् धातु तिस से उप्त्रिमम् [ ४३४ और ५८५ ] बोने से जो सिद्ध भया ॥

॥ मूल ९१५ ॥—ट्वितोऽथुच् । ३ । ३ । ८९ । टुवेपृ कम्पने । वेपथुः ॥

[ टीका ]—जिस धातु का टु इत् जाय तिस से परे अथुच् प्रत्यय होय । टुवेपृ कांपना । वेपथुः कंपकंपी ॥

॥ मूल ९१६ ॥—यजयाचयतविच्छप्रच्छरक्षो नङ् । ३ । ३ । ९० । यज्ञः । याञ्चा । यत्नः । विश्नः । प्रश्नः । रक्ष्णः ॥

[ टीका ]—यज् पूजया । याच् मांगना । यत् यतन करना । विच्छ् गमन करना वा चमकना । प्रच्छ् पूछना । और रक्ष् रक्षा करना । इन धातुओं से परे नङ् प्रत्यय होय । यज्ञः [ ७६ ] यज्ञ । याञ्चा [ ७६ ] मांगना । यत्नः उद्योग । विश्नः [ ८९७ और ७७ ] प्रताप । प्रश्नः [ ८९७ और ७७ ] प्रश्न । रक्ष्णः [ ७८ ] रक्षा ॥

॥ मूल ९१७ ॥—स्वपो नन् । ३ । ३ । ९१ । स्वप्नः ॥

[ टीका ]——सोने अर्थ में जो ञिष्वप् धातु तिस से परे नन् प्रत्यय होय । स्वप्नः सूतना ॥

॥ मूल ९१८ ॥—उपसर्गे घोः किः । ३ । ३ । ९२ । प्रधिः । उपधिः ॥

[ टीका ]——उपसर्ग पूर्वक जो घु [ ६६३ ] संज्ञक धातु तिस से परे कि प्रत्यय होय । धारण करने अर्थ में जो धा धातु तिस से प्रधिः [ ५२५ ] और उपधिः [ ५२५ ] छल ॥

॥ मूल ९१९ ॥—स्त्रियां क्तिन् । ३ । ३ । ९४ । स्त्रीलिङ्गे भावे क्तिन् । घञोऽपवादः । कृतिः । स्तुतिः ॥

[ टीका ]——जब स्त्रीलिङ्ग भाव प्रकाश करना हो तब धातु से परे क्तिन् प्रत्यय होय । घञ् [ ९०६ ] का अपवाद यह है । कृतिः [ ४२१ और ४६८ ] काम । स्तुतिः प्रशंसा ॥

। कृदन्त प्रक्रिया ।

॥ मूल ९२० ॥—ॠल्वादिभ्यः क्तिन्निष्ठावद्वाच्यः। तेन नत्वम्। कीर्णिः। लूनिः। धूनिः। पूनिः॥

[टीका]—जिन धातुओं के अन्त में ॠ हो तिन से परे और लू आदि [७३७] धातुओं से परे क्तिन् प्रत्यय का व्यवहार निष्ठा [८६७] के सदृश होय ऐसा कहना चाहिए। कीर्णिः [७०७ और ६५२] कीटना। लूनिः लौनी। धूनिः कांपना। पूनिः ध्वंस। इन उदाहरणों में त् के स्थान में न् [९२० और ८७१] हुआ है॥

॥ मूल ९२१ ॥—सम्पदादिभ्यः क्विप्। सम्पत्। विपत्। आपत्। क्तिन्नपीष्यते। सम्पत्तिः। विपत्तिः। आपत्तिः॥

[टीका]—संपद् आदि से परे क्विप् प्रत्यय होय। संपद् अर्थात् सम् उपसर्ग पूर्वक पद् धातु। संपत् धन। विपत् सङ्कट। आपत् दुख की अवस्था। इन धातुओं से परे क्तिन् प्रत्यय की विवक्षा भी की गई है। संपत्तिः संपत्। विपत्तिः विपत्। आपत्तिः आपत्॥

---

॥ मूल ९२२ ॥—ऊतियूतिजूतिसातिहेतिकीर्तयश्च । ३ । ३ । ९७ । एते निपात्यन्ते ॥

[ टीका ]—ऊति रक्षा करना । यूति जोड़ना । जूति शीघ्र गति । साति ध्वंस । हेति अस्त्र । और कीर्ति यश । ये निपात हैं ॥

॥ मूल ९२३ ॥—ज्वरत्वरस्रिव्यविमवामुपधायाश्च । ६ । ४ । २० । एषामुपधावकारयोरूठ् अनुनासिके क्वौ झलादौ क्ङिति च । ऊतिः । क्विप् । जूः । तूः । स्रूः । ऊः । मूः ॥

[ टीका ]—ज्वर् ज्वर होना । त्वर् उतावली करना । स्रिव् जाना । अव् रक्षा करना । और मव् बांधना । इनको उपधा को और व् को ऊठ् होय अनुनासिक जिसके आदि में हो ऐसा प्रत्यय वा क्वि अर्थात् क्विप् वा क्विन् प्रत्यय अथवा झल् जिसके आदि में हो ऐसा कित् वा ङित् प्रत्यय जब परे रहे । ऊतिः रक्षा करना । क्विप् के लगाने से जूः जिसको ज्वर आया हो । तूः जो उतावला हो । स्रूः जिस से यज्ञ में घृत डाला जाता है अर्थात् स्रुवा । ऊः रक्षक । मूः बांधनेवाला ॥

। कृदन्त प्रक्रिया ।

---

॥ मूल ९२४ ॥—इच्छा । ३ । ३ । १०१ । इषेर्निपातोऽयम् ॥

[टीका]—इष् धातु से इच्छा यह शब्द निपात मानने से बनता है ॥

॥ मूल ९२५ ॥—अ प्रत्ययात् । ३ । ३ । १०२ । प्रत्ययान्तेभ्यः स्त्रियामकारः प्रत्ययः स्यात् । चिकीर्षा । पुत्रकाम्या ॥

[टीका]—प्रत्ययान्त धातु से परे स्त्रीलिङ्ग में अकार प्रत्यय होय । ७५२वें ७५७वें ७५६वें ७०७वें ६५२वें ७५४वें ४२९वें ४३०वें ४८९वें और १७०वें के अनुसार कृ का रूप चिकीर्ष होता है और तब इस सूत्र से अकार प्रत्यय लगाया जाता है परन्तु ५८६वें से उसका लोप हो जाता है तब १३४२वें से टाप् होता है इस लिए चिकीर्षा करने की इच्छा । पुत्रकाम्या [ ७७३ । ५०३ । और ७६९ ] पुत्र की कामना ॥

॥ मूल ९२६ ॥—गुरोश्च हलः । ३ । ३ । १०३ । गुरुमतो हलन्तात् स्त्रियामप्रत्ययः । ईहा ॥

। कृदन्त प्रक्रिया ।

---

[टीका]——गुरुमत् [ ४८४ और ४८५ ] हलन्त जो धातु तिस से परे अ प्रत्यय होय जब सिद्ध पद स्त्रीलिङ्ग हो । ईहा [ ९२५ ] चेष्टा करना ॥

॥ मूल ९२७ ॥—ण्यासश्रन्थो युच । ३ । ३ । १०७ । अकारस्यापवादः । कारणा । हारणा ॥

[टीका]——जिन धातुओं के अन्त में णि [ ७४८ ] हो तिन से परे और आस बैठना और श्रन्थ ढीला करना इन धातुओं से परे युच् प्रत्यय होय । यह सूत्र अकार [ ९२५ और ९२६ ] प्रत्यय का अपवाद है । कारणा [ ८३७ और ५६४ ] करवाना । हारणा हरवाना वा स्वीकार करवाना इत्यादि ॥

॥ मूल ९२८ ॥—नपुंसके भावे क्तः । ३ । ३ । ११४ ॥

[टीका]——भाव के प्रकाश करने में धातु से परे क्त प्रत्यय होय जब बननेवाला शब्द नपुंसकलिङ्ग हो ॥

॥ मूल ९२९ ॥—ल्युट् च । ३ । ३ । ११५ । हसितम् । हसनम् ॥

[ टीका ]——भाव में [९२८] धातु से परे ल्युट् प्रत्यय होय जब बननेवाला शब्द नपुंसकलिङ्ग हो । हसितम् वा हसनम् [८३७] हंसी ॥

॥ मूल ९३० ॥—पुंसि संज्ञायां घः प्रायेण ३ । ३ । ११८ ॥

[ टीका ]——प्रायः धातु से परे घ प्रत्यय होय जब बननेवाला शब्द संज्ञा और पुल्लिङ्ग हो ॥

॥ मूल ९३१ ॥—छादेर्घेऽद्व्युपसर्गस्य । ६ । ४ । ९६ । द्विप्रभृत्युपसर्गहीनस्य छादेर्ह्रस्वो घे । दन्तच्छदः । आकुर्वन्त्यस्मिन्निति आकरः ॥

[ टीका ]——दो आदि उपसर्ग से रहित जो मूंदने अर्थ में छद् धातु तिसको ह्रस्व होय जब घ प्रत्यय परे रहे । दन्तच्छदः [५६४] जिस से दांत मूंदे रहते हैं अर्थात् ओष्ठ । आकरः खान । ९३०वें के अनुसार करने अर्थ में जो कृ धातु तिस से आकर शब्द बना है । आकर नाम इस लिए पड़ा है जिस लिए कि लोग उस में आयकर काम करते हैं ॥

॥ मूल ९३२ ॥—अवे तृस्त्रोर्घञ् । ३ । ३ । १२० । अवतारः । अवस्तारो जवनिका ॥

[ टीका ]—तृ पार करना और स्त्री फैलाना इन दोनों धातुओं से परे घञ् प्रत्यय होय जब अव उपसर्ग उपपद रहे । अवतारः [ २०२ ] अवतार । अवस्तारः कनात ॥

॥ मूल ९३३ ॥—हलश्च । ३ । ३ । १२१ । हलन्ताद् घञ् । घापवादः । रमन्ते योगिनो यस्मिन्निति रामः । अपमृज्यतेऽनेन व्याध्यादिरित्यपामार्गः ॥

[ टीका ]—हलन्त धातु से परे घञ् प्रत्यय होय । यह सूत्र घ [ ९३० ] का अपवाद है । क्रीड़ा अर्थ में जो रम् धातु तिस से रामः [ ४९० ] जिस में योगी रमे रहते हैं अर्थात् भगवान । अपामार्गः [ ८३३ और ८३४ ] वह जड़ी जिस से रोग आदि दूर हों अर्थात् चिंचिड़ा ॥

॥ मूल ९३४ ॥—ईषद्दुःसुषु कृच्छ्राकृच्छ्रार्थेषु खल् । ३ । ३ । १२६ । एषु दुःखसुखार्थेषूप-

पदेषु खल् । तयोरेवेति भावे कर्मणि च । कृच्छ्रे । दुष्करः कटो भवता । अकृच्छ्रे । ईषत्करः । सुकरः ॥

[टीका]—जब दुख अर्थ में दुर् अथवा सुख अर्थ में ईषद् वा सु उपपद रहे तब धातु से परे खल् प्रत्यय होय । ८२१वें के अनुसार यह खल् प्रत्यय केवल भाव और कर्म ही अर्थ में आता है । दुख अर्थ में जैसे दुष्करः [४२१] कटो भवता आप से चटाई का बनना कठिन है । सुख अर्थ में जैसे ईषत्करः [४२१] जो अनायास से बन सकता है । सुकरः [४२२] जो सुगमता से बन सकता है ॥

॥ मूल ९३५ ॥—आतो युच् । ३ । ३ । १२८ । खलोऽपवादः । ईषत्पानः सोमो भवता । दुष्पानः । सुपानः ॥

[टीका]—आकारान्त धातु से परे युच् प्रत्यय होय । यह सूत्र खल् [९३४] का अपवाद है । ईषत्पानः [८३७] सोमो भवता सोम नामक लता का रस आप से अनायास पिआ जा सकता है । दुष्पानः कठिनता से पिआ

जा सकता है । सुपानः सुगमता से पिश्रा जा सकता है ॥

॥ मूल ९३६ ॥—अलंखल्वोः प्रतिषेधयोः प्राचां क्त्वा । ३ । ४ । १८ । प्रतिषेधार्थयोरलंखल्वोरुपपदयोः क्त्वा । दो दद्घोः । अलं दत्त्वा । घुमास्थेतीत्त्वम् । पीत्वा खलु । अलंखल्वोः किम् । माकार्षीत् । प्रतिषेधयोः किम् । अलंकारः ॥

[ टीका ]——निषेध अर्थ में जो अलम् और खलु सो जब उपपद हों तब प्राचीन लोगों के मत से धातु से परे क्त्वा प्रत्यय होय । दा देना । ८८०वें से दा के स्थान में दथ् होता है इस लिए अलं दत्त्वा मत दो । और पा पीना । ६२६वें से पा के आकार को ईकार आदेश होता है इस हेतु से पीत्वा खलु मत पिओ । अलं और खलु ही उपपद क्यों कहा । मा कार्षीत् [ ४७० ] वह मत करे । यहां मा उपपद रहते भी ९३६ वां लग जायगा । निषेध अर्थ क्यों कहा । अलंकारः भूषण ॥

॥ मूल ९३७ ॥—समानकर्तृकयोः पूर्वकाले । ३ । ४ । २१ । समानकर्तृकयोर्धात्वर्थयोः पूर्व-

**काले विद्यमानाद्धातोः क्त्वा । स्नात्वा व्रजति । द्वित्वमतन्त्रम् । भुक्त्वा पीत्वा व्रजति ॥**

[टीका]——अनेक धातुओं का जो एक ही कर्ता हो तो उन में से जो धातु पूर्व काल अर्थ में हों तिन से परे क्त्वा प्रत्यय होय । स्नात्वा व्रजति स्नान करके वह जाता है अर्थात् पहिले वह स्नान करलेता है तब जाता है । यह नियम दोई धातुओं के विषय में नहीं है दो से अधिक हों तो भी लगता है । उ० । भुक्त्वा [४६८] पीत्वा [४६८] व्रजति खाकर पीकर वह जाता है ॥

**॥ मूल ९३८ ॥—न क्त्वा सेट् । १ । २ । १८ । सेट् क्त्वा किन्न स्यात् । शयित्वा । सेट् किम् । कृत्वा ॥**

[टीका]——इट् युक्त जो क्त्वा सो कित् न माना जाय । शयन करने अर्थ में जो शीङ् धातु तिस से शयित्वा [४२१] सोकर । इट् युक्त क्यों कहा । कृत्वा करके । कृत्वा में इट् नहीं [५९१] है इस लिए गुण [४२१] भी नहीं [४६८] होता सो हो जायगा ॥

। कृदन्त प्रक्रिया ।

॥ मूल ९३९ ॥—रलो व्युपधाद्धलादेः संश्च । १ । २ । २६ । इवर्णोवर्णोपधाद्धलादेरलन्तात् परौ क्त्वासनौ सेटौ वा कितौ स्तः । द्युतित्वा । द्योतित्वा । लिखित्वा । लेखित्वा । व्युपधात् किम् । वर्तित्वा । रलः किम् । सेवित्वा । हलादेः किम् । एषित्वा । सेट् किम् । भुक्त्वा ॥

[ टीका ]——जिस धातु की उपधा इवर्ण वा उवर्ण हो और आदि में हल् और अन्त में रल् हो तिस से परे इट् युक्त जो क्त्वा और सन् प्रत्यय सो विकल्प करके कित् होवें । द्युतित्वा वा द्योतित्वा चमककर । लिखित्वा वा लेखित्वा लिखकर । यह क्यों कहा कि जिसकी उपधा इवर्ण वा उवर्ण हो । वर्तित्वा रहकर । वर्तित्वा में ९३८वें के अनुसार ४८६वें से गुण जो नित्य होता है सो विकल्प करके होगा । जिसके अन्त में रल् हो तिस से परे यह क्यों कहा । सेवित्वा सेवा करके । इस उदाहरण में ९३८वें के विकल्प लग जाने से गुण [ ४८६ ] विकल्प हो जायगा । जिसके आदि में हल् रहे यह क्यों कहा । एषित्वा जाकर । यहां भी

पक्षान्तर में गुण रहित प्रयोग हो जायगा। इट् युक्त क्यों कहा। भुक्त्वा खाकर। भुक्त्वा अनिट् है इस कारण से ९३९वां नहीं लगता इसी लिए ४६८वें से गुण [४८६] का निषेध भी हो जाता है॥

॥ मूल ९४० ॥—उदितो वा। ७। २। ५६।

उदितः परस्य क्त्व इड्वा। शमित्वा। शान्त्वा। देवित्वा। द्यूत्वा। दधातेर्हिः। हित्वा॥

[टीका]—जिस धातु का उ इत् होता हो तिस से परे क्त्वा को इट् आगम विकल्प करके होय। शान्त होने अर्थ में जो शमु धातु तिस से शमित्वा वा शान्त्वा [७७६] शान्त होकर। खेलने अर्थ में जो दिव् धातु तिस से देवित्वा [९२८ और ४८६] वा द्यूत्वा [८९७ और २१] खेलकर। धारण करने अर्थ में जो धा धातु तिसको ८७९वें से हि आदेश होता है इस लिए हित्वा धारण करके॥

॥ मूल ९४१ ॥—जहातेश्च। ७। ४। ४३।

हित्वा। हाङस्तु हात्वा।

[टीका]—त्याग करने अर्थ में जो ओहाक् धातु

तिसको हि [ ८७९ ] आदेश होय । हित्वा त्याग करके । परन्तु गमन अर्थ में जो हा धातु तिस से परे जब क्त्वा आता है तब ऐसा रूप होता है जैसे हात्वा जाकर ॥

॥ मूल ९४२ ॥—समासेऽनञ्पूर्वे क्त्वो ल्यप् । ७ । १ । ३७ । अव्ययपूर्वपदेऽनञ्समासे क्त्वो ल्यबादेशः । तुक् प्रकृत्य । अनञ् किम् । अकृत्वा । अव्ययपूर्वपदे किम् । परमकृत्वा ॥

[ टीका ]—जब समास रहे और उसका पूर्व पद नञ् से भिन्न अव्यय हो तब क्त्वा को ल्यप् आदेश होय। जब कृ और प्र [ ४८ ] का समास होता है तब क्त्वा के स्थान में ल्यप् किया जाता है और जिस कारण १६४वें के अनुसार यह ल्यप् कित् माना जाता है इस कारण से ८२९वें के अनुसार उसको तुक् आगम होता है और तब यह पद सिद्ध होता है जैसा प्रकृत्य आरम्भ करके । नञ् से भिन्न क्यों कहा । अकृत्वा न बनाकर । यहां ल्यप् हो जायगा । समास का पूर्व पद अव्यय हो यह क्यों कहा । परमकृत्वा श्रेष्ठ करके । यहां भी ल्यप् हो जायगा ॥

। कृदन्त प्रक्रिया ।

॥ मूल ९४३ ॥—आभीक्ष्ण्ये णमुल् च । ३ । ४ । २२ । आभीक्ष्ण्ये द्योत्ये पूर्वविषये णमुल् क्त्वा च ॥

[ टीका ]——जब वारवार करना प्रकाश करना हो तब इस से अव्यवहित पूर्व [ ९४२ ] सूत्र के विषय में क्त्वा और णमुल् दोनों प्रत्यय होंयं ॥

॥ मूल ९४४ ॥—नित्यवीप्सयोः । ८ । १ । ४। आभीक्ष्ण्ये वीप्सायाञ्च द्योत्ये पदस्य द्वित्वं स्यात्। अभीक्ष्ण्यं तिङन्तेष्वव्ययसंज्ञकेषु कृदन्तेषु च। स्मारं स्मारं नमति शिवम्। स्मृत्वा स्मृत्वा। पायं पायम्। भोजं भोजम्। श्रावं श्रावम् ॥

[ टीका ]——जब बारबार करना अथवा वीप्सा प्रकाश करना हो तब पद को द्वित्व होय। तिङन्त के और अव्यय संज्ञक कृदन्त [ ४०१ ] के विषे बारबार करने अर्थ में द्वित्व होता है। स्मारं स्मारं नमति शिवम् [ ९४३ । २०३ । और ९४ ] बारबार स्मरण करके शिव को नमस्कार करता है। स्मृत्वा स्मृत्वा बारबार स्मरण करके। पायं पायम् [ ८०७ ]

बारबार पीकर । भोजं भोजम् [४८६] बारबार भोजन करके । श्रावं श्रावम् [२०२] बारबार सुनकर ॥

॥ मूल ९४५ ॥—अन्यथैवंकथमित्थंसु सिद्धाप्रयोगश्चेत् । ३ । ४ । २७ । एषु कृञो णमुल् स्यात् सिद्धोऽप्रयोगो यस्य एवम्भूतश्चेत् कृञ् । व्यर्थत्वात् प्रयोगानर्ह इत्यर्थः । अन्यथा कारम् । एवं कारम् । कथं कारम् । इत्थं कारं भुङ्क्ते । सिद्धेति किम् । शिरोऽन्यथा कृत्वा भुङ्क्ते ॥

॥ इति कृदन्तप्रक्रिया ॥

[टीका]——अन्यथा प्रकारान्तर से । एवम् ऐसा । कथम् कैसा । और इत्थम् इस प्रकार से । ये शब्द जब उपपद रहें तब कृञ् धातु से परे णमुल् प्रत्यय होय जो उस कृञ् धातु का अप्रयोग सिद्ध हो अर्थात् कृञ् धातु निरर्थक हो उस से कुछ अर्थ न निकलता हो इस लिए उसका प्रयोग करना अयोग्य हो । अन्यथा कारं भुङ्क्ते वह अन्य प्रकार से खाता है । एवं कारं भुङ्क्ते वह ऐसे खाता है । कथं कारं भुङ्क्ते वह कैसे खाता है । इत्थं कारं भुङ्क्ते वह ऐसे

। कारक प्रकरण ।

खाता है। इन उदाहरणों में कृञ् धातु का कुछ भी फल न-हीं है इसी हेतु से उस से परे णमुल् किया है। कृञ् धातु का अप्रयोग जो सिद्ध हो ऐसा क्यों कहा। शिरोऽन्यथा कृत्वा भुङ्क्ते मूंड़ फेरकर वह खाता है। इस उदाहरण में कृञ् धातु अर्थवान है उसको किसी रीति से छोड़ नहीं सकते इसी लि-ए उस से परे णमुल् नहीं किया गया ॥

॥ कृदन्त प्रक्रिया समाप्त भई ॥

***

## ॥ कारकम् ॥

॥ मूल ९४६ ॥—प्रातिपदिकार्थलिङ्गपरिमाण-वचनमात्रे प्रथमा। २। ३। ४६। नियतोपस्थि-तिकः प्रातिपदिकार्थः। मात्रशब्दस्य प्रत्येकं योगः। प्रातिपदिकार्थमात्रे लिङ्गमात्राद्याधिक्ये संख्यामा-त्रे च प्रथमा स्यात्। प्रातिपदिकार्थमात्रे। उच्चैः। नीचैः। कृष्णः। श्रीः। ज्ञानम्। लिङ्गमात्रे। तटः। तटी। तटम्। परिमाणमात्रे। द्रोणो व्री-हिः। वचनं संख्या। एकः। द्वौ। बहवः॥

## ॥ कारक प्रकरण ॥

[टीका]——प्रातिपदिक के उच्चारण मात्र से जो अर्थ नियम से उपस्थित होता है तिसको प्रातिपदिकार्थ कहते हैं। सूत्र में मात्र शब्द जो है तिसका सम्बन्ध प्रातिपदिकार्थ और लिङ्ग आदि प्रत्येक के साथ होता है। जिस शब्द में केवल प्रातिपदिकार्थ ही हो वा केवल लिङ्ग अर्थ अधिक हो वा केवल परिमाण अर्थ अधिक हो अथवा जो शब्द केवल संख्या वाचक हो तिस से परे प्रथमा होय। जैसे। केवल प्रातिपदिकार्थ में उच्चैः ऊंचा। नीचैः नींचा। कृष्णः कृष्ण। श्रीः लक्ष्मी देवी। ज्ञानम् ज्ञान। इन उदाहरणों में प्रत्येक शब्द से जो २ अर्थ निकलते हैं सो २ नियम से निकलते हैं कभी अर्थान्तर नहीं होते। केवल लिङ्ग की अधिकता अर्थ में तटः वा तटी वा तटम् नदी का तीर। इन उदाहरणों में नदी का तीर यह अर्थ तो नियम से उपस्थित होता है परन्तु तीनों लिङ्ग नहीं क्योंकि तटी पद से स्त्रीलिङ्ग ही और तटः पद से पुंलिङ्ग ही और तटम् इस पद से नपुंसकलिङ्ग ही उपस्थित होता है। केवल परिमाण की अधिकता अर्थ में

। कारक प्रकरण ।

द्रोणो व्रीहिः द्रोण भर चावल । नापने के लिए एक प्रकार का पात्र द्रोण कहलाता है । इस उदाहरण में द्रोण का अर्थ है नापने के लिए पात्र विशेष और सु प्रत्यय का अर्थ है परिमाण । तो प्रातिपदिक का अर्थ जो पात्र विशेष है उसके साथ सु प्रत्यय का अर्थ जो परिमाण है तिसका अभेद बोध हुआ इस लिए द्रोणः इसका अर्थ हुआ द्रोण रूप नपुत्रा अर्थात् परिमाण । अब परिमाण से परिमेय की आकाङ्क्षा होती है इस लिए परिच्छेद्य परिच्छेदक सम्बन्ध करके व्रीहिः पद के साथ ऐसा बोध होगा कि द्रोण रूप परिमाण परिच्छिन्न चावल । वचन का अर्थ संख्या है । सूत्र में वचन शब्द के ग्रहण करने का यही कारण है कि उसका ग्रहण जो न करते तो एक जो शब्द है तिस से परे सु और द्वि से परे औ और बहु से परे जस् न धर सकते क्योंकि शब्द से जो अर्थ निकलता है उसी के प्रकाश करने के लिए फिर किसी प्रत्यय का लगाना अनुचित है जैसे एक शब्द से परे उसी के अर्थ में सु प्रत्यय का लगाना द्वि शब्द से परे उसी के अर्थ में औ प्रत्यय का लगाना और बहु

। कारक प्रकरण ।

---

शब्द से परे उसी के अर्थ में जस् प्रत्यय का लगाना । इस रीत से एकः एक । द्वौ दो । बहवः बहुत ॥

॥ मूल ६४७ ॥—सम्बोधने च । २ । ३ । ४७ । प्रथमा । हे राम ॥

[टीका]——सम्बोधन अर्थ में प्रथमा होय । हे राम [१५४] हे राम ॥

॥ मूल ६४८ ॥—कर्तुरीप्सिततमं कर्म । १ । ४ । ४९ । कर्तुः क्रिययाप्तुमिष्टतमं कारकं कर्मसंज्ञं स्यात् ॥

[टीका]——कर्ता को क्रिया जन्य फल के साथ जिसका सम्बन्ध कराने की अत्यन्त इच्छा हो सो कारक संज्ञक होकर कर्म संज्ञक होय ॥

॥ मूल ६४९ ॥—कर्मणि द्वितीया । २ । ३ । २ । अनुक्ते कर्मणि द्वितीया । हरिं भजति । अभिहितेतु कर्मादौ प्रथमा । हरिः सेव्यते । लक्ष्म्या सेवितः ॥

। कारक प्रकरण ।

[ टीका ]—किसी प्रत्यय से जब कर्म उक्त न हो तब कर्म से परे द्वितीया होय । हरिं भजति वह हरि को भजता है । इस उदाहरण में तिप् प्रत्यय कर्म को नहीं किन्तु कर्ता को प्रकाश करता है इसी लिए कर्म अनुक्त है । परन्तु जब किसी से कर्म आदि उक्त हों तब उन से परे प्रथमा ही होय । जैसे । हरिः सेव्यते हरि सेवा जाता है । लक्ष्म्या सेवितः लक्ष्मी से सेवा गया । इन दोनों उदाहरणों में प्रत्यय से कर्म ही का बोध होता है जैसा कि ४०६वें ८६८वें और ८२१वें के स्मरण करने से जान पड़ेगा ॥

॥ मूल ९५० ॥—अकथितं च । १ । ४ । ५१ । अपादानादिविशेषैरविवक्षितं कारकं कर्मसंज्ञं स्यात् ॥

[ टीका ]—अपादान आदि जो विशेष कारक हैं अर्थात् अपादान संप्रदान करण और अधिकरण इनकी जब विवक्षा न [ ९५१ ] की जाय तब भी ये कारक संज्ञक होकर कर्म संज्ञक होंय ॥

। कारक प्रकरण ।

---

॥ मूल ९५१ ॥—दुह्याच्पच्दण्ड्रुधिप्रच्छि-
चिब्रूशासुजिमन्थ्मुषाम् । एषाम् ।

कर्म युक् स्यादकथितं
तथास्यान्नीहृकृष्वहाम् । १ ॥

गां दोग्धि पयः । बलिं याचते वसुधाम् । तण्डुलानोदनं पचति । गर्गान् शतं दण्डयति । व्रजमवरुणद्धि गाम् । माणवकं पन्थानं पृच्छति । वृक्षमवचिनोति फलानि । माणवकं धर्मं ब्रूते । शास्ति वा । शतं जयति देवदत्तम् । सुधां क्षीरनिधिं मथ्नाति । देवदत्तं शतं मुष्णाति । ग्राममजान् नयति । हरति कर्षति वहति वा । अर्थनिबन्धनेयं संज्ञा । बलिं भिक्षते वसुधाम् । माणवकं धर्मं भाषते । अभिधत्ते । वक्तीत्यादि ॥

[ टीका ]——दुह् दुहना । याच् मांगना । पच् पाक करना । दण्ड् दण्ड देना । रुध् आवरण करना । प्रच्छ् पूछना । चि इकट्ठा करना । ब्रू व्यक्त बोलना । शास् शिक्षा

करना । जि जीतना । मन्थ् मथना । और मुष् चोरी करना । इन धातुओं के और इसी रीति से णी पहुंचाना । हृ प्राप्त करना । कृष् खींचना । और वह पहुंचाना । इन धातुओं के अपादान आदि विशेष करके अविवक्षित जो सो कारक संज्ञक होकर कर्म संज्ञक होंय । गां दोग्धि पयः वह गौ से दूध दुहता है । बलिं याचते वसुधाम् वह बलि नामक राजा से धरती मांगता है । तण्डुलानोदनं पचति वह चावल करके पकाता है । गर्गान् शतं दण्डयति वह गर्गों से सौं मुद्रे दण्ड लेता है । व्रजमवरुणद्धि गाम् वह गोशाला में गौ को घेरता है । माणवकं पन्थानं पृच्छति वह लड़के से पथ पूछता है । वृक्षमवचिनोति फलानि वह वृक्ष से फल इकट्ठा करता है । माणवकं धर्मं ब्रूते शास्ति वा वह लड़के को धर्म बतलाता है वा सिखलाता है । शतं जयति देवदत्तम् देवदत्त से वह सौ मुद्रे जीतता है । सुधां क्षीरनिधिं मथ्नाति दूध के सागर से वह अमृत मथता है । देवदत्तं शतं मुष्णाति वह देवदत्त से सौ रुपये चोराता है । ग्राममजान् नयति हरति कर्षति वहति

।। कारक प्रकरण ।।

---

वा वह छागों को गांव पर ले जाता है वा प्राप्त करता है वा खींचता है वा पहुंचाता है ॥

ये दुह् आदि जो सोलह धातु हैं तिनके रूप नहीं किन्तु अर्थ इस कर्म संज्ञा में कारण हैं इस लिए इन धातुओं के समान अर्थवाले अन्य धातुओं के भी रहते यह [९५१] सूत्र लगता है । जैसे । बलिं भिक्षते वसुधाम् वह बलि से धरती मांगता है । माणवकं धर्मं भाषते अभिधत्ते वक्तीत्यादि लड़के को वह धर्म कहता है इत्यादि ॥

॥ मूल ९५२ ॥—साधकतमं करणम् । १ । ४ । ४२ । क्रियासिद्धौ प्रकृष्टोपकारकं करणसंज्ञं स्यात् । स्वतन्त्र इति कर्तृसंज्ञा ॥

[टीका]——क्रिया की सिद्धि में जो अत्यन्त उपकारक हो अर्थात् जिसके व्यापार से कार्य सिद्ध ही हो जाय सो कारक संज्ञक होकर करण संज्ञक होय । स्वतन्त्रता रूप धर्म करके जिसकी विवक्षा होती है सो ७४६वें के अनुसार कर्तृ संज्ञक होता है ॥

॥ मूल ९५३ ॥—कर्तृकरणयोस्तृतीया । २ ।

। कारक प्रकरण ।

३ । १८ । अनभिहिते कर्तरि करणे च तृतीया स्यात् । रामेण बाणेन हतो बाली ॥

[टीका]—जब कर्ता और करण तिङ् आदि प्रत्यय से उक्त न हों तब उन से परे तृतीया होय । रामेण बाणेन हतो बाली राम से बाण करके बालि नामक बानर मारा गया था ॥

॥ मूल ९५४ ॥—कर्मणा यमभिप्रैति स संप्रदानम् । १ । ४ । ३२ । दानस्य कर्मणा यमभिप्रैति स संप्रदानसंज्ञः ॥

[टीका]—दान क्रिया के कर्म के साथ जिसको संयुक्त करने की इच्छा करें सो कारक संज्ञक होकर संप्रदान संज्ञक होय ॥

॥ मूल ९५५ ॥—चतुर्थी संप्रदाने । २ । ३ । १३ । विप्राय गां ददाति ॥

[टीका]—संप्रदान विषे चतुर्थी होय । विप्राय गां ददाति विप्र को गाय देता है ॥

॥ मूल ९५६ ॥—नमस्स्वस्तिस्वाहास्वधालम्ब-

। कारक प्रकरण ।

षड्योगाच्च । २ । ३ । १६ । एभिर्योगे चतुर्थी । हरये नमः । प्रजाभ्यः स्वस्ति । अग्नये स्वाहा । पितृभ्यः स्वधा । अलमिति पर्य्याप्त्यर्थग्रहणम् । तेन दैत्येभ्यो हरिरलं प्रभुः समर्थः शक्त इत्यादि ॥

[ टीका ]——नमम् । स्वस्ति । स्वाहा । स्वधा । अलम् । और वषट् । इनके योग में चतुर्थी होय । हरये नमः हरि को नमस्कार । प्रजाभ्यः स्वस्ति प्रजा का कल्याण । अग्नये स्वाहा अग्नि में देना । पितृभ्यः स्वधा पितरों को देना । अलम् शब्द का अर्थ यहां विवक्षित है न कि केवल अलम् शब्द इस लिए उसके पर्याय शब्दों के योग में भी यही सूत्र लगता है जैसे दैत्येभ्यो हरिरलं प्रभुः समर्थः शक्त इत्यादि दैत्यों के लिए हरि परिपूर्ण है प्रभु है समर्थ है और शक्तिमान है । ये शब्द अलम् के पर्याय हैं इसी कारण से इनके योग में भी चतुर्थी हुई है ॥

॥ मूल ९५७ ॥—ध्रुवमपायेऽपादानम् । १ । ४ । २४ । अपायो विश्लेषस्तस्मिन् साध्ये यद् ध्रुवमवधिभूतं कारकं तदपादानसंज्ञं स्यात् ॥

। कारक प्रकरण ।

[ टीका ]——जिस अवधि से विभाग हो वह कारक संज्ञक होकर अपादान संज्ञक होय । अपाय का अर्थ विभाग है और ध्रुव का अर्थ अवधि ॥

॥ मूल ९५८ ॥—अपादाने पञ्चमी । २ । ३ । २८ । ग्रामादायाति । धावतोऽश्वात् पतति इत्यादि ॥

[ टीका ]——अपादान विषे पञ्चमी होय । ग्रामादायाति वह ग्राम से आता है । धावतोऽश्वात् पतति इत्यादि वह दौड़ते घोड़े से गिरता है इत्यादि उदाहरण जानना ॥

॥ मूल ९५९ ॥—षष्ठी शेषे । २ । ३ । ५० । कारकप्रातिपदिकार्थव्यतिरिक्तः स्वस्वामिभावादिः शेषस्तच षष्ठी । राज्ञः पुरुषः । कर्मादीनामपि सम्बन्धमात्रविवक्षायां षष्ठ्येव । सतां गतम् । सर्पिषो जानीते । मातुः स्मरति । एधो दकस्योपस्कुरुते । भजे शम्भोश्चरणयोः ॥

[ टीका ]——कारक और प्रातिपदिक के अर्थ से भिन्न

। कारक प्रकरण ।

जो स्वस्वामिभाव आदि सम्बन्ध सो यहां शेष कहलाते हैं तिन में षष्ठी होय । स्वत्व स्वामित्व रूप सम्बन्ध को स्वस्वामिभाव कहते हैं। राज्ञः पुरुषः राजा का पुरुष । इस उदाहरण में राजा स्वामी है और पुरुष उसका स्व अर्थात् स्वकीय है तो राजा में स्वामित्व ठहरा और पुरुष में स्वत्व ठहरा और इन दोनों का सम्बन्ध जो स्वत्व स्वामित्व रूप है तिसी को स्वस्वामिभाव सम्बन्ध कहते हैं । कर्म आदि की भी जब केवल सामान्य सम्बन्ध रूप करके विवक्षा की जाय तब षष्ठी ही होय । जैसे । सतां गतम् । सज्जनों का गमन । सर्पिषो जानीते घृत सम्बन्ध करके वह प्रवृत्त होता है । मातुः स्मरति वह माता को स्मरण करता है । एधो दकस्योपस्कुरुते पानी लकड़ी को नया गुण देता है । भजे शम्भोश्चरणयोः वह शिव के चरणों को सेवता है ॥

॥ मूल ९६० ॥—आधारोऽधिकरणम् । १ । ४ । ४५ । कर्तृकर्मद्वारा तन्निष्ठक्रियाया आधारः कारकमधिकरणं स्यात् ॥

[ टीका ]——कर्ता और कर्म के द्वारा कर्ता और कर्म

---

की क्रिया का आधार जो सो कारक संज्ञक होकर अधिकरण संज्ञक होय ॥

वह घर में है। इस उदाहरण में कर्ता के द्वारा रहना रूप जो क्रिया तिसका आधार घर है। वह बटलोही में चांवल पकाता है। इस उदाहरण में चावल जो कर्म है तिसके द्वारा पकना रूप जो क्रिया तिसका आधार बटलोही है ॥

॥ मूल ६६१ ॥–सप्तम्यधिकरणे च ।२।३।३६। चकाराद्दूरान्तिकार्थेभ्यः। औपश्लेषिको वैषयिकोऽभिव्यापकश्चेत्याधारस्त्रिधा। कटे आस्ते। स्थाल्यां पचति। मोक्षे इच्छास्ति। सर्वस्मिन्नात्मास्ति। वनस्य दूरे अन्तिके वा ॥

॥ इति विभक्त्यर्थाः ॥

[टीका]—अधिकरण विषे सप्तमी होय। सूत्र में च जो है तिसका यह आशय है कि दूर और निकट वाचक शब्दों से भी परे सप्तमी होय। आधार तीन प्रकार का है औपश्लेषिक। वैषयिक। और अभिव्यापक। औपश्लेषिक

उस आधार को कहते हैं जिसके किसी अवयव से संयोग हो जैसे कटे आस्ते वह चटाई पर बैठता है । स्थाल्यां पचति वह बटलोही में रींधता है । वैषयिक उस आधार का नाम है जिस से विषय का बोध हो जैसे मोक्षे इच्छास्ति उसकी इच्छा मोक्ष में लगी है अर्थात् उसकी इच्छा का विषय मोक्ष है । और अभिव्यापक वह आधार है जिस में आधेय सम्पूर्ण रूप से व्याप्त हो जैसे सर्वस्मिन्नात्मास्ति आत्मा सब में व्याप्त है । वनस्य दूरे अन्तिके वा वन से दूर या निकट ॥

॥ विभक्त्यर्थ अर्थात् कारक प्रकरण समाप्त भया ॥

——***——

## । समासः ।

### ॥ समासः पञ्चधा ॥

॥ मूल ९६२ ॥—तत्र समसनं समासः । स च विशेषसंज्ञाविनिर्मुक्तः केवलसमासः प्रथमः । प्रायेण पूर्वपदार्थप्रधानोऽव्ययीभावो द्वितीयः । प्रायेणोत्तरपदार्थप्रधानस्तत्पुरुषस्तृतीयः । तत्पुरुष-

भेदः कर्मधारयः । कर्मधारयभेदो द्विगुः । प्राये-णान्यपदार्थप्रधानो बहुव्रीहिश्चतुर्थः । प्रायेणोभ-यपदार्थप्रधानो द्वन्द्वः पञ्चमः ॥

॥ समास प्रकरण ॥

[ टीका ]——समास पांच प्रकार का है। अनेक पदों का एक होना समास शब्द का अर्थ है। जिसका कोई वि-शेष नाम नहीं है सो केवल समास कहलाता है। यह पहिला प्रकार है। अव्ययीभाव [ ९६७ ] समास वह है जिसके पूर्व पद का अर्थ प्रायः प्रधान रहता है। यह दूसरा प्रकार है। तत्पुरुष [ ९८३ ] समास वह है जिसके उत्तर पद का अर्थ प्रायः प्रधान रहता है। यह तीसरा प्रकार है। तत्पुरुष का एक विशेष प्रकार कर्मधारय [ १००३ ] है अर्थात् जिस में दोनों विभक्ति समान हों और विशेषण वि-शेष्य भाव हो। कर्मधारय का एक विशेष प्रकार द्विगु [ १००४ और ९८४ ] है अर्थात् जिसके पूर्व सङ्ख्या वाचक शब्द हो। बहुव्रीहि [ १०३५ ] समास वह है जिस में स-

मास के पदों को छोड़ किसी और ही पद का अर्थ प्रायः प्रधान रहता है। यह चौथा प्रकार है। और द्वन्द्व उस समास को कहते हैं [१०५५] जिस में दोनों पदों का अर्थ प्रधान रहता है। यह पांचवां प्रकार है ॥

॥ मूल ९६३ ॥—समर्थः पदविधिः । २ । १ । १ । पदसम्बन्धी यो विधिः स समर्थाश्रितो बोध्यः ॥

[टीका]—पद से सम्बन्ध रक्खे ऐसी जो विधि सो सामर्थ्य के अधीन होय। सामर्थ्य इस पद का अर्थ इस स्थान में एकार्थीभाव है ॥

॥ मूल ९६४ ॥—प्राक् कडारात् समासः । २ । १ । ३ । कडाराः कर्मधारय इत्यतः प्राक् समास इत्यधिक्रियते ॥

[टीका]—समास यह जो शब्द है तिसका अधिकार इस अवधि से लेकर कडाराः कर्मधारये इस सूत्र के पूर्व पर्यन्त किया जाय ॥

॥ मूल ९६५ ॥—सह सुपा । २ । १ । ४ । सुप् सुपा सह वा समस्यते। समासत्वात् प्राति-

। समास प्रकरण ।

---

पदिकत्वेन सुपो लुक्। परार्थाभिधानं वृत्तिः। कृत्तद्धितसमासैकशेषसनाद्यन्तधातुरूपाः पञ्च वृत्तयः। वृत्त्यर्थावबोधकं वाक्यं विग्रहः। सच लौकिकोऽलौकिकश्चेति द्विधा। तच पूर्वं भूत इति लौकिकः। पूर्व अम् भूत सु इति अलौकिकः। भूतपूर्वः। भूतपूर्वे चरडिति निर्देशात् पूर्वनिपातः॥

[टीका]——एक सुबन्त के साथ दूसरे सुबन्त का समास विकल्प करके होय। जिन पदों का समास होता है तिनके समुदाय की १३६वें से प्रातिपदिक संज्ञा होती है इस लिए सुप् का लुक् ७६९वें से होता है। अलग २ अवयवों से जो अर्थ बोध हो तिस से अधिक अर्थ के प्रकाश करने की शक्ति को वृत्ति कहते हैं। वृत्ति के पांच भेद हैं अर्थात् कृत् [३३०]। तद्धित [१०६८]। समास [९६२]। एकशेष [१४५]। और सनाद्यन्त धातु [५०३]। और वृत्ति के अर्थ का बोधक जो वाक्य होता है तिसे विग्रह कहते हैं। विग्रह के दो प्रकार होते हैं लौकिक और अलौ-

किक। जैसे। भूतपूर्वः पहिले हुआ। इस वाक्य का लौकिक विग्रह पूर्वं भूतः है। और अलौकिक विग्रह पूर्व+अम्+भूत+सु है। इस उदाहरण में पूर्व शब्द जो काल वाचक है सो भूत इस क्रिया शब्द का विशेषण है इस कारण पूर्व शब्द लौकिक उपसर्जन है इस लिए ९७०वें से पूर्व शब्द का पूर्व ही प्रयोग पाया परन्तु ९७०वें के विरुद्ध भूत पद को पहिले स्थापित किया है इसका यह कारण है कि भूतपूर्वे चरट् इस सूत्र में भूत शब्द का पूर्व प्रयोग देखपड़ता है॥

॥ मूल ९६६ ॥—इवेन सह समासो विभक्त्यलोपश्च । वागर्थौ इव वागर्थाविव ॥

॥ इति केवल समासः प्रथमः ॥

[टीका]——सदृश वाचक जो इव शब्द तिसके साथ सुबन्त का समास होय और सुप् का लुक् न होय। जैसे। वागर्थाविव शब्द के और अर्थ के सदृश ॥

---

॥ प्रथम प्रकार जो केवल समास सो समाप्त भया ॥

। अव्ययीभाव समास ।

———***———

## ॥ अव्ययीभावः ॥

॥ मूल ९६७ ॥—अव्ययीभावः । २ । १ । ५ । अधिकारोऽयम् । प्राक् तत्पुरुषात् ।

————

॥ अव्ययीभाव ॥

[टीका]——अव्ययीभाव इस पद का अधिकार ९८३वें सूत्र के पूर्व पर्यन्त होवे ॥

॥ मूल ९६८ ॥—अव्ययं विभक्तिसमीपसमृद्धिव्यृद्ध्यर्थाभावात्ययासम्प्रतिशब्दप्रादुर्भावपश्चाद्यथानुपूर्व्ययौगपद्यसादृश्यसंपत्तिसाकल्यान्तवचनेषु । २ । १ । ६ । विभक्त्यर्थादिषु वर्तमानमव्ययं सुबन्तेन सह नित्यं समस्यते । प्रायेणाविग्रहो नित्यसमासः । प्रायेणास्वपदविग्रहो वा । विभक्तौ । हरि ङि अधि इति स्थिते ॥

[टीका]——विभक्ति का अर्थ । निकट । वृद्धि । घट-

। अव्ययीभाव समास ।

---

ती । वस्तु का अभाव । ध्वंस । अभी नहीं । शब्द का प्रकाश । पीछे । यथा के अर्थ । क्रम । समकालता । सदृश । प्राप्ति । संपूर्णरूपता । और अन्त । इन अर्थों में अव्यय जो वर्तमान हो तो उसका समास सुबन्त के साथ नित्य होय । प्रायः नित्य समास के लिए विग्रह [९६५] नहीं होता अथवा प्रायः समस्यमान पदों से भिन्न जो पद तिन से उसका विग्रह होता है । विभक्ति के अर्थ में अव्यय का यह उदाहरण है जैसे हरि + ङि + अधि । इस विग्रह में अधि अव्यय है और ङि के अर्थ में उसका व्यवहार है ॥

॥ मूल ९६९ ॥—प्रथमानिर्दिष्टं समास उपसर्जनम् । १ । २ । ४३ । समासशास्त्रे प्रथमानिर्दिष्टमुपसर्जनं स्यात् ॥

[टीका]——समास विधायक शास्त्र में प्रथमान्त रूप से जो निर्दिष्ट हो तिसकी उपसर्जन संज्ञा होय । ९६८वें में अव्यय प्रथमान्त है इस लिए उसके उदाहरण में अधि जो अव्यय है सो उपसर्जन संज्ञक हुआ ॥

॥ मूल ९७० ॥—उपसर्जनं पूर्वम् । २ । २ ।

। अव्ययीभाव समास ।

३०। समासे उपसर्जनं प्राक् प्रयोज्यम्। इत्यधेः प्राक् प्रयोगः। सुपो लुक्। एकदेशविकृतस्यानन्यत्वात् प्रातिपदिकसंज्ञायां स्वाद्युत्पत्तिः। अव्ययीभावश्चेत्यव्ययत्वात् सुपो लुक्। अधिहरि ॥

[टीका]——समास में उपसर्जन [९६९] पहिले धरा जाय। यहां लौकिक और शास्त्रीय दोनों प्रकार के उपसर्जन लिए जाते हैं। लौकिक उपसर्जन विशेषण को कहते हैं और शास्त्रीय उपसर्जन उसे कहते हैं जिसको ९६९वें आदि सूत्र से उपसर्जन संज्ञा होती है। इस लिए अधि [९६८] का प्रयोग हरि शब्द के पहिले हुआ जैसे अधि+हरि+ङि। ७६९वें से सुप् का लुक् होता है तब अधि+हरि ऐसा रूप रह जाता है। जिसका कोई अवयव रूपान्तर को प्राप्त हो जाता है सो संपूर्ण अन्य ही नहीं बन जाता [१८२] इस कारण से सुप् के लुक् होने पर जो कुछ २ रूपान्तर हो गया है तौ भी वह प्रातिपदिक ही कहलाया जाता है इस लिए सुप् [१२७] प्रत्यय फिर होते हैं तब उनका फिर लुक् [४०४] होता है क्योंकि ४०२वें के अ-

नुसार अव्ययीभाव समास अव्यय है । इस रीति से अधिहरि हरि विषे ॥

॥ मूल ९७१ ॥—अव्ययीभावश्च । २ । ४ । १८ । अयं नपुंसकं स्यात् । गाः पातीति गोपाः । तस्मिन्नित्यधिगोपम् ॥

[ टीका ]——अव्ययीभाव समास नपुंसकलिङ्ग होय । गोपाः गाय चरानेवाला तिस से अधिगोपम् [ २७० और ९७२ ] गाय चरानेवाले विषे । यह उदाहरण भी विभक्त्यर्थ ही का है ॥

॥ मूल ९७२ ॥—नाव्ययीभावादतोऽम् त्वपञ्चम्याः । २ । ४ । ८३ । अदन्तादव्ययीभावात् सुपो न लुक् तस्य पञ्चमीं विना अमादेशः ॥

[ टीका ]——अदन्त अव्ययीभाव समास से परे जो सुप् तिसका लुक् न होय पर पञ्चमी को छोड़ शेष विभक्तिओं को अम् आदेश होय ॥

॥ मूल ९७३ ॥—तृतीयासप्तम्योर्बहुलम् ।

। अव्ययीभाव समास ।

---

२ । ४ । ८४ । अदन्ताद्व्ययीभावात् तृतीयासप्तम्योर्बहुलमम्भावः । उपकृष्णम् । उपकृष्णेन । मद्राणां समृद्धिः सुमद्रम् । यवनानां व्यृद्धिर्दुर्यवनम् । मक्षिकाणामभावो निर्मक्षिकम् । हिमस्यात्ययोऽतिहिमम् । निद्रा सम्प्रति न युज्यत इत्यतिनिद्रम् । हरिशब्दस्य प्रकाश इतिहरि । विष्णोः पश्चादनुविष्णु । योग्यतावीप्सापदार्थानतिवृत्तिसादृश्यानि यथार्थाः । रूपस्य योग्यमनुरूपम् । अर्थमर्थं प्रति प्रत्यर्थम् । शक्तिमनतिक्रम्य यथाशक्ति ॥

[टीका]——अदन्त अव्ययीभाव समास से परे जो तृतीया और सप्तमी तिसको अम् आदेश [९७२] नाना प्रकार [८२४] से होय। उपकृष्णम् वा उपकृष्णेन कृष्ण के समीप। अब ९६८वें के और उदाहरण लिखते हैं जैसे सुमद्रम् मद्र देशवालों की वृद्धि। दुर्यवनम् यवन लोगों की घटती। निर्मक्षिकम् मक्खियों का अभाव। अतिहिमम् हिम का नाश। अतिनिद्रम् निद्रा अभी तक नहीं लगती। इतिहरि हरि

। अव्ययीभाव समास ।

शब्द का प्रकाश जैसे वैष्णव के घर में हरि २ शब्द होता है। अनुविष्णु विष्णु के पीछे। यथा के चार अर्थ हैं। योग्यता योग्यता। वीप्सा अनेकता। पदार्थानतिवृत्ति किसी पदार्थ को न नांघना। और सादृश्य तुल्यता। उ०। अनुरूपम् रूप के योग्य। प्रत्यर्थम् सब अर्थों में। यथाशक्ति अपनी शक्ति को न नांघके अर्थात् अपनी शक्ति के अनुसार॥

॥ मूल ९७४ ॥—अव्ययीभावे चाकाले। ६। ३। ८१। सहस्य सः स्यादव्ययीभावे नतु काले। हरेः सादृश्यं सहरि। ज्येष्ठस्यानुपूर्व्येणेत्यनुज्येष्ठम्। चक्रेण युगपत् सचक्रम्। सदृशः सख्या ससखि। क्षत्राणां संपत्तिः सक्षत्रम्। तृणमप्यपरित्यज्य सतृणम् अत्ति। अग्निग्रन्थपर्यन्तमधीते साग्नि॥

[टीका]—अव्ययीभाव समास में सह को स आदेश होय जब उत्तर पद काल वाचक न हो। सहरि हरि की सदृशता। अनुज्येष्ठम् [९६९] ज्येष्ठ के क्रम से। सचक्रम् चक्र के समकाल। ससखि मित्र के सदृश। सक्षत्रम् क्षत्रियों

की पूर्णता । सतृणम् तृण तक वह खा जाता है अर्थात् कुछ नहीं छोड़ता । साग्नि अग्नि प्रतिपादक ग्रन्थ पर्यन्त वेद पढ़ता है ॥

॥ मूल ९७५ ॥—नदीभिश्च । २ । १ । २० ।
नदीभिः सह संख्या वा समस्यते । समाहारे चा-यमिष्यते । पञ्चगङ्गम् । द्वियमुनम् ॥

[टीका]——नदी वाचक शब्द के साथ संख्या वाचक शब्द का समास विकल्प करके होय । पतञ्जलि की इच्छा है कि यह सूत्र समाहार ही में लगे अन्यत्र नहीं । पञ्चगङ्गम् पांच गङ्गा का समुदाय अर्थात् काशी में माधव राय के घाट के निकट जिसे पञ्चगङ्गा कहते हैं । द्वियमुनम् दो यमुना का समुदाय ॥

॥ मूल ९७६ ॥—तद्धिताः । ४ । १ । ७६ ।
आपञ्चमसमाप्तेरधिकारोऽयम् ॥

[टीका]——इस सूत्र से लेकर अष्टाध्यायी के पञ्चम अध्याय की समाप्ति पर्यन्त तद्धित इस पद का अधिकार होय ॥

। अव्ययीभाव समास ।

॥ मूल ९७७ ॥—अव्ययीभावे शरत्प्रभृतिभ्यः। ५।४।१०७। शरदादिभ्यष्टच् स्यात् समासान्तोऽव्ययीभावे। शरदः समीपमुपशरदम्। प्रतिविपाशम्॥

[टीका]——अव्ययीभाव समास में शरद् आदि से परे समास का अन्त अवयव टच् प्रत्यय [९७६ और १४९] होय। उपशरदम् [९७२] शरद् ऋतु के समीप। प्रतिविपाशम् विपाशा नामक नदी के समीप॥

॥ मूल ९७८ ॥—जराया जरस् च। उपजरसम्। इत्यादि॥

[टीका]——जरा शब्द के स्थान में जरस् आदेश [१८२] होय। उपजरसम् [९७७] जरा अवस्था के समीप। इत्यादि जानना॥

॥ मूल ९७९ ॥—अनश्च। ५।४।१०८। अन्नन्तादव्ययीभावाट्टच्॥

[टीका]——जिस अव्ययीभाव समास के अन्त में अन् हो तिस से परे टच् [९७७] प्रत्यय होय॥

। अव्ययीभाव समास ।

॥ मूल ९८० ॥—नस्तद्धिते । ६ । ४ । १४४ । नान्तस्य भस्य टेर्लोपस्तद्धिते । उपराजम् । अध्यात्मम् ॥

[ टीका ]——भ [ १८६ ] संज्ञक नकारान्त शब्द की टि [ ५२ ] का लोप होय जब तद्धित प्रत्यय [ ९७६ ] परे रहे । उपराजम् राजा के समीप । अध्यात्मम् आत्मा विषे ॥

॥ मूल ९८१ ॥—नपुंसकादन्यतरस्याम् । ५ । ४ । १०९ । अन्नन्तं यत् क्लीबं तदन्तादव्ययीभावाट्टज्वा । उपचर्मम् । उपचर्म ॥

[ टीका ]——जिसके अन्त में अन् हो ऐसा नपुंसकलिङ्ग जिस अव्ययीभाव समास के अन्त में रहे तिस से परे टच् [ ९७७ ] प्रत्यय, विकल्प करके होय । उपचर्मम् वा उपचर्म चाम के समीप ॥

॥ मूल ९८२ ॥—झयः । ५ । ४ । १११ । झयन्तादव्ययीभावाट्टज्वा । उपसमिधम् । उपसमित् ॥

॥ इत्यव्ययीभावः ॥

। तत्पुरुष समास ।

---

[ टीका ]——जिस अव्ययीभाव समास के अन्त में झय् [ २ ] प्रत्याहार गत वर्ण हो तिस से परे टच् [ ९७७ ] प्रत्यय विकल्प करके होय । उपसमिधम् वा उपसमित् [ १६६ ] अग्नि में जो डाली जाती है ऐसी लकड़ी के निकट ॥

॥ अव्ययीभाव समास समाप्त भया ॥

——***——

॥ तत्पुरुषः ॥

॥ मूल ९८३ ॥—तत्पुरुषः । २ । १ । २२ । अधिकारोऽयम् । प्राग्बहुव्रीहेः ॥

---

॥ तत्पुरुष समास ॥

[ टीका ]——तत्पुरुष इस पद का अधिकार १०३५वें के पूर्व पर्यन्त प्रत्येक सूत्र में होय ॥

॥ मूल ९८४ ॥—द्विगुश्च । २ । १ । २३ । तत्पुरुषसंज्ञकः ॥

[ टीका ]—द्विगु नामक समास [ १००४ ] भी तत्पुरुष [ ९८३ ] कहलावे॥

॥ मूल ९८५ ॥—द्वितीयाश्रितातीतपतितगतात्यस्तप्राप्तापन्नैः । २ । १ । २४ । द्वितीयान्तं श्रितादिप्रकृतिकैः सुबन्तैः सह वा समस्यते। कृष्णं श्रितः कृष्णश्रितः । इत्यादि ॥

[ टीका ]—श्रित जिस ने आश्रयण किया। अतीत जो अतिक्रमण करके आगे गया। पतित जो गिर पड़ा । गत जो गया। अत्यस्त जो नांघ गया। प्राप्त जो पहुंच गया। और आपन्न जो प्राप्त भया। इन प्रकृतिओं से परे जो सुप् तदन्त के साथ द्वितीयान्त का समास विकल्प करके होय। कृष्णश्रितः जिस ने कृष्ण का आश्रयण किया । इत्यादि जानना ॥

॥ मूल ९८६ ॥—तृतीया तत्कृतार्थेन गुणवचनेन । २ । १ । ३० । तृतीयान्तं तृतीयान्तार्थकृतगुणवचनेनार्थेन च सह वा प्राग्वत्। शङ्कुलया

खण्डः शङ्कुलाखण्डः । धान्येनार्थो धान्यार्थः । तत्कृतेति किम् । अक्ष्णा काणः ॥

[टीका]——तृतीयान्त के अर्थ से जिस गुण को संपादन करें तिस गुण के वाचक शब्द के साथ और अर्थ शब्द के साथ तृतीयान्त पूर्व के सदृश अर्थात् विकल्प करके समस्यमान [९८५] होय। शङ्कुलाखण्डः सरौता से किया गया जो खण्ड अर्थात् सुपारी का टुकड़ा। धान्यार्थः धान्य से जो अर्थ प्राप्त भया है। तृतीयान्त के अर्थ से जिस गुण को संपादन करें ऐसा क्यों कहा। अक्ष्णा काणः एक आंख का अंधा। इस उदाहरण में समास नहीं भया क्योंकि तृतीयान्त जो अक्ष्णा पद है सो काणत्व का संपादक नहीं है॥

॥ मूल ९८७ ॥—कर्तृकरणे कृता बहुलम्। २।१।३२। कर्तरि करणे च तृतीया कृदन्तेन बहुलं प्राग्वत्। हरित्रातः। नखभिन्नः। कृद्ग्रहणे गतिकारकपूर्वस्यापि ग्रहणम्। नखनिर्भिन्नः॥

[टीका]——कर्ता वा करण अर्थ में जो तृतीयान्त सो

। तत्पुरुष समास ।

---

नाना प्रकार [ ८२४ ] से कृदन्त के साथ पूर्व [ ६८५ ] के तुल्य अर्थात् समस्यमान होय। हरित्रातः हरि से रक्षा किया गया। नखभिन्नः नखों से फाड़ा गया। इस सूत्र में कृत् के ग्रहण करने से गति [ २२३ ] वा कारक [ ९४६ ] जिस कृदन्त के पूर्व हो तिसका भी ग्रहण किया जाता है। नखनिर्भिन्नः नखों से सम्पूर्ण फाड़ा गया ॥

॥ मूल ६८८ ॥—चतुर्थी तदर्थार्थबलिहितसुखरक्षितैः। २। १। ३६। चतुर्थ्यन्तार्थाय यत् तद्वाचिना अर्थादिभिश्च चतुर्थ्यन्तं वा प्राग्वत्। यूपाय दारु। यूपदारु। तदर्थेन प्रकृतिविकृतिभाव एवेष्टः। तेनेह न। रन्धनाय स्थाली ॥

[टीका]——अर्थ निमित्त। बलि बलिदान। हित उपकारक। सुख सुख। और रक्षित जिसकी रक्षा की गई। इनके साथ और चतुर्थ्यन्त के लिए जो हो तिसके वाचक शब्द के साथ चतुर्थ्यन्त पूर्व [ ६८५ ] के सदृश अर्थात् विकल्प करके समस्यमान होय। यूपदारु खंभ के लिए लकड़ी। चतुर्थ्यन्त के लिए जो है तिसके वाचक शब्द के साथ इस से

। तत्पुरुष समास ।

यह आशय है कि चतुर्थ्यन्त के लिए जो शब्द हो तिसका कुछ विकार होता हो जैसे खंभ के लिए लकड़ी का। इसी लिए अगिले उदाहरण में समास नहीं होता जैसे रन्धनाय स्थाली रींधने के लिए बटलोही। क्योंकि लकड़ी का विकृत भाव अर्थात् स्वरूपान्तर जैसे खंभ होता है वैसे बटलोही का स्वरूपान्तर रींधना नहीं होता॥

॥ मूल ९८९ ॥—अर्थेन नित्यसमासो विशेष्यलिङ्गता चेति वक्तव्यम्। द्विजाय अयम्। द्विजार्थः सूपः। द्विजार्था यवागूः। द्विजार्थं पयः। भूतबलिः। गोहितम्। गोसुखम्। गोरक्षितम्॥

[टीका]——ऐसा कहना चाहिए कि अर्थ जो शब्द है तिसके साथ चतुर्थ्यन्त का समास नित्य ही होय और विशेष्य के अनुसार लिङ्ग होय। द्विजार्थः सूपः ब्राह्मण के लिए दाल। द्विजार्था यवागूः ब्राह्मण के लिए लपसी। द्विजार्थं पयः ब्राह्मण के लिए दूध। ९८८वें में और शब्द जो गिनाय आए हैं उनके समास के उदाहरण अब लिखते हैं जैसे भूतबलिः भूतों के लिए बलि। गोहितम् गाय के लिए जो उ-

पयोगी हो। गोसुखम् गाय के लिए जो सुखदायक हो। गोरक्षितम् गाय के लिए जो रखाया जाय ॥

यहां इतना जानना चाहिए कि गुण के प्रकाशक को विशेषण कहते हैं और जिसका गुण प्रकाश किया जाता है तिसको विशेष्य कहते हैं जैसे नील कमल इस उदाहरण में नील विशेषण है और कमल विशेष्य ॥

॥ मूल ९९० ॥—पञ्चमी भयेन। २।१।३७।

चोराद्भयम्। चोरभयम् ॥

[टीका]——भय शब्द के साथ पञ्चम्यन्त समस्यमान होय। चोरभयम् चोर से भय ॥

॥ मूल ९९१ ॥—स्तोकान्तिकदूरार्थकृच्छ्राणि क्तेन। २। १। ३९ ॥

[टीका]——स्तोक थोड़ा। अन्तिक निकट। और दूर दूर। इन शब्दों के अर्थ में जो शब्द हों सो और दुख वाचक कृच्छ्र शब्द जो पञ्चम्यन्त हो सो क्तान्त [८६८] के साथ समस्यमान होंय ॥

। तत्पुरुष समास ।

॥ मूल ९९२ ॥—पञ्चम्याः स्तोकादिभ्यः । ६ । ३ । २ । अलुगुत्तरपदे । स्तोकान्मुक्तः । अन्तिकादागतः । अभ्यासादागतः । दूरादागतः । कृच्छ्रादागतः ॥

[टीका]—उत्तर पद परे रहते स्तोक आदि [९९१] शब्दों से परे पञ्चमी का लुक् [७६९] न होय । स्तोकान्मुक्तः थोड़े से छूटा । अन्तिकादागतः निकट से आया । अभ्यासादागतः निकट से आया । दूरादागतः दूर से आया । कृच्छ्रादागतः दुख से आया ॥

॥ मूल ९९३ ॥—षष्ठी । २ । २ । ८ । सुबन्तेन प्राग्वत् । राजपुरुषः ॥

[टीका]—सुबन्त के साथ षष्ठ्यन्त पूर्व [९८५] के सदृश अर्थात् विकल्प करके समस्यमान होय । राजपुरुषः [२०१] राजा का मनुष्य ॥

॥ मूल ९९४ ॥—पूर्वापराधरोत्तरमेकदेशिनैकाधिकरणे । २ । २ । १ । अवयविना सह पूर्वादयः समस्यन्ते एकत्वसंख्याविशिष्टश्चेदवयवी ।

। तत्पुरुष समास ।

**षष्ठीसमासापवादः। पूर्वं कायस्य पूर्वकायः। अ-परकायः। एकाधिकरणे किम्। पूर्वश्छात्राणाम्॥**

[टीका]—पूर्व अगिला भाग। अपर पिछिला भाग। अधर नीचे का भाग। और उत्तर पिछिला भाग। ये शब्द एकत्व संख्या विशिष्ट अवयवी के साथ विकल्प करके समस्यमान होवें। यह सूत्र ९९३वें का अपवाद है। पूर्वकायः [९६९ और ९७०] शरीर का अगिला भाग। अपरकायः शरीर का पिछिला भाग। एकत्व संख्या विशिष्ट अवयवी क्यों कहा? इस लिए कि देखो पूर्वश्छात्राणाम् छात्रों में सब से पहिला। इस उदाहरण में समास नहीं हुआ क्योंकि छात्र बहुवचन है॥

**॥ मूल ९९५ ॥—अर्धं नपुंसकम्। २। २। २। समांशवाच्यर्धशब्दो नित्यं क्लीबे प्राग्वत्। अर्धं पिप्पल्या अर्धपिप्पली॥**

[टीका]—जब अर्ध शब्द का अर्थ आधा हो तब वह नित्य नपुंसकलिङ्ग है। सो पूर्व [९९४] के तुल्य अ-

र्थात् विकल्प करके समस्यमान होय । अर्धपिप्पली आधी पीपरि ॥

॥ मूल ९९६ ॥—सप्तमी शौण्डैः । २ । १ । ४० । सप्तम्यन्तं शौण्डादिभिः प्राग्वत् । अक्षेषु शौण्डः । अक्षशौण्डः । इत्यादि । द्वितीयातृतीयेत्यादियोगविभागादन्यत्रापि द्वितीयादिविभक्तीनां प्रयोगवशात् समासो ज्ञेयः ॥

[ टीका ]—शौण्ड निपुण । यह जिन शब्दों के गण के आदि में हो तिनके साथ सप्तम्यन्त पूर्व [ ९८५ ] के सदृश अर्थात् विकल्प करके समस्यमान होय । अक्षशौण्डः पाशा में निपुण । इत्यादि जानना । ऐसा कह आए हैं कि ९८५वें ८८६वें ९८८वें ९९०वें और ९९६वें में जो शब्द परिगणित हैं तिनके साथ द्वितीयान्त तृतीयान्त आदि समस्यमान होंय परन्तु परिगणित पदों से भिन्न पदों के साथ भी समास की आवश्यकता देख पड़ती है इस लिए प्रामाणिक ग्रन्थों के व्यवहारानुसार द्वितीया तृतीया आदि पदों को अपने २ सूत्रों में योग विभाग करने से द्वितीयान्त तृतीयान्त

आदि अन्य के साथ भी समस्यमान होंय ऐसा जानना ॥

॥ मूल ९९७ ॥—दिक्संख्ये संज्ञायाम् । २ । १ । ५० । संज्ञायामेवेति नियमार्थं सूत्रम् । पूर्वेषुकामशमी । पूर्वेषुकामशमी । सप्तऋषयः । सप्तर्षयः । तेनेह न । उत्तरा वृक्षाः । पञ्च ब्राह्मणाः ॥

[टीका]—जिन पदों का समान अधिकरण हो तिनके साथ संज्ञा अर्थ में दिशा वाचक वा संख्या वाचक शब्द समस्यमान होय । इस सूत्र से यह नियम किया जाता है कि संज्ञा ही अर्थ में ऐसे शब्दों का समास [१००७] होय । पूर्वेषुकामशमी पूर्ववाला इषुकामशमी ग्राम विशेष । सप्तऋषयः वा सप्तर्षयः वशिष्ठ आदि सात ऋषि । संज्ञा नहीं है इसी लिए यहां समास [१००७] नहीं होता जैसे उत्तरा वृक्षाः उत्तरवाले वृक्ष । पञ्च ब्राह्मणाः पांच ब्राह्मण ॥

॥ मूल ९९८ ॥—तद्धितार्थोत्तरपदसमाहारे च । २ । १ । ५१ । तद्धितार्थे विषये उत्तरपदे च परतः समाहारे च वाच्ये दिक्संख्ये प्राग्वत् ।

पूर्वस्यां शालायां भवः पूर्वाशाला इति समासे जाते । सर्वनाम्नो वृत्तिमात्रे पुंवद्भावः ॥

[टीका]—जब तद्धित प्रत्यय [९७६] के अर्थ की विषयता हो वा उत्तर पद परे रहे वा समाहार वाच्य हो तब दिशा वाचक वा संख्या वाचक शब्द पूर्व [९९७] के तुल्य अर्थात् विकल्प करके समस्यमान होय । पूर्वस्यां शालायां भवः जो पूर्व शाला में भया । जिस समय इन दोनों पदों का समास होता है तिस समय भव रूप [९९९] तद्धित के अर्थ की विषयता रहती है क्योंकि भव रूप अर्थ में जो ञ [९९९] प्रत्यय होता है सो समास होने के पश्चात् होता है । तो समास होने पर पूर्वा+शाला ऐसा रूप [७६९] हो जाता है फिर पूर्वा में स्त्रीलिङ्ग का चिह्न जो आ है सो निकाल डाला जाता है क्योंकि पतञ्जलि मुनि का यह वाक्य है कि ९६ पूर्वे में पांचो वृत्ति जो गिना आए हैं तिन में से किसी वृत्ति में जब सर्वनाम रहे तब उसका रूप पुल्लिङ्ग के तुल्य होय ॥

॥ मूल ९९९ ॥—दिक्पूर्वपदादसंज्ञायां ञः ।

४ । २ । १०७ । अस्माद्भवाद्यर्थे ञः स्यादसंज्ञा-याम् ॥

[ टीका ]——जब समास किया गया पद किसी की संज्ञा न हो तब उस से परे भव आदि अर्थों में तद्धित [ ९७६ ] संज्ञक ञ प्रत्यय होय परन्तु पूर्व पद अर्थात् समास का पूर्व अवयव रूप पद जो दिशा वाचक रहे तो। इस लिए ९९८वें से पूर्वशाला + ञ ऐसा भया ॥

॥ मूल १००० ॥—तद्धितेष्वचामादेः । ७ । २ । ११७ । ञिति णिति च तद्धितेष्वचामादेरचो वृद्धिः स्यात् । यस्येति च । पौर्वशालः । पञ्च गावो धनं यस्येति त्रिपदे बहुव्रीहौ ॥

[टीका]——अचों में से पहिले अच् की वृद्धि होय जब ञित् [ ९९९ ] वा णित् [ १०६९ ] तद्धित प्रत्यय परे रहे । इस सूत्र से वृद्धि होने पर २६२वें के अनुसार अन्त्य अच् का लोप होता है इस लिए पौर्वशालः जो पूर्व शाला में भया । पञ्च गावो धनं यस्य जिसका धन पांच गाय हैं । इस उदाहरण के तीनों पद बहुव्रीहि

। तत्पुरुष समास ।

समास [ १०३५ ] के हैं और उन में वक्ष्यमाण सूत्र [ १००१ ] लगता है ॥

॥ मूल १००१ ॥—द्वन्द्वतत्पुरुषयोरुत्तरपदे नित्यसमासवचनम् ॥

[ टीका ]——ऐसा कहना चाहिए कि जब कोई उत्तरपद परे रहे तब द्वन्द्व समास [ १०५५ ] वा तत्पुरुष समास [ ९८३ ] नित्य होय ॥

॥ मूल १००२ ॥—गोरतद्धितलुकि । ५ । ४ । ९२ । गोऽन्तात् तत्पुरुषाट्टच् स्यात् समासान्तो नतु तद्धितलुकि । पञ्चगवधनः ॥

[ टीका ]——जिस तत्पुरुष [ ९८३ ] के अन्त में गो शब्द हो तिस से परे तद्धित संज्ञक टच् प्रत्यय समास का अन्त अवयव होय परन्तु जो तद्धित प्रत्यय का लुक् न भया हो । पञ्चगवधनः जिसका धन पांच गाय हैं ॥

॥ मूल १००३ ॥—तत्पुरुषः समानाधिकरणः कर्मधारयः । १ । २ । ४२ ॥

। तत्पुरुष समास ।

[टीका]——जिस तत्पुरुष समास [९८३] के पद समान अधिकरणवाले हों अर्थात् एक ही वस्तु को कहते हों तिसकी कर्मधारय संज्ञा होय ॥

॥ मूल १००४ ॥—संख्यापूर्वो द्विगुः । २ । १ । ५२ । तद्धितार्थेत्यत्रोक्तस्त्रिविधः संख्यापूर्वो द्विगुसंज्ञः स्यात् ॥

[टीका]——जिस समास का पूर्व पद संख्या वाचक हो और वह समास ९९८वें के तीन प्रकारों में से कोई हो तो द्विगु कहलावें ॥

॥ मूल १००५ ॥—द्विगुरेकवचनम् । २ । ४ । १ । द्विग्वर्थः समाहार एकवत् स्यात् ॥

[टीका]——जो समाहार द्विगु समास [१००४] से प्रकाश किया जाय सो एकवचन होय ॥

॥ मूल १००६ ॥—स नपुंसकम् । २ । ४ । १७ । समाहारे द्विगुर्द्वन्द्वश्च नपुंसकं स्यात् । पञ्चानां गवां समाहारः पञ्चगवम् ॥

। तत्पुरुष समास ।

---

[टीका]——समाहार अर्थ में द्विगु [१००४] वा द्वन्द्व समास [१०५५] नपुंसकलिङ्ग होय। पञ्चगवम् पांच गाय का समूह ॥

॥ मूल १००७ ॥—विशेषणं विशेष्येण बहुलम्। २। १। ५७। भेदकं भेद्येन समानाधिकरणेन बहुलं प्राग्वत्। नीलमुत्पलं नीलोत्पलम्। बहुलग्रहणात् क्वचिन्नित्यम्। कृष्णसर्पः। क्वचिन्न। रामो जामदग्न्यः॥

[टीका]——विशेष्य के साथ विशेषण नाना प्रकार से [८२४] पूर्व [९८५] के तुल्य अर्थात् समस्यमान होय। नीलोत्पलम् नील कमल। नाना प्रकार से जो कहा है तिस से यह आशय है कि कहीं २ तो समास नित्य होय जैसे कृष्णसर्पः काला नाग। और कहीं २ समास न होय जैसे रामो जामदग्न्यः राम जो जमदग्नि का पुत्र ॥

॥ मूल १००८ ॥—उपमानानि सामान्यवचनैः। २। १। ५५। घनश्यामः॥

[टीका]——जिस से उपमा दी जाती है सो उप-

मान कहलाता है और जिसकी उपमा की जाती है सो उपमेय कहलाता है और जो धर्म उपमान और उपमेय में सामान्य रहता है तिसके वाचक को सामान्यवचन कहते हैं। जैसे। सीता का मुख चन्द्र के सदृश सुन्दर है। इस उदाहरण में सीता का मुख उपमेय है चन्द्र उपमान है और सुन्दरता जो सीता के मुख में और चन्द्र में सामान्य है सो सामान्यधर्म है और इस अर्थ का प्रतिपादक जो सुन्दर शब्द सो सामान्यवचन है। अब सूत्र का अर्थ लिखते हैं। सामान्यवचन के साथ उपमान वाचक शब्द समस्यमान होय। घनश्यामः मेघ के सदृश श्याम ॥

॥ मूल १००९ ॥—शाकपार्थिवादीनामुत्तरपदलोपो वक्तव्यः। शाकप्रियः पार्थिवः। शाकपार्थिवः। देवब्राह्मणः ॥

[ टीका ]——ऐसा कहना चाहिए कि शाकपार्थिव ऐसे समास रूप जो शब्द तिनकी सिद्धि के लिए उत्तर पद का लोप होय। शाकपार्थिवः जिस राजा को खड्ग मुष्टि वा साग प्रिय हो। इस उदाहरण में प्रिय शब्द का लोप

भया है । देवब्राह्मण: देवताओं का पूजक जो ब्राह्मण । इस उदाहरण में पूजक शब्द का लोप भया है ॥

॥ मूल १०१० ॥—नञ् । २ । २ । ६ । नञ् सुपा प्राग्वत् ॥

[ टीका ]——नञ् जो अव्यय है सो सुबन्त के साथ पूर्व के सदृश अर्थात् विकल्प करके समस्यमान होय ॥

॥ मूल १०११ ॥—नलोपो नञः । ६ । ३ । ७३ । नञो नस्य लोप उत्तरपदे । अब्राह्मणः ॥

[ टीका ]——नञ् [ १०१० ] के नकार का लोप होय जब उत्तर पद परे रहे । अब्राह्मण: जो ब्राह्मण न हो परन्तु ब्राह्मण के सदृश हो ॥

॥ मूल १०१२ ॥—तस्मान्नुडचि । ६ । ३ । ७४ । लुप्तनकारान्नञ उत्तरपदस्याजादेर्नुट् । अनश्वः । नैकधेत्यादौ तु नशब्देन सह सुप्सुपेति समासः ॥

[टीका]——जिस नञ् के नकार का लोप [१०११] ऊआ हो तिस से परे जो अजादि पद तिसको नुट्

आगम होय । अनश्वः जो घोड़ा नहीं है । ८६५वें के अनुसार नैकधा ऐसे उदाहरणों में ञित् से भिन्न जो न शब्द तिसके साथ सुवन्त का समास होता है इसी कारण से १०११वां नहीं लगता [४०४ और २११] । नैकधा एक प्रकार से नहीं ॥

॥ मूल १०१३ ॥—कुगतिप्रादयः । २ । २ । १८ । एते समर्थेन नित्यं समस्यन्ते । कुत्सितः पुरुषः । कुपुरुषः ॥

[टीका]—कु शब्द [४००] और गति संज्ञक [२२३ और १०१४] शब्द और प्र आदि [४८] शब्द समर्थ के साथ अर्थात् एकार्थीभाव के योग्य शब्द के साथ नित्य समस्यमान होंयं । कुपुरुषः बुरा मनुष्य ।

॥ मूल १०१४ ॥—ऊर्यादिच्विडाचश्च । १ । ४ । ६१ । ऊर्यादयः च्व्यन्ता डाजन्ताश्च क्रियायोगे गतिसंज्ञाः स्युः । ऊरीकृत्य । शुक्लीकृत्य । पटपटाकृत्य । सुपुरुषः ॥

[टीका]—ऊरी [४००] अङ्गीकार । यह शब्द

। तत्पुरुष समास ।

जिस गण के आदि में हो सो और च्वि [१२३३] प्रत्ययान्त और डाच् [१२३८] प्रत्ययान्त क्रिया के योग में गति [२२३] कहलावें। [१०१३] ऊरीकृत्य [९४२] अङ्गीकार करके। शुक्लीकृत्य श्वेत करके। पटपटाकृत्य पटत् पटत् ऐसा शब्द करके। सुपुरुषः [१०१३ और ४८] भला मनुष्य॥

॥ मूल १०१५ ॥—प्रादयो गताद्यर्थे प्रथमया। प्रगत आचार्यः। प्राचार्यः॥

[टीका]——प्र आदि [४८] उपसर्ग जब गत इस शब्द के अर्थ में हों अथवा गत के सदृश शब्दों के अर्थ में हों तब प्रथमान्त के साथ समस्यमान होंय। प्राचार्यः कुल परम्परा प्राप्त आचार्य॥

॥ मूल १०१६ ॥—अत्यादयः क्रान्ताद्यर्थे द्वितीयया। अतिक्रान्तो मालामिति विग्रहे॥

[टीका]——नांघ जाने अर्थ में जो क्रान्त शब्द तिसके अर्थ में अथवा क्रान्त शब्द के सदृश शब्दों के अर्थ में जब अति रहे अथवा अति के सदृश अन्य [४८] उपसर्ग रहें तब

वे द्वितीयान्त के साथ समस्यमान होंयं। अतिक्रान्तो मालाम् जिस ने माला को नांघा है अर्थात् जो माला से बढ़कर है। यह वाक्य समास का विग्रह है ॥

॥ मूल १०१७ ॥—एकविभक्ति चापूर्वनिपाते। १।२।४४। विग्रहे यन्नियतविभक्तिकं तदुपसर्जनं नतु तस्य पूर्वनिपातः ॥

[टीका]—विग्रह में जिसकी नियत अर्थात् एक ही विभक्ति होती हो तिसकी उपसर्जन संज्ञा होय परन्तु उसका प्रयोग पूर्व [९७०] न होय ॥

॥ मूल १०१८ ॥—गोस्त्रियोरुपसर्जनस्य। १। २। ४८। उपसर्जनं यो गोशब्दः स्त्रीप्रत्ययान्तञ्च तदन्तस्य प्रातिपदिकस्य ह्रस्वः। अतिमालः ॥

[टीका]—जिस प्रातिपदिक [१३६] का अन्त अवयव उपसर्जन [१०१७] संज्ञक गो शब्द अथवा स्त्री प्रत्ययान्त [१३४२] हो तिसको ह्रस्व होय। इस पूर्वोक्त प्रकार से जिस समास,का विग्रह १०१६वें में लिखा है

तिसका ऐसा रूप होता है जैसा अतिमालः सुन्दरता में माला से जो बढ़ गया ॥

॥ मूल १०१९ ॥—अवादयः क्रुष्टाद्यर्थे तृतीयया । अवक्रुष्टः कोकिलया अवकोकिलः ॥

[टीका]——क्रुष्ट बोला गया । इसके अर्थ में अथवा इसके सदृश शब्दों के अर्थ में अव अथवा अव के सदृश [४८] जो उपसर्ग सो तृतीयान्त के साथ समस्यमान होंयं। अवकोकिलः कोकिल से जो बोलाया गया ॥

॥ मूल १०२० ॥—पर्यादयो ग्लानाद्यर्थे चतुर्थ्या । परिग्लानोऽध्ययनाय पर्यध्ययनः ॥

[टीका]——ग्लान मलीन । इसके अर्थ में अथवा इसके सदृश शब्दों के अर्थ में परि अथवा परि के सदृश [४८] जो उपसर्ग सो चतुर्थ्यन्त के साथ समस्यमान होंयं। पर्यध्ययनः अध्ययन के लिए मलीन ॥

॥ मूल १०२१ ॥—निरादयः क्रान्ताद्यर्थे पञ्चम्या । निष्क्रान्तः कौशाम्ब्याः । निष्कौशाम्बिः ॥

[टीका]——क्रान्त गया। इस शब्द के अर्थ में अथवा इसके सदृश शब्द के अर्थ में निर् अथवा निर् के सदृश जो उपसर्ग [ ४८ ] सो पञ्चम्यन्त के साथ समस्यमान होय। निष्कौशाम्बिः कौशाम्बी नामक नगरी से जो निकला है ॥

॥ मूल १०२२ ॥—तत्रोपपदं सप्तमीस्थम्। ३।१।९२। सप्तम्यन्ते पदे कर्मणीत्यादौ वाच्यत्वेन स्थितं यत् कुम्भादि तद्वाचकं पदमुपपदं स्यात् ॥

[टीका]——कर्मणि [ ८४२ ] इत्यादि जो सप्तम्यन्त पद तिन में बोध्यता करके विद्यमान जो घड़ा आदि अर्थ तिनके वाचक जो शब्द सो उपपद कहलावें। इन उपपदों के रहते धातोः इस सूत्र के अधिकार में अण् [८४२] आदि विशेष प्रत्यय होते हैं यह जानना ॥

॥ मूल १०२३ ॥—उपपदमतिङ्। २।२।१९। उपपदं समर्थेन नित्यं समस्यतेऽतिङन्तश्च समासः। कुम्भं करोतीति कुम्भकारः। अतिङ् किम्। मा भवान् भूत्। माङि लुङिति सप्तमी-

निर्देशात् माङ्‌पपदम्। गतिकारकोपपदानां कृ-द्भिः सह समासवचनं प्राक् सुबुत्पत्तेः। व्याघ्री। अश्वक्रीती। कच्छपी। इत्यादि॥

[टीका]——उपपद [१०२२] जो हो सो समर्थ के साथ अर्थात् एकार्थीभाव योग्य शब्द के साथ नित्य समस्यमान होय और यह समास तिङन्त के साथ न होय। कुम्भकारः [८४२। ७६८। और २०३] कुम्हार। तिङन्त के साथ न होय ऐसा क्यों कहा। मा भवान् भूत् आप न होंयं। इस उदाहरण में माङ् जो है सो ४७०वें में सप्तमी के निर्देश किए जाने के कारण से उपपद [१०२२] संज्ञक होता है इस लिए अतिङ् का ग्रहण जो न होता तो यहां भी समास हो जाता। कृदन्त से परे सुप् की उत्पत्ति के पूर्व ही गति [२२३] और कारक [८४६] और उपपद [१०२२] ये तीनों कृदन्त के साथ समस्यमान होंयं। व्याघ्री [८४०। ५२५। और १३७४] बाघिन। अश्वक्रीती [१३६८] घोड़े को देकर जो घोड़ी मोल ली जाय। कच्छपी [५२५ और १३७४] कछुई। इस उदाहरण

में सुपि स्थः इस सूत्र में सुपि इसके योग विभाग से क प्रत्यय होता है परन्तु यह सूत्र लघुकौमुदी में नहीं है। व्याघ्री और कच्छपी इन दोनों उदाहरणों में क [ ८४० और ८४३ ] प्रत्यय के होने के अनन्तर ही समास होता है तब व्याघ्र आदि एकशब्द होकर बाघ आदि अर्थ के वाचक हो जाते हैं इस लिए ङीष् प्रत्यय होता है और जो क प्रत्यय के होने के अनन्तर ही समास न होता किन्तु सुबन्त के साथ समास होता तो सुप् की उत्पत्ति के पहिले ही टाप् प्रत्यय हो जाता और ङीष् प्रत्यय न होता। अश्वक्रीती इस उदाहरण में भी क्त प्रत्ययान्त ही के साथ समास होता है सुप् की उत्पति के अनन्तर नहीं। इत्यादि जानना॥

॥ मूल १०२४ ॥—तत्पुरुषस्याङ्गुलेः संख्याव्ययादेः । ५ । ४ । ८६ । संख्याव्ययादेरङ्गुल्यन्तस्य तत्पुरुषस्य समासान्तोऽच् स्यात्। द्वे अङ्गुली प्रमाणमस्य द्व्यङ्गुलम्। निर्गतमङ्गुलिभ्यो निरङ्गुलम्॥

[ टीका ]—जिस तत्पुरुष [ ९८३ ] समास के आदि

में संख्या वाचक शब्द हो वा अव्यय हो और अन्त में अ-ङ्गुलि शब्द हो तिसका अन्त अवयव अच् प्रत्यय होय । द्व्य-ङ्गुलम् [ २६१ ] दो अङ्गुली के प्रमाण का । निरङ्गु-लम् [ २६१ ] अङ्गुली से जो निकल गया अर्थात् अ-ङ्गुली से जो अधिक ॥

॥ मूल १०२५ ॥—अहःसर्वैकदेशसंख्यातपु-ण्याच्च रात्रेः । ५ । ४ । ८७ । एभ्यो रात्रेरच् स्यात् चात् संख्याव्ययादेः । अहर्ग्रहणं द्वन्द्वार्थम् ॥

[ टीका ]——अहन् दिन । सर्व सब । एकदेश अ-वयव । संख्यात गिना गया । और पुण्य पवित्र । इन शब्दों से परे जब रात्रि शब्द आवे तब उस से परे अच् प्रत्यय होय । सूत्र में च जो कहा है तिसका यह फल है कि संख्या वाचक शब्द अथवा अव्यय जिस रात्रि शब्द के आदि में रहे तिस से भी परे अच् प्रत्यय होय । इस सूत्र में अहन् शब्द का ग्रहण द्वन्द्व समास [ १०५५ ] होने के निमित्त किया गया है क्योंकि अहन् और रात्रि इन दोनों शब्दों में तत्पुरुष समास का सम्भव नहीं है ॥

। तत्पुरुष समास ।

॥ मूल १०२६ ॥—रात्राह्नाहा: पुंसि । २ । ४ । २९ । एतदन्तौ द्वन्द्वतत्पुरुषौ पुंस्येव । अहश्च रात्रिश्चाहोरात्र: । सर्वरात्र: । संख्यातरात्र: ॥

[टीका]—जिस द्वन्द्व [१०५५] वा तत्पुरुष समास का अन्त अवयव रात्र [१०२५] अथवा अह्न अथवा अह [१०२८ और ९८०] शब्द हो सो पुल्लिङ्ग ही होय। अहोरात्र: [३९६ और १२६] दिन और रात। सर्वरात्र: सब रात। संख्यातरात्र: गिनी रात जैसे पहिली दूसरी इत्यादि ॥

॥ मूल १०२७ ॥—संख्यापूर्वं रात्रं क्लीवम् । द्विरात्रम् । त्रिरात्रम् ॥

[टीका]—जिस रात्र शब्द के पूर्व संख्या वाचक शब्द हो सो नपुंसकलिङ्ग [१०२६] होय। द्विरात्रम् [१०२५] दो रात का समूह। त्रिरात्रम् [१०२५] तीन रात का समूह ॥

॥ मूल १०२८ ॥—राजाह:सखिभ्यष्टच् । ५ । ४ । ९१ । एतदन्तात् तत्पुरुषाट्टच् । परमराज: ॥

। तत्पुरुष समास ।

---

[ टीका ]——राजन् राजा । अहन् दिन । और सखि मित्र। ये शब्द जिस तत्पुरुष समास [ ९८३ ] के अन्त में हों तिसका अन्त अवयव टच् प्रत्यय होय । परमराजः [ ९८० ] प्रधान राजा ॥

॥ मूल १०२९ ॥—आन्महतः समानाधिकरणजातीययोः । ६ । ३ । ४६ । महाराजः । प्रकारवचने जातीयर् । महाप्रकारो महाजातीयः ॥

[ टीका ]——महत् बड़ा । इस शब्द को आकार होय जब समान अधिकरणवाला अर्थात् समानार्थक उत्तर पद परे रहे वा जातीयर् प्रत्यय परे रहे । महाराजः [ १०२८ और ९८० ] बड़ा राजा । जातीयर् का अर्थ प्रकार है। महाजातीयः बड़े प्रकारवाला ॥

॥ मूल १०३० ॥—द्व्यष्टनः संख्यायामबहुव्रीह्यशीत्योः । ६ । ३ । ४७ । आत् स्यात् । द्वादश । अष्टाविंशतिः ॥

[ टीका ]——संख्या वाचक शब्द जो उत्तर पद हो

तो द्वि और अष्टन् शब्द को आकार होय परन्तु जो बहुव्रीहि समास [१०३५] हो वा अशीति शब्द परे हो तो नहीं । द्वादश बारह । अष्टाविंशतिः [२०१] अट्ठाइस ॥

॥ मूल १०३१ ॥—परवल्लिङ्गं द्वन्द्वतत्पुरुषयोः । २ । ४ । २६ । कुक्कुटमयूर्याविमे । मयूरीकुक्कुटाविमौ । अर्धपिप्पली ॥

[टीका]——द्वन्द्व [१०५५] और तत्पुरुष [९८३] समास का लिङ्ग उनके उत्तर पद के लिङ्ग के अनुसार होय। कुक्कुटमयूर्याविमे कुक्कुट और मयूरी ये हैं। मयूरीकुक्कुटाविमौ मयूरी और कुक्कुट ये हैं। अर्धपिप्पली पीपरि का आधा भाग ॥

॥ मूल १०३२ ॥—द्विगुप्राप्तापन्नालंपूर्वगतिसमासेषु न । पञ्चकपालः पुरोडाशः । प्राप्तो जीविकां प्राप्तजीविकः । आपन्नजीविकः । अलं कुमार्यै अलंकुमारिः । अत एव ज्ञापकात् समासः । निष्कौशाम्बिः ॥

। तत्पुरुष समास ।

[टीका]—द्विगु समास [१००४] में और जिस समास का पूर्व पद प्राप्त वा आपन्न वा अलम् हो तिस में और गति समास [१०१३] में उत्तर पद के सदृश लिङ्ग [१०३१] न होय। पञ्चकपालः [११२० और ९९८] पुरोडाशः घी की चभोरी ऊई टिकरी जो यज्ञ के निमित्त पांच पात्र में धरी जाय। इस उदाहरण में द्विगोर्लुगनपत्ये इस सूत्र से तद्धित प्रत्यय का लुक् होता है परन्तु यह सूत्र लघुकौमुदी में नहीं है। प्राप्तजीविकः वा आपन्नजीविकः जिस ने जीविका पाई है। अलंकुमारिः [१०१८] जो कुमारी के लिए समर्थ है। इस उदाहरण में अलम् पूर्वक समास में उत्तर पद के अनुसार लिङ्ग के निषेध विधान के सामर्थ्य से समास होता है। निष्कौशाम्बिः [१०१८] कौशाम्बी नामक नगरी से जो निकला है॥

॥ मूल १०३३ ॥—अर्धर्चाः पुंसि च । २ । ४ । ३१ । अर्धर्चादयः पुंसि क्लीबे च स्युः । अर्धर्चः । अर्धर्चम् । एवं ध्वजतीर्थशरीरमण्डपयूपदेहाङ्कुशकलशपात्रसूत्रादयः ॥

। तत्पुरुष समास ।

[ टीका ]——अर्धर्च आदि जो गण सो पुल्लिङ्ग और नपुंसकलिङ्ग होय । अर्धर्चः [ १०६४ ] वा अर्धर्चम् ऋचा का आधा । इसी प्रकार से ध्वज ध्वजा । तीर्थ जिस स्थान में स्नान करने के लिए यात्री लोग जायं । शरीर देह । मण्डप यज्ञभवन । यूष जूस । देह शरीर । अङ्कुश आंकुस । कलश कलस । पात्र बासन । और सूत्र सूत आदि । ये शब्द और जिनके आदि में ये हों सो पुल्लिङ्ग और नपुंसकलिङ्ग होते हैं ॥

॥ मूल १०३४ ॥—सामान्ये नपुंसकम् । मृदु पचति । प्रातः कमनीयम् ॥

॥ इति तत्पुरुषः ॥

[ टीका ]——सामान्य अर्थ की विवक्षा में नपुंसकलिङ्ग होय । मृदु पचति वह कोमल रींधता है । इस उदाहरण में मृदु यह शब्द सामान्य है क्योंकि किसी विशेष लिङ्ग घटित पदार्थ का विशेषण नहीं है इसी लिए नपुंसकलिङ्ग हुआ । प्रातः कमनीयम् प्रातःकाल रमणीय है ॥

॥ तत्पुरुष समास समाप्त भया ॥

। बहुव्रीहि समास ।

——***——

## ॥ बहुव्रीहिः ॥

॥ मूल १०३५ ॥—शेषो बहुव्रीहिः । २ । २ । २३ । अधिकारोऽयम् । प्राग्द्वन्द्वात् ॥

———

॥ बहुव्रीहि समास ॥

[ टीका ]—यहां से लेके द्वन्द्व समास [ १०५५ ] के पूर्व पर्यन्त यह अधिकार सूत्र समझा जाय। तिस में शेष पद तो केवल १०३६वें में अधिकृत होता है क्योंकि द्वितीयान्त से लेके सप्तम्यन्त पर्यन्त का समास ९८५वें ९८६वें ९८८वें ९९०वें ९९३वें और ९९६वें में उक्त है शेष प्रथमान्त ही ठहरता है और १०३६वां सूत्र केवल प्रथमान्त ही में लगता है परन्तु अगिले सूत्र जो लघुकौमुदी में नहीं हैं उन में बहुव्रीहि पद केवल अधिकृत होता है शेष पद नहीं क्योंकि अगिले सूत्र केवल प्रथमान्त ही के साथ समास नहीं करते ॥

॥ मूल १०३६ ॥—अनेकमन्यपदार्थे । २ । २ ।

। बहुव्रीहि समास ।

२४ । अनेकं प्रथमान्तमन्यस्य पदस्यार्थे वर्तमानं वा समस्यते स बहुव्रीहिः ॥

[टीका]——अनेक प्रथमान्त शब्द जो अन्य पद के अर्थात् द्वितीयान्त आदि पदों में से किसी पद के अर्थ में वर्तमान हों तो वे विकल्प करके समस्यमान होंयं और जो समास बने तिसकी बहुव्रीहि संज्ञा होय ॥

॥ मूल १०३७ ॥—सप्तमीविशेषणे बहुव्रीहौ । २ । २ । ३५ । सप्तम्यन्तं विशेषणं च बहुव्रीहौ पूर्वं स्यात् । कण्ठेकालः । अत एव ज्ञापकाद्व्यधिकरणपदो बहुव्रीहिः ॥

[टीका]——बहुव्रीहि समास में सप्तम्यन्त और विशेषण पूर्व धरे जांय । कण्ठेकालः जिसके गले में काला हो से अर्थात् शिव । इस सूत्र में सप्तम्यन्त का पूर्व प्रयोग जो कहा है तिसके सामर्थ्य से यह ज्ञात होता है कि कहीं २ प्रथमान्त से भिन्न २ विभक्त्यन्त पदों का भी बहुव्रीहि [१०३६] समास होता है ॥

॥ मूल १०३८ ॥—हलदन्तात् सप्तम्याः संज्ञा-

। बहुव्रीहि समास ।

याम् । ६ । ३ । ९ । हलन्ताददन्ताच्च सप्तम्या अलुक् । त्वचिसारः । प्राप्तमुदकं यं प्राप्तोदको ग्रामः । ऊढरथोऽनड्वान् । उपहृतपशू रुद्रः । उद्धृतौदना स्थाली । पीताम्बरो हरिः । वीरपुरुषको ग्रामः ॥

[टीका]——जिसके अन्त में हल् वा अकार हो तिस से परे सप्तमी का लुक् न होय जब संज्ञा अर्थ हो । त्वचिसारः जिसका सार त्वचा में हो अर्थात् बांस ॥

अब बहुव्रीहि समास के और उदाहरण लिखते हैं । प्राप्तोदको ग्रामः ग्राम जिसको जल प्राप्त भया है । ऊढरथोऽनड्वान् बैल जिस ने रथ ढोया है । उपहृतपशू रुद्रः [१३१] रुद्र जिसके लिए पशु भेंट दिया गया है । उद्धृतौदना स्थाली बटलोही जिस से भात निकाला गया है । पीताम्बरो हरिः हरि जिसके कपड़े पीले हैं । वीरपुरुषको ग्रामः ग्राम जिस में मनुष्य वीर हैं ॥

॥ मूल १०३९ ॥—प्रादिभ्यो धातुजस्य वाच्यो वा चोत्तरपदलोपः । प्रपतितपर्णः । प्रपर्णः ॥

। बहुव्रीहि समास ।

[टीका]——ऐसा कहना चाहिए कि प्र आदि [४८] से परे धातुज अर्थात् जो पद धातु से उत्पन्न भया हो सो विकल्प करके समस्यमान होय और समास पक्ष में विकल्प करके उत्तर पद का लोप होय । प्रपर्णः वह वृक्ष जिसके सब पत्ते गिर पड़े हों। इस समास में पतित शब्द का लोप भया। यहां प्र से परे पतित शब्द के समास करने का यह प्रयोजन है कि पतित शब्द भी उत्तर पद कहलाया ॥

॥ मूल १०४० ॥—नञोऽस्त्यर्थानां वाच्यो वा चोत्तरपदलोपः । अविद्यमानपुत्रोऽपुत्रः ॥

[टीका]——ऐसा कहना चाहिए कि नञ् [१०११] से परे विद्यमानता वाचक शब्द विकल्प करके समस्यमान होंय और समास पक्ष में विकल्प करके उत्तर पद का लोप होय । अविद्यमानपुत्रोऽपुत्रः जिसको पुत्र नहीं है सो । इस उदाहरण में विद्यमान शब्द का लोप हुआ । और समास का यही फल है कि विद्यमान शब्द भी उत्तर पद कहलाया ॥

॥ मूल १०४१ ॥—स्त्रियाः पुंवद्भाषितपुंस्कादनूङ् समानाधिकरणे स्त्रियामपूरणीप्रियादिषु ।

। बहुव्रीहि समास ।

६ । ३ । ३४ । उक्तपुंस्कादनूङ् ऊङोऽभावो यत्र तथाभूतस्य स्त्रीवाचकशब्दस्य पुंवाचकस्येव रूपं समानाधिकरणे नतु पूरण्यां प्रियादौ च। गोस्त्रि-योरिति ह्रस्वः । चित्रगुः । रूपवद्भार्यः। अनूङ् किम् । वामोरूभार्यः ॥

[टीका]——शब्द के जिस प्रवृत्ति निमित्त के रहते कभी २ पुल्लिङ्ग विशिष्ट भी अर्थ कहा जाता है सो निमित्त भाषितपुंस्क प्रवृत्तिनिमित्त कहलाता है और जिस शब्द का यह प्रवृत्तिनिमित्त होता है उस शब्द से परे ऊङ् [१३७७] प्रत्यय यदि न रहे और वह शब्द जो स्त्री वाचक हो तो पुंवाचक के सदृश रूप होय जब समान अधि-करणवाला स्त्रीलिङ्ग उत्तर पद परे रहे परन्तु पूरण प्रत्यया-न्त स्त्री वाचक उत्तर पद परे हो वा जिस गण के आदि में प्रिया शब्द हो तिसका कोई शब्द उत्तर पद परे हो तो नहीं ॥

उदाहरण जैसे कोई मनुष्य जिसके कबरी गाय हों तिसकी जो हम विवक्षा करें तो चित्रा और गो जो दो शब्द हैं तिनका एक विशेष्य अन्य पदार्थ बनेगा और १०१८वें से

। बहुव्रीहि समास ।

गो शब्द को उकार [२७६] होगा और फिर स्त्रीलिङ्ग जो चित्रा शब्द है तिसको पुंवाचक का ऐसा रूप अर्थात् चित्रा का चित्र हो जायगा क्योंकि समान अधिकरणवाला स्त्रीलिङ्ग जो गो शब्द सो उत्तर पद है । चित्रगुः जिसके कबरी गाय हों सो । इसी प्रकार से रूपवती भार्या से रूपवद्भार्यः जिसकी सुन्दर स्त्री हो सो । ऊङ् प्रत्यय यदि न रहे तो ऐसा क्यों कहा । वामोरुभार्यः जिसकी स्त्री के उरु सुन्दर हों । इस उदाहरण में ऊङ् प्रत्यय [१३८१] भया है इसी से ऊरु के अन्त को दीर्घ हुआ और इसी लिए यहां पुंवद्भाव नहीं भया ॥

॥ मूल १०४२ ॥—अप् पूरणीप्रमाण्योः । ५ । ४ । ११६ । पूरणार्थप्रत्ययान्तं यत् स्त्रीलिङ्गं तदन्तात् प्रमाण्यन्ताच्च बहुव्रीहेरप् स्यात् । कल्याणी पञ्चमी यासां रात्रीणां ताः कल्याणीपञ्चमा रात्रयः । स्त्री प्रमाणी यस्य स्त्रीप्रमाणः । अप्रियादिषु किम् । कल्याणीप्रियः । इत्यादि ॥

[टीका]—जिस बहुव्रीहि समास [१०३५] का

। बहुव्रीहि समास ।

---

उत्तर पद पूरणार्थ प्रत्ययान्त स्त्रीलिङ्ग हो वा प्रमाणी शब्द हो तिसका अन्त अवयव अप् प्रत्यय होय । कल्याणीपञ्चमा रात्रयः जिनकी पांचवीं रात मङ्गलदा है । इस उदाहरण में पञ्चमी शब्द पूरणार्थक प्रत्ययान्त है इस लिए कल्याणी शब्द में पुंवद्भाव नहीं भया । स्त्रीप्रमाणः जिसको स्त्री प्रमाण है । १०४१वें में प्रिया आदि गण को क्यों छोड़ दिया तो इस लिए कि जिस में प्रिया शब्द उत्तर पद रहते कल्याणी शब्द को पुंवद्भाव न हो । उदाहरण । कल्याणीप्रियः जिसकी प्रिया मङ्गलयुक्ता है । इसी रीति से और भी जान लो ॥

॥ मूल १०४३ ॥—बहुव्रीहौ सक्थ्यक्ष्णोः स्वाङ्गात् षच् । ५ । ४ । ११३ । स्वाङ्गवाचिसक्थ्यक्ष्यन्ताद्बहुव्रीहेः षच् । दीर्घसक्थः । जलजाक्षी । स्वाङ्गात् किम् । दीर्घसक्थि शकटम् । स्थूलाक्षा वेणुयष्टिः । अक्ष्णोऽदर्शनादिति वक्ष्यमाणोऽच् ॥

[टीका]—जिस बहुव्रीहि समास [१०३५] के अन्त में सचेतन शरीर के अवयव वाचक सक्थि जांघ अक्षि

। बहुव्रीहि समास ।

---

आंख इन दोनों में से कोई शब्द रहे तिसका अन्त अवयव षच् प्रत्यय होय । दीर्घसक्थः जिसकी जांघ लम्बी हो । जलजाक्षी [ १२४८ ] जिसकी आंख कमल सी हों । सचेतन शरीर के अवयव वाचक यह क्यों कहा । दीर्घ-सक्थि शकटम् जिस गाडी का फड़ लम्बा हो । स्थूलाक्षा वेणुयष्टिः बांस की लाठी जिस में बड़ी २ आंख अर्थात् गांठें हों । इस उदाहरण में अच् प्रत्यय भया है जैसा कि आगे १०६५वें में कहा जायगा ॥

॥ मूल १०४४ ॥—द्वित्रिभ्यां ष मूर्द्ध्नः । ५ । ४ । ११५ । द्विमूर्द्धः । त्रिमूर्द्धः ॥

[ टीका ]——जिस बहुव्रीहि समास [ १०३५ ] के अन्त में द्वि वा त्रि से परे मूर्द्धन् शब्द हो तिसका अन्त अवयव ष प्रत्यय होय । द्विमूर्द्धः [ ९८० ] जिसके दो मूड़ हों । त्रिमूर्द्धः जिसके तीन मूड़ हों ॥

॥ मूल १०४५ ॥—अन्तर्बहिर्भ्यां च लोम्नः । ५ । ४ । ११७ । अप् स्यात् । अन्तर्लोमः । बहिर्लोमः ॥

। बहुव्रीहि समास ।

[टीका]—जिस बहुव्रीहि समास [१०३५] में अन्तर् वा बहिष् से परे लोमन् शब्द हो तिसका अन्त अवयव अप् प्रत्यय होय। अन्तर्लोमः [९८०] जिसका लोम भीतर होता हो। बहिर्लोमः जिसका लोम बाहर होता हो॥

॥ मूल १०४६ ॥—पादस्य लोपोऽहस्त्यादिभ्यः। ५।४।१३८। हस्त्यादिवर्जितादुपमानात् परस्य पादस्य लोपः। व्याघ्रस्येव पादावस्य व्याघ्रपात्। अहस्त्यादिभ्यः किम्। हस्तिपादः। कुसूलपादः॥

[टीका]—हस्ति आदि को छोड़कर उपमान से परे जो पाद शब्द तिसके अन्त का लोप होय। यह लोप भी समास का अन्तावयव होता है नहीं तो १०५४वें सूत्र से व्याघ्रपाद् आदि प्रयोगों में कप् प्रत्यय हो जायगा यही प्रकार १०४७वें १०४८वें और १०४९वें सूत्र में भी जानना। व्याघ्रपात् जिसके पाद व्याघ्र के पाद के सदृश हों। हस्ति आदि को छोड़कर यह क्यों कहा। हस्तिपादः जिसके पाद

। बहुव्रीहि समास ।

---

हाथो के पाद के सदृश हों। कुसूलपादः जिसके पाद अ-नाज के कोठिलों के पाद के सदृश हों ॥

॥ मूल १०४७ ॥—संख्यासुपूर्वस्य । ५ । ४ । १४० । लोपः स्यात् । द्विपात् । सुपात् ॥

[टीका]——सङ्ख्या वाचक शब्द पूर्वक और सु पूर्वक जो पाद शब्द [१०४६] तिसके अन्त का लोप होय । द्विपात् जिसके दो पाद हों । सुपात् जिसके पाद अच्छे हों ॥

॥ मूल १०४८ ॥—उद्विभ्यां काकुदस्य । ५ । ४ । १४८ । लोपः स्यात् । उत्काकुत् । विकाकुत् ॥

[टीका]——उद् और वि से परे जो काकुद शब्द तिसके अन्त का लोप होय। उत्काकुत् जिसका तालु ऊंचा हो । विकाकुद् जिसका तालु बिगड़ा हो ॥

॥ मूल १०४९ ॥—पूर्णाद्विभाषा । ५ । ४ । १४९ । पूर्णकाकुत् । पूर्णकाकुदः ॥

[टीका]——पूर्ण शब्द से परे काकुद [१०४८] के

। बहुव्रीहि समास ।

अन्त का विकल्प करके लोप होय। पूर्णकाकुत् वा पूर्णकाकुदः जिसका तालु पूर्ण हो ॥

॥ मूल १०५० ॥—सुहृद्दुर्हृदौ मित्रामित्रयोः । ५ । ४ । १५० । सुहृन्मित्रम् । दुर्हृदमित्रः ॥

[टीका]——सुहृद् और दुर्हृद् शब्द जो क्रम से मित्र और शत्रु के वाचक हैं सो इस भांति से निपात होते हैं कि हृदय शब्द को हृद् आदेश होय और वह समास का अन्त अवयव कहलावे। यहां भी अन्तावयव मानने का यही फल है कि जिस में १०५४वां सूत्र न लगे। सुहृद् मित्र। दुर्हृद् शत्रु ॥

॥ मूल १०५१ ॥—उरःप्रभृतिभ्यः कप् । ५ । ४ । १५१ ॥

[टीका]——समास के अन्त में जो उरस् आदि गण का कोई शब्द तिस से परे कप् प्रत्यय होय और वह समास का अन्त अवयव होय ॥

॥ मूल १०५२ ॥—कस्कादिषु च । ८ । ३ ।

। बहुव्रीहि समास ।

४८। एष्विण उत्तरस्य विसर्गस्य षोऽन्यस्य तु सः। इति सः । व्यूढोरस्कः । प्रियसर्पिष्कः ॥

[टीका]—कस्क आदि जो गण तिस में इण् [१] प्रत्याहार से परे जो विसर्ग तिसको ष आदेश होय और अन्य विसर्ग को अर्थात् जो इण् से परे न हो तिसको स् होय । इस सूत्र से विसर्ग को सकार भया । व्यूढोरस्कः जिसकी छाती चौड़ी हो । प्रियसर्पिष्कः जिसको घी प्रिय हो ॥

॥ मूल १०५३ ॥—निष्ठा । २ । २ । ३६ । निष्ठान्तं बहुव्रीहौ पूर्वं स्यात् । युक्तयोगः ॥

[टीका]—जिस शब्द के अन्त में निष्ठा [८६७] प्रत्यय हो वह शब्द बहुव्रीहि समास [१०३५] में पूर्व धरा जाय । युक्तयोगः जो योगाभ्यास में लगा हो ॥

॥ मूल १०५४ ॥—शेषाद्विभाषा । ५ । ४ । १५४ । अनुक्तसमासान्ताद्बहुव्रीहेः कब्वा । महायशस्कः । महायशाः ॥

॥ इति बहुव्रीहिः ॥

। द्वन्द्व समास ।

[टीका]—शेष से परे अर्थात् जिस बहुव्रीहि समास [१०३५] से परे समासान्त का विधान न हुआ हो तिस से परे कप् प्रत्यय विकल्प करके अन्त अवयव होय। महायशस्कः वा महायशाः जिसका यश बड़ा हो॥

॥ बहुव्रीहि समास समाप्त भया ॥

—***—

॥ द्वन्द्वः ॥

॥ मूल १०५५ ॥—चार्थे द्वन्द्वः । २ । २ । २९ । अनेकं सुबन्तं चार्थे वर्तमानं वा समस्यते स द्वन्द्वः। समुच्चयान्वाचयेतरेतरयोगसमाहाराश्चार्थाः। तत्रेश्वरं गुरुञ्च भजस्वेति परस्परनिरपेक्षस्यानेकस्यैकस्मिन्नन्वयः समुच्चयः। भिक्षामट गाञ्चानयेति अन्यतरस्यानुषङ्गिकत्वेनान्वयोऽन्वाचयः। अनयोरसामर्थ्यात् समासो न। धवखदिरौ छिन्धीति मिलितानामन्वय इतरेतरयोगः। संज्ञापरिभाषमिति समूहः समाहारः॥

। द्वन्द समास ।

---

॥ द्वन्द समास ॥

[ टीका ]——अनेक सुबन्त जो च के अर्थ में वर्तमान हों तो वे विकल्प करके समस्यमान होंय और जो समास बने तिसकी द्वन्द संज्ञा होय । च इन अर्थों में आता है समुच्चय । अन्वाचय । इतरेतरयोग । और समाहार । अनेक पदार्थ जो परस्पर निरपेक्ष हों तिनका एक पदार्थ में जो अन्वय अर्थात् सम्बन्ध तिसको समुच्चय कहते हैं जैसे ईश्वरं गुरुञ्च भजस्व ईश्वर और अपने गुरू को भजो । इस उदाहरण में ईश्वर और गुरू आपस में निरपेक्ष हैं अर्थात् कुछ आकाङ्क्षा नहीं रखते और दोनों का अन्वय भजस्व इसी क्रिया में है। एक पदार्थ का मुख्य और अन्य का अमुख्य अन्वय जो किसी दूसरे पदार्थ में हो तो उस अन्वय को अन्वाचय कहते हैं जैसे भिक्षाम् अट गाञ्चानय भिक्षा को जाओ और गाय लाओ। इस उदाहरण में अट जो क्रिया है तिस में भिक्षा का तो मुख्य अन्वय है पर गाय का अमुख्य अन्वय है. क्योंकि प्रधान कार्य भिक्षा ही है और गाय जो बाट में कहीं मिलि तो उसका लाना हो नहीं तो न-

। द्वन्द समास ।

हीं। समुचय और अन्वाचय में समास नहीं होता क्योंकि शब्द आपस में सूधा २ सम्बन्ध नहीं रखते [९६३]। धवखदिरौ छिन्धि धव वृक्ष को और खैर के वृक्ष को साथ ही काटो। इस उदाहरण में दोनों का सहितत्व रूप जो सम्बन्ध है तिसको इतरेतरयोग कहते हैं क्योंकि अर्थ यह है कि खैर के सहित धव वृक्ष को वा धव के सहित खैर के वृक्ष को काटो परन्तु एक ही को दूसरे के विना न काटो। अनेक पदार्थों के समुदाय को समाहार कहते हैं जैसे संज्ञापरिभाषम् संज्ञा और परिभाषा का समुदाय ॥

॥ मूल १०५६ ॥—राजदन्तादिषु परम्। २। २। ३१। एषु पूर्वप्रयोगार्हं परं स्यात्। दन्तानां राजा राजदन्तः ॥

[टीका]—जिस गण के आदि में राजदन्त शब्द हो तिस में जिसका पूर्व प्रयोग [९७०] होना चाहिए तिसका पर प्रयोग होय। राजदन्तः दांतों का राजा। इस उदाहरण में ९९३वें से दन्त शब्द का पूर्व प्रयोग पाया था सो न भया ॥

। द्वन्द्व समास ।

॥ मूल १०५७ ॥—धर्मादिष्वनियमः । अर्थधर्मौ । धर्मार्थौ । इत्यादि ॥

[टीका]—जिस गण के आदि में धर्म शब्द हो तिस में पूर्व प्रयोग का कुछ नियम नहीं है । अर्थधर्मौ वा धर्मार्थौ अर्थ और धर्म वा धर्म और अर्थ । इसी प्रकार से और भी जान लो ॥

॥ मूल १०५८ ॥—द्वन्द्वे घि । २ । २ । ३२ । पूर्वं स्यात् । हरिहरौ ॥

[टीका]—द्वन्द्व समास [१०५५] में घि [१९१] संज्ञक शब्द का पूर्व प्रयोग होय । हरिहरौ विष्णु और शिव ॥

॥ मूल १०५९ ॥—अजाद्यदन्तम् । २ । २ । ३३ । ईशकृष्णौ ॥

[टीका]—जिस शब्द के आदि में अच् हो और अन्त में अकार हो सो भी द्वन्द्व समास [१०५५] में पूर्व धरा जाय । ईशकृष्णौ शिव और कृष्ण ॥

॥ मूल १०६० ॥—अल्पाच्तरम् । २ । २ । ३४ । शिवकेशवौ ॥

। द्वन्द्व समास ।

[ टीका ]—जिस शब्द में अल्प अच् हों तिसका भी द्वन्द्व समास [ १०५५ ] में पूर्व प्रयोग होय । शिवकेशवौ शिव और केशव ॥

॥ मूल १०६१ ॥—पिता मात्रा । १ । २ । ७० । मात्रा सहोक्तौ पिता वा शिष्यते । पितरौ । मातापितरौ ॥

[ टीका ]—समास में मातृ शब्द के साथ जब पितृ शब्द कहा जाय तब पितृ शब्द का विकल्प करके अवशेष रहै । पितरौ वा मातापितरौ माता और पिता ॥

॥ मूल १०६२ ॥—द्वन्द्वश्च प्राणितूर्यसेनाङ्गानाम् । २ । ४ । २ । एषां द्वन्द्व एकवत् । पाणिपादम् । मार्दङ्गिकपाणविकम् । रथिकाश्वारोहम् ॥

[ टीका ]—प्राणी चेतन । तूर्य बाजा । और सेना सेना । इन तीनों के अवयव वाचक शब्दों का जो द्वन्द्व समास सो एकवचनान्त के सदृश होय । पाणिपादम् हाथ और पैर । मार्दङ्गिकपाणविकम् मृदङ्ग और ढोल के बजाने-

वाले । रथिकाश्वारोहम् रथ के चढ़नेवाले और अश्व के चढ़नेवाले ॥

॥ मूल १०६३ ॥—द्वन्द्वाच्चुदषहान्तात् समाहारे । ५ । ४ । १०६ । चवर्गान्ताद्दषहान्ताच्च द्वन्द्वाट्टच् स्यात् समाहारे । वाक्त्वचम् । त्वक्स्रजम् । शमीदृषदम् । वाक्त्विषम् । छत्रोपानहम् । समाहारे किम् । प्रावृट्शरदौ ॥

॥ इति द्वन्द्वः ॥

[ टीका ]—जिस द्वन्द्व समास [ १०५५ ] का अन्त अवयव चवर्ग वा द् वा ष् वा ह् हो तिस से परे टच् प्रत्यय समास का अन्त अवयव होय परन्तु समाहार में । वाक्त्वचम् वाक् इन्द्री और त्वक् इन्द्री का समुदाय । त्वक्स्रजम् खाल और माला का समुदाय । शमीदृषदम् शमी और पत्थर का समुदाय । वाक्त्विषम् वाणी और दीप्ति का समुदाय । छत्रोपानहम् छाता और जूता का समुदाय । समाहार क्यों कहा । प्रावृट्शरदौ वर्षा ऋतु और शरद् ऋतु ॥

॥ द्वन्द्व समास समाप्त भया ॥

। समासान्त प्रकरण ।

——***——

## ॥ समासान्ताः ।

॥ मूल १०६४ ॥—ऋक्पूरब्धूःपथामानक्षे । ५ । ४ । ७४ । ऋगाद्यन्तस्य समासस्य अप्रत्ययोऽन्तावयवः । अक्षे या धूस्तदन्तस्य न । अर्धर्चः । विष्णुपुरम् । विमलापं सरः । राजधुरा । अक्षेतु । अक्षधूः । दृढधूरक्षः । सखिपथः । रम्यपथो देशः ॥

——————

॥ समासान्त प्रकरण ॥

[ टीका ]——ऋच् वेद की ऋचा । पुर् नगर । अप् पानी । धुर् भार । और पथिन् पथ । ये शब्द जिस समास के अन्त में हों तिसका अन्त अवयव अ प्रत्यय होय परन्तु जिस समास के अन्त में अक्ष सम्बन्धी धुर् हो अर्थात् पहिया की धुरी में धुर् शब्द हो तिसका अन्त अवयव अ प्रत्यय न होय । अर्धर्चः ऋचा का आधा । विष्णुपुरम् विष्णु का नगर । विमलापं सरः झील जिसका पा-

। समासान्त प्रकरण ।

नी विमल हो। राजधुरा [ १३४१ ] राजा सम्बन्धी भार। परन्तु धुर् जब अक्ष से सम्बन्ध रखता है तब अक्षधूः पहिया की धुरी। दृढ़धूरक्षः जिस पहिया की धुरी पुष्ट हो। सखिपथः [ ९८० ] जिस देश में पथ मित्र हो। रम्यपथो देशः जिस देश का पथ रमणीय हो ॥

॥ मूल १०६५ ॥—अक्ष्णोऽदर्शनात्। ५। ४। ७६। अचक्षुःपर्यायादक्ष्णोऽच् स्यात्। गवामक्षीव गवाक्षः ॥

[टीका]—चक्षु का पर्याय जब अक्षिण् शब्द न हो तब समास में अक्षिण् शब्द से परे अच् प्रत्यय होय। गवाक्षः [ ९८० ] जो गाय की आंख के सरीखा हो अर्थात् झरोखा। इस उदाहरण में अक्षिण् शब्द का अर्थ आंख नहीं है किन्तु उसके सदृश इसी लिए चक्षु का पर्याय नहीं हो सकता ॥

॥ मूल १०६६ ॥—उपसर्गादध्वनः। ५। ४। ८५। प्रगतोऽध्वानं प्राध्वो रथः ॥

[टीका]—उपसर्ग [ ४८ ] से परे जो अध्वन् शब्द

तिस से परे समास का अन्त अवयव अच् प्रत्यय होय। प्राध्वो रथः [ ९८० ] रथ जो पथ पर पहुंचा हो ॥

॥ मूल १०६७ ॥—न पूजनात् । ५ । ४ । ६९ ।
पूजनार्थात् परेभ्यः समासान्ता न स्युः। सुराजा। अतिराजा ॥

॥ इति समासान्ताः ॥

[टीका]——स्तुति अर्थक शब्द से परे जो शब्द तिस से परे समासान्त रूप तद्धित प्रत्यय [१०२८] न होयं। सुराजा [१०२८] भला राजा। अतिराजा सब से श्रेष्ठ राजा ॥

॥ समासान्त प्रकरण समाप्त भया ॥

——***——

## ॥ तद्धिताः ॥

॥ मूल १०६८ ॥—समर्थानां प्रथमाद्वा । ४ । १ । ८२ । इदमधिक्रियते । प्राग्दिश इति यावत् ॥

---

## ॥ तद्धित प्रकरण ॥

[ टीका ]—इस सूत्र के तीनों पदों का अधिकार १२८५वें के पूर्व पर्यन्त जाता है । सूत्र का अर्थ । जिन शब्दों में एकार्थीभाव की विवक्षा हो तिन में से सूत्र में प्रथमोच्चारित शब्द बोध्य जो अर्थ तिसका वाचक जो शब्द तिस से परे तद्धित प्रत्यय विकल्प करके होय जैसे १०७८वें ११११२वें ११११३वें और ११२१वें आदि में प्रथमोच्चारित षष्ठ्यन्त तृतीयान्त और प्रथमान्त आदि से परे अण् आदि प्रत्यय होते हैं। और ९६२वें से इस सूत्र में भी एकार्थीभाव का लाभ होता ही है फिर इस सूत्र में समर्थ पद जो कहा है तिसका यह अभिप्राय है कि जिस पद में सन्धि का सम्भव हो उस में पहिले सन्धि हो जाय तब उस पद से परे तद्धित प्रत्यय होय जैसे सु उपसर्ग [४८] पूर्वक उत्थित शब्द किसी की संज्ञा हो तो सूत्थित शब्द में १०८८वां लगे। और जो सु उत्थित शब्द में १०८८वां लगेगा तो १०७०वें के और २९वें के लग जाने पर सावुत्थितिः ऐसा अनिष्ट रूप बन जायगा ॥

। तद्धित प्रकरण ।

॥ मूल १०६९ ॥—अश्वपत्यादिभ्यश्च । ४ । १ । ८४ । एभ्योऽण् स्यात् प्राग्दीव्यतीयेष्वर्थेषु ॥

[ टीका ]——अष्टाध्यायी के क्रम में १२०४वें से पूर्व के पृथक् २ जो प्रत्यय तिनके अर्थ में अण् प्रत्यय अश्वपति आदि गण से परे होय ॥

॥ मूल १०७० ॥—तद्धितेष्वचामादेः । ७ । २ । ११७ । ञिति णिति च तद्धिते परेऽचामादेरचो वृद्धिः स्यात् । अश्वपतेरपत्यादि । आश्वपतम् । गाणपतम् ॥

[ टीका ]——अचों में जो आदि अच् तिसको वृद्धि होय जब ञित् वा णित् तद्धित प्रत्यय परे रहे । आश्वपतम् [ १०६९ और २६१ ] अश्वपति राजा का सन्तान आदि । गाणपतम् गणपति अर्थात् गणेश जी का सन्तान आदि । इसी प्रकार से और अर्थ भी होते हैं ॥

॥ मूल १०७१ ॥—दित्यदित्यादित्यपत्युत्तरपदाण्ण्यः । ४ । १ । ८५ । प्राग्दीव्यतीयेष्वर्थेषु ।

दितेरपत्यं दैत्यः। अदितेरादित्यस्य वा आदित्यः। प्राजापत्यः॥

[टीका]—दिति। अदिति। आदित्य। और जिसका अन्त अवयव पति शब्द हो। इन से परे ण्य प्रत्यय १२०४वें के पूर्व जो पृथक् ९ प्रत्यय आते हैं तिनके अर्थ में होय। दैत्यः [२६१] दिति का सन्तान आदि। आदित्यः अदिति का सन्तान आदि। प्राजापत्यः प्रजापति का सन्तान आदि॥

॥ मूल १०७२ ॥—देवाद्यञञौ। दैव्यम्। दैवम्॥

[टीका]—देव शब्द से परे यञ् अथवा अञ् प्रत्यय होय। दैव्यम् [२६१] वा दैवम् देव से जो उत्पन्न भया इत्यादि॥

॥ मूल १०७३ ॥—बहिषष्टिलोपो यञ् च। बाह्यः। ईकक् च॥

[टीका]—बहिष् शब्द की टि [५२] का लोप

होय और यञ् प्रत्यय होय। बाह्यः बाहर जो हो। बहिष् की टि का लोप होय और ईकक् प्रत्यय भी होय ॥

॥ मूल १०७४ ॥—किति च। ७। २। ११८।
अचामादेरचो वृद्धिः स्यात्। बाहीकः ॥

[टीका]——अचों में आदि अच् को वृद्धि होय जब कित् तद्धित प्रत्यय परे हो। बाहीकः बाहर जो हो ॥

॥ मूल १०७५ ॥—गोरजादिप्रसङ्गे यत्। गो-रपत्यादि गव्यम् ॥

[टीका]——गो शब्द से परे अच् आदि प्रत्यय जो प्राप्त हों तो उन प्रत्ययों को बाधकर यत् प्रत्यय होय। गव्यम् [३१] गाय से जो उत्पन्न हो इत्यादि ॥

॥ मूल १०७६ ॥—उत्सादिभ्योऽञ्। ४। १। ८६। औत्सः ॥

[टीका]——उत्स आदि से परे अञ् प्रत्यय होय। औत्सः [१०७० और २६१] उत्स का सन्तान आदि ॥

इत्यपत्यादिविकारान्तार्थाः प्रत्ययाः ॥

। तद्धित प्रकरण ।

---

जिन प्रत्ययों के अर्थ सन्तान [१०७८] से आरम्भ होते हैं और विकार [११९६] पर्यन्त समाप्त होते हैं सो प्रत्यय समाप्त भए ॥

॥ मूल १०७७ ॥—स्त्रीपुंसाभ्यां नञ्स्नञौ भवनात् । ४ । १ । ८७ । धान्यानां भवन इत्यतः प्रागर्थेष्वाभ्यामेतौ स्तः । स्त्रैणः । पौंस्नः ॥

[टीका]——इस सूत्र से लेकर १२५०वें के पूर्व पर्यन्त जितने अर्थ गिनाए गए हैं तितने अर्थों में नञ् और स्नञ् प्रत्यय स्त्री और पुंस् शब्द से परे क्रम से होयं । स्त्रैणः स्त्रियों में जो होय इत्यादि । पौंस्नः पुरुषों में जो होय इत्यादि ॥

॥ मूल १०७८ ॥—तस्यापत्यम् । ४ । १ । ९२ । षष्ठ्यन्तात् कृतसन्धेः समर्थादपत्येऽर्थे उक्ता वक्ष्यमाणाश्च प्रत्यया वा स्युः ॥

[टीका]——जिस षष्ठ्यन्त पद में सन्धि हुई हो और वह तद्धित प्रत्यय के अर्थ के साथ एकार्थीभाव रूप से मिल सके तिस से परे वे प्रत्यय होयं जो कहे गए हैं और जो आगे कहे जायंगे ॥

। तद्धित प्रकरण ।

---

॥ मूल १०७९ ॥—ओर्गुणः । ६ । ४ । १४६ । उवर्णान्तस्य भस्य गुणस्तद्धिते । उपगोरपत्यमौपगवः । आश्वपतः । दैत्यः । औत्सः । स्त्रैणः । पौंस्नः ॥

[टीका]—उवर्णान्त भ [१८६] संज्ञक को गुण होय जब तद्धित प्रत्यय परे रहे । औपगवः [१०७०] उपगु का सन्तान । आश्वपतः [१०७० और २६१] अश्वपति का सन्तान । दैत्यः दिति का सन्तान । औत्सः उत्स का सन्तान । स्त्रैणः [१०७० और १५८] स्त्री का सन्तान । पौंस्नः [२६] पुरुष का सन्तान ॥

॥ मूल १०८० ॥—अपत्यं पौत्रप्रभृति गोत्रम् । ४ । १ । १६२ । अपत्यत्वेन विवक्षितं पौत्रादि गोत्रसंज्ञं स्यात् ॥

[टीका]—सन्तानत्व रूप करके वक्ता को इष्ट जो पौत्र आदि सो गोत्र संज्ञक होयं ॥

॥ मूल १०८१ ॥—एको गोत्रे । ४ । १ । ९३ । प्रत्ययः स्यात् । उपगोर्गोत्रापत्यमौपगवः ॥

। तद्धित प्रकरण ।

[टीका]—जब गोत्र संज्ञक [१०८०] की विवक्षा हो तब केवल एक ही प्रत्यय होय। औपगवः उपगु का पौत्र वा प्रपौत्र आदि सन्तान ॥

॥ मूल १०८२ ॥—गर्गादिभ्यो यञ् । ४ । १ । १०५ । गोत्रापत्ये। गर्गस्य गोत्रापत्यं गार्ग्यः। वात्स्यः ॥

[टीका]—गोत्र [१०८०] रूप सन्तान अर्थ में गर्ग आदि गणं से परे यञ् प्रत्यय होय । गार्ग्यः गर्ग का पौत्र वा प्रपौत्र आदि सन्तान। वात्स्यः वत्स का पौत्र वा प्रपौत्र आदि सन्तान ॥

॥ मूल १०८३ ॥—यञञोश्च । २ । ४ । ६४ । गोत्रे यद्यञन्तमञन्तञ्च तदवयवयोरेतयोर्लुक् तत्कृते बहुत्वे नतु स्त्रियाम्। गर्गाः। वत्साः ॥

[टीका]—गोत्र [१०८०] रूप सन्तान अर्थ में जो यञन्त और अञन्त शब्द तिनके अवयव जो यञ् [१०८२] और अञ् [१०७६] तिनका लुक् होय

जब गोत्र रूप अर्थ में जो यञ् प्रत्यय वा अञ् प्रत्यय तन्निमित्तक बहुवचन हो परन्तु गोत्र प्रत्ययान्त जो स्त्रीलिङ्ग हो तो नहीं । गर्गाः गर्ग के पौत्र वा प्रपौत्र आदि सन्तान । वत्साः वत्स के पौत्र वा प्रपौत्र आदि सन्तान ॥

॥ मूल १०८४ ॥—जीवति तु वंश्ये युवा । ४ । १ । १६३ । वंश्ये पित्रादौ जीवति पौत्रादेर्यदपत्यं चतुर्थादि तद्युवसंज्ञमेव स्यात् ॥

[टीका]—जब बाप वा दादा वा परदादा कोई जीता हो तब चतुर्थ पीढ़ी से आदि लेके अर्थात् प्रपौत्र आदि सन्तान केवल युवन् संज्ञक [१०८०] होंयं ॥

॥ मूल १०८५ ॥—गोत्राद्यून्यस्त्रियाम् । ४ । १ । ९४ । यून्यपत्ये गोत्रप्रत्ययान्तादेव प्रत्ययः स्यात् स्त्रियां तु न युवसंज्ञा ॥

[टीका]—युवन् [१०८४] संज्ञक सन्तान अर्थ में जो प्रत्यय करना हो तो पहिले गोत्र [१०८०] रूप सन्तान अर्थ में प्रत्यय हो ले तब उन्हीं पदों से युव रूप सन्तान अर्थ में प्रत्यय होय परन्तु स्त्रीलिङ्ग में युवन् संज्ञा नहीं होती ॥

॥ मूल १०८६ ॥—यञिञोश्च । ४ । १ । १०१ । गोत्रे यौ यञिञौ तदन्तात् फक् ॥

[टीका]—गोत्र [१०८०] रूप सन्तान अर्थ में जो यञन्त वा इञन्त शब्द तिस से परे युव [१०८४] रूप सन्तान अर्थ में फक् प्रत्यय होय ॥

॥ मूल १०८७ ॥—आयनेयीनीयियः फढखछघां प्रत्ययादीनाम् । ७ । १ । २ । प्रत्ययादेः फस्य आयन् ढस्यैय् खस्य ईन् छस्य ईय् घस्य इय् एते स्युः । गर्गस्य युवापत्यं गार्ग्यायणः । दाक्षायणः ॥

[टीका]—प्रत्यय के प्रथमाक्षर जो फ् । ढ् । ख् । छ् । और घ् तिनको क्रम से आयन् । एय् । ईन् । ईय् । और, इय् होंय । गार्ग्यायणः [१०८६ और २६१] गर्ग का प्रपौत्र आदि सन्तान । दाक्षायणः दक्ष का प्रपौत्र आदि सन्तान ॥

॥ मूल १०८८ ॥—अत इञ् । ४ । १ । ९५ । अपत्येऽर्थे । दाक्षिः ॥

---

[टीका]——सन्तान अर्थ में अकारान्त से परे इञ् प्रत्यय होय । दाक्षिः [२६१] दक्ष की सन्तान ॥

॥ मूल १०८९ ॥—बाह्वादिभ्यश्च । ४ । १ । ९६ । बाहविः । औडुलोमिः । आकृतिगणोऽयम् ॥

[टीका]——बाहु आदि गण से परे इञ् [१०८८] प्रत्यय होय । बाहविः [१०७९] बाहु का सन्तान । औडुलोमिः [१०७० और ९८० ] उडुलोमन् का सन्तान । बाहु आदि गण आकृति गण, है ॥

॥ मूल १०९० ॥—अनृष्यानन्तर्ये विदादिभ्योऽञ् । ४ । १ । १०४ । येत्वत्रानृषयस्तेभ्योऽपत्येऽन्यत्र तु गोत्रे । विदस्य गोत्रं वैदः । वैदौ । विदाः । पुत्रस्यापत्यं पौत्रः । पौत्रौ । पौत्राः । एवं दौहित्रादयः ॥

[टीका]——जो शब्द विद आदि गण में हों परन्तु ऋषि वाचक न हों तिन से परे अव्यवहित सन्तान रूप अर्थ में अञ् प्रत्यय होय और विद आदि गण में जो शब्द ऋषि

। तद्धित प्रकरण ।

वाचक हों तिन से परे गोत्र [ १०८० ] रूप सन्तान अर्थ में अञ् प्रत्यय होय। वैदः विद ऋषि का गोत्र [ १०८० ] रूप अपत्य। विदं का द्विवचन वैदौ और बहुवचन विदाः [१०८३]। पौत्रः [ १०७० और २६१ ] बेटा का बेटा। पौत्र का द्विवचन पौत्रौ और बहुवचन पौत्राः। इसी प्रकार से दौहित्रः [ १०७० और २१ ] बेटीका बेटा। इत्यादि जानना ॥

॥ मूल १०९१ ॥—शिवादिभ्योऽण् । ४ । १ । ११२ । अपत्ये । शैवः । गाङ्गः ॥

[ टीका ]—सन्तान अर्थ में शिव आदि गण से परे अण् प्रत्यय होय। शैवः [ १०७० और २६१ ] शिव का सन्तान। गाङ्गः [ १०७० और २६१ ] गङ्गा का सन्तान ॥

॥ मूल १०९२ ॥—ऋष्यन्धकवृष्णिकुरुभ्यश्च । ४ । १ । ११४ । ऋषिभ्यः । वासिष्ठः । वैश्वामित्रः । अन्धकेभ्यः । श्वाफल्कः । वृष्णिभ्यः । वासुदेवः । कुरुभ्यः । नाकुलः । साहदेवः ॥

[ टीका ]—ऋषि के और अन्धक वंश सम्बन्धी व्यक्ति

के और वृष्णि वंश सम्बन्धी व्यक्ति के और कुरु वंश सम्बन्धी व्यक्ति के नाम से परे अण् प्रत्यय होय । ऋषिओं के नाम से परे जैसे वासिष्ठः [ १०७० और २६१ ] वसिष्ठ का सन्तान । वैश्वामित्रः [ १०७० और २६१ ] विश्वामित्र का सन्तान । अन्धक वंश सम्बन्धी व्यक्ति के नाम से परे जैसे श्वाफल्कः [ १०७० और २६१ ] श्वफल्क का सन्तान । वृष्णि वंश सम्बन्धी व्यक्ति के नाम से परे जैसे वासुदेवः [ १०७० और २६१ ] वसुदेव का सन्तान । और कुरु वंश सम्बन्धी व्यक्ति के नाम से परे जैसे नाकुलः [ १०७० और २६१ ] नकुल का सन्तान और साहदेवः सहदेव का सन्तान ॥

॥ मूल १०९३ ॥—**मातुरुत् संख्यासंभद्रपूर्वायाः । ४ । १ । ११५ । संख्यादिपूर्वस्य मातृशब्दस्य उदादेशः स्यादण् प्रत्ययश्च । द्वैमातुरः । षाण्मातुरः । सांमातुरः । भाद्रमातुरः ॥**

[ टीका ]—संख्या वाचक शब्द पूर्वक वा सम् पूर्वक वा भद्र पूर्वक जो मातृ शब्द तिसको उकार आदेश और अण् प्रत्यय होय सन्तान अर्थ में । द्वैमातुरः [ २७ और १०७० ]

जिसके दो माता हों अर्थात् गणेश । षाण्मातुरः [ ३७ और १०७० ] जिसके छः माता हों अर्थात् कार्तिकेय । सांमातुरः [ ३७ और १०७० ] जिसके भली माता हो । भाद्रमातुरः [ ३७ और १०७० ] जिसके कल्याण कारक माता हो ॥

॥ मूल १०९४ ॥—स्त्रीभ्यो ढक् । ४ । १ । १२० ।
स्त्रीप्रत्ययान्तेभ्यो ढक् । वैनतेयः ॥

[ टीका ]——स्त्री प्रत्ययान्त [ १२४२ ] से परे ढक् प्रत्यय होय सन्तान अर्थ में । वैनतेयः [ १०७० और २६१ ] विनता का बेटा अर्थात् गरुड़ ॥

॥ मूल १०९५ ॥—कन्यायाः कनीन च । ४ । १ । ११६ । चादण् । कानीनो व्यासः कर्णश्च ॥

[ टीका ]——कन्या शब्द को कनीन आदेश होय सन्तान अर्थ में । सूत्र में च जो है तिस से अण् प्रत्यय के भी लगाने का बोध होता है । कानीनः अनव्याही स्त्री का बेटा जैसे व्यास वा कर्ण ॥

॥ मूल १०९६ ॥—राजश्वसुराद्यत् । ४ । १ । १३७ ॥

[ टीका ]—राजन् वा श्वसुर शब्द से परे यत् प्रत्यय होय सन्तान अर्थ में ॥

॥ मूल १०९७ ॥—राज्ञो जातावेव ॥

[ टीका ]—राजन् शब्द से परे यत् प्रत्यय [१०९६] होय जो जाति ही की प्रतीति हो तो ॥

॥ मूल १०९८ ॥—ये चाभावकर्मणोः । ६ । ४ । १६८ । यादौ तद्धितेऽन् प्रकृत्या स्यान्नतु भावकर्मणोः । राजन्यः । जातावेवेति किम् ॥

[ टीका ]—जिस तद्धित प्रत्यय के आदि में य् हो सो जब परे रहे तब शब्द का अन्त अवयव जो अन् सो प्रकृति-भाव को प्राप्त होय अर्थात् जैसा का तैसा ही रहे परन्तु भाव वा कर्म अर्थ में नहीं । राजन्यः [१०९६ और १०९७] क्षत्रिय । १०९७वें में यह क्यों कहा कि जो जाति ही की प्रतीति हो । इसका उत्तर अव्यवहित वक्ष्यमाण सूत्र [१०९९] के उदाहरण देखने से जान पड़ेगा ॥

। तद्धित प्रकरण ।

॥ मूल १०९९ ॥—अन् । ६ । ४ । १६७ ।
अन् प्रकृत्याणि परे । राजनः । श्वसुर्यः ॥

[ टीका ]—अण् प्रत्यय परे रहते शब्द का अवयव जो अन् सो [ ९८० ] जैसा का तैसा ही रहे । राजनः राजा का लड़का जो विवाहिता चत्रिया से उत्पन्न न हो । १०९६ वें से श्वसुर्यः ससुर का लड़का ॥

॥ मूल ११०० ॥—चत्राद् घः । ४ । १ । १३८ ।
चत्रियः । ज़ाताविंत्येव । चात्रिरन्यः ॥

[ टीका ]—चत्र शब्द से परे घ प्रत्यय होय सन्तान अर्थ में। चत्रियः [ १०८७ और २६१ ] चत्री जाति का जो हो । ऐसा रूप तभी होता है जब जाति की प्रतीति हो और नहीं तो ऐसा रूप होता है जैसे चात्रिः [ १०८८ । १०७० । और २६१ ] चत्री से जो उत्पन्न भया हो चाहे किसी जाति की स्त्री से ॥

॥ मूल ११०१ ॥—रेवत्यादिभ्यष्ठक् । ४ । १ । १४६ ॥

[ टीका ]—रेवती आदि गण से परे ठक् प्रत्यय होय सन्तान अर्थ में ॥

॥ मूल ११०२ ॥—ठस्येकः । ७ । ३ । ५० । अङ्गात् परस्य ठस्येकादेशः । रैवतिकः ॥

[टीका]——अङ्ग [१५२] से परे जो ठ् तिसको इक् आदेश होय । रैवतिकः [१०७० और २६१] रेवती का सन्तान ॥

॥ मूल ११०३ ॥—जनपदशब्दात् क्षत्रियादञ् । ४ । १ । १६८ । जनपदक्षत्रियवाचकाच्छब्दादञपत्ये । पाञ्चालः ॥

[टीका]——देश वाचक शब्द जो क्षत्रिय वाचक हो तो उस से परे अञ् प्रत्यय होय सन्तान अर्थ में । पाञ्चालः [१०७० और २६१] पञ्चाल देश के क्षत्रिय का सन्तान ॥

॥ मूल ११०४ ॥—क्षत्रियसमानशब्दाज्जनपदात् तस्य राजन्यपत्यवत् । पञ्चालानां राजा पाञ्चालः ॥

[टीका]——क्षत्रिय वाचक शब्द जो देश वाचक हो तो उस से परे तिन देशों का राजा इस अर्थ में अपत्यवत् प्रत्यय होय अर्थात् अपत्य अर्थ [११०२] में जैसे अण्

प्रत्यय होता है तैसे यहां भी होय । पाञ्चालः पञ्चाल देश का राजा ॥

॥ मूल ११०५ ॥—पुरोरण् । पौरवः ॥

[ टीका ]——पुरु शब्द से परे अण् प्रत्यय होय सन्तान अर्थ में वा पुरु देश का राजा [ ११०४ ] इस अर्थ में । पौरवः [ १०७० और १०७९ ] पुरु का सन्तान वा पुरु देश का राजा ॥

॥ मूल ११०६ ॥—पाण्डोर्ड्यण् । पाण्ड्यः ॥

[ टीका ]——पाण्डु शब्द से परे ड्यण् प्रत्यय होय सन्तान वा राजा अर्थ में । पाण्ड्यः पाण्डु का सन्तान वा पाण्डु देश का राजा ॥

॥ मूल ११०७ ॥—कुरुनादिभ्यो ण्यः । ४ । १ । १७२ । कौरव्यः । नैषध्यः ॥

[ टीका ]——कुरु शब्द से परे और जिन शब्दों के आदि में नकार हो तिन से परे ण्य प्रत्यय होय । कौरव्यः [ १०७० । १०७९ । और ३१ ] कुरु का सन्तान वा

कुरु देश का राजा। नैषधः [ १०७० और २६१ ] निषध का सन्तान वा निषध देश का राजा ॥

॥ मूल ११०८ ॥—ते तद्राजाः । ४ । १ । १७४ । अञादयस्तद्राजसंज्ञाः स्युः ॥

[टीका]——अञ् आदि [ ११०३ ] प्रत्यय की तद्राज संज्ञा होय ॥

॥ मूल ११०९ ॥—तद्राजस्य बहुषु तेनैवास्त्रियाम् । २ । ४ । ६२ । बहुष्वर्थेषु तद्राजस्य लुक् तत्कृते बहुत्वे नतु स्त्रियाम् । पञ्चालाः । इत्यादि ॥

[टीका]——तद्राज [ ११०८ ] संज्ञक प्रत्यय का लुक् होय जब उस से बहुत्व अर्थ की प्रतीति हो अर्थात् जब शब्द बहुवचन हो परन्तु स्त्रीलिङ्ग में तद्राज संज्ञक प्रत्यय का लुक् न होय। पञ्चालाः [ ११०४ ] पञ्चाल देश के राजे वा पञ्चाल देश के क्षत्रिय के सन्तान । इसी प्रकार से और भी जान लो ॥

॥ मूल १११० ॥—कम्बोजाल्लुक् । ४ । १ ।

१७५ । अस्मात् तद्राजस्य लुक् । कम्बोजः । कम्बोजौ ॥

[ टीका ]—कंम्बोज शब्द से परे तद्राज [ ११०८ ] संज्ञक प्रत्यय का लुक् होय । कम्बोजः कम्बोज देश का राजा वा कम्बोज देश के राजा का सन्तान । कम्बोजौ कम्बोज देश के दो राजे वा कम्बोज देश के राजा के दो सन्तान ॥

॥ मूल ११११ ॥—कम्बोजादिभ्य इति वक्तव्यम् । चोलः । शकः । केरलः । यवनः ॥

॥ इत्यपत्याधिकारः ॥

[ टीका ]—१११० वें में ऐसा कहना चाहिए कि कम्बोज शब्द से परे और कम्बोज के सदृश जो शब्द तिन से परे तद्राज [ ११०८ ] प्रत्यय का लुक् होय । चोलः चोल देश का राजा । शकः शक देश का राजा । केरलः केरल देश का राजा । यवनः यवन देश का राजा । इन देशों के क्षत्रियों के सन्तान यह अर्थ भी जानना ॥

॥ सन्तान का अधिकार समाप्त भया ॥

। तद्धित प्रकरण ।

॥ मूल १११२ ॥—तेन रक्तं रागात् । ४ । २ । १ । अण् स्यात् । कषायेण रक्तं वस्त्रं काषायम् ॥

[ टीका ]——रङ्गा गया इस अर्थ में रङ्ग वाचक जो तृतीयान्त शब्द तिस से परे अण् प्रत्यय होय । काषायम् [१०७० और २६१ ] गेरू करके रङ्गा हुआ कपड़ा ॥

॥ मूल १११३ ॥—नक्षत्रेण युक्तः कालः । ४ । २ । ३ । अण् स्यात् ॥

[ टीका ]——युक्त अर्थ में नक्षत्र वाचक जो तृतीयान्त शब्द तिस से परे अण् प्रत्यय होय युक्त पदार्थ जो काल पदार्थ हो तो ॥

॥ मूल १११४ ॥—तिष्यपुष्ययोर्नक्षत्राणि यलोप इति वाच्यम् । पुष्येण युक्तं पौषमहः ॥

[ टीका ]——ऐसा कहना चाहिए कि नक्षत्र वाचक जो तृतीयान्त तिष्य शब्द तिस से परे वा तिष्य का पर्याय जो पुष्य शब्द तिस से परे जब अण् [१११३] प्रत्यय हो तब य् का लोप होय । पौषम् [१०७० और २६१ ] अहः जो दिन पुष्य नक्षत्र से युक्त हो अर्थात् जिस दिन पुष्य नक्षत्र हो ॥

॥ मूल १११५ ॥—लुबविशेषे । ४ । २ । ४ । पूर्वेण विहितस्य लुप् षष्टिदण्डात्मकस्य कालस्यावान्तरविशेषश्चेन्न गम्यते । अद्य पुष्यः ॥

[ टीका ]——पूर्व सूत्र [ १११३ ] करके विहित जो अण् प्रत्यय तिसका लुप् [ २१० ] होय जब साठ दण्ड रूपी काल के अन्तरगत अवयवं विशेष की प्रतीति न हो । अद्य पुष्यः आज पुष्य है। आज के कहने से दिन विशेष वा रात विशेष का बोध नहीं होता ॥

॥ मूल १११६ ॥—दृष्टं साम । ४ । २ । ७ । तेनेत्येव । वसिष्ठेन दृष्टं वासिष्ठं साम ॥

[ टीका ]——देखा गया इस अर्थ में तृतीयान्त से परे अण् प्रत्यय होय जो दृष्ट हो सो जो सामवेद हो। वासिष्ठं [ १०७० और २६१ ] साम जो साम वेद वसिष्ठ मुनि करके देखा गया हो ॥

॥ मूल १११७ ॥—वामदेवाड्ड्यड्ड्यौ । ४ । २ । ९ । वामदेवेन दृष्टं साम वामदेव्यम् ॥

[ टीका ]——देखा गया इस अर्थ में तृतीयान्त जो

वामदेव शब्द तिस से परे ड्यत् वा ड्य प्रत्यय होय जो दृष्ट हो सो जो सामवेद हो [१११६]। वामदेव्यम् [२६१] जो सामवेद वामदेव मुनि करके देखा गया हो ॥

॥ मूल १११८ ॥—परिवृतो रथः। ४। २। १०।
अस्मिन्नर्थेऽण् प्रत्ययो भवति। वस्त्रेण परिवृतो वास्त्रो रथः ॥

[टीका]—लपेटा गया इस अर्थ में तृतीयान्त से परे अण् प्रत्यय होय जो लपेटा जाय सो जो रथ हो। वास्त्रो रथः [१०७० और २६१] वस्त्र से जो लपेटा गया हो अर्थात् रथ ॥

॥ मूल १११९ ॥—तत्रोद्धृतममत्रेभ्यः। ४। २। १४। शरावे उद्धृतः शाराव ओदनः ॥

[टीका]—अन्य स्थान से निकालकर उस में धरा गया इस अर्थ में पात्र वाचक जो सप्तम्यन्त तिस से परे अण् प्रत्यय होय। शाराव ओदनः [१०७० और २६१] परई में जो धरा गया हो ऐसा भात ॥

॥ मूल ११२० ॥—संस्कृतं भक्षाः। ४। २। १६।

। तद्धित प्रकरण ।

---

सप्तम्यन्तादण् स्यात् संस्कृतेऽर्थे यत् संस्कृतं भ-
च्याश्चेत् ते स्युः । भ्राष्ट्रेषु संस्कृता भ्राष्ट्रा भच्चाः ॥

[ टीका ]——संस्कार किया गया इस अर्थ में सप्तम्यन्त से परे अण् प्रत्यय होय जिसका संस्कार होता हो सो जो भक्षण के योग्य हो । भ्राष्ट्रा भक्षाः [ १०७० और २६१ ] भरसांई में जिसका संस्कार भया हो सो जैसे यव की बऊरी इत्यादि ॥

॥ मूल ११२१ ॥—साऽस्य देवता । ४ । २ । २४ । इन्द्रो देवता अस्येति ऐन्द्रं हविः । पाशुपतम् । वार्हस्पत्यम् ॥

[ टीका ]——वह इसका देवता है इस अर्थ में देवता विशेषण विशिष्ट जो प्रथमान्त तिस से परे अण् प्रत्यय होय । ऐन्द्रं हविः [ १०७० और २६१ ] इन्द्र देवता की जो हवि वा मन्त्र । पाशुपतम् [ १०७० और २६१ ] शिव देवता की जो हवि । वार्हस्पत्यम् [ १०७० और २६१ ] बृहस्पति की जो हवि ॥

॥ मूल ११२२ ॥—शुक्राद् घन् । ४ । २ । २६ । शुक्रियम् ॥

[ टीका ]——वह इसका देवता है इस अर्थ में प्रथमान्त शुक्र शब्द से परे घन् प्रत्यय होय । शुक्रियम् [ ११२१ और १०८७ ] शुक्र देवता की जो हवि ॥

॥ मूल ११२३ ॥—सोमाट् ट्यण् । ४ । २ । ३० । सौम्यम् ॥

[ टीका ]——वह इसका देवता है इस अर्थ में प्रथमान्त सोम शब्द से परे ट्यण् प्रत्यय होय । सौम्यम् [ १०७० और २६१ ] चन्द्रमा देवता की जो हवि ॥

॥ मूल ११२४ ॥—वाय्वृतुपित्रुषसो यत् । ४ । २ । ३१ ॥ वायव्यम् । ऋतव्यम् ॥

[ टीका ]——वायु । ऋतु । पितृ । और उषस् । इन प्रथमान्त शब्दों से परे वह इसका देवता है इस अर्थ में यत् प्रत्यय होय । वायव्यम् [ १०७९ और ३१ ] वायु देवता की जो हवि । ऋतव्यम् [ १०७९ और ३१ ] ऋतु देवता की जो हवि ॥

॥ मूल ११२५ ॥—रीङ् ऋतः । ७ । ४ । २७ । अकृद्यकारे असार्वधातुके यकारे च्वौ च परे ऋतो रीङादेशः । यस्येति च । पित्र्यम् । उषस्यम् ॥

[टीका]——ऋ को रीङ् आदेश होय जब कृत् [ ३३० ] से भिन्न यकार वा सार्वधातुक [ ४१८ ] से भिन्न यकार परे हो वा च्वि [ १२३२ ] परे रहे । इस लिए २६१ वें से पित्र्यम् [ ११२४ ] पिता रूप देवता की जो हवि । उषस्यम् प्रातः काल रूप देवता की जो हवि ॥

॥ मूल ११२६ ॥—पितृव्यमातुलमातामह-पितामहाः । ४ । २ । ३६ । एते निपात्यन्ते । पितुर्भ्राता पितृव्यः । मातुर्भ्राता मातुलः । मातुः पिता मातामहः । पितुः पिता पितामहः ॥

[टीका]——पितृव्य चाचा । मातुल मामा । मातामह नाना । और पितामह आजा । ये शब्द निपात मानकर सिद्ध किये जाते हैं ॥

॥ मूल ११२७ ॥—तस्य समूहः । ४ । २ । ३७ । काकानां समूहः काकम् ॥

[टीका]——समूह अर्थ में षष्ठ्यन्त से परे अण् आदि प्रत्यय होयं । काकम् [१०७० और २६१] कौओं का समूह ॥

॥ मूल ११२८ ॥—भिक्षादिभ्योऽण् । ४ । २ । ३८ । भैक्षम् । गर्भिणीनां समूहो गार्भिणम् । इह भस्याढे तद्धित इति पुंवद्भावे कृते ॥

[टीका]——समूह अर्थ में भिक्षा आदि षष्ठ्यन्त शब्द से परे अण् प्रत्यय होय । भैक्षम् [११२७ । १०७० । और २६१] भिक्षा समूह । गार्भिणम् [१०७० और २६१] गर्भवाली स्त्रियों का समूह । इस उदाहरण में पुंवद् भाव होता है इस वार्तिक के अनुसार अर्थात् ढ् से भिन्न जो तद्धित सो जब परे रहे तब पूर्व भ [१८६] संज्ञक को पुंवद् भाव होय । फिर

॥ मूल ११२९ ॥—इनण्यनपत्ये । ६ । ४ । १६४ । अनपत्यार्थेऽणि इन् प्रकृत्या । तेन नस्त-

। तद्धित प्रकरण ।

ङ्कित इति टिलोपो न । युवतीनां समूहो यौवतम् ॥

[ टीका ]——जब अण् प्रत्यय परे हो परन्तु सन्तान अर्थ में न हो तब इन् प्रत्यय जैसा का तैसा बना रहे । इस लिए गार्भिणम् [ ११२८ । १०७० । और २६१ ] में टि का लोप जो ९८० वें से पाया सो नहीं होता । ११२८वें का दूसरा उदाहरण यह है अर्थात् युवती से यौवतम् [ १०७० और २६१ ] युवतियों का समूह ॥

॥ मूल ११३० ॥—ग्रामजनबन्धुभ्यस्तल् । ४ । २ । ४३ । तलन्तं स्त्रियाम् । ग्रामता । जनता । बन्धुता ॥

[ टीका ]——ग्राम । जन । और बन्धु । इन शब्दों से परे समूह अर्थ में तल् प्रत्यय होय । तलन्त स्त्रीलिङ्ग ही होता है । ग्रामता [ १३४२ ] ग्रामों का समूह । जनता जनों का समूह । बन्धुता बन्धुओं का समूह ॥

॥ मूल ११३१ ॥—गजसहायाभ्यां चेति वक्तव्यम् । गजता । सहायता ॥

। तद्धित प्रकरण ।

[टीका]——ऐसा कहना चाहिए कि गज हाथी और सहाय सहायक इन दोनों शब्दों से भी परे समूह अर्थ में तल् प्रत्यय [११३०] होय। गजता हाथियों का समूह। सहायता [१२४२] सहायकों का समूह ॥

॥ मूल ११३२ ॥—अह्नः खः क्रतौ। अहीनः ॥

[टीका]——समूह अर्थ में षष्ठ्यन्त अहन् शब्द से परे ख प्रत्यय होय जो प्रकृति प्रत्यय के समुदाय से यज्ञ वाच्य हो। अहीनः [१०८७ और ९८०] अनेक दिन करके साध्य जो यज्ञ ॥

॥ मूल ११३३ ॥—अचित्तहस्तिधेनोष्ठक्। ४। २। ४७ ॥

[टीका]——अचित्त अचेतन और हस्तिन् हाथी और धेनु गाय ये शब्द जो षष्ठ्यन्त हों तो इनसे परे ठक् प्रत्यय होय समूह अर्थ में ॥

॥ मूल ११३४ ॥—इसुसुक्तान्तात् कः। ७। ३। ५१। इस्उस्उक्तान्तात् परस्य ठस्य कः। साक्तुकम्। हास्तिकम्। धैनुकम् ॥

[टीका]——जिसका अन्त अवयव इस् प्रत्यय वा उस् प्रत्यय वा उक् प्रत्याहार गत वर्ण वा त् हो तिस से परे जो ठ् [११३३] प्रत्यय तिसको क् आदेश होय। सा-क्तुकम् [११३३ और १०७०] सतुओं का समूह। हास्तिकम् हाथिओं का समूह। धैनुकम् [१०७०] गायों का समूह॥

॥ मूल ११३५ ॥—तदधीते तद्वेद।४।२।५९॥

[टीका]——अधीते वह पढ़ता है और वेद वह जानता है इन अर्थों में द्वितीयान्त से परे अण् आदि प्रत्यय होंय॥

॥ मूल ११३६ ॥—न य्वाभ्यां पदान्ताभ्यां पूर्वौ तु ताभ्यामैच्।७।३।३। पदान्ताभ्यां य-कारवकाराभ्यां परस्य न वृद्धिः किन्तु ताभ्यां पूर्वौ क्रमादैतौ आगमौ स्तः। व्याकरणमधीते वेद वा वैयाकरणः॥

[टीका]——पदान्त यकार वा वकार से परे जो अच्

तिसको वृद्धि [ १०७० ] न होय परन्तु उस यकार वा वकार से पूर्व ऐकार वा औकार आगम क्रम से होय। वैयाकरणः व्याकरण का पढ़नेवाला वा उसका जाननेवाला। यहां व्याकरण शब्द में जो यकार है सो पदान्त है क्योंकि वि अव्यय [ ६७ और ४०० ] रूप पद का अन्त है ॥

॥ मूल ११३७ ॥—क्रमादिभ्यो वुन् । ४ । २ । ६१ । क्रमकः । पदकः । शिक्षकः । मीमांसकः ॥

[टीका]—अधीते वह पढ़ता है और वेद वह जानता है [ ११३५ ] इन दोनों अर्थों में क्रम आदि गण के अन्तर गत शब्दों से परे वुन् प्रत्यय होय। क्रमकः [ ८३७ और २६१ ] वेद की द्वितीय विकृति का जाननेवाला। पदकः वेद की पहिली विकृति का जाननेवाला । शिक्षकः वेद के जो छः अङ्ग हैं तिन में शिक्षा जिसका नाम है तिसका जाननेवाला । मीमांसकः मीमांसा शास्त्र का जाननेवाला ॥

॥ मूल ११३८ ॥—तदस्मिन्नस्तीति देशे तन्नाम्नि । ४ । २ । ६७ । उदुम्बराः सन्त्यस्मिन् देशे औदुम्बरो देशः ॥

[टीका]——जिस प्रथमान्त का अस्ति क्रिया के साथ समान अधिकरण हो तिसे से परे अण् आदि प्रत्यय होवें अस्मिन् शब्द के अर्थ में परन्तु प्रकृति प्रत्यय के समुदाय से तन्नामक देश का बोध हो तो । औदुम्बरो [१०७० और २६१] देशः वह देश जिस में गूलर के पेड़ हों ॥

॥ मूल ११३९ ॥—तेन निर्वृत्तम् । ४ । २ । ६८ । कुशाम्बेन निर्वृत्ता नगरी कौशाम्बी ॥

[टीका]——बनाया गया है इस अर्थ में तृतीयान्त से परे अण् आदि प्रत्यय होवें । कौशाम्बी [१०७० । २६१ । और १२४४] जो नगरी कुशाम्ब नामक राजा करके बनाई गई हो ॥

॥ मूल ११४० ॥—तस्य निवासः । ४ । २ । ६९ । शिवीनां निवासो देशः शैवः ॥

[टीका]——निवास अर्थ में षष्ठ्यन्त से परे अण् आदि प्रत्यय होवें । शैवः क्षत्रिय जाति विशेष जो शिवि कहलाते हैं तिनके रहने का देश ॥

॥ मूल ११४१ ॥—अदूरभवश्च । ४ । २ । ७० ।
विदिशाया अदूरभवं वैदिशम् ॥

[टीका]——दूर नहीं है इस अर्थ में षष्ठ्यन्त से परे अण् आदि प्रत्यय होंयं प्रकृति प्रत्यय का समुदाय जो देश की संज्ञा हो तो। वैदिशम् विदिशा नामक नगरी से जो दूर नहीं है॥

॥ मूल ११४२ ॥—जनपदे लुप् । ४ । २ । ८१ ।
जनपदे वाच्ये चातुरर्थिकस्य लुप् ॥

[टीका]——जब देश की विवक्षा हो तब चातुरर्थिक प्रत्यय का लुप् होय । चातुरर्थिक प्रत्यय उनको कहते हैं कि जिनके चार अर्थ होते हैं जो ११३८वें ११३९वें ११४०वें और ११४१वें में कहे गए हैं ॥

॥ मूल ११४३ ॥—लुपि युक्तवद्व्यक्तिवचने । १ । २ । ५१ । लुपि सति प्रकृतिवल्लिङ्गवचने स्तः । पञ्चालानां निवासो जनपदः पञ्चालाः । कुरवः । अङ्गाः । वङ्गाः । कलिङ्गाः ॥

[टीका]——जब लुप् [ ११४२ ] हो तब प्रकृति ही का लिङ्ग और वचन बना रहे । पञ्चालाः वह देश जिस

में पञ्चाल वंशवालों का निवास हो। कुरवः कुरु वंशवालों के निवास का देश। अङ्गाः अङ्ग वंशवालों के निवास का देश। बङ्गाः बङ्गालियों का देश। कलिङ्गाः कलिङ्गों का देश॥

॥ मूल. ११४४ ॥—वरणादिभ्यश्च । ४ । २ । ८२ । अजनपदार्थ आरम्भः । वरणानामदूरभवं नगरं वरणाः॥

[ टीका ]——वरणा आदि गण के अन्तर गत शब्दों से परे जो प्रत्यय तिसका लुप् होय। और ११४३वें से प्रकृति ही का लिङ्ग और वचन बना रहे। देश वाचक शब्द जो नहीं हैं तिनके लिए यह सूत्र निर्माण किया गया है। वरणाः नगर जो वरणा से दूर नहीं है॥

॥ मूल ११४५ ॥—कुमुदनड़वेतसेभ्यो ड्मतुप् ४ । २ । ८७ ॥

[ टीका ]——कुमुद कुंईं का फूल। नड़ नरकट। और वेतस बेंत। इन शब्दों से परे ड्मतुप् प्रत्यय होय॥

॥ मूल ११४६ ॥—झयः । ८ । २ । १० । झयन्तान्मतोर्मस्य वः । कुमुद्वान्। नड्वान्॥

[ टीका ]——झयन्त से परे जो मतु [ ११४५ ] प्रत्यय तिसके म् को व् होय । कुमुद्वान् [ २६८ ] जहां कुंई के फूल बहुत हों । नड्वान् [ २६८ ] जहां नरकट भरे हों ॥

॥ मूल ११४७ ॥—मादुपधायाश्च मतोर्वोऽयवादिभ्यः । ८ । २ । ९ । मवर्णावर्णान्तान्मवर्णावर्णोपधाच्च यवादिवर्जितात् परस्य मतोर्मस्य वः । वेतस्वान् ॥

[ टीका ]——यव आदि गण को छोड़कर जिस शब्द का अन्त अवयव अथवा उपधा मकार वा अवर्ण हो तिस से परे जो मतु [ ११४५ ] तिसके म् को व् होय । वेतस्वान् [ २६८ ] जिस देश में बेंत बहुत हों ॥

॥ मूल ११४८ ॥—नड़शादाड्ड्वलच् । ४ । २ । ८८ । नड्वलः ॥

[ टीका ]——नड़ नरकट और शाद घास इन दोनों शब्दों से परे ड्वलच् प्रत्यय होय । नड्वलः [ २६८ ] नरकट से भरा हुआ जो स्थान ॥

। तद्धित प्रकरण ।

---

॥ मूल ११४९ ॥—शिखाया वलच् । ४ । २ । ८९ । शिखावलः ॥

॥ इति चातुरर्थिकाः ॥

[ टीका ]——शिखा शब्द से परे वलच् प्रत्यय होय चार अर्थों में से किसी अर्थ में । शिखावलः शिखा युक्त अर्थात् मयूर ॥

॥ चातुरर्थिक प्रत्यय समाप्त भए ॥

॥ मूल ११५० ॥—शेषे । ४ । २ । ९२ । अपत्यादिचतुरर्थ्यन्तादन्योऽर्थः शेषस्तत्राणादयः स्युः । चक्षुषा गृह्यते चाक्षुषं रूपम् । श्रावणः शब्दः । औपनिषदः पुरुषः । दृषदि पिष्टा दार्षदाः सक्तवः । चतुर्भिरुह्यते चातुरं शकटम् । चतुर्दश्यां दृश्यते चातुर्दशं रक्षः । तस्य विकार इत्यतः प्राक् शेषाधिकारः ॥

[ टीका ]——जिन अर्थों का आरम्भ अपत्य अर्थ [ १०७८ ] से होता है और अन्त [ ११३८ ] इस सूत्र पर्यन्त होता है तिन से भिन्न जो अर्थ सो शेष कहलाते हैं

---

तिन में भी अण् इत्यादि प्रत्यय होंय। चाक्षुषं [ १०७० ] रूपम् चक्षु करके जो जाना जाता है जैसे रंग। श्रावणः [ १०७० और २६१ ] शब्दः जो कान से सुना जाता है जैसे शब्द। औपनिषदः [ १०७० ] पुरुषः उपनिषद विद्या करके जो जाना जाता है जैसे आत्मा। दार्षदाः [ १०७० ] सक्तवः जो पत्थर में अर्थात् जांते में पीसा जाता है जैसे सतुआ। चातुरं [ १०७० ] शकटम् चार करके जो ढोया जाय जैसे रथ। चातुर्दशं [ १०७० और २६१ ] रक्षः जो चतुर्दशी में देखा जाता है अर्थात् राक्षस॥

शेष पद का अधिकार इस सूत्र से लेकर ११८६वें के पूर्व पर्यन्त जाता है॥

॥ मूल ११५१ ॥—राष्ट्रावारपाराद्घखौ । ४ । २ । ९३ । राष्ट्रे जातादीः राष्ट्रियः। अवारपारीणः॥

[ टीका ]—राष्ट्र देश और अवारपार दोनों तट इन दोनों शब्दों से परे क्रम से घ और ख प्रत्यय होंय। राष्ट्रियः [ १०८७ और २६१ ] जो देश में उत्पन्न भया

। तद्धित प्रकरण ।

---

हो इत्यादि । अवारपारीण: [ १०८७ । २६१ । और १५८ ] जो आर पार जाता हो इत्यादि ॥

॥ मूल ११५२ ॥—अवारपारद्विगृहीतादपि विपरीताच्चेति वक्तव्यम् । अवारीण: । पारीण: । पारावारीण: । इह प्रकृतिविशेषाद् घादयष्ठ्युष्ठ्यु-लन्ता उच्यन्ते तेषां जातादयो ऽर्थविशेषा: समर्थविभक्तयश्च वच्यन्ते ॥

[ टीका ]——ऐसा कहना चाहिए कि वाक्य के जो अवयव अवार और पार शब्द तिनको एक २ करके जुदा ग्रहण करें वा उनके क्रम को उलट देवें अर्थात् पूर्व को पर और पर को पूर्व कर दें तो भी उन से परे ख प्रत्यय [ ११५१ ] होय । अवारीण: इस पार का । पारीण: उस पार का । पारावारीण: उस पार और इस पार दोनों का इत्यादि ॥

इस प्रकरण में प्रकृति विशेष से परे घ [ ११५१ ] से लेकर ख्युल् [ ११७२ ] पर्यन्त जो प्रत्यय कहे जाते हैं तिनके जात [ ११७३ ] आदि अर्थ विशेष का और समर्थ वि-

भक्तियों का अर्थात् प्रातिपदिक के साथ एकार्थीभाव को प्राप्त ऊई ऐसी विभक्ति कि जिनके अन्त में रहने से प्रत्यय होते हैं उनका वर्णन आगे करेंगे ॥

॥ मूल ११५३ ॥—ग्रामाद्यखञौ । ४ । २ । ९४ । ग्राम्यः । ग्रामीणः ॥

[टीका]—ग्राम शब्द से परे य अथवा खञ् प्रत्यय होय । ग्राम्यः वा ग्रामीणः [१०८७ । १६१ । और १५८] ग्राम में जो रहता हो इत्यादि ॥

॥ मूल ११५४ ॥—नद्यादिभ्यो ढक् । ४ । २ । ९७ । नादेयम् । माहेयम् । वाराणसेयम् ॥

[टीका]—नदी इत्यादि गण के अन्तर गत शब्दों से परे ढक् प्रत्यय होय । नादेयम् [१०८७ । १०७४ । और २६१] नदी में जो भया वा नदी से जो आया इत्यादि । माहेयम् धरती में जो भया इत्यादि । वाराणसेयम् [१०८७ । १०७४ । और २६१] वाराणसी में जो भया इत्यादि ॥

॥ मूल ११५५ ॥—दक्षिणापश्चात्पुरसस्त्यक् ।

४ । २ । ९८ । दाक्षिणात्यः । पाश्चात्त्यः । पौरस्त्यः ॥

[टीका]——दक्षिणा । पश्चात् । और पुरस् । इन शब्दों से परे त्यक् प्रत्यय होय । दाक्षिणात्यः [१०७४] दक्षिण में जो उत्पन्न भया हो इत्यादि । पाश्चात्यः [१०७४] पश्चिम में जो उत्पन्न भया हो इत्यादि । पौरस्त्यः [१०७४] पूरब में जो उत्पन्न भया हो इत्यादि ॥

॥ मूल ११५६ ॥—द्युप्रागपागुदक्प्रतीचो यत् । ४ । २ । १०१ । दिव्यम् । प्राच्यम् । अपाच्यम् । उदीच्यम् । प्रतीच्यम् ॥

[टीका]——दिव् आकाश । प्राच् पूरब । अपाच् दक्षिण । उदच् उत्तर । और प्रतीच् पश्चिम । इन शब्दों से परे यत् प्रत्यय होय । दिव्यम् स्वर्ग में जो उत्पन्न भया हो । प्राच्यम् पूरब में जो उत्पन्न भया हो । अपाच्यम् दक्षिण में जो उत्पन्न भया हो । उदीच्यम् [३६७] उत्तर में जो उत्पन्न भया हो । प्रतीच्यम् [३६५ और ३६६] पश्चिम में जो उत्पन्न भया हो इत्यादि ॥

॥ मूल ११५७ ॥—अव्ययात् त्यप् । ४ । २ । १०४ । अमेहक्वतसित्रेभ्य एव । अमात्यः । इहत्यः । क्वत्यः । ततस्त्यः । तत्रत्यः ॥

[ टीका ]——अव्यय से परे त्यप् प्रत्यय होय परन्तु अमा । इह । क्व । और जिनके अन्त अवयव तसि [ १२८७ और १२८२ ] और त्र हैं इन्हीं अव्ययों से परे अन्य से परे नहीं । अमात्यः साथ जो रहे अर्थात् मंत्री । इहत्यः इहां जो हो । क्वत्यः कहां जो हो । ततस्त्यः तहां से जो आया । तत्रत्यः तहां जो हो इत्यादि ॥

॥ मूल ११५८ ॥—त्यब्नेर्ध्रुवे । नित्यः ॥

[ टीका ]——स्थिर अर्थ में नि अव्यय से परे त्यप् प्रत्यय होय । नित्यः सब काल में जो विद्यमान रहे ॥

॥ मूल ११५९ ॥—वृद्धिर्यस्याचामादिस्तद्वृद्धम् । १ । १ । ७३ । यस्य समुदायस्याचां मध्ये आदिर्वृद्धिस्तद् वृद्धसंज्ञं स्यात् ॥

[ टीका ]——जिस समुदाय के अचों का पहिला अच् वृद्धि संज्ञक हो सो समुदाय भी वृद्ध संज्ञक होय ॥

॥ मूल ११६० ॥—त्यदादीनि च । १ । १ । ७४ । वृद्धसंज्ञानि स्युः ॥

[ टीका ]—त्यद् इत्यादि [ १७१ ] शब्द वृद्ध [ ११५९ ] संज्ञक होंय ॥

॥ मूल ११६१ ॥—वृद्धाच्छः । ४ । २ । ११४ । शालीयः । तदीयः ॥

[ टीका ]—वृद्ध संज्ञक [ ११५९ और ११६० ] शब्दों से परे छ प्रत्यय होय। शालीयः [ १०८७ और २६१ ] शाला विषे जो हो। तदीयः तिस में जो हो इत्यादि ॥

॥ मूल ११६२ ॥—वा नामधेयस्य । वृद्धसंज्ञा । देवदत्तीयः । दैवदत्तः ॥

[ टीका ]—विकल्प करके नाम वाचक शब्द की वृद्ध [ ११५९ ] संज्ञा होय उसके आदि में वृद्धि संज्ञक अच् रहे वा न रहे। देवदत्तीयः [ ११६१ और १०८७ ] वा दैवदत्तः [ १०७० और २६१ ] देवदत्त का जो हो इत्यादि ॥

॥ मूल ११६३ ॥—गहादिभ्यश्च । ४ । २ । १३८ । गहीयः ॥

[ टीका ]—गह इत्यादि शब्दों से परे छ [ ११६१ ] प्रत्यय होय। गहीयः [ १०८७ और २६१ ] गुहा विषे जो हो इत्यादि ॥

॥ मूल ११६४ ॥—युष्मदस्मदोरन्यतरस्यां खञ्च । ४ । ३ । १ । चाच्छः । पक्षेऽण्। युवयोर्युष्माकं वाऽयं युष्मदीयः । अस्मदीयः ॥

[ टीका ]—युष्मद् और अस्मद् [ १७१ ] से परे खञ् प्रत्यय विकल्प करके होय। सूत्र में च जो है तिसका यह फल है कि छ [ ११६१ ] प्रत्यय भी होय । पक्षान्तर में अण् होय । जब छ हुआ तब युष्मदीयः जो तुम दोनों का वा तुम सब का हो । अस्मदीयः जो हम दोनों का वा हम सब का हो इत्यादि ॥

॥ मूल ११६५ ॥—तस्मिन्नणि च युष्माकास्माकौ । ४ । ३ । २ । युष्मदस्मदोरेतावादेशौ स्तः

। तद्धित प्रकरण ।

खञि अणि च । यौष्माकीणः । आस्माकीनः । यौष्माकः । आस्माकः ॥

[ टीका ]—जब खञ् [ ११६४ ] वा अण् प्रत्यय परे रहे तब युष्मद् और अस्मद् को युष्माक और अस्माक आदेश क्रम से होंय । यौष्माकीणः [ १०७० । २६१ । और १५८ ] तुम दोनों का वा तुम सब का जो हो । आस्माकीनः हम दोनों का वा हम सब का जो हो । यौष्माकः तुम दोनों का वा तुम सब का जो हो और आस्माकः हम दोनों का वा हम सब का जो हो इत्यादि ॥

॥ मूल ११६६ ॥—तवकममकावेकवचने । ४ । ३ । ३ । एकार्थवाचिनोर्युष्मदस्मदोस्तवकममकौ स्तः खञि अणि च । तावकीनः । तावकः । मामकीनः । मामकः । छेतु ॥

[ टीका ]—जब खञ् वा अण् प्रत्यय परे रहे तब एकार्थ वाचक युष्मद् और अस्मद् के स्थान में तवक और ममक आदेश क्रम से होंय । तावकीनः [ १०८७ । १०७० । और २६१ ] वा तावकः [ १०७० और २६१ ] तेरा ।

मामकीनः [ १०८७ । १०७० । और २६१ ] वा मामकः [ १०७० और २६१ ] मेरा इत्यादि । परन्तु जब छ प्रत्यय होता है तब अव्यवहित वक्ष्यमाण सूत्र लगता है ॥

**॥ मूल ११६७ ॥—प्रत्ययोत्तरपदयोश्च । ७ । २ । ९८ । मपर्यन्तयोरनयोरेकार्थवाचिनोस्त्वमौ स्तः प्रत्यये उत्तरपदे च परतः । त्वदीयः । मदीयः । त्वत्पुत्रः । मत्पुत्रः ॥**

[ टीका ]——जब कोई प्रत्यय वा उत्तरपद परे रहे तब एकार्थ वाचक म् पर्यन्त युष्मद् और अस्मद् को अर्थात् युष्म् और अस्म् को त्व और म आदेश क्रम से होवें । त्वदीयः [ १०८७ ] तेरा । मदीयः [ १०८७ ] मेरा । त्वत्पुत्रः तेरा पुत्र । मत्पुत्रः मेरा पुत्र ॥

**॥ मूल ११६८ ॥—मध्यान्मः । ४ । ३ । ८ । मध्यमः ॥**

[टीका]——मध्य शब्द से परे म प्रत्यय होय । मध्यमः बीच का ॥

॥ मूल ११६९ ॥—कालाट्ठञ् । ४ । ३ । ११ ।
कालिकम् । मासिकम् । सांवत्सरिकम् ॥

[ टीका ]—काल वाचक शब्द से परे ठञ् प्रत्यय होय । कालिकम् [ ११०२ । १०७० । और २६१ ] सामयिक । मासिकम् मास में जो हो । सांवत्सरिकम् [ ११०२ । १०७० । और २६१ ] वर्ष में जो हो इत्यादि ॥

॥ मूल ११७० ॥—अव्ययानां भमात्रे टिलोपः ।
सायंप्रातिकः । पौनःपुनिकः ॥

[ टीका ]—केवल भ [ १८६ ] संज्ञक अव्यय की टि का लोप होय । सायंप्रातिकः सांझ और सबेरे जो हो । पौनःपुनिकः [ ११०२ और १०७० ] जो फिर २ हो इत्यादि ॥

॥ मूल ११७१ ॥—प्रावृष एण्यः । ४ । ३ ।
१७ । प्रावृषेण्यः ॥

[ टीका ]—प्रावृष् शब्द से परे एण्य प्रत्यय होय । प्रावृषेण्यः प्रावृष् में अर्थात् वर्षा ऋतु में जो हो ॥

। तद्धित प्रकरण ।

---

॥ मूल ११७२ ॥—सायंचिरंप्राह्णेप्रगेऽव्ययेभ्यष्ट्युट्युलौ तुट् च । ४ । ३ । २३ । सायमित्यादिभ्यश्चतुर्भ्योऽव्ययेभ्यश्च कालवाचिभ्यष्ट्युट्युलौ स्त-स्तयोस्तुट् च । सायन्तनम् । चिरन्तनम् । प्राह्णे प्रगे अनयोरेदन्तत्वं निपात्यते । प्राह्णेतनम् । प्रगेतनम् । दोषातनम् ॥

[ टीका ]—सायम् सांझ । चिरं बहुत काल । प्राह्णे दिन का जो पूर्वार्द्ध । और प्रगे प्रातःकाल । इन चार शब्दों से परे और काल वाचक अव्यय से परे ट्यु और ट्युल् प्रत्यय होयं और ट्यु और ट्युल् को तुट् आगम होय। सायन्तनम् [ १०२ और ८३७ ] सायंकाल में जो भया हो। चिरन्तनम् जो बहुत काल से हो। प्राह्णे और प्रगे जो एदन्त सिद्ध रूप हैं तिन में जो एकार सो निपात मानकर भया है। प्राह्णेतनम् पूर्वाह्ण काल में जो हो। प्रगेतनम् प्रातःकाल में जो हो। दोषातनम् रात्रि में जो हो ॥

॥ मूल ११७३ ॥—तत्र जातः । ४ । ३ । २५ । सप्तमीसमर्थाज्जात इत्यर्थेऽणादयो घादयश्च स्युः ।

स्रुघ्ने जातः । स्रौघ्नः । उत्से जातः । औत्सः । राष्ट्रे जातः । राष्ट्रियः । अवारपारे जातः । अवारपारीणः । इत्यादि ॥

[ टीका ]—तत्र जातः अर्थात् वहां उत्पन्न भया इस अर्थ में सप्तम्यन्त समर्थ से परे अण् आदि और घ आदि प्रत्यय होंयं । स्रौघ्नः [ १०७० और २६१ ] जो स्रुघ्न देश में उत्पन्न भया हो । औत्सः [ १०७० और २६१ ] जो उत्स देश में उत्पन्न भया हो । राष्ट्रियः [ ११५१ । १०८७ । और २६१ ] जो राष्ट्र अर्थात् किसी देश में उत्पन्न भया हो । अवारपारीणः [ ११५१ । १०८७ । २६१ । और १५८ ] जो आर पार उत्पन्न भया हो । इसी प्रकार से और भी जानो ॥

॥ मूल ११७४ ॥—प्रावृषष्ठप् । ४ । ३ । २६ । एण्योऽपवादः । प्रावृषिकः ॥

[ टीका ]—तत्र जातः अर्थात् वहां उत्पन्न भया इस अर्थ में प्रावृष् शब्द से परे ठप् प्रत्यय होय । यह एण्य [ ११७१ ] प्रत्यय का अपवाद है । प्रावृषिकः [ ११०२ ] जो प्रावृष् में अर्थात् वर्षा ऋतु में उत्पन्न भया हो ॥

। तद्धित प्रकरण ।

॥ मूल ११७५ ॥—प्रायभवः । ४ । ३ । ३९ । तत्रेत्येव । स्रुघ्ने प्रायेण बाहुल्येन भवति । स्रौघ्नः ॥

[ टीका ]——प्रायभवः अर्थात् प्रायः होता हो इस अर्थ में सप्तम्यन्त समर्थ से परे अण् आदि प्रत्यय होंयं । स्रौघ्नः [ १०७० और २६१ ] जो प्रायः स्रुघ्न देश में होता हो ॥

॥ मूल ११७६ ॥—सम्भूते । ४ । ३ । ४१ । स्रुघ्ने सम्भवति । स्रौघ्नः ॥

[ टीका ]——सम्भव अर्थ में सप्तम्यन्त समर्थ से परे अण् आदि प्रत्यय होंयं । स्रौघ्नः [ १०७० और २६१ ] स्रुघ्न देश में जिसका सम्भव हो ॥

॥ मूल ११७७ ॥—कोशाड्ढञ् । ४ । ३ । ४२ । कौशेयं वस्त्रम् ॥

[ टीका ]——कोश रेशम का कोआ अर्थात् रेशमी कीड़े जिस में रहा करते हैं इस सप्तम्यन्त समर्थ से परे ढञ् प्रत्यय होय । कौशेयं [ १०८७ । १०७० । और २६१ ] वस्त्रम् कोश में जिसका सम्भव हो सो अर्थात् रेशमी कपड़ा ॥

। तद्धित प्रकरण ।

॥ मूल ११७८ ॥—तत्र भवः । ४ । ३ । ५३ । स्रौघ्नः । औत्सः । राष्ट्रियः ॥

[ टीका ]——तत्र भवः अर्थात् वहां हो इस अर्थ में सप्तम्यन्त समर्थ से परे अण् आदि प्रत्यय होयं । स्रौघ्नः [ १०७० और २६१ ] स्रुघ्न देश में जो हो । औत्सः जो उत्स देश में हो । राष्ट्रियः [ १०८७ और २६१ ] जो किसी देश में हो ॥

॥ मूल ११७९ ॥—दिगादिभ्यो यत् । ४ । ३ । ५४ । दिश्यम् । वर्ग्यम् ॥

[ टीका ]——११७८वें के अधिकार में दिश् इत्यादि शब्दों से परे यत् प्रत्यय होय । दिश्यम् जो दिशा में हो । वर्ग्यम् [ २६१ ] जो वर्ग में हो ॥

॥ मूल ११८० ॥—शरीरावयवाच्च । ४ । ३ । ५५ । दन्त्यम् । कण्ठ्यम् । अध्यात्मादेष्ठञिष्यते । अध्यात्मे भवमाध्यात्मिकम् ॥

[ टीका ]——११७८वें के अधिकार में शरीर के अवयव वाचक शब्दों से परे यत् प्रत्यय होय । दन्त्यम् [ २६१ ]

दांत में जो हो । कण्ठ्यम् [ २६१ ] कण्ठ में जो हो । महाभाष्यकार की यह इच्छा है कि भव अर्थ में अध्यात्म इत्यादि सप्तम्यन्त शब्दों से परे ठञ् प्रत्यय होय । आध्यात्मिकम् [ ११०२ । १०७० । और २६१ ] जो आत्मा में हो ॥

॥ मूल ११८१ ॥—अनुशतिकादीनाञ्च । ७ । ३ । २० । एषामुभयपदवृद्धिर्ञिति णिति किति च । आधिदैविकम् । आधिभौतिकम् । ऐहलौकिकम् । आकृतिगणोऽयम् ॥

[ टीका ]——अनुशतिक इत्यादि शब्दों में पूर्व और उत्तर पदों के आदि अच् को वृद्धि होय जब ञित् वा णित् वा कित् प्रत्यय परे रहे । आधिदैविकम् [ ११०२ । १०७० । और २६१ ] देव में जो हो । आधिभौतिकम् [ ११०२ । १०७० । और २६१ ] पञ्च भूत में जो हो । ऐहलौकिकम् [ ११०२ । १०७० । और २६१ ] इस लोक में जो हो । यह अध्यात्म आदि गण आकृति गण है ॥

॥ मूल ११८२ ॥—जिह्वामूलाङ्गुलेश्छः । ४ । ३ । ६२ । जिह्वामूलीयम् । अङ्गुलीयम् ॥

[टीका]—जिह्वामूल और अङ्गुलि इन सप्तम्यन्त शब्दों से परे छ प्रत्यय होय उक्त अर्थ [११७८] में । जिह्वामूलीयम् [१०८७ और २६१] जिह्वा के मूल में जो हो । अङ्गुलीयम् [१०८७ और २६१] अङ्गुली में जो हो ॥

॥ मूल ११८३ ॥—वर्गान्ताच्च । ४ । ३ । ६३ । कवर्गीयम् ॥

[टीका]—जिन शब्दों का अन्त अवयव वर्ग शब्द हो वे जो सप्तम्यन्त हों तो उन से परे छ प्रत्यय होय उक्त [११७८] अर्थ में । कवर्गीयम् [१०८७ और २६१] कवर्ग में जो हो ॥

॥ मूल ११८४ ॥—तत आगतः । ४ । ३ । ७४ । स्रुघ्नादागतः स्रौघ्नः ॥

[टीका]—तत आगतः अर्थात् तहां से आया इस अर्थ में पञ्चम्यन्त शब्द से परे अण् आदि प्रत्यय होवें । स्रौघ्नः

[ १०७० और २६१ ] शुघ्न देश से जो आया हो ॥

॥ मूल ११८५ ॥—ठगायस्थानेभ्यः । ४ । ३ । ७५ । शुल्कशालाया आगतः शौल्कशालिकः ॥

[ टीका ]—तत आगतः अर्थात् तहां से आया इस अर्थ में राजा के कर लेने के स्थान के वाचक जो पञ्चम्यन्त शब्द तिन से परे ठक् प्रत्यय होय । शौल्कशालिकः [ १०७४ और २६१ ] राजा के कर लेने के स्थान से जो आया हो ॥

॥ मूल ११८६ ॥—विद्यायोनिसम्बन्धेभ्यो वुञ् । ४ । ३ । ७७ । औपाध्यायकः । पैतामहकः ॥

[ टीका ]—जिस शब्द के प्रवृत्ति निमित्त में विद्या का सम्बन्ध हो वह शब्द विद्या सम्बन्धी कहलाता है और जिस शब्द के प्रवृत्ति निमित्त में योनि का सम्बन्ध हो वह शब्द योनि सम्बन्धी कहलाता है तो विद्या सम्बन्धी और योनि सम्बन्धी पञ्चम्यन्त शब्दों से परे वुञ् प्रत्यय होय उक्त अर्थ [ ११८४ ] में । औपाध्यायकः [ १०७० । ८२७ । और २६१ ] उपाध्याय से जो आया हो ।

पैतामहकः [ १०७० । ८३७ । और २६१ ] पितामह से जो आया हो ॥

॥ मूल ११८७ ॥—हेतुमनुष्येभ्योऽन्यतरस्यां रूप्यः । ४ । ३ । ८१ । समादागतं समरूप्यम् । पक्षे गहादित्वाच्छः । समीयम् । देवदत्तरूप्यम् । दैवदत्तम् ॥

[ टीका ]——हेतु और मनुष्य वाचक पञ्चम्यन्त शब्दों से परे विकल्प करके रूप्य प्रत्यय होय उक्त अर्थ [ ११८४ ] में । समरूप्यम् तुल्य हेतु से जो आया हो । दूसरे पक्ष में ११६३वें से इस शब्द से परे छ प्रत्यय होता है । समीयम् [ १०८७ और २६१ ] । इसी प्रकार से देवदत्तरूप्यम् वा दैवदत्तम् [ १०७० और २६१ ] देवदत्त से जो आया हो ॥

॥ मूल ११८८ ॥—मयट् च । ४ । ३ । ८२ । सममयम् । देवदत्तमयम् ॥

[ टीका ]——हेतु और मनुष्य वाचक पञ्चम्यन्त शब्दों

से परे विकल्प करके [ ११८७ ] मयट् प्रत्यय होय उक्त अर्थ [ ११८४ ] में। समभयम्, सम हेतु से जो आया हो । देवदत्तमयम् देवदत्त से जो आया हो ॥

॥ मूल ११८९ ॥—प्रभवति । ४ । ३ । ८३ । हिमवतः प्रभवति हैमवती गङ्गा ॥

[ टीका ]——प्रभवति अर्थात् प्रकाशित होता है इस अर्थ में पञ्चम्यन्त से परे अण् आदि प्रत्यय होंय । हैमवती [ १०७० और १२४४ ] हिमालय परबत् से जो प्रकाशित हो अर्थात् गङ्गा ॥

॥ मूल ११९० ॥—तद्गच्छति पथिदूतयोः । ४ । ३ । ८५ । स्रुघ्नं सङ्गच्छति स्रौघ्नः । पन्था दूतो वा ॥

[ टीका ]——तद्गच्छति अर्थात् उस स्थल को जाता है इस अर्थ में द्वितीयान्त से परे अण् आदि प्रत्यय होंय जो जाता हो सो जो पथ वा दूत का वाचक हो । स्रौघ्नः [ १०७० और २६१ ] मार्ग वा दूत जो स्रुघ्न देश को जाता हो ॥

॥ मूल ११९१ ॥—अभिनिष्क्रामति द्वारम् । ४ । ३ । ८६ । स्रुघ्नमभिगच्छति स्रौघ्नं कान्यकुब्जद्वारम् ॥

[टीका]—सन्मुख निकलता है इस अर्थ में द्वितीयान्त से परे अण् आदि प्रत्यय होंय सन्मुख निकलता हो सो जो द्वार वाचक हो । स्रौघ्नं कान्यकुब्जद्वारम् स्रुघ्न देश के सन्मुख जो निकलता है अर्थात् देख पड़ता है जैसे कान्यकुब्जद्वार अर्थात् कनौज का फाटक ॥

॥ मूल ११९२ ॥—अधिकृत्य कृते ग्रन्थे । ४ । ३ । ८७ । शारीरकमधिकृत्य कृतो ग्रन्थः शारीरकीयः ॥

[टीका]—किसी विषय का प्रसङ्ग करके किया गया इस अर्थ में द्वितीयान्त से परे अण् आदि प्रत्यय होंय जो किया जाय सो जो ग्रन्थ वाचक हो । शारीरकीयः [१०८७ और २६१] जो ग्रन्थ आत्मा के विषय में बनाया गया हो ॥

। तद्धित प्रकरण ।

---

॥ मूल ११९३ ॥—सोऽस्य निवासः । ४ । ३ । ८९ । स्रुघ्नो निवासो ऽस्य स्रौघ्नः ॥

[टीका]——प्रथमान्त से परे अण् आदि प्रत्यय होंयं अस्य निवासः अर्थात् इसका निवासस्थान इस अर्थ में । स्रौघ्नः जिसका निवासस्थान स्रुघ्न देश हो ॥

॥ मूल ११९४ ॥—तेन प्रोक्तम् । ४ । ३ । १०१ । पाणिनिना प्रोक्तं पाणिनीयम् ॥

[टीका]——कहा गया इस अर्थ में तृतीयान्त से परे अण् आदि प्रत्यय होंयं । पाणिनीयम् [१०८७ और २६१] पाणिनि करके जो कहा गया है ॥

॥ मूल ११९५ ॥—तस्येदम् । ४ । ३ । १२० । उपगोरिदमौपगवम् ॥

॥ इति शैषिकाः ॥

[टीका]——यह उसका है इस अर्थ में षष्ठ्यन्त से परे अण् आदि प्रत्यय होंयं । औपगवम् [१०७० । १०७९ । और २९] उपगु का जो हो ॥

॥ शेषाधिकार [११५०] समाप्त भया ॥

॥ मूल ११९६ ॥—तस्य विकारः । ४ । ३ । १३४ ॥

[ टीका ]——विकार अर्थ में षष्ठ्यन्त से परे अण् आदि प्रत्यय होवें ॥

विकार शब्द से प्रकृति की रूपान्तर प्राप्ति जानना जैसे दूध के विकार से दही आदि ॥

॥ मूल ११९७ ॥—अश्मनो विकारे टिलोपः । अश्मनो विकार आश्मः । भास्मनः । मार्त्तिकः ॥

[ टीका ]——पाषाण वाचक जो अश्मन् शब्द तिसकी टि का लोप होय जब विकारार्थक [ ११९६ ] प्रत्यय परे रहे । आश्मः पत्थर का विकार । भास्मनः [ ६८० और १०९९ ] भस्म का विकार । मार्त्तिकः [ १०७४ । ११०२ । और २६१ ] मृत्तिका का विकार ॥

॥ मूल ११९८ ॥—अवयवेच प्राण्योषधिवृक्षेभ्यः । ४ । ३ । १३५ । चाद्विकारे । मयूरस्यावयवो विकारो वा मायूरः । मौर्वम् । काण्डं भस्म वा । पैप्पलम् ॥

। तद्धित प्रकरण ।

---

[टीका]——जीवधारी और ओषधि और वृक्ष वाचक जो षष्ठ्यन्त तिन से परे अण् आदि प्रत्यय होंयं अवयव इस अर्थ में। सूत्रस्थित चकार से यह जानो कि विकार [११९६] अर्थ में भी अण् आदि प्रत्यय होंयं। मायूरः [१०७० और २६१] मोर का अवयव वा विकार। मौर्वम् [१०७० और २६१] मुर्वा नामक जो लता विशेष तिसका पोर वा भस्म। पैप्पलम् [१०७० और २६१] पीपल का अवयव वा विकार। फल के पकने पर जिसका नाश हो जाता है तिसको ओषधि कहते हैं जैसे खेतों में गेहूं इत्यादि की बाल जब पक जातीं हैं तब उनके पेड़ नष्ट हो जाते हैं॥

॥ मूल ११९९ ॥—मयड्वैतयोर्भाषायामभक्ष्याच्छादनयोः। ४। ३। १४३। प्रकृतिमात्रान्मयड्वा स्याद् विकारावयवयोः। अश्ममयम्। आश्मनम्। अभक्ष्येत्यादि किम्। मौद्गः सूपः। कार्पासमाच्छादनम्॥

[टीका]——भाषा में अर्थात् अवैदिक ग्रन्थों में प्रातिपदिक मात्र से परे मयट् प्रत्यय विकल्प करके होय विकार

। तद्धित प्रकरण ।

[११९६] और अवयव [११९८] इन अर्थों में परन्तु विकार और अवयव जो आहार और वस्त्र वाचक हों तो नहीं। अश्ममयम् वा आश्मनम् [१०९९] पत्थर का विकार वा अवयव। जो आहार और वस्त्र वाचक हों तो नहीं यह क्यों कहा। मौद्गः सूपः [१०७० और २६१] मूङ् का विकार अर्थात् मूङ् की दाल। कार्पासमाच्छादनम् कपास का विकार अर्थात् वस्त्र। इन दोनों उदाहरणों में अण् प्रत्यय भया है नकि मयट् ॥

॥ मूल १२०० ॥—नित्यं वृद्धशरादिभ्यः । ४ । ३ । १४४ । आम्रमयम् ॥

[टीका]——विकार और अवयव अर्थ में वृद्ध संज्ञक शब्दों से [११५९] और शर आदि शब्दों से परे मयट् [११९९] प्रत्यय नित्य होय। आम्रमयम् आम का विकार वा अवयव ॥

॥ मूल १२०१ ॥—गोश्च पुरीषे । ४ । ३ । १४५ । गोमयम् ॥

[टीका]——गो शब्द से परे मयट् प्रत्यय होय उस-

का गोबर इस अर्थ में । गोमयम् गाय का गोबर ॥

॥ मूल १२०२ ॥—गोपयसोर्यत् । ४ । ३ । १६० । गव्यम् । पयस्यम् ॥

॥ इति प्राग्दीव्यतीयाः ॥

[ टीका ]——विकार अर्थ में गो और पयस् इन शब्दों से परे यत् प्रत्यय होय । गव्यम् [ ३१ ] गाय का विकार । पयस्यम् दूध का विकार ॥

॥ प्राग्दीव्यतीय प्रत्यय समाप्त भए ॥

॥ मूल १२०३ ॥—प्राग्वहतेष्ठक् । ४ । ४ । १ । तद्वहतीत्यतः प्राक् ठगधिक्रियते ॥

[ टीका ]——इस सूत्र से लेकर १२१९वें के पूर्व पर्यन्त ठक् प्रत्यय का अधिकार होय ॥

॥ मूल १२०४ ॥—तेन दीव्यति खनति जयति जितम् । ४ । ४ । २ । अक्षैर्दीव्यति खनति जयति जितं वा आक्षिकम् ॥

[ टीका ]——तिस करके खेलता है वा खोदता है वा

जीतता है वा जो वस्तु जीती गई इन अर्थों में तृतीयान्त से परे ठक् [१२०३] प्रत्यय होय । आक्षिकम् [१०७४।११०२। और २६१ ] पासा करके जो खेलता है वा खोदता है वा जीतता है वा जो वस्तु जीती गई ॥

॥ मूल १२०५ ॥—संस्कृतम् । ४ । ४ । ३ । दध्ना संस्कृतं दाधिकम् । मारिचिकम् ॥

[ टीका ]—तिस करके संस्कार किया गया इस अर्थ में तृतीयान्त से परे ठक् [ १२०३ ] प्रत्यय होय । दाधिकम् [ १०७४ । ११०२ । और २६१ ] दही से जिसका संस्कार किया गया हो । मारिचिकम् [ १०७४ । ११०२ । और २६१ ] मरिच से जिसका संस्कार किया गया हो ॥

॥ मूल १२०६ ॥—तरति । ४ । ४ । ५ । उडुपेन तरति औडुपिकः ॥

[ टीका ]—तिस करके पार जाता है इस अर्थ में तृतीयान्त से परे ठक् [ १२०३ ] प्रत्यय होय । औडुपिकः [ १०७४ । ११०२ । और २६१ ] घनई करके जो पार जाता है ॥

॥ मूल १२०७ ॥—चरति । ४ । ४ । ८ ।

हस्तिना चरति हास्तिकः । दध्ना चरति दाधिकः ॥

[ टीका ]——तिस करके जाता है वा खाता है इस अर्थ में तृतीयान्त से परे ठक् [ १२०३ ] प्रत्यय होय । हास्तिकः [ १०७४ । ११०२ । और ९८० ] हाथी करके जो जाता है । दाधिकः [ ११०२ । १०७४ । और २६१ ] दही करके जो खाता है ॥

॥ मूल १२०८ ॥—संसृष्टे । ४ । ४ । २२ ।

दध्ना संसृष्टं दाधिकम् ॥

[ टीका ]——तिस करके मिलाया गया इस अर्थ में तृतीयान्त से परे ठक् [ १२०३ ] प्रत्यय होय । दाधिकम् दही करके जो मिलाया गया ॥

॥ मूल १२०९ ॥—उञ्छति । ४ । ४ । ३२ ।

बदराण्युञ्छति बादरिकः ॥

[ टीका ]——तिसको बिनता है इस अर्थ में द्विती-यान्त से परे ठक् [ १२०३ ] प्रत्यय होय । बादरिकः

[ १०७४ । ११०२ । और २६१ ] बेर का फल जो बिनता है ॥

॥ मूल १२१० ॥—रक्षति । ४ । ४ । ३३ । समाजं रक्षति सामाजिकः ॥

[ टीका ]——तिसको पालता है इस अर्थ में द्वितीयान्त से परे ठक् [ १२०३ ] प्रत्यय होय। सामाजिकः [ १०७४ । ११०२ । और २६१ ] समाज की रक्षा जो करता है ॥

॥ मूल १२११ ॥—शब्ददर्दुरं करोति । ४ । ४ । ३४ । शब्दं करोति शाब्दिकः । दर्दुरं करोति दार्दुरिकः ॥

[ टीका ]——शब्द करता है और दर्दुर करता है इन अर्थों में शब्द और दर्दुर ये जो द्वितीयान्त प्रातिपदिक इन से परे ठक् [ १२०३ ] प्रत्यय होय । शाब्दिकः [ १०७४ । ११०२ । और २६१ ] शब्द जो करता है । दार्दुरिकः मेंडक जो करता है जैसे पहिली दृष्टि ॥

॥ मूल १२१२ ॥—धर्मं चरति । ४ । ४ । ४१ । धार्मिकः ॥

[टीका]——धर्म आचरण करता है इस अर्थ में धर्म प्रकृतिक द्वितीयान्त से परे ठक् [१२०३] प्रत्यय होय । धार्मिकः [१०७४ । ११०२ । और २६१] धर्म आचरण जो करता है ॥

॥ मूल १२१३ ॥—अधर्माच्चेति वक्तव्यम् । आधर्मिकः ॥

[टीका]——ऐसा कहना चाहिए कि अधर्म [१२१२] आचरण करता है इस अर्थ में अधर्म प्रकृतिक द्वितीयान्त से परे ठक् प्रत्यय होय । आधर्मिकः अधर्म आचरण जो करता है ॥

॥ मूल १२१४ ॥—शिल्पम् । ४ । ४ । ५५ । मृदङ्गवादनं शिल्पमस्य मार्दङ्गिकः ॥

[टीका]——प्रथमान्त से परे ठक् [१२०३] प्रत्यय होय अस्य शिल्पम् अर्थात् इसका हस्तकौशल इस अर्थ में । मार्दङ्गिकः [१०७४ । ११०२ । और २६१] मृदङ्ग

बजाने में जिसका हस्त कुशल हो अर्थात् मृदङ्गिया ॥

॥ मूल १२१५ ॥—प्रहरणम् । ४ । ४ । ५७ । असिः प्रहरणमस्य आसिकः । धानुष्कः ॥

[ टीका ]——प्रथमान्त से परे ठक् [ १२०३ ] प्रत्यय होय अस्य प्रहरणम् अर्थात् इसका प्रहरण इस अर्थ में । जिस करके मारें उसे प्रहरण कहते हैं । आसिकः [ १०७४ । ११०२ । और २६१ ] खड्गधारी । धानुष्कः [ १०७४ और ११२४ ] धनुषधारी ॥

॥ मूल १२१६ ॥—शीलम् । ४ । ४ । ६१ । अपूपभक्षणं शीलमस्य आपूपिकः ॥

[ टीका ]——प्रथमान्त से परे ठक् [ १२०३ ] प्रत्यय होय अस्य शीलम् अर्थात् इसका स्वभाव इस अर्थ में । आपूपिकः [ १०७४ । ११०२ । और २६१ ] पुआ खाने का जिसका स्वभाव हो ॥

॥ मूल १२१७ ॥—निकटे वसति । ४ । ४ । ७३ । नैकटिको भिक्षुकः ॥

॥ इति ठगधिकारः ॥

[ टीका ]——निकट वसता है इस अर्थ में निकट शब्द प्रकृतिक सप्तम्यन्त से परे ठक् [ १२०३ ] प्रत्यय होय। नैकटिको भिक्षुकः [ १०७४ । ११०२ । और २६१ ] जो निकट वसता हो अर्थात् भिखारी ॥

॥ ठक् प्रत्यय का अधिकार समाप्त भया ॥

॥ मूल १२१८ ॥—प्राग्घिताद्यत् । ४ । ४ । ७५ । तस्मै हितमित्यतः प्राग् यदधिक्रियते ॥

[टीका]——इस से लेकर १२२७वें सूत्र के पूर्व पर्यन्त यत् प्रत्यय का अधिकार होय ॥

॥ मूल १२१९ ॥—तद्वहति रथयुगप्रासङ्गम् । ४ । ४ । ७६ । रथं वहति रथ्यः । युग्यः । प्रासङ्ग्यः ॥

[ टीका ]——तिसको ले जाता है इस अर्थ में द्वितीयान्त जो रथ और युग और प्रासङ्ग शब्द तिन से परे यत् [ १२१८ ] प्रत्यय होय जो ले जाया जाय सो जो रथ हो वा जूआ हो वा प्रासङ्ग हो। रथ्यः [ २६१ ] रथ जो ले जाय। युग्यः [ २६१ ] जूआ जो ले जाय। प्रासङ्ग्यः

[२६१] प्रासङ्ग जो ले जाय। बछवों के निकाले जाने के समय जो काठ उनके कांध पर धरा जाता है उसे प्रासङ्ग कहते हैं ॥

॥ मूल १२२० ॥—धुरो यड्ढकौ । ४ । ४ । ७७ । धुर्यः । धौरेयः ॥

[टीका]——तिसको ले जाता है इस अर्थ में द्वितीयान्त धुर् शब्द से परे यत् वा ढक् प्रत्यय होय । धुर्यः वा धौरेयः [१०७४ और १०८७] बोझा जो ढोवे ॥

॥ मूल १२२१ ॥—नौवयोधर्मविषमूलमूलसीतातुलाभ्यस्तार्यतुल्यप्राप्यवध्यानाम्यसमसमितसंमितेषु । ४ । ४ । ९१ । नावा तार्यं नाव्यं जलम् । वयसा तुल्यो वयस्यः । धर्मेण प्राप्यं धर्म्यम् । विषेण वध्यः विष्यः । मूलेन आनाम्यं मूल्यम् । मूलेन समो मूल्यः । सीतया समितं सीत्यं क्षेत्रम् । तुलया संमितं तुल्यम् ॥

[टीका]——नौ नौका । वयस् अवस्था । धर्म धर्म । विष विष । मूल जड़ । मूल जो मोल लिया जाय । सी-

ता हल का फल । और तुला डांड़ी । इन तृतीयान्त शब्दों से परे यत् प्रत्यय होय जो शब्द सिद्ध हों उनके अर्थ जो क्रमानुसार ये हों तार्य नौका करके पार होने के जो योग्य अर्थात् जल । तुल्य सदृश । प्राप्य प्राप्त होने के योग्य । वध्य मारडालने के योग्य । आनाम्य झुकाने के योग्य । सम समान । समित सम किया गया । और संमित जोखा गया । उदा० । नाव्यं जलम् नौका करके जो पार होने के योग्य हो अर्थात् जल । वयस्यः वय करके जो तुल्य हो । धर्म्यम् [ २६१ ] धर्म करके जो प्राप्त होने के योग्य । विष्यः विष करके जो मारडालने के योग्य । मूल्यम् जड़ से जो झुकाने के योग्य हो । मूल्यः मोल ली गई वस्तु के समान जो दाम हो । सीत्यं क्षेत्रम् [ २६१ ] हल के फल से जो सम किये जाने के योग्य हो । तुल्यम् डांड़ी से जो जोखा गया हो अर्थात् जो सदृश हो ॥

॥ मूल १२२२ ॥—तत्र साधुः । ४ । ४ । ९८ । सामसु साधुः सामन्यः । कर्मण्यः । शरण्यः ॥

[ टीका ]—इस में निपुण है इस अर्थ में सप्तम्यन्त से

परे यत् प्रत्यय होय । सामन्यः साम वेद में जो निपुण हो । कर्मण्यः कर्म में जो निपुण हो । शरण्यः शरण देने में जो निपुण हो ॥

॥ मूल १२२३ ॥—सभाया यः । ४ । ४ । १०५ । सभ्यः ॥

॥ इति यतो ऽवधिः ॥

[टीका]——इस में निपुण है इस अर्थ में सप्तम्यन्त सभा शब्द से परे यत् प्रत्यय होय । सभ्यः [२६१] सभा में जो निपुण हो ॥

॥ यत् [१२१८] की अवधि समाप्त भई ॥

॥ मूल १२२४ ॥—प्राक्क्रीताच्छः । ५ । १ । १ । तेन क्रीतमित्यतः प्राक् छोऽधिक्रियते ॥

[टीका]——इस सूत्र से लेकर १२३२वें सूत्र के पूर्व पर्यन्त छ प्रत्यय का अधिकार होय ॥

॥ मूल १२२५ ॥—उगवादिभ्यो यत् । ५ । १ । २ । उवर्णान्ताद्गवादिभ्यश्च यत् । छस्यापवादः । शङ्कव्यं दारु । गव्यम् ॥

। तद्धित प्रकरण ।

---

[टीका]——उकारान्त से और गो आदि शब्दों से परे यत् प्रत्यय होय। यह सूत्र छ [१२२४] प्रत्यय का अपवाद है। शङ्कव्यं दारु [१०७८ और २१] शङ्कु का जो हितकारक हो अर्थात् लकड़ी जिस से शङ्कु बन सके। गव्यम् गाय का जो हितकारक हो॥

॥ मूल १२२६ ॥—नाभिनभञ्च। नभ्योऽक्षः। नभ्यमञ्जनम्॥

[टीका]——१२२५वें में यह कहना चाहिए कि नाभि शब्द को नभ आदेश होय। नभ्योऽक्षः नाभि में जो हितकारक हो। पहिए के बेलन में जो छेद रहता है उसे नाभि कहते हैं और उस नाभि के हितकारक को नभ्य कहते हैं अर्थात् धुरी। नभ्यमञ्जनम् [२६१] नभ्य अर्थात् अञ्जन॥

॥ मूल १२२७ ॥—तस्मै हितम्। ५। १। ५। वत्सेभ्यो हितो वत्सीयो गोधुक्॥

[टीका]——तिसके लिए हितकारक इस अर्थ में छ-

। तद्धित प्रकरण ।

---

तुर्थ्यन्त से परे छ प्रत्यय होय । वत्सीयो [ १०८७ और २६१ ] गोधुक् जो बछड़ों का हितकारक हो जैसे गाय का दुहनेवाला जो उनके लिए दूध छोड़ दे ॥

॥ मूल १२२८ ॥—शरीरावयवाद्यत् । ५ । १ । ६ । दन्त्यम् । कण्ठ्यम् । नस्यम् ॥

[ टीका ]——शरीर के अवयव वाचक चतुर्थ्यन्त से परे यत् प्रत्यय होय । दन्त्यम् [ २६१ ] जो दांतों का हितकारक हो । कण्ठ्यम् जो कण्ठ का हितकारक हो । नस्यम् जो नाक का हितकारक हो ॥

॥ मूल १२२९ ॥—आत्मन्विश्वजनभोगोत्तरपदात् खः । ५ । १ । ९ ॥

[ टीका ]——आत्मन् और विश्वजन शब्दों से परे और भोग शब्द जिस शब्द का उत्तरपद हो तिस से परे ख प्रत्यय होय ॥

॥ मूल १२३० ॥—आत्माध्वानौ खे । ६ । ४ । १६९ । एतौ खे प्रकृत्या स्तः । आत्मने हितमा-

त्मनीनम् । विश्वजनीनम् । मातृभोगीणः ॥

॥ छयतोः पूर्णोऽवधिः ॥

[ टीका ]——जब ख प्रत्यय परे रहे तब आत्मन् आत्मा और अध्वन् पथ ये दोनों शब्द जैसे के तैसे रहें । आत्मनीनम् [ १२२९ । १०८७ । और ९८० ] अपने लिए हितकारक जो हो । विश्वजनीनम् सब लोगों के लिए हितकारक जो हो । मातृभोगीणः माता के सुख के लिए हितकारक जो हो ॥

॥ छ [ १२२४ ] और यत् [ १२२५ ] की अवधि पूर्ण भई ॥

॥ मूल १२३१ ॥—प्राग्वतेष्ठञ् । ५ । १ । १८ । तेन तुल्यमित्यतः प्राक् ठञधिक्रियते ॥

[ टीका ]——इस से लेकर १२३८वें सूत्र के पूर्व पर्यन्त ठञ् प्रत्यय का अधिकार होय ॥

॥ मूल १२३२ ॥—तेन क्रीतम् । ५ । १ । ३७ । सप्तत्या क्रीतं साप्ततिकम् । प्रास्थिकम् ॥

[टीका]—तिस करके मोल लिया गया इस अर्थ में तृतीयान्त से परे ठञ् [१२३१] प्रत्यय होय। साप्ततिकम् [१०७०। ११०२। और २६१] सत्तर करके जो मोल लिया गया हो। प्रास्थिकम् [१०७०। ११०२। और २६१] प्रस्थ परिमित धान आदि करके जो मोल लिया गया हो॥

॥ मूल १२३३ ॥—तस्येश्वरः। ५।१।४२। सर्वभूमिपृथिवीभ्यामणञौ स्तः। अनुशतिकादीनाञ्च। सर्वभूमेरीश्वरः सार्वभौमः। पार्थिवः॥

[टीका]—तिसका ईश्वर इस अर्थ में सर्वभूमि और पृथिवी इन षष्ठ्यन्त प्रातिपदिकों से परे अण् और अञ् प्रत्यय क्रम से होंय। ११८१वें सूत्र के अनुसार समास के पूर्व और उत्तर दोनों पदों के आदि अच् को वृद्धि होती है इस लिए सार्वभौमः [२६१] सब धरती का ईश्वर। पार्थिवः [१०७० और २६१] पृथिवी का ईश्वर॥

॥ मूल १२३४ ॥—पङ्क्तिविंशतित्रिंशच्चत्वारिं-

शत्पञ्चाशत्षष्टिसप्तत्यशीतिनवतिशतम् । ५ । १ । ५९ । एते रूढशब्दा निपात्यन्ते ॥

[टीका]——पङ्क्ति दश वा छन्दो विशेष । विंशति बीस । त्रिंशत् तीस । चत्वारिंशत् चालीस । पञ्चाशत् पचास । षष्टि साठ । सप्तति सत्तर । अशीति अस्सी । नवति नव्वे । और शत सौ । ये रूढ़ शब्द निपातित हैं ॥

॥ मूल १२३५ ॥—तदर्हति । ५ । १ । ६३ । श्वेतच्छत्रमर्हति श्वैतच्छत्रिकः ॥

[टीका]——तिसके योग्य है इस अर्थ में द्वितीयान्त से परे ठञ् [१२३१] प्रत्यय होय । श्वैतच्छत्रिकः [१०७० । ११०२ । और २६१] श्वेत छत्र के योग्य जो हो ॥

॥ मूल १२३६ ॥—दण्डादिभ्यो यः । ५ । १ । ६६ । एभ्यो यः । दण्डमर्हति दण्ड्यः । अर्घ्यः । वध्यः ॥

[टीका]——दण्ड आदि शब्दों से परे य प्रत्यय होय ।

। तद्धित प्रकरण ।

---

दण्ड्यः [ २६१ ] दण्ड पाने के योग्य जो हो । अर्घ्यः अर्घ के योग्य अर्थात् पूजनीय । वध्यः मारडालने के योग्य जो हो ॥

॥ मूल १२३७ ॥—तेन निर्वृत्तम् । ५ । १ । ७९ । अह्ना निर्वृत्तमाह्निकम् ॥

॥ इति ठञोऽवधिः ॥

[ टीका ]——तिस करके निष्पन्न हुआ इस अर्थ में तृतीयान्त से परे ठञ् [ १२३१ ] प्रत्यय होय । आह्निकम् [ १०७० । ११०२ । और २७४ ] एक दिन करके जो निष्पन्न हो । यहां ९८०वें से लोप नहीं होता क्योंकि अष्टाध्यायीस्थ अह्नष्टखोरेव यह नियमसूत्र बाध लेता है ॥

॥ ठञ् [ १२३१ ] प्रत्यय की अवधि समाप्त भई ॥

॥ मूल १२३८ ॥—तेन तुल्यं क्रिया चेद्वतिः । ५ । १ । ११५ । ब्राह्मणेन तुल्यं ब्राह्मणवत् अधीते । क्रिया चेत् किम् । गुणतुल्ये मा भूत् । पुत्रेण तुल्यः स्थूलः ॥

[ टीका ]——तिस करके तुलना किया गया इस अर्थ में तृतीयान्त से परे वति प्रत्यय होय जिस धर्म से तुलना करें

सो जो क्रिया हो । ब्राह्मणवत् [४००] अधीते वह ब्राह्मण के तुल्य अध्ययन करता है। जिस धर्म से तुलना करें सो जो क्रिया हो यह क्यों कहा तो इसका यह उत्तर है कि जब गुण से तुलना करें तब यह विधि न लगे जैसे पुत्रेण तुल्यः स्थूलः पुत्र के तुल्य स्थूल ॥

॥ मूल १२३९ ॥—तत्र तस्येव । ५ । १ । ११६ । मथुरायामिव मथुरावत् स्रुघ्ने प्राकारः । चैत्रस्येव चैत्रवन्मैत्रस्य गावः ॥

[टीका]—तिस में सदृश और तिसके सदृश इन अर्थों में सप्तम्यन्त और षष्ठ्यन्त शब्दों से परे वति [१२३८] प्रत्यय होय । मथुरावत् स्रुघ्ने प्राकारः मथुरा में जैसी भीत है तैसी स्रुघ्न देश में भी है अर्थात् नगर की रक्षा के लिए जो भीत । चैत्रवन्मैत्रस्य गावः चैत्र की सी मैत्र की गाय हैं ॥

॥ मूल १२४० ॥—तस्य भावस्त्वतलौ । ५ । १ । ११९ । प्रकृतिजन्यबोधे प्रकारो भावः । गोर्भावो गोत्वम् । त्वान्तं क्लीबम् ॥

[टीका]—तिसका भाव इस अर्थ में षष्ठ्यन्त से

परे त्व वा तल् प्रत्यय होय। प्रकृति से अर्थात् घट पट आ-दि शब्दों से घड़ा आदि के बोध होने में विशेषण रूप से घटत्व आदि धर्म जो प्रतीयमान होता है सो भाव कह-लाता है । गोत्वम् गाय का जो धर्म । जिसका अन्त अवयव त्व रहता है सो नपुंसकलिङ्ग होता है ॥

॥ मूल १२४१ ॥—आ च त्वात् । ५ । १ । १२० । ब्रह्मणस्त्व इत्यतः प्राक् त्वतलावधिक्रियेते । अप-वादैः सह समवेशार्थमिदम् । चकारो नञ्स्नञ्-भ्यामपि समावेशार्थः । स्त्रिया भावः स्त्रैणम् । स्त्रीत्वम् । स्त्रीता । पौंस्नम् । पुंस्त्वम् । पुंस्ता ॥

[टीका]——ब्रह्मणस्त्व जो अष्टाध्यायीस्थ सूत्र है तिसके पूर्व पर्यन्त त्व और तल् प्रत्यय का अधिकार होय। यह सूत्र इस लिए निर्माण किया गया है कि ये दोनों प्रत्यय अप-वाद प्रत्ययों के साथ उन्हीं के समान व्यवहार में आवें अर्थात् इनका व्यवहार होय और इनके बाधक प्रत्ययों का भी व्यवहार होय । सूत्रस्थित चकार से यह आशय है कि प्रयोग में जैसे नञ् और स्नञ् [ १०७७ ] प्रत्यय होते

हैं तैसे ही ये दोनों प्रत्यय भी होंय। स्त्रैणम् [ १०७७ ] वा स्त्रीत्वम् वा स्त्रीता स्त्री का धर्म। पौंस्नम् वा पुंस्त्वम् वा पुंस्ता पुरुष का धर्म ॥

॥ मूल १२४२ ॥—पृथ्वादिभ्य इमनिज्वा। ५। १। १२२। वावचनमणादिसमावेशार्थम् ॥

[ टीका ]——पृथु आदि जो षष्ठ्यन्त प्रातिपदिक तिन से परे इमनिच् प्रत्यय विकल्प करके होय भाव अर्थ में। सूत्र में वा का ग्रहण अण् आदि प्रत्ययों के समावेश के लिए है ॥

॥ मूल १२४३ ॥—र ऋतो हलादेर्लघोः। ६। ४। १६१। इष्ठेमेयस्सु ॥

[ टीका ]——हल् पूर्वक लघु [ ४८३ ] जो ऋ तिसको र आदेश होय ॥

॥ मूल १२४४ ॥—टेः। ६। ४। १५५। टेर्लोप इष्ठेमेयस्सु। पृथुमृदुभृशकृशदृढपरिवृढानामेव रत्वम्। पृथोर्भावः प्रथिमा। पार्थवम्। म्रदिमा। मार्दवम् ॥

[ टीका ]——इष्ठन् [ १३०७ ] इमनिच् [ १२४२ ]

। तद्धित प्रकरण ।

अथवा ईयसुन् [ १२११ ] प्रत्यय जब परे रहे तब टि का लोप होय। पृथु बड़ा। मृदु कोमल। भृश अत्यन्त। कृश दुबला। दृढ़ पुष्ट। और परिवृढ़ प्रभु। इन्हो शब्दों के ऋकार को र [ १२४३ ] होय। प्रथिमा [ १२४२ और १२४४ ] वा पार्थवम् [ १०७० और १०७९ ] बड़े का भाव अर्थात् बड़ाई। म्रदिमा वा मार्दवम् [ १०७० और १०७९ ] कोमल का भाव अर्थात् कोमलता ॥

॥ मूल १२४५ ॥—वर्णदृढादिभ्यः ष्यञ्च । ५ । १ । १२३ । चादिमनिच् । शौक्ल्यम् । शुक्लिमा । दार्ढ्यम् । द्रढिमा ॥

[टीका]——रङ्ग के वाचक और दृढ़ आदि षष्ठ्यन्त शब्दों से परे ष्यञ् प्रत्यय होय भाव अर्थ में। सूत्रस्थित चकार का फल यह है कि इमनिच् [ १२४२ ] प्रत्यय भी होय। शौक्ल्यम् [ १०७० और २६१ ] वा शुक्लिमा [ १२४४ ] श्वेतता। दार्ढ्यम् वा द्रढिमा [ १२४३ और १२४४ ] दृढ़ता ॥

॥ मूल १२४६ ॥—गुणवचनब्राह्मणादिभ्यः क-

मणिच । ५ । १ । १२४ । चाद्भावे । जड़स्य भावः कर्म वा जाड्यम् । मौढ्यम् । ब्राह्मण्यम् । आकृतिगणोऽयम् ॥

[टीका]——गुण वाचक जो षष्ठ्यन्त प्रातिपदिक और ब्राह्मण आदि जो षष्ठ्यन्त प्रातिपदिक तिन से परे ष्यञ् प्रत्यय होय क्रिया अर्थ में । सूत्रस्थित चकार का फल यह है कि भाव [१२४०] अर्थ में भी होय । जाड्यम् वा मौढ्यम् मूर्ख का भाव वा आचरण । ब्राह्मण्यम् [२६२] ब्राह्मण का भाव वा आचरण । ब्राह्मण आदि गण आकृति [५२] गण है ॥

॥ मूल १२४७ ॥—सख्युर्यः । ५ । १ । १२६ । सख्यम् ॥

[टीका]——षष्ठ्यन्त सखि शब्द से परे यँ प्रत्यय होय भाव और क्रिया अर्थ में । सख्यम् [२६१] मैत्री ॥

॥ मूल १२४८ ॥—कपिज्ञात्योर्ढक् । ५ । १ । १२७ । कापेयम् । ज्ञातेयम् ॥

[टीका]——कपि और ज्ञाति जो षष्ठ्यन्त प्रातिपदिक

। तद्धित प्रकरण ।

तिन से परे ढक् प्रत्यय होय भाव और क्रिया अर्थ में । कापेयम् [१०८७ । १०७४ । और २६१] कपि का भाव वा आचरण । ज्ञातेयम् [१०८७ और २६१] ज्ञाति का भाव वा आचरण ॥

॥ मूल १२४९ ॥—पत्यन्तपुरोहितादिभ्यो यक् । ५ । १ । १२८ । सैनापत्यम् । पौरोहित्यम् ॥

॥ इति नञ्स्नञोरधिकारः ॥

[टीका]—पतिशब्दान्त और पुरोहित आदि इन षष्ठ्यन्त प्रातिपदिकों से परे यक् प्रत्यय होय भाव और क्रिया अर्थ में । सैनापत्यम् [१०७४ और २६१] सेनापति का भाव वा कर्म । पौरोहित्यम् [१०७४ और २६१] पुरोहित का भाव वा कर्म ॥

॥ नञ् और स्नञ् प्रत्यय [१०७७] का अधिकार समाप्त भया ॥

॥ मूल १२५० ॥—धान्यानां भवने क्षेत्रे खञ् । ५ । २ । १ । मुद्गानां भवनं क्षेत्रं मौद्गीनम् ॥

[टीका]—जिस खेत में धान्य उत्पन्न हो सो जब

वाच्य रहे तब धान्यार्थक षष्ठ्यन्त प्रातिपदिक से परे खञ् प्रत्यय होय। मौद्गीनम् [ १०८७। १०७०। और २६१ ] जिस खेत में मूङ्ग उत्पन्न हो ॥

॥ मूल १२५१ ॥—व्रीहिशाल्योर्ढक्। ५। २। २। व्रैहेयम्। शालेयम् ॥

[ टीका ]——व्रीहि और शालि इन षष्ठ्यन्त शब्दों से परे ढक् प्रत्यय होय उक्त अर्थ [ १२५० ] में। व्रैहेयम् [ १०७४ और २६१ ] वा शालेयम् [ २६१ ] धान की उत्पत्ति का जो खेत ॥

॥ मूल १२५२ ॥—हैयङ्गवीनं संज्ञायाम्। ५। २। २३। नवनीते निपातितोऽयम् ॥

[ टीका ]——हैयङ्गवीन जो नैनूं की संज्ञा है इसी अर्थ में यह शब्द निपात मानकर सिद्ध किया गया है ॥

॥ मूल १२५३ ॥—तदस्य संजातं तारकादिभ्य इतच्। ५। २। ३६। तारकाः संजाता अस्य तारकितं नभः। पण्डितः। आकृतिगणोऽयम् ॥

[ टीका ]——वह उत्पन्न भया जिसको इस अर्थ में ता-

एक आदि प्रथमान्त शब्दों से परे इतच् प्रत्यय होय । तारकितं [२६१] नभः तारा उत्पन्न ऊई हों जिसको अर्थात् आकाश । पण्डितः [२६१] जिसको सत्य और असत्य के विवेक की बुद्धि उत्पन्न ऊई हो । तारक आदि गण आकृति [५३] गण है ॥

॥ मूल १२५४ ॥—प्रमाणे द्वयसज्दघ्नञ्मात्रचः । ५ । २ । ३७ । ऊरू प्रमाणमस्य ऊरुद्वयसम् । ऊरुदघ्नम् । ऊरुमात्रम् ॥

[टीका]——प्रमाण रूप अर्थ में प्रथमान्त से परे द्वयसच् दघ्नच् वा मात्रच् प्रत्यय होय । ऊरुद्वयसम् वा ऊरुदघ्नम् वा ऊरुमात्रम् जिसका प्रमाण जांघ भर हो ॥

॥ मूल १२५५ ॥—यत्तदेतेभ्यः परिमाणे वतुप् । ५ । २ । ३९ । यत् परिमाणमस्य । यावान् । तावान् । एतावान् ॥

[टीका]——यद् तद् और एतद् इन प्रथमान्त शब्दों से परे वतुप् प्रत्यय होय परिमाण रूप अर्थ में । यावान् [३७८ और ५५] जो परिमाण है जिसका अर्थात् जि-

तना । तावान् [ २७८ और ५५ ] वह परिमाण है जिसका अर्थात तितना । एतावान् [ २७८ और ५५ ] यह परिमाण है जिसका अर्थात् इतना ॥

॥ मूल १२५६ ॥—सङ्ख्याया अवयवे तयप् । ५ । २ । ४२ । पञ्चावयवा यस्य पञ्चतयम् ॥

[ टीका ]—सङ्ख्या वाचक जो प्रथमान्त प्रातिपदिक तिन से परे तयप् प्रत्यय होय अवयव अर्थ में । पञ्चतयम् [ २०१ ] जिसके अवयव पांच हों ॥

॥ मूल १२५७ ॥—द्वित्रिभ्यां तयस्यायज्वा । ५ । २ । ४३ । द्वयम् । द्वितयम् । त्रयम् । त्रितयम् ॥

[ टीका ]—द्वि और त्रि इन प्रथमान्त प्रातिपदिकों से परे तय [ १२५६ ] को अयच् आदेश विकल्प करके होय । द्वयम् [ २६१ ] वा द्वितयम् जोड़ा । त्रयम् [ २६१ ] वा त्रितयम् जिसके अवयव तीन हों ॥

॥ मूल १२५८ ॥—उभादुदात्तो नित्यम् । ५ । २ । ४४ । उभयम् ॥

[टीका]——उभ शब्द से परे जो तयप् प्रत्यय तिस-के स्थान में उदात्त अयच् आदेश नित्य होय [१२५७]। उभयम् [२६१] दोनों ॥

॥ मूल १२५९ ॥—तस्य पूरणे डट् । ५ । २ । ४८ । एकादशानां पूरण एकादशः ॥

[टीका]——तिसका पूरण करनेवाला इस अर्थ में प्रथमान्त से परे डट् प्रत्यय होय। एकादशः [९८०] ग्यारह जो सङ्ख्या है तिसका पूरण करनेवाला अर्थात् ग्यारहवां। इस उदाहरण में एक शब्द को दीर्घ जिस सूत्र से भया है सो लघुकौमुदी में नहीं है ॥

॥ मूल १२६० ॥—नान्तादसङ्ख्यादेर्मट् । ५ । २ । ४९ । मडागमः । पञ्चानां पूरणः पञ्चमः । नान्तात् किम् । विंशः ॥

[टीका]——जिस नकारान्त सङ्ख्यावाचक शब्द के आदि में कोई अन्य सङ्ख्यावाचक शब्द न हो तिस से परे डट् [१२५९] प्रत्यय को मट् आगम होय । पञ्चमः [२०१] पांच जो सङ्ख्या है तिसका पूरण करनेवाला अर्थात्

पांचवां । नकारान्त क्यों कहा । विंशः [ १२६१ ] बीसवां ॥

॥ मूल १२६१ ॥—ति विंशतेर्डिति । ६ । ४ । १४२ । विंशतेर्भस्य तिशब्दस्य लोपो डिति परे । विंशः । असंख्यादेः किम् । एकादशः ॥

[ टीका ]——भ संज्ञक [ १८६ ] विंशति शब्द का अवयव जो ति तिसका लोप होय जब डित् प्रत्यय परे रहे । विंशः [ १२५९ ] बीसवां । आदि में कोई अन्य सङ्ख्यावाचक शब्द न [ १२६० ] हो यह क्यों कहा । एकादशः ग्यारहवां ॥

॥ मूल १२६२ ॥—षट्कतिकतिपयचतुरां थुक् । ५ । २ । ५१ । डटि । षण्णां पूरणः षष्ठः । कतिथः । कतिपयशब्दस्य अत एव डट् । कतिपयथः । चतुर्थः ॥

[ टीका ]——षष् छः । कति कितने । कतिपय कई एक । और चतुर् चार । इन शब्दों को थुक् आगम होय जब डट् प्रत्यय [ १२५९ ] परे रहे । षष्ठः [ ७८ ] छः

। तद्धित प्रकरण ।

जो सङ्ख्या है तिसका पूरण करनेवाला अर्थात् छठवां । कतिथः कौथा । कतिपय शब्द सङ्ख्यावाचक नहीं है इस लिए उसके विषे १२५८वें की प्राप्ति नहीं थी तोभी डट् प्रत्यय होता है क्योंकि थुक् विधायक सूत्र [ १२६२ ] में डट् प्रत्यय निमित्त है इसके विना थुक् नहीं हो सकता । कतिपयथः कई एक में कौथा । चतुर्थः चौथा ॥

॥ मूल १२६३ ॥—द्वेस्तीयः । ५ । २ । ५४ । डटोऽपवादः । द्वयोः पूरणो द्वितीयः ॥

[ टीका ]——प्रथमान्त द्वि शब्द से परे तीय प्रत्यय होय पूरण अर्थ में । डट् [ १२५८ ] का यह अपवाद है । द्वितीयः दो का पूरण करनेवाला अर्थात् दूसरा ॥

॥ मूल १२६४ ॥—त्रेः संप्रसारणं च । ५ । २ । ५५ । तृतीयः ॥

[ टीका ]——प्रथमान्त त्रि शब्द से परे तीय [ १२६३ ] प्रत्यय होय और संप्रसारण [ २८२ ] होय अर्थात् र् को ऋ होय पूरण अर्थ में । तृतीयः [ २८४ ] तीसरा ॥

। तद्धित प्रकरण ।

॥ मूल १२६५ ॥—श्रोत्रियँश्छन्दोऽधीते । ५ । २ । ८४ । श्रोत्रियः । वेत्यनुवृत्तेश्छान्दसः ॥

[टीका]——जो छन्द अर्थात् वेद पढ़ता है इस अर्थ में श्रोत्रियन् शब्द निपातित है । अन्त का नकार इत् है इस लिए श्रोत्रियः वेदपाठी । इस सूत्र में वा शब्द का अनुवर्तन है इस कारण पक्षान्तर में छान्दसः [१०७०] ऐसा प्रयोग भी होता है ॥

॥ मूल १२६६ ॥—पूर्वादिनिः । ५ । २ । ८६ । पूर्वं ज्ञातमनेन पूर्वी ॥

[टीका]——प्रथमान्त पूर्व शब्द से परे इनि प्रत्यय होय अनेन अर्थात् इस ने वा जिस ने इस रूप से जब क्रिया का कर्ता विवक्षित हो । पूर्वी जिस ने पहिले जाना ॥

॥ मूल १२६७ ॥—सपूर्वाच्च । ५ । २ । ८७ । कृतपूर्वी ॥

[टीका]——विद्यमान रहे पूर्व पद जिसको ऐसा जो प्रथमान्त पूर्व शब्द तिस से परे इनि [१२६६] प्रत्यय

। तद्धित प्रकरण ।

होय उक्त [ १२६६ ] अर्थ में । कृतपूर्वी जिस ने पूर्व काल में किया ॥

॥ मूल १२६८ ॥—इष्टादिभ्यश्च । ५ । २ । ८८ । इष्टमनेन इष्टी । अधीती ॥

[ टीका ]——इष्ट आदि प्रथमान्त प्रातिपदिकों से परे इनि [ १२६६ ] प्रत्यय होय उक्त अर्थ में । इष्टी जिस ने इच्छा की । अधीती जिस ने अध्ययन किया ॥

॥ मूल १२६९ ॥—तदस्यास्त्यस्मिन्निति मतुप् । ५ । २ । ९४ । गावो ऽस्यास्मिन् वा सन्ति गोमान् ॥

[ टीका ]——तिसका यह है वा तिस में यह है इस अर्थ में प्रथमान्त से परे मतुप् प्रत्यय होय । गोमान् जिसके गाँय हैं वा जिस में गाय हैं ॥

॥ मूल १२७० ॥—तसौ मत्वर्थे । १ । ४ । १९ । तान्तसान्तौ भसंज्ञौ स्तो मत्वर्थे प्रत्यये । संप्रसारणम् । विदुष्मान् ॥

---

[ टीका ]——तकारान्त और सकारान्त शब्द भ संज्ञक होंयं जब मतुप् के अर्थ [ १२६८ ] में कोई प्रत्यय परे रहे । वक्ष्यमाण उदाहरण में ३८३ वें के अनुसार संप्रसारण भया इस लिए विदुष्मान् [ १७० ] जहां विद्वान रहे ॥

॥ मूल १२७१ ॥—गुणवचनेभ्यो मतुपो लुगिष्टः । शुक्लो गुणो ऽस्यास्तीति शुक्लः पटः । कृष्णः ॥

[ टीका ]——गुण वाचक शब्दों से परे मतुप् [ १२६८ ] का लुक् महाभाष्यकार को अभिमत है । शुक्लः जिस में श्वेतता हो जैसे श्वेत वस्त्र । कृष्णः जिस में कृष्णता हो ॥

॥ मूल १२७२ ॥—प्राणिस्थादातो लजन्यतरस्याम् । ५ । २ । ९६ । चूड़ालः । चूड़ावान् । प्राणिस्थात् किम् । शिखावान् दीपः । प्रगयङ्गादेव नेह । मेधावान् ॥

[ टीका ]——प्राणी में समवाय सम्बन्ध से स्थित जो पदार्थ तिसका वाचक जो आकारान्त शब्द तिस से परे लच् प्रत्यय विकल्प करके होय मतुप् [ १२६८ ] के अर्थ में ।

। तद्धित प्रकरण ।

चूड़ालः वा चूड़ावान् [ १२६८ ] जिसको चूड़ा हो । प्राणी में स्थित क्यों कहा । शिखावान् दीपः शिखा समेत दीप । प्राणी के अङ्ग ही से परे लच् प्रत्यय होता है इस कारण वक्ष्यमाण उदाहरण में नहीं होता जैसे मेधावान् जिसको धारण की बुद्धि हो ॥

॥ मूल १२७३ ॥—लोमादिपामादिपिच्छादिभ्यः शनेलचः । ५ । २ । १०० । लोमादिभ्यः शः । लोमशः । लोमवान् । पामादिभ्यो नः । पामनः ॥

[ टीका ]—लोमन् आदि पामन् आदि और पिच्छ आदि शब्दों से परे श प्रत्यय न प्रत्यय और इलच् प्रत्यय क्रम से होंय । लोमन् आदि से परे श प्रत्यय के होने पर लोमशः [ २०१ ] वा लोमवान् [ १२६८ ] जिसके शरीर में बहुत लोम हों । पामन् आदि से परे न प्रत्यय के होने पर पामनः जिसको खाज हो ॥

॥ मूल १२७४ ॥—अङ्गात् कल्याणे । अङ्गना ॥

[ टीका ]—प्रथमान्त अङ्ग शब्द से परे न [ १२७३ ]

प्रत्यय होय कल्याण रूप अर्थ में । अङ्गना [ १२४२ ] जिसके अङ्ग अच्छे हों अर्थात् चंचल स्त्री ॥

॥ मूल १२७५ ॥—लक्ष्म्या अच्च । लक्ष्मणः । पिच्छादिभ्य इलच् । पिच्छिलः । पिच्छवान् ॥

[टीका]——लक्ष्मी शब्द को अकार होय और न प्रत्यय भी होय । लक्ष्मणः [ १५८ ] कल्याण युक्त ॥

पिच्छ आदि शब्दों से परे विकल्प करके इलच् प्रत्यय [ १२७२ ] होता है इस निमित्त पिच्छिलः वा पिच्छवान् मांड़ ॥

॥ मूल १२७६ ॥—दन्त उन्नत उरच् । ५ । २ । १०६ । उन्नता दन्ता अस्य दन्तुरः ॥

[टीका]——प्रथमान्त दन्त शब्द से परे उरच् प्रत्यय होय उन्नत रूप अर्थ में । दन्तुरः जिसके दांत बड़े २ हों ॥

॥ मूल १२७७ ॥—केशाद्वोऽन्यतरस्याम् । ५ । २ । १०९ । केशवः । केशवान् ॥

[टीका]——प्रथमान्त केश शब्द से परे व प्रत्यय विकल्प करके होय । केशवः वा केशवान् जिसके केश सुन्दर हों सो ॥

। तद्धित प्रकरण ।

॥ मूल १२७८ ॥—अन्येभ्योऽपिदृश्यते । मणिवः ॥

[टीका]——अन्य शब्दों से भी परे व प्रत्यय [१२७७] देखा जाता है । मणिवः जिसकी मणि अच्छी हो ॥

॥ मूल १२७९ ॥—अर्णसो लोपश्च । अर्णवः ॥

[टीका]——प्रथमान्त अर्णस् शब्द से परे व प्रत्यय [१२७७] होय और स् का लोप भी होय । अर्णवः समुद्र ॥

॥ मूल १२८० ॥—अत इनिठनौ । ५ । २ । ११५ । दण्डी । दण्डिकः ॥

[टीका]——अकारान्त शब्दों से परे इनि वा ठन् प्रत्यय होय मतुप् [१२६९] के अर्थ में । दण्डी वा दण्डिकः [११०२] दण्ड जिसके पास हो ॥

॥ मूल १२८१ ॥—व्रीह्यादिभ्यश्च । ५ । २ । ११६ । व्रीही । व्रीहिकः ॥

[टीका]——व्रीहि आदि शब्दों से परे इनि वा ठन्

[ १२८० ] प्रत्यय होय । व्रीही वा व्रीहिकः जिस में चावल हों ॥

॥ मूल १२८२ ॥—अस्मायामेधास्रजो विनिः । ५ । २ । १२१ । यशस्वी । यशस्वान् । मायावी । मेधावी । स्रग्वी ॥

[ टीका ]——अस् शब्द जिनके अन्त में हो उन शब्दों से परे और माया मेधा और स्रज् इन शब्दों से परे विनि प्रत्यय होय । यशस्वी वा यशस्वान् [ १२६९ ] जिसका यश व्याप्त हो । मायावी जिस में माया रहे । मेधावी जिसके मेधा हो । स्रग्वी जिसके माला हो ॥

॥ मूल १२८३ ॥—वाचो ग्मिनिः । ५ । २ । १२४ । वाग्मी ॥

[ टीका ]——वाच् शब्द से परे ग्मिनि प्रत्यय होय । वाग्मी [ ३३४ ] जिस में प्रशस्त वचन हो ॥

॥ मूल १२८४ ॥—अर्श आदिभ्योऽच् । ५ । २ । १२७ । अर्शसः । आकृतिगणोऽयम् ॥

॥ इति मत्वर्थीयाः ॥

[टीका]——अर्श आदि शब्दों से परे अच् प्रत्यय होय। अर्शसः जिसको बवासीर का रोग हो। यह अर्श आदि गण आकृतिगण [५३] है॥

॥ मतुप् [१२६८] के अर्थ में होनेवाले प्रत्यय समाप्त भए ॥

॥ मूल १२८५ ॥—प्राग्दिशो विभक्तिः। ५। ३। १। दिक्शब्देभ्य इत्यतः प्राग्वक्ष्यमाणाः प्रत्यया विभक्तिसंज्ञाः स्युः। अथ स्वार्थिकाः॥

[टीका]——इस से लेकर दिक् शब्देभ्यः जो सूत्र है तिसके पूर्व पर्यन्त जितने प्रत्यय विधान किए जांय तिन में विभक्ति पद का अधिकार जाय अर्थात् वे विभक्ति कहलावें। अब स्वार्थिक प्रत्यय कहते हैं॥

॥ मूल १२८६ ॥—किंसर्वनामबहुभ्योऽद्व्यादिभ्यः। ५। ३। २। किमः सर्वनाम्नो बहुशब्दाच्चेति प्राग्दिशोऽधिक्रियते॥

[टीका]——किम्। सर्वनाम। और बहु। इन से परे विभक्ति [१२८५] संज्ञक प्रत्यय होंय परन्तु उन सर्व-

नाम [ १७१ ] से परे नहीं जिनके आदि में द्वि शब्द है। यह निषेध किम् शब्द में नहीं लगता क्योंकि सूत्र में उसका ग्रहण सर्वनाम से पृथक ही किया है। यह अधिकार दिक् शब्देभ्यः जो सूत्र है तिसके पूर्व पर्यन्त किया जाता है ॥

॥ मूल १२८७ ॥—पञ्चम्यास्तसिल् । ५ । ३ । ७ । पञ्चम्यन्तेभ्यः किमादिभ्यस्तसिल् वा स्यात् ॥

[टीका]——किम् आदि [ १२८६ ] पञ्चम्यन्त शब्दों से परे विभक्ति संज्ञक होकर तसिल् प्रत्यय विकल्प करके होय ॥

विभक्ति संज्ञक होकर यह जो वाक्य है सो प्रत्यय विधायक शास्त्र में सर्वत्र जानना ॥

॥ मूल १२८८ ॥—कुतिहोः । ७ । २ । १०४ । किमः कुस्तादौ हादौ च विभक्तौ । कुतः । कस्मात् ॥

[टीका]——जिस विभक्ति के आदि में तकार वा हकार हो सो जब परे रहे तब किम् शब्द को कु होय। कुतः [ १२८७ ] वा कस्मात् कहाँ से ॥

॥ मूल १२८९ ॥—इदम इश् । ५ । ३ । ३ । प्राग्दिशीये । इतः ॥

[ टीका ]——इदम् को इश् होय जब प्राग्दिशीय प्रत्यय [ ११८५ ] परे रहे । इतः [ १२८७ ] इस से वा यहां से ॥

॥ मूल १२९० ॥—एतदोऽन् । ५ । ३ । ५ । प्राग्दिशीये । अनेकाल्त्वात् सर्वादेशः । अतः । अमुतः । यतः । ततः । बहुतः । द्वयादेस्तु । द्वाभ्याम् ॥

[ टीका ]——एतद् को अन् होय जब प्राग्दिशीय प्रत्यय [ १२८५ ] परे रहे । ५५वें के अनुसार समस्त पद को आदेश होता है । अतः [ १२८७ और २०१ ] इस से । अमुतः [ ३८७ ] उस से । यतः जहां से । ततः तहां से । बहुतः बहुतों से । परन्तु जिस लिए द्वि आदि सर्वनाम से परे प्रत्यय [ १२८६ ] नहीं होता इस लिए द्वाभ्याम् दो से ॥

॥ मूल १२९१ ॥—पर्यभिभ्याञ्च । ५ । ३ । ९ ।

तसिल् । परितः सर्वत इत्यर्थः । अभित उभय इत्यर्थः ॥

[ टीका ]——परि और अभि से परे तसिल् प्रत्यय होय । परितः चारों ओर से । अभितः दोनों ओर से ॥

॥ मूल १२९२ ॥—सप्तम्यास्त्रल् । ५ । ३ । १० । कुत्र । यत्र । बहुत्र ॥

[ टीका ]——किम् आदि [ १२८६ ] सप्तम्यन्त से परे त्रल् प्रत्यय विकल्प करके होय । कुत्र [ १२८८ ] किस में या कहां । यत्र [ २१४ और ३०१ ] जहां वा जिस में । बहुत्र बहुतों में ॥

॥ मूल १२९३ ॥—इदमो हः । ५ । ३ । ११ । त्रलोऽपवादः । इह ॥

[ टीका ]——सप्तम्यन्त इदम् शब्द से परे ह प्रत्यय विकल्प करके होय । त्रल् [ १२९२ ] का यह प्रत्यय बाधक है । इह [ १२८९ ] यहां ॥

॥ मूल १२९४ ॥—किमोऽत् । ५ । ३ । १२ । वा स्यात् ॥

[टीका]——सप्तम्यन्त किम् शब्द से परे अत् प्रत्यय विकल्प करके होय ॥

॥ मूल १२९५ ॥—क्काति । ७ । २ । १०५ । किमः । क्व । कुत्र ॥

[टीका]——किम् शब्द को क्व आदेश होय जब अत् [१२९४] प्रत्यय परे रहे । क्व [२६१] वा कुत्र [१२९२ और १२८८] कहां ॥

॥ मूल १२९६ ॥—इतराभ्योऽपि दृश्यन्ते । ५ । ३ । १४ । पञ्चमीसप्तमीतरविभक्त्यन्तादपि तसिलादयो दृश्यन्ते । दृशिग्रहणाद्भवदादियोग एव । स भवान् । ततो भवान् । तत्र भवान् । ततो भवन्तम् । तत्र भवन्तम् । एवं दीर्घायुः । देवानां प्रियः । आयुष्मान् ॥

[टीका]——पञ्चम्यन्त [१२८७] और सप्तम्यन्त [१२९२] को छोड़कर जो अन्य विभक्त्यन्त तिन से भी परे तसिल् आदि प्रत्यय देख पड़ते हैं । दृशि इस प-

द के ग्रहण करने से यह समझ पड़ता है कि यह बात केवल भवत् ऐसे शब्दों के योग में होती है । स भवान् वा ततो [२१४ और ३०१] भवान् सो आप । तत्र [२१४ और ३०१] भवान् पूज्य आप । और द्वितीयान्त में ततो [२१४ और ३०१] भवन्तम् सो जो आप तिसको । तत्र [२१४ और ३०१] भवन्तम् पूज्य जो आप तिसको । इसी प्रकार से दीर्घायुः बहुत दिन जो जिए । देवानां प्रियः देवतों को जो प्रिय हो । आयुष्मान् जो बहुत दिन जिए । इन शब्दों के योग में भी तसिल् आदि प्रत्यय जानना ॥

॥ मूल १२९७ ॥—सर्वैकान्यकिंयत्तदः काले दा । ५ । ३ । १५ । सप्तम्यन्तेभ्यः कालार्थे दा स्यात् ॥

[टीका]——काल रूप अर्थ में वर्तमान जो सर्व सब । एक एक । अन्य भिन्न । किम् क्या । यद् जो । और तद् वह । इन सप्तम्यन्त प्रातिपदिकों से परे दा प्रत्यय होय ॥

॥ मूल १२९८ ॥—सर्वस्य सोऽन्यतरस्यां दि ।

५ । ३ । ६ । दादौ प्राग्दिशीये सर्वस्य सो वा । सर्वस्मिन् काले । सदा । सर्वदा । अन्यदा । कदा । यदा । तदा । काले किम् । सर्वत्र देशे ॥

[ टीका ]——सर्व शब्द को विकल्प करके स आदेश होय जिस प्राग्दिशीय [ १२८५ ] प्रत्यय के आदि में द-कार हो सो जब परे रहे । सदा [ १२९७ ] वा सर्वदा सब काल में वा नित्य । अन्यदा अन्य काल में । कदा [ २९८ ] कब । यदा [ २१४ और ३०१ ] जब । तदा [ २१४ और २०१ ] तब । काल रूप अर्थ में क्यों कहा [ १२९७ ] । सर्वत्र देशे सब देशों में । यहां सर्व शब्द स-प्तम्यन्त तो है परन्तु उस से काल की प्रतीति नहीं होती इस लिए दा प्रत्यय नहीं भया ॥

॥ मूल १२९९ ॥—इदमो र्हिल् । ५ । ३ । १६ । सप्तम्यन्तात् ॥

[ टीका ]——सप्तम्यन्त इदम् से परे र्हिल् प्रत्यय होय ॥

॥ मूल १३०० ॥—एतेतौ रथोः । ५ । ३ । ४ ।

